8304

# प्रतिष्ठ रत्नाकर

प गुलाबचन्द्र 'पुष्प'

सम्पादक

डा. दरबारी लाल कोठिया
पूर्व–रीडर
काशी हिन्द विश्वविद्यालय
वाराणसी

ब्र. जयकुमार 'निशान्त'
एम एस सी
टीकमगढ

प्रकाशक

**प्रीत विहार जैन समाज (पंजी.)**

श्री १००८ महावीर स्वामी जिनालय

एफ ब्लॉक, प्रीत विहार, दिल्ली–९२

प्रतिष्ठा रत्नाकर
प गुलाबचन्द्र 'पुष्प'

प्रथम सस्करण १००० प्रतिया

पावन प्रसग श्री १००८ आदिनाथ पचकल्याणक प्रतिष्ठा महोत्सव
जैन समाज, प्रीत विहार (पजी) दिल्ली–९२

अर्थ सोजन्य पचकल्याणक प्रतिष्ठा महोत्सव समिति
प्रीत विहार, दिल्ली–९२

प्राप्ति स्थान

ब्र जय "निशात"
पुष्प भवन, टीकमगढ (म प्र)
फोन (०७६८३) ३३१३८

श्री महावीर स्वामी जिनालय
जन समाज प्रीत विहार (पजी)
एफ–ब्लाक दिल्ली–९२
फोन २०५६८६६

अरिहंत साहित्य सदन
४ रनवो विहार
मुजफ्फरनगर (उ प्र)
फोन ४३३६१३

लागत मूल्य - दो सौ एक रुपए मात्र

मुद्रक नरुला प्रिंटर्स, दिल्ली

प्रकाशन व्यवस्था प्रतिभा प्रतिष्ठान, नई दिल्ली

# मंगलाचरण

णमो अरिहंताण, णमो सिद्धाण, णमो आइरियाण,
णमो उवज्झायाण, णमो लोएसव्वसाहूण

**चत्तारि मंगलं** - अरिहता मगल सिद्धामगल
साहू मगल, केवलिपण्णत्तो धम्मो मगल ।

**चत्तारि लोगुत्तमा** - अरिहता लोगुत्तमा, सिद्धा लोगुत्तमा,
साहू लोगुत्तमा, केवलि पण्णत्तो धम्मो लोगुत्तमो ।

**चत्तारि सरणं पव्वज्जामि** - अरिहते सरण पव्वज्जामि
सिद्धे सरण पव्वज्जामि, साहू सरण पव्वज्जामि,
केवलि पण्णत्त धम्म सरण पव्वज्जामि ।

**एसो पंच णमोयारो सव्वपावप्पणासणो**
**मंगलाणं च सव्वेसिं पढमं होइ मंगलं ॥**
**मंगलं भगवान वीरो मंगलं गौतमोगणी ।**
**मंगलं कुन्दकुन्दार्द्यो जैन धर्मोऽस्तु मंगलम् ॥**

# विषय-अनुक्रमणिका

## प्रथम परिच्छेद



## द्वितीय परिच्छेद

## तृतीय परिछेद



## चतुर्थ परिच्छेद



## पंचम परिच्छेद

## षष्ट परिच्छेद



## सप्तम् परिच्छेद



## अष्टम् परिच्छेद

## नवम् परिच्छेद



## दशम् परिच्छेद

## एकादश परिच्छेद



## द्वादश परिच्छेद

## त्रयोदश परिच्छेद



## चतुर्दश परिच्छेद

## विशिष्ट परिच्छेद

# शुभाशीर्वाद

श्री गुलाब चन्द्र जी "पुष्प" ने पंचकल्याणक विधि का जो संग्रह किया है, वह बहुत सुन्दर है जो गृहस्थ धर्म के लिये कार्यकारी है। "पुष्प जी" उन्नतिशील, साम्यता, संवृद्धि को प्राप्त होंगे। ग्रंथ सर्व समाज को मान्य होगा।

आचार्य विमल सागर

दिनांक ३१-१-९२
अहार क्षेत्र

# पूज्य आचार्य विद्यानन्द जी महाराज के

## शुभाशीर्वचन

समाज मे बहुत समय से एक सर्वमान्य प्रतिष्ठा पाठ तैयार करने की मांग उठती रही है। इसी माग के फलस्वरूप जैन समाज के प्रतिष्ठा प्राप्त सहिता सूरि पंडित नाथूलाल जी शास्त्री इन्दौर ने 'प्रतिष्ठा प्रदीप' नामक एक प्रतिष्ठा पाठ सपादित करके प्रकाशित किया है। दूसरा प्रतिष्ठा पाठ प्रतिष्ठाचार्य पडित गुलाबचन्द जी 'पुष्प' ने तैयार किया है, जो हमारे सामने है। इसे तैयार करने मे प० पुष्प ने बहुत परिश्रम किया है।

सम्यग्दर्शन की प्राप्ति मे अन्य कारणो के साथ जिन महिमा दर्शन भी प्रमुख कारण है, जिन महिमा दर्शन मे जिन बिम्ब पचकल्याणक प्रतिष्ठा, मानस्तम्भ प्रतिष्ठा, जिनालय का निर्माण, मस्तकाभिषेक, रथयात्रा आदि सभी धार्मिक आयोजन सम्मिलित हैं, इन्हें भक्ति भाव पूर्वक देखने, कराने और अनुमोदन करने से भी सम्यग्दर्शन की प्राप्ति बताई है।

पण्डित आशाधर जी ने सागर धर्मामृत मे बताया है कि जो व्यक्ति एक चावल के बराबर भी प्रतिमा बनवाकर प्रतिष्ठित कराता है और एक जौ के बराबर भी मन्दिर बनवाता है, वह नियम से मुक्ति प्राप्त करेगा। मूर्ति और मन्दिर का निर्माण आवश्यकता और उपयोगिता की दृष्टि से ही नही किया जाता उनके निर्माण के साथ व्यक्ति की भावना का गहरा सम्बन्ध है। जो व्यक्ति यह विचार कर मूर्ति और मन्दिर का निर्माण या प्रतिष्ठा कराता है कि इससे मेरे न्यायोपार्जित धन का सदुपयोग होगा, मेरे परिवारजनो मे धार्मिक सस्कार बने रहेगे, अनेक भव्य जीव यहाँ आकर और दर्शन-पूजन कर आत्म - कल्याण कर सकेगे, उस व्यक्ति के इस धार्मिक कृत्य का किसी तर्क से विरोध नही किया जा सकता। ऐसे धर्मानुरागी प्रतिष्ठापक की निर्मल भावना के कारण मूर्ति अतिशय सम्पन्न बन जाती है।

प्रतिमा किस प्रकार प्रभावक और अतिशय सम्पन्न बनती है, इसमे प्रतिष्ठापक की निर्मल भावना तो मुख्य कारण है ही, किन्तु अन्य भी अनेक कारण है। जैसे -

(१) जिस शिला से मूर्ति निर्मित हुई है, वह निर्दोष हो।

(२) मूर्ति निर्माता शिल्पी निर्व्यसनी हो और मूर्ति के निर्माण-काल मे ब्रह्मचर्य का पालन करता हो और अभक्ष्य का भक्षण न करता हो।

(३) प्रतिष्ठाता व्रती हो और मूर्ति या मन्दिर मे लगने वाला उसका धन न्यायोपार्जित हो ।

(४) प्रतिष्ठाचार्य व्रती और निर्लोभी हो ।

(५) प्रतिष्ठा सम्बन्धी मत्रो का शुद्ध उच्चारण हो तथा सूरि मत्र महाव्रती मुनि या आचार्य द्वारा दिया गया हो ।

(६) मूर्ति की दृष्टि वेदी मे विराजमान होने के पश्चात शुभ फल वाली आय पर पड़ती हो ।

(७) वेदी के नीचे जमीन मे हड्डी आदि अपवित्र वस्तु न हो

(८) मन्दिर और आसपास का वातावरण धार्मिक हो, कषाययुक्त, हिसायुक्त और विषय वासना युक्त न हो ।

ये सब कारण हो तो मूर्ति सातिशय बन जाती है । वहॉ मनुष्य ही नहीं, देवगण भी दर्शन-पूजन को आते हैं । ऐसे मन्दिर मे ऐसी मूर्ति के सामने बैठकर ध्यान करने से मन एकाग्र होता है और हृदय में अपार शान्ति का अनुभव होता है । **प्रस्तुत प्रतिष्ठापाठ आचार्य जयसेन के अनुसार तैयार किया गया है** । उसमे जो पाठ दिये गये वे भी जयसेन प्रतिष्ठापाठ से ही लिये गये है । इसमे सस्कृत और हिन्दी दोनो ही भाषाओ की पूजा दी गई है । इसमें ज्योतिष शास्त्र के अनुसार जो मुहूर्त विचार दिया गया है, वह बहुत उपयोगी है । इसमे आवश्यकतानुसार प्रतिष्ठा मयूख एवं वसुनन्दि प्रतिष्ठा पाठो से भी सहायता ली गई है ।

इस पाठ मे कुछ स्थल विशेष उपयोगी प्रतीत होते है । तत्सम्बन्धी सूचनाओ पर विशेष ध्यान देने की आवश्यकता है । उदाहरणार्थ- प्रतिमा के माप के बारे में बताया है कि प्रतिमा विषम माप की बनवानी चाहिये । गृह चैत्यालय मे ग्यारह अगुल से अधिक माप वाली प्रतिमा विराजमान नही करनी चाहिये । महावीर स्वामी, मल्लिनाथ और नेमिनाथ तीर्थकरो को छोड़कर शेष इक्कीस तीर्थकरो मे से किसी तीर्थकर की प्रतिमा विराजमान करनी चाहिये । दीवाल के साथ लगी हुई तथा दीवाल के अन्दर कोई मूर्ति विराजमान नही करनी चाहिये । ऐसा जिनबिम्ब सर्वथा अशुभ माना है । प्रतिमा की दृष्टि शिल्पशास्त्र मे विशेष महत्वपूर्ण मानी गई है । यदि दृष्टि शास्त्रानुमोदित है तो प्रतिष्ठाचार्य, प्रतिष्ठाकारक, उसके परिवार और नगरवासियो के लिये अत्यन्त शुभ एव उन्नतिकारक मानी गई है । यदि दृष्टि अशुभ आय पर पड़ती है तो इन सबके लिये अशुभ फलदायक होती है । इस प्रतिष्ठा पाठ मे यत्रों के चार्ट और शुभाशुभ योगचक्र दिये गये है । सम्पूर्ण विधि विधान विस्तारपूर्वक दिये गये है । आजकल जैन समाज मे सिद्धचक्र विधानो, इन्द्रध्वज विधानो, पचकल्याणक प्रतिष्ठाओ और गजरथ

महोत्सवो के आयोजन बहुलता से हो रहे है जैन धर्म के प्रचार के लिये इन आयोजनों का रचनात्मक उपयोग किया जा सकता है। पंचकल्याणक प्रतिष्ठाओं मे जो पात्र बनते है- जैसे इन्द्र-इन्द्राणी, तीर्थकर के माता-पिता, ये सभी एक भवावतारी होते हैं। प्रतिष्ठाओं मे इनके लिये बोली बोली जाती है। इस परम्परा को बदलना है यजमान (यज्ञनायक) की योग्यता बताते हुए उसका सबसे प्रथम गुण बताया है- पाक्षिकाचार सम्पन्न, इन्द्र के गुणों मे बताया है- वह त्यागी, सम्यग्दृष्टि, जितेन्द्रिय होना चाहिये। इसी प्रकार माता-पिता की स्थापना करते हुए उन्हें सम्यग्दृष्टि, आसन्नभव्य और अर्जितपुण्य जैसे विशेषणों से संबोधित किया गया है। जैन समाज में अज्ञातकाल से यह आदर्श परम्परा चली आ रही है कि तीर्थकर भगवान की स्थापना किसी जीवित प्राणी मे नहीं की जाती, न कोई मनुष्य उनका अभिनय कर सकता है। तब उनके माता-पिता की कल्पना किसी मनुष्य या स्त्री में कैसे की जा सकती है। भगवान तीर्थकर को गर्भ में धारण करने वाली माता जगजननी कहलाती है। एक सामान्य महिला में उस जगजननी का आरोपण करना अथवा स्थापना उचित नहीं है। इसलिये पेटिका में माता की अतदाकार स्थापना करना समीचीन है।

प्रस्तुत प्रतिष्ठापाठ कोई स्वतंत्र ग्रन्थ नही है। इसमे कई प्राचीन प्रतिष्ठा पाठों से पाठ संकलित किये गये हैं। इसके संकलन मे पंडित गुलाबचन्द जी पुष्प ने बहुत परिश्रम किया है। उन्हें मेरा शुभाशीर्वाद।

कुन्दकुन्द भारती
दिल्ली

आचार्य विद्यानन्द
(प्रेषक बलभद्र जैन)

# आशीर्वाद

भगवान वीतराग की द्वादशांग वाणी मे एक उपासकाध्ययन नामक अंग है, उसमें प्रतिपादित विषय ही प्रतिष्ठा ग्रथ है। पचकल्याणक प्रतिष्ठा ग्रंथो मे आचार्यो ने अनेक विषय प्रतिष्ठा विधानो के वर्णित किये हैं, जैसे – वसुनन्दी प्रतिष्ठा संग्रह, अकलक प्रतिष्ठापाठ, इन्द्रनन्दी प्रतिष्ठापाठ, जयसेन प्रतिष्ठापाठ, आशाधर प्रतिष्ठा सारोद्धार, नेमिचन्द्र प्रतिष्ठा तिलक, अय्यपाय प्रतिष्ठा ग्रथ आदि ।

वर्तमान समय में अपनी-अपनी इच्छानुसार जो प्रतिष्ठापाठ जिन प्रतिष्ठाचार्यों को पसन्द आया वो प्रतिष्ठाचार्य उस ग्रंथ से प्रतिष्ठा करवाते है, जैसे- दक्षिणात्य प्रतिष्ठाचार्य नेमिचन्द्र प्रतिष्ठा तिलक से पंचकल्याणक विधि करवाते है। उत्तर भारत के कुछ प्रतिष्ठाचार्य तो ब्र. शीतल प्रसाद जी द्वारा सकलित प्रतिष्ठा पाठ से करते है तथा कुछ विद्वान जयसेन प्रतिष्ठापाठ से प्रतिष्ठा करवाते है। लेकिन जब तक सभी आचार्यो के प्रतिष्ठा पाठ सामने नहीं रखे जाए तब तक विषय एकांगी रहता है कहीं न कहीं कमी अवश्य होगी। सर्वांगी विषय तो तभी होता है जब सभी आचार्यों के विषयानुसार वर्णन किया जाये। सभी आचार्यो के प्रतिष्ठा ग्रथो से संकलित करके प्रतिष्ठा सबधी संपूर्ण विधि विधान सहित प्रतिष्ठा ग्रंथ पं गुलाब चन्द्र जी 'पुष्प' टीकमगढ का आपके सामने आ रहा है। इसमे पुष्प जी ने अपने अनुभव का पूर्ण सदुपयोग किया है। प. जी बहुत ही सरल स्वभाव के है, मेरा प्रथम परिचय मुजफ्फरनगर में हुआ उनसे निकटता हुई। आपके अन्दर गुरु विनय कूट- कूट कर भरी है। आप देव शास्त्र गुरु के सच्चे श्रद्धालु व्रती विद्वान हैं। आपने जो सग्रह किया है आगमानुसार है, यह प्रतिष्ठा ग्रंथ सर्वमान्य होगा। आपको मेरा बहुत-बहुत आशीर्वाद।

**तारीख - १६-८-९०** **गणधराचार्य कुंथुसागर**

# श्री वीतरागाय नमः

जैन शासन मे मूर्ति केआलम्बन से मूर्तिमान की पूजा का विधान मिलता है। वीतराग प्रतिमाओं की उपासना करके उपासक निजात्मा को वीतरागता के पथ की ओर ले जाने में सक्षम हो जाता है।

मूर्तियो में वीतरागता के संस्कार उन जिनेन्द्र के सस्कारों को, उन गुणों को आरोपित कर मूर्ति को सस्कारित किया जाता है। जिस विधि से पाषाण को भी भगवान का रूप दिया जाता है वह विधि प्रतिष्ठा (प्राणप्रतिष्ठा) कहलाती है।

पचकल्याणक प्रतिष्ठा की इष्ट विधि का विधान 'प्रतिष्ठापाठ' नाम से अनेकों आचार्यो व पडितों ने विधिवत लिखा परन्तु आज सारी सामग्री उपलब्ध नही है और जो उपलब्ध है वह भी यत्र-तत्र बिखरी हुई नजर आती है। इस कारण प्रतिष्ठाचार्यो को पचकल्याणक विधि यथाविधि कराने मे परेशानियों का सामना करना पड़ता था।

पं श्री गुलाबचन्द्र जी 'पुष्प' प्रतिष्ठाचार्य ने इस दुरूह कार्य में सबके लिए उपयोगी कार्य किया है। श्री जयसेनाचार्य, नेमिचन्द्राचार्य, वसुनन्दी आचार्य आदि के प्रतिष्ठा पाठों का संकलन कर '**प्रतिष्ठा रत्नाकर**' को तैयार किया है। आपने यह उपयोगी कार्य करके अनुपलब्ध आगम प्रमाणों को उपलब्ध कराया है। अतः हमारा आपके लिए आशीर्वाद है। आप भी अपने जीवन को तपाग्नि में संस्कारित कर मुक्ति-पथ की ओर अग्रसर होवे।

**श्री दि.जैन सिद्धक्षेत्र अहार जी** **उपाध्याय भरतसागर**
**दि० १.२.१९९२ शनिवार**

# शुभाशीर्वाद

पाषाण को भगवान बनाने की, अपूज्य को पूज्य बनाने की, मूर्ति में मूर्तिमान को स्थापित करने की कला, विद्या और विधि का नाम ही श्रीमज्जिनेन्द्रपंचकल्याणक प्रतिष्ठा है। यह एक संस्कार भी है जिसके द्वारा अचेतन मूर्तियां संस्कारित हो अनेक असंस्कारित चेतनों को भी संस्कारित करती है। जिनके पावन दर्शन मात्र से ही सुख, शान्ति और आनद की संवेदनाये प्रारंभ हो जाती है। वे सम्यक्त्वोत्पादक भव्य प्रतिमाये अवाक् पारमार्थिक उपदेश भी देती हैं।

तद्विषयक निर्ग्रंथ दिगम्बराचार्यों द्वारा प्रणीत अनेक ग्रंथ हैं उनमें से प्रतिष्ठाचार्य पं. श्री गुलाबचन्द्र जी 'पुष्प' ने शताधिक प्रतिष्ठाओं के अनुभव से संपूर्ण विधि विधान सहित सुसज्जित करने का प्रयास किया है।

निष्पक्षभाव विशालतम दृष्टि का सवेरा है तथा अन्यूनमनतिरिक्तम् भाव आगम निष्ठा और उसकी अखण्डता का प्रतीक है। तदुनसार मेरा उन्हें शुभाशीर्वाद है। वे भविष्य में भी पारमार्थिक कार्य करते हुये अपने पथ को प्रशस्त करते रहें।

ॐ नमः।

फाल्गुन अष्टान्हिक २५२१
टीकमगढ़

आचार्य विरागसागर

### श्री शान्तिनाथाय नमः

# 'मंगलं बिम्बनिर्मितं'

विचारो मे अनेकान्त, वाणी मे स्याद्वाद, आचार में अहिसा व्यवहार मे अपरिग्रह के शाश्वत सिद्धात का अमृत स्नान कराने वाले जैन शासन के अंतिम तीर्थकर भगवान महावीर स्वामी के वीतरागमयी शासन मे विविध जैनाचार्य हुए हैं। हमारे आत्मानुभवी दिगम्बराचार्यो ने भव्य जीवो की आत्मा के चरमोत्कर्ष हेतु विविध धर्मग्रन्थो की रचनायें की। अर्हद्भक्ति हेतु हमारे लब्धप्रतिष्ठित आचार्यो ने जिन बिम्बों एवं जिनायतनों का नव-निर्माण कराकर मिथ्यात्व के गहन अधकार से सम्यक्त्व के प्रकाश में पवित्र आचार-विचारो से परिपूर्ण नैष्ठिक श्रावक धर्म धारण हेतु विविध प्रतिष्ठा-पाठों की रचना की है। आज भारतवर्ष मे जगह-जगह नवीन जिनायतनो का निर्माण हो रहा है। समय-समय पर पंचकल्याणक प्रतिष्ठा महोत्सवो का विशाल आयोजन भी हुआ करता है। पिछले कई वर्षों से एक ऐसे प्रतिष्ठा पाठ की आवश्यकता थी जिसमे प्रतिष्ठा विधि-विधान के साथ ज्योतिष का भी विषय समाहित हो। इस अभाव को दूर करने हेतु श्रीमान् वाणीभूषण, प्रतिष्ठाचार्य गुलाबचन्द्र जी शास्त्री 'पुष्प' जी ने अथक श्रम करके एक नवीन प्रतिष्ठा पाठ का आकर्षक सकलन किया है। हमने उसकी फोटोस्टेट कापी आद्योपांत सूक्ष्म दृष्टि से देखी है। सस्कृत भाषा के साथ-साथ आपने हिन्दी पद्यानुवाद भी इसमे दिया है। जिसका प्रकाशन अतिशीघ्र होने जा रहा है। मै वाणीभूषण प्रतिष्ठाचार्य श्रीमान् गुलाबचन्द जी 'पुष्प' को अपना पुण्य पीयूषवाणी शुभाशीर्वाद प्रदान करता हूँ। इनकी भावना उत्तरोत्तर जिन शासन की पुण्य प्रभावना मे बनी रहे। पंचम काल में भव्य जीवों की आत्मा के उत्थान हेतु एक मात्र भगवद्भक्ति ही ऐसा सुगम मार्ग है। जिस पर चलकर वे अपनी आत्मा को समीचीन धार्मिक सस्कारो से संस्कारित कर अपनी आत्मा को सिद्ध शिला पर पहुचने की पात्रता बना सकते हैं। प्रतिष्ठा ग्रन्थ के माध्यम से प्रतिष्ठाचार्य गण निरतिचार जिनबिम्बप्रतिष्ठा करायें यही मंगल कामना है।

**शुभाशीर्वाद**

**आनन्द सागर मुनि**

**दिल्ली-६**

# शुभकामना

पंडित प्रवर गुलाब चन्द्र जी 'पुष्प' द्वारा संकलित **'प्रतिष्ठा रत्नाकर'** ग्रंथ की विषय सूची देखकर बड़ी प्रसन्नता हुई कि जैसे सारी प्रतिष्ठा विधि हृदयगम कर ली हो। मेरा आगम अभ्यासी प्रतिष्ठाचार्यो से निवेदन है कि 'प्रतिष्ठा रत्नाकर' के गूढ़ रहस्य को समझकर प्रतिष्ठाविधि करते हुये पण्डित पुष्प जी की महान मेहनत को सफल बनावें।

मेरी भगवान से यही प्रार्थना है कि पंडित जी का ज्ञान उत्तरोत्तर बढ़ता रहे यही शुभकामना है।

**दिनांक ४.३.९४** **ब्र. सूरजमल जैन**
**निवाई (टौंक) राजस्थान**

---

अखिल भारत वर्षीय दिग. जैन विद्वत्परिषद् ने एक सर्वमान्य प्रतिष्ठा पाठ के प्रकाशन का विचार किया था। तदनुसार समाज के मान्य प्रतिष्ठाचार्य संहितासूरि पं. नाथूलाल जी शास्त्री इन्दौर और वाणीभूषण प्रतिष्ठा दिवाकर पं. गुलाब चन्द्र जी 'पुष्प' ने प्रतिष्ठा पाठ का संकलन किया था। कुछ विचार विषमता के कारण विद्वत्परिषद् इन सकलनो के प्रकाशन की व्यवस्था नहीं कर सकी। इनमे से पं नाथूलाल जी शास्त्री के द्वारा संकलित प्रतिष्ठा प्रदीप इन्दौर से प्रकाशित हो चुका है और पं. गुलाब चन्द्र जी के द्वारा संकलित 'प्रतिष्ठा रत्नाकर' मुजफ्फरनगर उ प्र. से प्रकाशित हो रहा है। आशा है समाज में प्रतिष्ठा जैसे महान पुण्यवर्धक कार्य को सम्पन्न करने वाले प्रतिष्ठाचार्य विद्वान इन प्रकाशनों से लाभान्वित होगे। समाज मे प्रचलित आम्नाओं के अनुसार कुछ क्रियाओं मे मतभेद अवश्य है पर उसे सघर्ष का कारण न बनाकर जिन धर्म की प्रभावना का ही अंग बनाया जावे, यह मेरी भावना है।

**श्री वर्णी दि. जैन गुरुकुल** **डॉ. पन्नालाल जैन,**
**जबलपुर (म.प्र.)** **साहित्याचार्य (सागर)**

# अर्पण

परम आदरणीय सहिता सूरि, प्रतिष्ठा दिवाकर प प्रवर गुलाबचन्द्र जी 'पुष्प' द्वारा सकलित **'प्रतिष्ठा रत्नाकर'** आपके हाथो मे है ।

पुराने नये प्रतिष्ठाचार्य, विधानाचार्य एव गृहस्थो को यह प्रतिष्ठा ग्रथ अत्यधिक उपयोगी होगा । यह ग्रथ मतमतातरो से रहित है, क्योकि प्रतिष्ठा किसी पथ से सम्बंधित नही होती यह शुद्धाम्नाय की क्रियाओ की निर्देशिका है । इस प्रतिष्ठा ग्रथ के संकलयिता स्वय भारत प्रसिद्ध प्रतिष्ठाचार्य है, शताधिक प्रतिष्ठाये सम्पन्न करा चुके है । आप देशव्रती, सयमी, मितभाषी व्यक्तित्व के धनी है । मेरे जीवन के लगभग २० वर्ष उनके सान्निध्य मे बीते हैं । प्रवचनकर्ता के रूप में अत्यधिक निकट से उनकी चर्या को भीतर एव बाहर से देखने का अवसर मिला । आप आगम ज्ञाता, अनुशासन प्रिय एव मुनिभक्त है, आपका अधिकाश जीवन आचार्यो/ मुनिराजो के श्रीचरणो में बीता है । अनेक धार्मिक समारोहो मे कई उपाधियो से सम्मानित किये गये है ।

आचार्यो एव मुनिराजो के मगल आशीर्वाद एव जैन जगत के मान्य विद्वानो मे अपने अभिमतो से इस ग्रथ की गरिमा के साथ-साथ प्रामाणिकता को बढाया है । परमपूज्य राष्ट्रसत विद्यानन्द जी महाराज ने स्वय इस ग्रन्थ को आद्योपान्त देखा और अनेक सुझाव देकर आशीर्वाद दिया है । संत शिरोमणि आचार्य श्री विद्यासागर महाराज एवं समस्त सघ का अत्यधिक आशीर्वाद एव मार्ग निर्देशन मिलता रहा है । जहा तक मैंने देखा है इस प्रतिष्ठाग्रथ को आगमानुसार लिखा गया है जिसका प्रमाण सदर्भित ग्रंथ सूची है । प्रत्येक क्रिया का विधिवत् विवेचन है । मत्रो की शुद्धि पर अत्यधिक ध्यान रखा गया है । अनेक सतो के सान्निध्य मे इस ग्रथ से प्रतिष्ठाये कराई गई हैं ।

प्रतिष्ठाविधि को जो भी जानना चाहते है, विधि-विधान के कार्यो में जिनकी रुचि है, ऐसे जिज्ञासुओ को पुष्प जी द्वारा सकलित प्रतिष्ठा रत्नाकर ग्रथ अत्यधिक उपयोगी होगा । मेरी भावना है कि नवोदित विद्वान इस सकलन से लाभ लेकर अपने जीवन मे सफल होगे ।

अन्त मे मै अपने भाग्य की सराहना करता हूँ कि मुझे अपनी भावना एवं विचारो के अर्पण करने का अवसर मिला । यह ग्रथ शताब्दियो तक प्रकाशस्तंभ का कार्य करता रहे इसी भावना के साथ ... ।

**किलाअंदर, चौबेजी के मंदिर के पास**
**विदिशा (म०प्र०)**

**सागरमल जैन**

# शुभकामना

पंडित प्रवर गुलाब चन्द्र जी 'पुष्प' द्वारा संकलित **'प्रतिष्ठा रत्नाकर'** ग्रंथ की विषय सूची देखकर बड़ी प्रसन्नता हुई कि जैसे सारी प्रतिष्ठा विधि हृदयगम कर ली हो। मेरा आगम अभ्यासी प्रतिष्ठाचार्यो से निवेदन है कि 'प्रतिष्ठा रत्नाकर' के गूढ़ रहस्य को समझकर प्रतिष्ठाविधि करते हुये पण्डित पुष्प जी की महान मेहनत को सफल बनावें।

मेरी भगवान से यही प्रार्थना है कि पंडित जी का ज्ञान उत्तरोत्तर बढता रहे यही शुभकामना है।

**दिनांक ४.३.९४** **ब्र. सूरजमल जैन**
**निवाई (टौंक) राजस्थान**

---

अखिल भारत वर्षीय दिग जैन विद्वत्परिषद् ने एक सर्वमान्य प्रतिष्ठा पाठ के प्रकाशन का विचार किया था। तदनुसार समाज के मान्य प्रतिष्ठाचार्य संहितासूरि प. नाथूलाल जी शास्त्री इन्दौर और वाणीभूषण प्रतिष्ठा दिवाकर प. गुलाब चन्द्र जी 'पुष्प' ने प्रतिष्ठा पाठ का संकलन किया था। कुछ विचार विषमता के कारण विद्वत्परिषद् इन संकलनो के प्रकाशन की व्यवस्था नही कर सकी। इनमे से प. नाथूलाल जी शास्त्री के द्वारा संकलित प्रतिष्ठा प्रदीप इन्दौर से प्रकाशित हो चुका है और पं. गुलाब चन्द्र जी के द्वारा संकलित 'प्रतिष्ठा रत्नाकर' प्रीत विहार, दिल्ली से प्रकाशित हो रहा है। आशा है समाज मे प्रतिष्ठा जैसे महान पुण्यवर्धक कार्य को सम्पन्न करने वाले प्रतिष्ठाचार्य विद्वान इन प्रकाशनों से लाभान्वित होगे। समाज मे प्रचलित आम्नाओं के अनुसार कुछ क्रियाओ में मतभेद अवश्य है पर उसे संघर्ष का कारण न बनाकर जिन धर्म की प्रभावना का ही अंग बनाया जावे, यह मेरी भावना है।

**श्री वर्णी दि. जैन गुरुकुल** **डॉ. पन्नालाल जैन,**
**जबलपुर (म.प्र.)** **साहित्याचार्य (सागर)**

## मन्दिर निर्माण विधि (१)

शुद्धे प्रदेशे नगरेऽप्यटव्या नदीसमीपे शुचितीर्थभूम्याम् ।
विस्तीर्णश्रृगोन्नतकेतुमाला विराजित जैनगृहं प्रशस्तम् ।।

शुद्धे मुहूर्ते किल वास्तुशान्ति विधाय सीमानमकालदोषम् ।
खनेत्सुवर्णोद्धृतयत्रपीठ निवेश्य तद्द्वारसमीपवर्ति ।।

स्थान परीक्षा च दिशा च साधन वस्त्वर्चनं मडललेखनार्चने ।
ग्रावानिवेशो भुवनस्य लक्षणं शैलानयश्चेति तदष्टधा मतम् ।।

जलाशयारामसमग्रशोभा वल्मीकजतुप्रविचारवर्ज्या ।
कीलास्थिदग्धाश्मविवर्जिताभूरत्र प्रशस्या जिनवेश्मयोग्या ।।

तत्राध्वरं गर्तमधः खनित्वा तद्दोषवर्ज्य यदि तेन पाशुना ।
प्रपूरयेन्न्यूनसमाधिकेषु भंगं समं लाभ इति प्रशस्यते ।।

सीम्नि प्रखाते प्रथम शुभेऽह्नि घृतोद्भव दीपमुपांशुमंत्रै ।
संयोज्य ताम्रे कलशे पिधाय न्यसेत् सयंत्र कनकं तदूर्व्याम् ।।

व्यपोहन नो.लभते प्रदीपस्तथाद्वषद्भि खनितोर्ध्वकुड्ये ।
नयेद् व्रतारभनिवेदनादिकर्ता विदध्याज्जनसाक्षियुक्तम् ।।

तत्स्थानवासान्निखिलान्सुरादीन् सतोष्य पंचेशसुमंडलेन ।
पूजां विधायेतरदीनजंतून् सन्मानयेत्कारुणिको महात्मा ।।

चैत्रादिमासे विषुव प्रसाध्य दिग्मूढतापोहनपूर्वमत्र ।
मुख तु शक्रोत्तरपश्चिमासु कुर्याज्जिनेशालयकस्य मुख्यम् ।।

तत्क्षेत्र पंचविशत्यवधिपरिमित सविभज्यात्र मध्ये ।
निध्यंशे मध्यकोष्ठे जिनपतिनिलयं पार्श्वयोः सिद्धपाठ्यौ ।।

आचार्यश्चोर्ध्वभागे तदितरगृहयोरागमो धर्मतीर्थ -
मग्रे साधुर्विधानालययजनपरिष्कारगेहं निवेश्यम् ।।

पूर्वोत्तर दक्षिणमस्य कार्य द्वार तथा पूर्वदिशासु नृत्य -
गीतालयं चोत्तरमर्थशास्त्रसद्वाचनागेहमतः प्रशस्तम् ।।

पाश्चात्यभागे द्रविणालयादिविद्यालयं दक्षदिशिप्रदक्षिणा ।
जिनालयादे परितोऽत्र कार्या प्राचीनयंत्रोपमसंनिवेशतः ।।

(१) आ. ज. से., प्र पा. श्लोक १२७ से १४१

होना लिखा गया है, उनको अर्घ प्रदान करना भयकर भूल है ।

यद्यपि प्रतिष्ठा पाठो मे उनको **'अर्घ्यं गृहाण गृहाण'** इन शब्दो के द्वारा जो अर्घ देने की बात लिखी है वह इस अभिप्राय से लिखी है कि जैसे हम लोग पूजा के अंत मे जयमाला पढ्ते समय उपस्थित समुदाय को अर्ग देकर पूजा मे शामिल होने का उन्हे शुभ अवसर देते है इसी प्रकार इन्द्र ने जिन सेवको को (देवो को) उन कल्याणको मे अपना अपना नियोग (कार्य) करने की आज्ञा दी है वह उन्हे भी भगवान की पूजा मे सम्मलित कर पूजा करने का शुभ अवसर देता है न कि उनकी पूजा करता है ।

जिनागम के अनुसार भवनवासी, व्यतर, ज्योतिष देव इन तीनो निकायो मे कोई सम्यक् दृष्टि जीव जन्म नही लेता किन्तु उनमे ऐसे समारोहो के प्रसग पर किसी को सम्यक् दर्शन हो भी सकता है, तथापि इन्द्र जैसी उत्कृष्ट पदवी के धारक सुरेन्द्र के द्वारा अपने उन सेवको को अर्घ देकर उनको जिनेन्द्र की तरह मत्र बोलकर बराबरी से अर्घ प्रदान करने की क्रिया जिनागम के सर्वथा विरुद्ध है । सरागी देवता होने से जिनागम मे उनकी पूजा स्वय निषिद्ध है।

यदि जैसे प्रतिष्ठा के इन्द्रादि पात्रो की स्थापना योग्य व्यक्तियो मे की जाती है इसी प्रकार इन शासन देवताओ की स्थापना भी योग्य व्यक्तियो मे की जाये तो कोई भी सौधर्म इन्द्र बनने वाला व्यक्ति उनको अर्घ-दान कर पूजा नही करेगा, उसका स्वय विवेक जागृत होगा और ये विसंगतिया स्वयं दूर हो जावेगी । आशा है प्रतिष्ठाचार्यों का ध्यान इस भूल के सशोधन की ओर जायेगा । इस प्रतिष्ठापाठ मे जिनागम के अनुकूल पूजा पाठ का ध्यान रखा गया है इसके लिए प्रतिष्ठाचार्य श्री गुलावचद जी 'पुष्प' धन्यवाद के पात्र है ।

एक विषय प्रतिष्ठाचार्यों के लिए और भी विचारणीय है । भगवान के पाच कल्याणक हो जाने पर वह मूर्ति सिद्धपरमेष्ठी की हो जाती है । अरिहत परमेष्ठी के चार ही कल्याण होते है पर हम अरिहंत परमात्मा की प्रतिमा मानकर मदिरो मे स्थापित करते है यह परंपरा उत्तर-भारत मे चली आ रही है । जहा तक मुझे ज्ञात है दक्षिण भारत के प्रतिष्ठाचार्य केवल चार कल्याणक करते है ।

बुदेलखण्ड मे 'गजरथ' के साथ प्रतिष्ठा होती है और गजरथ केवली भगवान के विहार का प्रतीक है ऐसी स्थिति मे यह विचारणीय हो जाता है कि प्रतिमा के पाचो कल्याण हो जाने के बाद विहार की क्रिया कैसे सगत है । यह विषय भी विद्वानो के लिए विचारणीय है ।

**इस संबंध मे मेरा यह सुझाव है कि सभी पक्ष के विद्वान एवं प्रतिष्ठाचार्यो की एक सम्मलित गोष्ठी हो और उसमे इन विषयो पर आगमानुकूल विचार कर निर्णय लिया जावे।**

मेरा एक सुझाव यह भी है कि जिस प्रकार न्याय, धर्म, व्याकरण आदि की परीक्षाए उत्तीर्ण होने पर ही विद्वान परीक्षा के अनुसार शास्त्री या आचार्य पद को प्राप्त करता है इसी प्रकार प्रतिष्ठाचार्य परीक्षा का भी परीक्षालयो मे कोर्स रखा जाये और परीक्षा उत्तीर्ण होने पर उन्हे किसी प्रतिष्ठित निपुण प्रतिष्ठाचार्य के पास कार्य करने की पद्धित की ट्रेनिग लेना भी आवश्यक है माना जाय और ऐसे ही व्यक्तियो को प्रतिष्ठाचार्य माना जाये तथा उनके द्वारा ही प्रतिष्ठा के कार्य सम्पन्न हो तो प्रतिष्ठा मे भी एक रूपता आ सकती है और कार्य भी आगमानुकूल सुचारु रूप से सम्पन्न हो सकते है ऐसी मेरी विद्वानो से विनय है।

प्रस्तुत प्रतिष्ठा पाठ मैने एक बार देखा है और वर्तमान मे उसकी सूची मेरे पास उपलब्ध है इसलिए मै 'पुष्प' जी के इस कार्य की सराहना करता हू। उनकी यह कृति उनके कल्याण के लिए हो।

**श्री महावीर उदासीन आश्रम**

**कुंडलपुर - २ अक्टूबर १९९२** **जगन्मोहन लाल शास्त्री**

# सम्पादकीय

हमे प्रसन्नता है कि जिस कृति की हमारे पाठकगण और प्रवुद्ध विद्वज्जन चिर समय से प्रतीक्षा कर रहे थे वह अव उनके समक्ष है। वास्तव मे किसी विशिष्ट रचना के तैयार करने मे उसके लेखक को समय लगता है, यह वे जानते है।

आज हमे प्रसन्नता है कि सहितासूरि, प्रतिष्ठाचार्य पण्डित गुलाब चद्र जी 'पुष्प' टीकमगढ द्वारा, जो सौ से ज्यादा प्रतिष्ठाऐ करा चुके है और जिन्हे पैतृक-परम्परा से प्रतिष्ठा सम्बंधी अनुभव प्राप्त है। उनका *अभिनव प्रतिष्ठाग्रथ प्रकाश* मे आ रहा है, यह भी सरस्वती के भण्डार को समृद्ध करेगा। साथ ही उनके यश को बढायेगा। पुष्प जी ने तेरहवी शताब्दी के विश्रुत आचार्य जयसेन के सस्कृत '**प्रतिष्ठापाठ** ' को अपने प्रतिष्ठाग्रथ का आधार माना है। इसमे सदेह नहीं कि आचार्य जयसेन का प्रतिष्ठापाठ शताब्दियो से वहुप्रचलित रहा है। पण्डित आशाधर जी ने अपने जिनयज्ञकल्प का उसे मूलाधार माना है। ब्र शीतल प्रसाद जी ने उसका अनुसरण किया है और अपना प्रतिष्ठापाठ लिखा है।

पुष्पजी द्वारा कराई गयी कई जिनबिम्ब प्रतिष्ठाओ मे सम्मिलित होने का मुझे अवसर मिला है। उनके विधि विधानो को देखकर मुझे शास्त्रीय प्रमाण बिना खोजे मिल गये।

प्रस्तुत कृति का नाम '**प्रतिष्ठा-रत्नाकर**' है, जो 'यथानाम तथा गुण को चरितार्थ करता है। इसमे जैन सस्कृति मे निर्दिष्ट प्राय सभी धार्मिक क्रियाओ एव अनुष्ठानो का सयोजन/ आकलन किया गया है। मगलाष्टक/मगलपाठ से लेकर जिनबिम्ब पंचकल्याणक प्रतिष्ठा तक की क्रियाओ का इसमे शास्त्रीय प्रमाणो के साथ विशद विवेचन किया गया है। सुयोग्य विद्वान प्रतिष्ठाचार्य ने प्रतिष्ठा एव अनुष्ठान सम्बन्धी ऐसा कोई विषय नही छोड़ा, जिस पर उन्होने प्रकाश न डाला हो। बल्कि कई विषय तो ऐसे है, जो इस परम्परा मे नहीं है और अज्ञात चले आ रहे हैं। पर पैतृक परम्परा से वे उन्हे ज्ञात थे। यशस्वी कृतिकार ने उन्हे भी इसमे दिया है। अतएव इसे '**प्रतिष्ठा रत्नाकर**' नाम देना उचित एव सार्थक है।

### मंगलाष्टक का एक विचारणीय पद:

प्रत्येक धार्मिक क्रिया मगलपाठ पूर्वक की जाती है। इस ग्रन्थ मे भी मगल पाठ के रूप मे मगलाष्टक दिया गया है। यह मगलाष्टक जैन सस्कृति उत्सवो के आरम्भ मे अवश्य पढा जाता है। इसमे सस्कृत-भाषा मे निबद्ध नौ (९) पद्य हैं। इसके पॉचवे पद्य मे 'गणभृत ' (गणधरो) को 'कुर्वन्तु ते मगलम्' पद्यान्त पद के द्वारा मगल-प्रदाता

कहा गया हे। इसमें 'गणभृतः' के छह विशेषणों में एक विशेषण 'पंचज्ञानधराः' है, जिसका अर्थ है पॉच ज्ञान के धारक। किन्तु गणधर चार क्षायोपशमिक ज्ञानों के ही धारी होते है, पॉच ज्ञान के धारी नही, क्योंकि पॉचवॉ ज्ञान 'केवलज्ञान' है और वह क्षयिक होता है तथा उक्त चार क्षायोपशमिक और यह एक क्षायिक केवलज्ञान एक साथ नहीं होते। फिर मंगलाष्टककार ने गणधरों को पंच-ज्ञानधारक कैसे कहा? भारतीय ज्ञान-पीठ से ई. १९५७ में प्रकाशित और हिन्दी में अनूदित 'ज्ञानपीठपूजांजलि' मे भी उक्त विशेषण का अर्थ 'पॉच प्रकार के ज्ञान से सम्पन्न' यही किया गया हे। ऐसी स्थिति मे मंगलाष्टककार की इस विसंगति अथवा भूल का क्या परिमार्जन हो सकता है?

जहॉ तक हम समझते हैं, मंगलाष्टक के इस पद में पॉच ज्ञान क्रमशः विवक्षित है, युगपत् नहीं। आरम्भ मे गणधरों के मति, श्रुत, अवधि और मनःपर्यय ये चार क्षायोपशमिक ज्ञान ही होते हैं। इसके वाद वे सर्वज्ञानी-केवल ज्ञानी होते हैं। आचार्य कुन्द कुन्द की 'योगि-भक्ति' गत निम्न गाथा से यही स्पष्ट जान पड़ता है-

आभिणिबोहि य सुद ओहिणाणि मणणाणि सव्वणाणी य।
वंदे जगप्पदीवे पच्चक्ख परोक्खणाणी य ॥

इस गाथा में पॉच सम्यज्ञानों का उल्लेख हुआ है ओर उन्हे तत्त्वार्थ सूत्रकार की तरह प्रत्यक्ष तथा परोक्ष ज्ञानो मे विभक्त किया है। यहॉ आभिनिबोधिज्ञान मतिज्ञान को कहा गया हे। ये पॉचो विशिष्ट ज्ञान योगियो के होते हैं और गणधर अनेक ऋद्धियों तथा अष्टांग महानिमित्तों से युक्त होने से योगी ही हैं। अतः क्रम की अपेक्षा गणधरों को पंच ज्ञान सम्पन्न कहा जाना असंगत नहीं हे और न भूल है। भावीनय की विवक्षा से ऐसा कहा जा सकता हे अथवा किसी प्रति मे 'चातुर्ज्ञानधराः' पद उपलव्ध हो तो वह अन्वेषणीय है। उस स्थिति मे इसी पद के साथ इसे पढा जाना चाहिए। तथा इसे ही शुद्ध पाठ समझना चाहिए।

## जिन-विम्ब प्रतिष्ठा और स्थापना - निक्षेप :-

पदार्थों को जानने के लिए जहॉ प्रमाण और नय तथा उनके भेद-प्रभेदों का निरूपण किया गया हे वहॉ उनका सम्यक् व्यवहार एवं अव्यभिचार के हेतु अर्थात् अमुक को अमुक ही व्यवहृत करने के लिए चार निक्षेपो/किसी में किसी को रखने का कथन किया गया हे। जेनागम का वहुश्रुत ग्रन्थ तत्त्वार्थ सूत्र हे। उसमें कहा हे – 'नामस्थापना द्रव्यभावतस्तन्न्यासः' (१) – अर्थात् उन जीवादि एवं सम्यक्दर्शन आदि का नाम, स्थापना, द्रव्य और भाव इन चार से न्यास /निक्षेप होता है। तात्पर्य यह हे कि उनका इन चार के द्वारा व्यवहार विशेष होता हे।

(१) तत्त्वार्थ सूत्र अध्याय १ सूत्र ५

१ संज्ञा (नाम) के अनुसार गुणरहित वस्तु मे जो सज्ञा मात्र परस्पर व्यवहार के लिए रखी जाती है वह नाम निक्षेप है। जैसे किसी का सुन्दर न होते हुए सुन्दर नाम रखना। यह मात्र व्यवहार के लिए है।

२ काष्ठ, पाषाण, मिट्टी, धातु आदि के आकार मे अथवा आकार रहित मे 'वह यह है' इस प्रकार उसे स्थापित करना स्थापना-निक्षेप है। जैसे पार्श्वनाथ अरिहन्त के आकार की बनायी प्रतिमा मे 'वह यह है' इस प्रकार उनकी स्थापना करना।

३ जो गुणो से प्राप्त था अथवा गुणो को प्राप्त करेगा वह द्रव्य निक्षेप है। जैसे कोई पहले राजा था या कोई राजा बनेगा उसे वर्तमान मे राजा कहना।

४ जो वर्तमान पर्याययुक्त है उसे भाव निक्षेप कहते है। जैसे राज्य करते हुए पुरुष को राजा कहना।

लोक व्यवहार इन चारो निक्षेपो से होता है। अतएव जैन दर्शन मे इन चारो निक्षेपो का महत्त्वपूर्ण स्थान है। प्रकृत मे स्थापना-निक्षेप से प्रयोजन है। उसी के सम्बन्ध मे यहाँ प्रकाश डाला जाता है।

स्थापना के दो भेद है - १. सद्भाव स्थापना और असद्भाव स्थापना। सद्भाव स्थापना का दूसरा नाम तदाकार स्थापना है और असद्भावस्थापना को अतदाकार स्थापना कहा जाता है। प्रतिष्ठाचार्य पीतल, चादी, स्वर्ण आदि मान्य धातुओ एव पाषाण के तदाकार जिनबिम्ब, जिनमूर्ति, जिनप्रतिमा मे शास्त्रोक्त विधि से शुद्धि तथा मत्रपूर्वक पचकल्याणको के साथ अरिहत के ४६ गुणो (३४ अतिशयो, ८ प्रातिहार्यों और ४ अनन्तचतुष्टयो) की स्थापना/ समारोपण करते है तभी वह मूर्ति साक्षात् अरिहत तीर्थंकर की तरह परमपूज्य, सम्माननीय एव अर्चायोग्य होती है। यही कारण है कि स्थापना निक्षेप और भाव-निक्षेप मे अन्तर नही बतलाया है। यहाँ तक कि साक्षात् अरिहत की तरह जिनमूर्ति के दर्शन-भक्ति-पूजादि को सम्यक्दर्शन की उत्पत्ति का कारण कहा गया है। इस दृष्टि से जिन-बिम्ब-पचकल्याणक-प्रतिष्ठा और जिन-बिम्ब प्राणप्रतिष्ठा- ये दोनो नाम एकार्थक है, क्योकि मूर्ति मे ४६ गुण रूप प्राणो की प्रतिष्ठा-स्थापना की जाती है। हिन्दू देवताओ की मूर्तियो की प्रतिष्ठा मे लौकिक कामनाए निहित रहती है। इसके विपरीत जैन मूर्तियो की प्रतिष्ठा मे लोक-मुक्ति और आध्यात्मिक जीवन-निर्माण की भावनाए की जाती हे, जिनमे साक्षात् एव परम्परया पर नि श्रेयस् और अपरनि श्रेयस अन्तर्निहित रहते है।

कुछ विद्वान[१] जिन-बिम्ब प्राण-प्रतिष्ठा और जिन-बिम्ब पच कल्याणक-प्रतिष्ठा मे दार्शनिक भेद बतलाते है किन्तु उक्त प्रतिपादन के प्रकाश मे देखेगे, तो उन्हे वह भेद

*(१) 'प्राण-प्रतिष्ठा और बिम्ब-प्रतिष्ठा मे दार्शनिक भिन्नता' शीर्षक लेख सागरचद दिवाकर सागर दि जैन महा समिति पत्रिका, नई दिल्ली, वर्ष ७ अक १६*

दिखाई नही देगा । आशा है वे अपने चिन्तन पर गहराई से पुन· विचार करेगे ।

**कृतिकार प्रतिष्ठाचार्य पं. गुलाबचन्द जी 'पुष्प':**

इस महत्वपूर्ण कृति के रचयिता आदरणीय 'पुष्प' जी है, जो जैन समाज के लब्ध प्रतिष्ठ प्रतिष्ठाचार्य है और जिन्होने शताधिक प्रतिष्ठाएँ कराके विपुल यश प्राप्त किया है। लाखो लोगो की उपस्थिति मे उनके द्वारा ये प्रतिष्ठाएँ हुई हैं तथा वाणी भूषण, प्रतिष्ठा रत्ना सहिता सूरि प्रतिष्ठा दिवाकर जैसी उपाधियाँ और सम्मान प्राप्त किया है। आपका व्यक्तित्व प्रभावक और आकर्षक है। प्रतिष्ठा कराने की आपकी पद्धति अत्यन्त निराली है। सुयोग्य प्रवक्ता होने के साथ-साथ मच से भाषण देने मे भी कुशल है।

चारित्र तो आपके जीवन का प्रधान अग है। हम इस कृति के लिए उन्हे हार्दिक बधाई देते हैं।

१५ जनवरी १९९६
बीना (इटावा)
सागर म०प्र०

पं० (डा०) दरबारी लाल कोठिया
सेवानिवृत्त रीडर
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय - वाराणसी

# पंच कल्याण बनाम शिलापुत्र का जन्म

-उपाध्याय गुप्तिसागर मुनि

सहज प्रश्न हैं, पंच कल्याणक क्यो? जब हम समाधन पाने प्रश्न की तह मे उतरकर इतिहास का अवलोकन करते है, तो पाते हैं कि "पच-कल्याणक प्रतिष्ठा विश्व शान्ति महायज्ञ" विश्व कल्याण एव विश्व शान्ति की दृष्टि से किया जाता था, है क्योकि प्रतिष्ठा विधान मे अनेक विधियॉ एव मत्र विश्व कल्याण/क्षेम की शुभकामनाओ से भरे हुए हैं। पच कल्याणक के क्रिया कलाप न केवल शिलापुत्र (वीरसेन स्वामी ने मूर्ति को शिलापुत्र कहा है) को जीवन्त और पूज्य पद प्रदान करते हैं प्रत्युत जैन दर्शन की महती प्रभावना करते हुए सम्यग्दर्शन की उत्पत्ति, वृद्धि तथा स्थिति का प्रबल सशक्त कारण भी बनते है। ये धार्मिक क्रिया-कलाप अनेक जीवो मे जहॉ एक ओर धार्मिक सस्कारो का बीजारोपण करते है, वहीं दूसरी ओर प्रतिष्ठित प्रतिमाओ मे अद्भुत चमत्कारिक शक्तियॉ भी उद्भूत करते है बशर्ते सम्पूर्ण क्रियाएँ क्रिया विधि एव पूर्ण शुद्धता के साथ सम्पन्न होतीं हुई आडम्बरो से अस्पर्शित हो।

जब तक पूर्ण शुद्धि, सम्पूर्ण विधि-विधान, श्रद्धा, न्यायोपात्त द्रव्यादि, प्रतिष्ठेय मूर्ति की निर्दोषता एव प्रतिष्ठा पात्रो को प्रतिष्ठा विधानानुसार ध्यान नहीं रखा जाता तब तक प्रतिष्ठा अधूरी है, क्योकि प्रतिष्ठाचार्य का मत्र, तत्र, विधि, वास्तुविद्या, शकुन निमित्त, ज्योतिष प्रभृति विषयक तलस्पर्शी ज्ञान प्रतिष्ठेय प्रतिमा मे चमत्कार उत्पन्न करने की जितनी महत्वपूर्ण अपेक्षा रखता है, उतनी ही प्रतिष्ठा पात्रो की योग्यता भी। वस्तुत प्रतिष्ठा जैसे गुरुतर कार्य के लिए पल्लवग्राही पांडित्य से काम नहीं चल सकता है।

धातु या पाषाण की मूर्ति मे 'जिनेन्द्र' की स्थापना, प्रतिष्ठा बच्चो का खेल नहीं है। प्रतिष्ठा के लिए कुछ ऐसे विशिष्ट तत्व है जिन्हे आज अनदेखा किया जा रहा है।

1 सर्वप्रथम कुभ स्थापना, कुभ यात्रा स्वर्ण सौभाग्यवती महिलाओ द्वारा होनी चाहिए। जिनके माता-पिता, सास-श्वसुर जीवित है एव जो पुत्रवती भी हो।

2. तीर्थंकर मुनि की दीक्षा के दिन यजमान, इन्द्र, इन्द्राणी एव अन्य पुजारी लोगो को उपवास रखना चाहिए। अगले दिन विधिपूर्वक तीर्थंकर मुनि के आहार के पश्चात् उन्हे पारणा करना चाहिए।

जैसा कि जयसेन प्रतिष्ठा पाठ मे दृष्टव्य है—

तत्रोपवास मघवा तथार्यो यज्वा शची चान्यमहे नियुक्ता।
विदध्युरुर्ध्वे विधिना हि मध्य दिने जिनाग्रे चरुपूजनानि।।
तदैव पंचादभुतवृष्टिरग्रे बिम्बस्य पुष्पाजलिना समेता।
योज्वा ध्वनि तूर्य गणैर्विधाय भुजीयुरन्यानपि भोजयित्वा।

3 तीर्थंकर मुनि ऋषभदेव को युवराज श्रेयांस, राजा सोमप्रभ एव रानी लक्ष्मीमती ने केवल तीन अजलि इक्षु रस द्वारा आहार विधि सम्पन्न कराई थी। ऋषभदेव

के अलावा शेष तीर्थंकर मुनियो ने केवल क्षीरान्न (खीर) द्वारा ही प्रथम पारणा की थी, किन्तु आज कितनी विडम्बना है कि तीर्थंकर मुनि के समक्ष सभी प्रकार के फलादिक का आहार दिया जाता है, जो लौकिक दृष्टि से भी तीर्थ प्रवर्तक के अनुकूल नहीं है।

४ प्रतिष्ठाचार्य को तीर्थंकर मुनि की नाभि में तिलक दान कराते समय यह स्मरण रखना चाहिए कि तिलक दान की केशर आदि सामग्री स्वर्ण सौभाग्यवती शचि या अन्य इन्द्राणी से पिसवाये।

इत्यादि ऐसी कई महत्वपूर्ण बातें हैं जिनका ध्यान प्रतिष्ठाचार्य को अवश्य रखना चाहिए। जैन समाज मे प्रतिष्ठा लब्ध पं गुलाब चन्द पुष्प जी सुलझे एव विवेकी प्रतिष्ठाचार्य हैं। इन्होंने कोई परीक्षाएं उत्तीर्ण नहीं कीं, अपितु

आचार्यः पादमाचष्टे पादः शिष्य स्वमेधया।
तद्विज्ञसेवया पाद पादः कालेन पच्यते।।

धवला ग्रन्थ के टीकाकार आचार्य वीरसेन महाराज के इस श्लोकानुसार पुष्प जी ने प्रतिष्ठा का एक पाद अपने पिता (गुरु) श्री मन्नू लाल जी से, प्रतिष्ठा का द्वितीय पाद अपनी बुद्धि से, तृतीय पाद प. पन्नालाल जी सागर, पं नाथू लाल जी शास्त्री संहिता सूरि इन्दौर, पं जगन्मोहन लाल शास्त्री कटनी आदि विद्वानो के सान्निध्य से एवं चतुर्थ पाद का ज्ञान अपनी बढ़ती हुई उम्र के तजुर्बो से हासिल किया। परिणामस्वरूप आगम ग्रन्थों एवं प्रतिष्ठा ग्रन्थो का विशेष अध्ययन आलोडन तथा परम पूज्य आचार्य प्रवर श्री विद्यासागर जी गुरुवर के सान्निध्य मे अनेकशः प्रतिष्ठा कराकर उनसे प्राप्त निर्देशों/सुझावों के आधार पर 'प्रतिष्ठा रत्नाकर' को नवनीत के रूप मे निकालकर जैन समाज को एक सुन्दर कृति उपलब्धि भेट की है। उनके इस सत्प्रयत्न के लिए मेरा बहुत-बहुत आशीर्वाद।

इस ग्रन्थ के मूल प्रेरणा स्रोत दिगम्बर आकाश मे चमकते सूर्य हमारे गुरुवर्य आचार्य प्रवर श्री १०८ विद्यासागर जी महाराज हैं। ग्रन्थ वृहद् काय है। समग्र प्रतिष्ठा विधि विधान को अपने मे समेटे हुए है। दिल्ली एवं अतिशय क्षेत्र बहलना, मुजफ्फरनगर मे जब-तब पंडित जी एवं पं जय कुमार ने पाण्डुलिपियां दिखाई, चर्चाएं कीं तथा तीन बार उनकी प्रतिष्ठा कियाएं भी जीवन्त देखी। इसके प्रकाशन का प्रसंग मेरे सामने आया। प्रीत विहार प्रतिष्ठा पच कल्याणक समिति एवं सम्पूर्ण दिगम्बर जैन समाज प्रीत विहार प्रतिष्ठा हेतु आग्रह लेकर बार-बार आ रहे थे। मैंने 'प्रतिष्ठा रत्नाकर' की ओर संकेत किया-सुभाष ! यह प्रकाश में आना चाहिए। पं जी का जीवन भर का परिश्रम है। समाज के अध्यक्ष सुभाष जी मेरा आशय समझ गए और कहा -आपकी आज्ञा शिरोधार्य है कहते हुए प्रकाशन का कार्यभार ले लिया, एवं मुद्रण में धर्मानुरागी श्याम सुन्दर अग्रवाल (प्रभात प्रकाशन) ने जो तत्परता, श्रद्धा और गुरू भक्ति का परिचय दिया वह प्रशसनीय है। चि० संजय जैन को आशीर्वाद जिसकी अथक तत्परता ने इसे अत्याल्पावधि मे प्रकाश में लाया।

अन्त मे इस महान पुण्य को अधीत करने वाले महानुभावों को बहुत बहुत आशीर्वाद।

# प्रकाशकीय

धर्म एक तुला है जो हमारे जीवन, परिवार, समाज, राष्ट्र और देश को सन्तुलित बनाए रखती है। धर्म विश्वप्रेम, विश्व शान्ति और परस्पर सहिष्णुता का भावक है।

धर्म एक दीप स्तम्भ है, धर्म की रोशनी मे चलने वाला कभी अन्धकार मे नहीं भटक सकता क्योंकि धर्म की प्रभा अधर्म के मार्ग पर नहीं पडती। वस्तुत धर्म ही व्यक्ति को सत्कर्म की ओर प्रेरित करता है। धर्म ही उसकी असली पूजी है। अत इसी धर्म भावना से प्रेरित होकर प्रीत विहार जैन समाज ने मन्दिर निर्माण का निर्णय लिया। निर्माण कार्य प्रारम्भ हुआ वह अपनी गति से वर्षो चलता रहा पर उस प्रगति पर पग न पहुचा सका। जितना समय उसमे बीत चुका था। समय ने करवट बदली या कहिए अब उसका भी समय आ गया था।

मुझे यह लिखते हुए अत्यन्त प्रसन्नता का अनुभव हो रहा है जब जैन परम्परा के सूर्य आचार्य प्रवर श्री विद्यासागर जी महाराज के आज्ञानुवर्ती सुशिष्य परम तपोधन शाकार प्रवर्तक उपाध्याय मुनि श्री गुप्तिसागर जी ने हमे, हमारी समाज को हमारे आग्रह पर 'सर्वतोभद्र विधान' मे पधारने की पावन स्वीकृति प्रदान की। 'सर्वतोभद्र विधान' क्या हुआ, सारी दिल्ली एव आस–पास का परिसर चर्चित हो उठा, 'वाह क्या पूजा हुई।' हम सबको सोते से जगाया गुरूवर ने। गुरुवर्य के इस सहज उपकार के हम ऋणी है। जैसे ही गुरुवर्यो के आशीर्वाद से मुझे प्रीत विहार जैन समाज ने 'अध्यक्ष' बनाकर जिनालय की (निर्माण) सेवार्थ भेजा। उस कार्य को मै उन्हीं सबके मगल आशीष से एव अपने साथी भाई श्री पदमचद महामत्री के पूर्ण सहयोग से अत्याल्पावधि मे सम्पन्न करा सका। शास्त्रो मे वर्णित जिन मन्दिरो का स्वरूप और इस नव निर्मित महावीर जिन मन्दिर के रूप मे साम्यता पाकर मन जहा बाग–बाग हो उठता है वही ऐसे अपने मन्दिर की भव्यता को देखकर मस्तक गौरव से सहज ही ऊचा हो जाता है।

हमारा परम सौभाग्य है जो इन विषम परिस्थितियो मे, दुषमा जैसे पचम कालिकाल मे भी दिगम्बर वीतराग सन्तो के दर्शन हमे मिल रहे है। उपाध्याय मुनि श्री गुप्तिसागर जी का हमारी प्रीत विहार जैन समाज पर बहुत–बहुत आशीर्वाद अनुकम्पा है। धर्मानुरागियो पर वीतरागी सन्तो का झुकाव सहज ही होता है। प्रीत विहार जैन समाज के अनुनय आग्रह पर १ फरवरी ९८ से ७

फरवरी ६८ मे आयोजित आदिनाथ पच कल्याणक प्रतिष्ठा मे हमे आपके पुनीत सान्निध्य की अनुमति मिल गई। प्रतिष्ठाचार्य का प्रश्न उठा तो गुरुदेव ने 'सर्वतोभद्र विधान' मे ही हमे सुझाया था कि प्रतिष्ठा प्रतिष्ठाचार्य प गुलाबचद 'पुष्प' टीकमगढ वालो से करायेगे। मेरे सान्निध्य मे उन्होने १६६३ मे कृष्णानगर दिल्ली मे प्रतिष्ठा की थी और अभी सोनीपत (हरियाणा) पच कल्याणक प्रतिष्ठा हेतु वे मेरी अनुमति ले गए है। प्रतिष्ठा विधि निर्दोष है, सुलझे विचारक है। अस्तु, निर्दोष विधि, मत्र न्यास, जैसी क्रियाए ही मूर्ति मे अतिशय पैदा करती है। गुरुदेव की प्रेरणा से हमारी समाज ने प्रतिष्ठाचार्य पुष्प जी को आमन्त्रित किया, उनकी सहज स्वीकृति भी हमे मिल गई, हमारी गतिविधिया आगे बढने लगी।

इस वर्ष १६६७ के चातुर्मास हेतु हम सभी लोग पूज्य महाराज श्री को 'निर्माण विहार' चातुर्मास हेतु हरिद्वार से दिल्ली लाये। चातुर्मास सम्पन्न हुआ, बीच—बीच मे हमे सकेत मिलते रहे। अभी विगत दिनो उपा श्री शास्त्री नगर मे पच कल्याणक महोत्सव मे अपनी पावन सन्निधि दे रहे थे। हम लोग प्रतिष्ठा हेतु उन्हे आमन्त्रित करने गए। तभी प्रतिष्ठा सन्दर्भ मे परम कारुणिक गुरुवर ने सुझाया। सुभाष जी ! प जी ने अनेकश प्रतिष्ठा शास्त्रो का आलोडन करके हमारे पूज्य गुरुदेव आचार्य श्री विद्यासागर जी महाराज की प्रेरणा से प्रेरित होकर 'प्रतिष्ठा रत्नाकर' का सकलन/सृजन किया है। पडित जी की इच्छा है इसका प्रकाशन हो जाये। वे सकल्पित है प्रतिष्ठा रत्नाकर के प्रकाशन के बाद प्रतिष्ठा कार्य का गुरुतर कार्य अपने प्रिय पुत्र चि ब्र जयकुमार 'निशान्त' को सौपकर अतिशीघ्र मुक्त हो जायेगे। मेरी इच्छा है प्रीत विहार जैन समाज अपने इस पच कल्याणक प्रतिष्ठा को चिर स्मरणीय रखने के लिए इसके प्रकाशन का 'पुण्य कार्य करे।'

हमारी सकल दिगम्बर जैन समाज एक बार फिर मुनि श्री के सहज कारुणिक उपकार से श्रद्धान्वित हो उठी ऐसे पुण्य कार्य की पवित्र प्रेरणा आदेश पाकर। उन्हीं की सत्प्रेरणा का सुफल है कि श्रद्धेय प 'पुष्प' जी के जीवन वृक्ष का एक और पुष्प 'प्रतिष्ठा रत्नाकर' का प्रकाशन पच कल्याण प्रतिष्ठा महोत्सव समिति 'प्रीत विहार दिल्ली के सौजन्य से हो रहा है। गुरुवर्य के चरणो मे नमन सहित मेरा विश्वास है इस 'प्रतिष्ठा रत्नाकर' का विद्वद्वर्ग मे समादर होगा।

अध्यक्ष

सुभाष जैन (F-8)

प्रीत विहार जैन समाज (पजी) दिल्ली—92

# पुष्प जीः एक यशस्वी प्रतिष्ठाचार्य

पं० श्री गुलाबचन्द "पुष्प" इस शताब्दी के दिगम्बर जैन प्रतिष्ठाचार्यो में एक जाना पहिचाना नाम है। प्रायः निराडम्बर, पूर्णतः शास्त्रोक्त और प्रभावनापूर्ण प्रतिष्ठा महोत्सवों के लिये उन्हें विशेष प्रसिद्धि प्राप्त है। इस संदर्भ में साधु और श्रावक दोनों का विश्वास और सम्मान उन्हें प्राप्त है।

पुष्पजी स्वयं प्रतिष्ठाचार्य भर नहीं हैं। उन्हे एक प्रतिष्ठित प्रतिष्ठाचार्य का सुपत्र होने का सौभाग्य, और एक उदीयमान प्रतिष्ठाचार्य का पिता होने का भी गौरव प्राप्त है। पुष्पजी के पिता श्री पं० मन्नूलालजी अपने समय के माने हुए प्रतिष्ठाचार्य थे। वे सदा अपनी निष्ठा और निष्पृहता के लिये माने जाते थे। पुष्पजी ने उनसे प्रतिष्ठाचार्य बनने की प्रेरणा भी प्राप्त की और प्रशिक्षण भी प्राप्त किया। पुष्पजी के बड़े परिवार में उनके चतुर्थ पुत्र श्री जय निशान्त ने, पूज्य आचार्य श्री विद्यासागरजी के उपदेश-आदेशानुसार, फोटोग्राफी का शौकिया कार्य छोड़कर अपने पिता से इस विद्या की धरोहर सम्भालने का उद्यम किया है। उनकी कार्य-प्रणाली देख कर इस बात का विश्वास होता है कि जय निशान्त प्रतिष्ठाओं के क्षेत्र मे अपने पू० पिता के नाम को, और अपने पिता के यश को वृद्धिगत ही करेंगे।

पुष्पजी को प्रतिष्ठा कार्यो का चालीस साल का विशद अनुभव है। १९५७ की श्री सिद्धक्षेत्र अहार की प्रतिष्ठा से लेकर आज तक एक सौ सोलह पंचकल्याणक प्रतिष्ठाएँ पुष्पजी के द्वारा सम्पन्न हुई है जिनमे छियालीस गजरथ शामिल हैं। अन्य छोटे अनुष्ठान, वेदी प्रतिष्ठाओं, विधान पूजादिको की तो गणना करना ही सम्भव नहीं है। उनके कार्यो की तालिका अपने आप में एक कीर्तिमान ही होगी।

पंचकल्याणकों की इस तालिका में अनेक नव-निर्मित जिनालयों की भी प्रतिष्ठा का गौरव पुष्पजी को प्राप्त है। द्रोणगिरि का चौबीसी जिनालय, हैदराबाद मे केसरबाग का जिनालय तथा मानस्तम्भ, अशोकनगर का त्रिकाल चौबीसी मन्दिर, सिद्धक्षेत्र नैनागिरि का समवशरण मन्दिर, रैनबो विहार, वहलना मुजफ़्फ़रनगर का सत्तावन फुट उत्तुंग मानस्तम्भ और गोसलपुर मे सम्मेदगिरि, हस्तिनापुर के समवशरण मन्दिर तथा गाजियाबाद में कविनगर के मन्दिर ऐसे ही धर्मायतन है जिनकी प्रतिष्ठा पुष्पजी के नाम पर दर्ज है।

उपलब्धियों के सदर्भ मे कुछ महोत्सव तो इतने महत्वपूर्ण रहे हैं जो बीसवीं शताब्दी

के जैन इतिहास मे विशेष रूप से रेखाकित होते रहेगे। फिरोजाबाद मे स्व० सेठ छदामीलाल के द्वारा प्रतिष्ठित ४४ फुट ऊँची बाहुबली प्रतिमा और भगवान महावीर के प्रथम देशना स्मारक के रूप मे राजगिरि का विशाल जिनालय तथा उसकी मनोहर चतुर्मुख जिन बिम्ब और हस्तिनापुर के दो जिनालय तथा रजत और स्वर्ण प्रतिमाएँ आदि कुछ ऐसे ही उल्लेखनीय उत्सव है जिन्हे सम्पन्न कराने का गौरव पुष्पजी को प्राप्त है।

अनेक विश्रुत दिगम्बराचार्यो और मुनियो के पावन सान्निध्य मे प्रतिष्ठाएँ कराने का अवसर पुष्पजी को प्राप्त हुआ। उनकी शास्त्रोक्त पद्धति और अनुष्ठान–निष्ठा को सभी पूज्य आचार्यो और मुनिराजो की सराहना प्राप्त हुई है। मदनगज किशनगढ का गजरथ महोत्सव इस दृष्टि से उल्लेखनीय था। वह महोत्सव पूज्य आचार्य श्री विद्यासागरजी के पावन सान्निध्य मे सम्पन्न हुआ और उस अवसर पर पूज्य आचार्यकल्प श्री श्रुतसागरजी तथा अजितसागर जी भी अपने विशाल सघ के साथ वहाँ विराजते थे। आचार्यश्री विद्यासागर जी के सान्निध्य मे सम्पन्न नैनागिरि की प्रतिष्ठा इस रूप मे भी उल्लेखनीय है कि वहाँ तप कल्याणक के दिन तेईसवे तीर्थंकर के समवशरण मे तेईस दीक्षाएँ सम्पन्न हुई थी। इनमे बारह आर्यिका दीक्षाएँ तथा ग्यारह क्षुल्लक दीक्षाएँ थी। इन्ही आचार्यश्री के द्वारा नरसिहपुर के पचकल्याण मे सात आर्यिका दीक्षाएँ प्रदान की गई। वह प्रतिष्ठा भी पुष्पजी के द्वारा ही कराई गई थी।

आचार्यश्री विद्यासागरजी के शिष्य समुदाय मे मुनिश्री सुधासागर जी के सान्निध्य मे अशोकनगर मे सप्त गजरथ सहित शताधिक मूर्तियो की प्रतिष्ठा मुनि श्री गुप्तिसागर जी के सान्निध्य मे कृष्णानगर दिल्ली एव सोनीपत (हरियाणा) तथा मुनि श्री समतासागरजी, प्रमाणसागरजी और क्षमासागरजी के सान्निध्य मे कटगी मे एव सूखी सिवनियॉ भोपाल मे पुष्पजी के तत्वावधान मे प्रतिष्ठा महोत्सव के साथ "प्रतिष्ठाचार्य–प्रशिक्षण" शिविर का भी आयोजन किया गया। अतिशय क्षेत्र नवागढ के गजरथ के समय मुनिश्री नेमिसागरजी द्वारा भी क्षुल्लक दीक्षा दी गई थी।

इस प्रकार प्रतिष्ठाचार्य श्री गुलाबचन्दजी पुष्प ने विगत चालीस वर्षो मे पचकल्याणक जिनबिम्ब प्रतिष्ठा और गजरथ महोत्सवो का विधि–नायक पद ग्रहण करके देव–शास्त्र–गुरु की महिमा की प्रभावना मे ऐसा महत्वपूर्ण योगदान दिया है जो इतिहास मे अपनी चमक के साथ सदा रेखाकित रहेगा। उनके द्वारा सयोजित इस "प्रतिष्ठा–रत्नाकर" के प्रकाशन के अवसर पर उन्हे बार–बार बधाई।

**शांति सदन**
**सतना (म०प्र०)**

**नीरज जैन**

# अपनी बात

मंगल कार्य गुरुजनो के आर्शीवाद के बिना कभी सम्पन्न नहीं होते कई वर्षो से विचार कर रहा था कि पंचकल्याणक प्रतिष्ठा का एक ऐसा ग्रथ प्रकाशित हो जिसमे आद्योपात सभी विषय हो परन्तु समयाभाव मे सभव न हो सका। सत शिरोमणि आचार्य गुरुवर १०८ विद्यासागर महाराज के मुक्तागिरि प्रवास जुलाई १९९१ मे आयोजित दीक्षासमारोह के समय इस कार्य हेतु सकल्पित हुआ। यह ग्रथ पूज्य गुरुवर के शुभाशीर्वाद का ही सुफल है।

जन्म से ही धार्मिक सस्कार पूज्या माता श्रीमति हरबाई एव पूज्य पिताश्री मन्नू लाल जी प्रतिष्ठाचार्य ककरवाहा से मिले। महावीर दिगम्बर जैन विद्यालय साढूमल मे अध्ययन करने के साथ-साथ पिता जी के साथ प्रतिष्ठा कार्यो मे भी जाने का योग मिला। मैने प्रतिष्ठा कार्य वर्ष १९५७ से आरम्भ किया। इसी काल मे माँ जिनवाणी के स्वाध्याय से प्राप्त ज्ञान एव ११९ पचकल्याणक प्रतिष्ठा एव गजरथ महोत्सवो के अनुभव को **'प्रतिष्ठा रत्नाकर'** मे सयोजित किया है।

'प्रतिष्ठा रत्नाकर' मे जिन आचार्यों के प्रतिष्ठा ग्रथो एवं विद्वानो के ग्रथो से विषय सामग्री संग्रहीत की है, मै उनके प्रति हार्दिक आभारी एव कृतज्ञ हूँ।

ग्रंथ सपादन जिनके आर्शीवाद बिना संभव नही था, वे है अध्यात्म सत आचार्य श्री १०८ विद्यासागर जी महाराज एवं राष्ट्रसत आचार्य श्री १०८ विद्यानद जी महाराज जिनसे समय – समय पर आवश्यक निर्देश, सुझाव, शंकाओ का आगमिक समाधान एवं महत्वपूर्ण सामग्री प्राप्त हुई। इनके साथ- साथ सभी आचार्यों मुनिराजो का मगल आशीर्वाद एव मार्ग निर्देशन मिला सबके चरणो मे हृदय से नमनकर सादर नमोस्तु करता हूँ।

"गुरुबिन ज्ञान नही"। गुरु ही मुक्ति का मार्ग प्रशस्त करते है, हमारी पतित आत्मा को परमात्मा बनाने का कार्य हो या पाषाण को भगवान बनाने का बिना दिगम्बर मुनिराज के सभव नही है। अज्ञानतावश प्राणी निरन्तर शरणहीन होकर भटकता रहता है। प्राणी यह भूल जाता है कि – अनादि काल से विषय वासनाओ से प्रेरित ससार- परिभ्रमण करने वाले प्राणी को यदि कोई शरण है तो वह है 'धर्म, जिससे शान्ति समृद्धि एव शाश्वत निरुपम सुख प्राप्त होता है। धर्म के साधन स्वरूप अरिहंत, सिद्धपरमात्मा एवं जिनमुद्रा धारण करने वाले दिगम्बर मुनिराज हैं। जिनका प्रतिदिन स्मरंण किया जाता है –

**'णमो अरिहंताणं, णमो सिद्धाणं, णमो आइरियाणं**
**णमो उवज्झायाणं, णमो लोए सव्व साहूणं ।**
**चत्तारि मंगलं, चत्तारि लोगुत्तमा, चत्तारि सरणं पव्वज्जामि ॥**

हमारा कल्याण पथ प्रशस्त करने वाला यह अनादिनिधन पवित्र मगल मत्र है । यह सर्वांगीण कल्पमत्र [1] आसपास के आकाश, वायुमण्डल, माध्यम (इलेक्ट्रोडायनेमिक फील्ड) के साथ – साथ शुद्ध उच्चारण करने वाले का आभामण्डल भी आश्चर्यजनक रूप से बदलने की शक्ति रखता है । इसके साथ भावना की गई है सर्वोत्कृष्ट मंगल, लोकोत्तम एव सर्वश्रेष्ठ शरण की ।

चत्तारि [2] प्राकृत शब्द है जिसका अर्थ है चत्ता + अरि अर्थात् नाशकर रहे है, नाशकर दिये है, नाश करेगे + अरि आर्थात् कर्म समूह को । अरिहन्त भगवान नाश कर रहे है, सिद्ध भगवान कर्म का नाश कर चुके है, साधु परमेष्ठी कर्मो का नाश करेगे । हमारे जीवन मे प्रतिक्षण अरिहत, सिद्ध, साधु और केवली प्रणीत धर्म मगलमय, लोकोत्तम एव शरणभूत है । वर्तमान काल मे अरिहत एव सिद्ध परमात्मा यहाँ भरत क्षेत्र मे नही है, अतएव उनकी उपासना करने के लिए उनके प्रतिबिम्बो को जिनालय मे विराजमान कर अर्चना करके जीवन का उत्थान करते है । सम्यग्दर्शन की प्राप्ति मे जिनबिम्व को साधन मानते हुये प्रतिदिन श्रद्धा पूर्वक दर्शन, पूजा, उपासना, भक्ति करते है जिससे कल्याणकारी मोक्षमार्ग प्रशस्त होता है ।

जिनबिम्व की स्थापना करने के पूर्व उनमे पूज्यता लाने के लिये विशेष संस्कारो के लिये पचकल्याणक विधि एव प्राण प्रतिष्ठा की आवश्यकता होती है, जिन्हे धार्मिक प्रभावना के साथ सम्पन्न किया जाता है । चतुर्थकाल मे तो साक्षात् तीर्थंकरो का जन्म होता था और उनके गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान एव निर्वाण पचकल्याणक महोत्सव स्वर्ग के अनुपम साधनो के साथ इन्द्र एव देवगण आकर स्वय ही अत्यत प्रभावना के साथ श्रद्धा भक्ति पूर्वक सम्पन्न करते थे । किन्तु वर्तमान पचमकाल के भरत क्षेत्र मे साक्षात् तीर्थकरो का जन्म और देवताओ का आगमन नही हे अत श्रद्धा भक्ति से उनके प्रतिबिम्बो की पचकल्याणक प्रतिष्ठा, विधि विधान प्रतिष्ठाशास्त्रानुसार करके जिनालयो मे विराजमान कर आराधना से पुण्यार्जन करते हुये और रत्नत्रय की प्राप्ति कर आत्मकल्याण का मार्ग प्रशस्त करना हमारा कर्तव्य है ।

पचकल्याणक विधि का वर्णन वीतराग सर्वज्ञ भगवान के दिव्योपदेश से प्राप्त हुआ, जिसका विस्तार गणधर देव और आचार्यो ने बारह अगो मे विभाजित किया है । बारहवे अंग के पाच भेद है, इनमे से पूर्वगत को चौदह भेदो मे वर्णित किया है, उनमे से ग्यारहवे पूर्व का नाम कल्याणवाद पूर्व है जिसमे तीर्थंकरो के पाचो कल्याणको का विस्तार पूर्वक

१.णमोकार मत्र एक अनुचितन, डा० नेमि चन्द्र जैन
२ देवपूजा प्रवचन- क्षु० सहजानद जी वर्णी

कथन आया है। इसी के आधार पर आचार्यों ने प्रतिष्ठाग्रथो का सकलन/रचना की है। प्रतिष्ठाशास्त्रानुसार रत्न, स्वर्ण, रजत, धातु एव पाषाण की प्रतिमाओ का निर्माण कराके उनको विधिवत प्रतिष्ठा मत्रो से सस्कारित करके जिनालयो मे विराजमान करके अर्चन पूजन वदन करते है। (१)

प्रतिष्ठाशास्त्रो मे आचार्यो ने प्रतिष्ठाविधि विधान का वर्णन बहुत ही विस्तार के साथ किया है, जिसमे प्रतिष्ठाकारक, प्रतिष्ठाचार्य, प्रतिष्ठा करने वाले पात्र, सामग्री आदि का वर्णन किया गया है। उनका सम्यक् प्रकार से अध्ययन, मनन, चिन्तन, आवश्यक है, क्योकि जिस प्रकार के प्रतिष्ठा पात्र एव विधि विधान की क्रिया होगी प्रतिष्ठा मे उतनी ही विशेषता होगी। (२)

## प्रतिष्ठाचार्य के लक्षण (३)

स्याद्वादधुर्योऽक्षरदोषवेत्ता निरालसो रोगविहीनदेहः,
प्रायः प्रवर्त्ता दमदानशीलो जितेन्द्रियो देवगुरुप्रमाणः।
शास्त्रार्थसंपत्तिविदीर्णवादो धर्मोपदेशप्रणयः क्षमावान्,
राजादिमान्यो नययोगभाजी तपोव्रतानुष्ठितपूतदेहः ॥
पूर्व निमित्ताद्यनुमापकोऽर्थ संदेहहारी यजनैकचित्तः,
सद्ब्राह्मणो ब्रह्मविदां पटिष्ठो जिनैकधर्मा गुरुदत्तमंत्रः।
भुक्त्वा हविष्यान्नमरात्रिभोजी निद्रां विजेतुं विहितोद्यमश्च,
गतस्पृहो भक्तिपरात्मदुःखप्रहाणये सिद्धि मनुर्विधिज्ञः।
कुलक्रमा पात सुविद्यया यः प्राप्तोपसर्ग परिहर्तुमीशः
सोऽयं प्रतिष्ठाविधिषु प्रयोक्ता श्लाघ्योऽन्यथा दोषवती प्रतिष्ठा ॥

स्याद्वाद विद्या मे प्रवीण, मत्रोच्चारण के दोष का ज्ञाता, आलस्य एव रोग रहित, क्रियाओ मे कुशल, कषायो को दमन करने वाला, दानी, शीलवान, इन्द्रियो को वश मे करने वाला, देवशास्त्र गुरु की श्रद्धावाला, शास्त्रज्ञ, उपदेशकुशल, क्षमावान, राजमान्य, नयो का ज्ञाता, तप व्रतादिक अनुष्ठान से पवित्र शरीर वाला, निमित्तज्ञानी, एक बार भोजन करने वाला, रात्रि भोजन का त्यागी, निद्रा को जीतने वाला, मत्रशास्त्र का ज्ञाता, कुल क्रम से प्राप्त विद्यावाला, सतोषी, उपसर्ग निवारण करने वाला प्रतिष्ठाचार्य होना चाहिये। अन्यथा प्रतिष्ठा दोषवाली होती है।

## प्रतिष्ठाचार्य के दोष (४)

शास्त्रानभिज्ञं कुलवावदूकं लोभानलप्लुष्टमशांतशीलं
परंपराशून्यमपार्थसार्थ दूरात्यजंतु प्रणिधानिष्ठाः।

*(१) आ ज से, प्र पा. पृष्ठ १७ श्लोक ६९ (२) वृ वा मा (३) आ. ज से., प्र. पा. श्लोक ८१ से ८५ (४) आ ज से, प्र पा श्लोक ८६*

शास्त्रज्ञान रहित, विकथा एवं प्रलाप करने वाला अत्यंत लोभी, अशांत स्वभाववाला, परम्परा हीन, अर्थ को नहीं जानने वाला ऐसा प्रतिष्ठाचार्य नहीं होना चाहिये ।

## प्रतिष्ठा कराने वाले के लक्षण (१)

न्यायोपजीवी गुरुभक्तिधारी कुत्सादिहीनो विनयप्रपन्नः,
विप्रस्तथा क्षत्रियवैश्यवर्गो व्रतक्रियावन्दनशीलपात्रः।
श्रद्धालुदातृत्व महेच्छुभावो ज्ञाता श्रुतार्थस्य कषायहीनः,
कलंकपंकोन्मदतापवादकुकर्मदूरोऽर्हदुदारबुद्धिः।

न्याय पूर्वक आजीविका वाला, गुरुभक्त, निन्दा नहीं करने वाला, विनयवान ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्यवर्णी, व्रतक्रिया वन्दना करने वाला, शीलवान, श्रद्धावान, दानी, गुणी, शास्त्र का ज्ञाता, कषायरहित, पाप क्रिया एवं उन्माद रहित, अपवाद, कुकर्म रहित, उदारबुद्धि वाला ऐसा प्रतिष्ठा कराने वाला होना चाहिये ।

निषादनाड्धिमसुण्डिचण्डी परीष्टिपाटच्चरदारपण्यं
द्यूतव्यवस्योपजनस्थसीधुकृषीवलाद्यर्जनमत्रवर्ज्य ।
परोपदानी किल संघपिंजो भूपार्थिनिर्माल्यधनप्रहर्त्ता
न शस्यते क्वापि महोपयोगं कर्तुं जनस्तद् धृतहेमभोक्ता ।

नीचकर्म करने वाले भीलादि से व्यापार करने वाला, नाड़ीधम सुनार, कुदेवों की पूजा करने वाला, चोरी करने वाला, व्यभिचार द्वारा धन संग्रह करने वाला, जुवारी, व्यसनी रौद्र कर्मवाला, मदिरा पान करने वाला, खेती करने वाला, पराया धन लगाकर अपनी प्रशंसा कराने वाला, संघ का निन्दक, राज्य का धन हरण करने वाला, निर्माल्य धन का उपयोग करने वाला, इत्यादि का द्रव्य प्रतिष्ठाकार्य मे नही लगाना चाहिये अर्थात् इनका धन लेने योग्य नहीं है ।

## इन्द्र के लक्षण (२)

नीच कुल एवं नीच विचार रहित, संपत्तिवान, सुन्दर, भाग्यवान, बलवीर्य गुण सहित, युवावस्था वाला, मनोज्ञ बहुमूल्य आभूषण सहित, शुद्ध विचारवान, दृढ़चित्तवाला, जिनेन्द्र भक्त, त्रिकाल सामायिक करने वाला, प्रतिष्ठा विधि का ज्ञाता, मंत्रशास्त्र का ज्ञाता, इन्द्रिय विजयवाला, व्रत नियम पालने वाला, रात्रि भोजन का त्यागी, परिवार वाला, विनयवान शान्ति, क्षमा, तप, वैराग्य युक्त समस्त विधि का ज्ञाता, इन्द्र होना चाहिये । अंगहीन, मिथ्यागमन, अभक्ष्य भोजन, झूठ वचन बोलने वाला, विपरीत श्रद्धावाला, इन्द्र नहीं होना चाहिये ।

*(१) आ. ज. से., प्र. पा. श्लोक ७७-७८ (२) आ. ज. से., प्र. पा. श्लोक ८९ से ९३, प. आ. ध., प्र. सा. पृष्ठ ९३*

## इन्द्राणी के लक्षण [1]

सौभाग्यशालिनी, सर्वांग सुन्दर, बहुमूल्य वस्त्र आभूषणो से सुसज्जित, अच्छे चरित्र वाली उत्तमकुलवाली,व्रत नियम संयम सहित शीलवती, रात्रि भोजन एवअभक्ष्य त्यागी, उत्तम गुणो को धारण करने वाली, कृतकर्म की ज्ञाता, जिनेन्द्रदेव भक्त, विनयवती इन्द्राणी होना चाहिये ।

## छप्पन कुमारी एवं अष्टकुमारी देवियां [2]

सुन्दर, वस्त्राभूषण सहित, अविवाहित, कुलवान, ज्ञानवान, गर्भ जन्म की क्रिया की ज्ञानवाली, सेवा भावी, आज्ञाकारी, सुशील, सुन्दर स्वरूप वाली छप्पन कुमारी एवं अष्टकुमारी देविया होना चाहिये ।

### छप्पन कुमारी देवियो की व्यवस्था [3]

बीस भवनवासी जानो, अरु षोडस देवी व्यन्तर जान,
कल्पवासिनी द्वादश देवी, युगल ज्योतिषी देवी मान ।
श्री ह्री घृति कीर्ति सुबुद्धि लक्ष्मी कुलगिर देवी जान,
इह विधि छप्पन सब कुमारिका सेव करे माता की आन ।

### भवनवासी देवियो के नाम (२०)

(१) विजया (२) वैजयति (३) अपराजिता (४) जयन्ति (५) नन्दा (६) आनन्दा (७) नन्दावर्धिनी (८) नन्दोत्तरा (९) यशोधरा (१०) सुप्रबुद्धा (११) सुकीर्ति (१२) स्वस्तिका (१३) लक्ष्मीमति (१४) सुप्रणीधा (१५) चित्रा (१६) वसुन्धरा (१७) रुचिकामा (१८) रुचिका (१९) रुचिकोज्ज्वला (२०) रुचिक प्रभा ।

### व्यन्तर देवियों के नाम (१६)

(१) इला (२) नवमिका (३) सीता (४) पद्मावती (५) पृथ्वी (६) काचनाभा (७) चन्द्रिका (८) सुरा (९) विजया (१०) वैजयति (११) जयति (१२) अपराजिता (१३) सुमंगला (१४) मंगलावती (१५) मगलसेना (१६) मगल मालिनी ।

### कल्पवासी देवियो के नाम (१२)

(१) श्री (२) ह्री (३) घृति (४) आशा (५) वारुणि (६) पुण्डरीकनी (७) अलवुषा (८) मिश्रकेशी (९) कनक चित्रा (१०) चित्रा (११) त्रिशिरा (१२) सूत्रामणि।

*(१) आ. ज. से , प्र पा श्लोक ७१६ (२) वही, श्लोक ७२१ (३) प म ला जैन प्र. ह. लि. डा.*

### ज्योतिषी देवियां (२)

(१) शान्ति (२) पुष्टी

### कुलाचलवासी देवियो के नाम (६)

(१) श्री (२) ह्री (३) धृति (४) कीर्ति (५) बुद्धि (६) लक्ष्मी

## लौकान्तिक देव [१]

ब्रह्मलोक स्वर्ग के अंत मे निवास करते है यह देवर्षि कहलाते है, यह केवल तीर्थंकर के वैराग्य की स्तुति करने ही आते है, अन्य किसी कल्याणक मे नही आते हैं। ये वाल ब्रह्मचारी होते है इनकी देवियां नहीं होती, एक भवावतारी होते हैं ऐसा नियम है।

लौकान्तिक देवो के लिये अविवाहित आठ वर्ष से बीस वर्ष तक के बालक ही लेना चाहिये, यदि वालब्रह्मचारी मिले तो सर्वोत्तम है। इन्हे सफेद वस्त्र, मुकुट, माला धारण करना चाहिये।

## प्रतिष्ठा विधि मे कम से कम पात्र [२]

सूरिमंत्र देने वाला (मुनि/आचार्य), इन्द्र, इन्द्राणी, यजमान (प्रतिष्ठापक), यजमान की पत्नि, पूजनकर्ता, सामग्री बनाने वाला, मंत्री, सभासद, पूजा पढ़ने वाला, विधि का जानने वाला, देविया, लौकांतिक देव इतने पात्र आवश्यक हैं जो संयमी ब्रह्मचर्य धारण करने वाले हो। इसके अतिरिक्त अन्य पात्र आवश्यकतानुसार होने चाहिये। सभी पात्रो की भावना पवित्र एव उल्लासित होकर व्रत नियम के पालने की होना चाहिये।

## प्रतिष्ठा पात्रों में माता-पिता की व्यवस्था

माता-पिता बनाने मे प्रतिष्ठाचार्यो के दो मत है, कोई माता - पिता बनाते हैं तथा कोई माता पिता नही बनाते है। श्री जयसेनाचार्य जी ने प्रतिष्ठापाठ मे निम्न प्रकार लिखा है -

> यद्वंश्यतीर्थकरबिम्बमुदीर्य संस्था मुख्या तदीयकुलगोत्रजनिप्रवेशात्।
> संकृत्तगोत्रचरणप्रतिपात योगादाशौचमावहतु नोद्यमवप्रशस्तम् ॥ [३]

जिस वश मे तीर्थंकर हुये है, उस कुल गोत्र एवं वंश को आप (माता-पिता) प्राप्त हो। अर्थात् उनके परिवार मे परिवर्तित होने से सूतक पातक आदि अशौच का दोष नही लगेगा।

(१) आ. ज. से, प्र. पा. श्लोक ७९९ (२) वही, श्लोक ७२-७३
(३) आ. ज से प्र. पा. पृष्ठ ६२ श्लोक २७८

मत्र मे भी स्पष्ट लेख है -

**"अस्ययजमानस्य इक्ष्वाक्वादि वंशे श्री ऋषभनाथादि संताने काश्यप गोत्रे परावर्तनं यावदध्वरं भवतु भवतु क्रौ ह्री ह्रूँ नमः ।"**

उक्त श्लोक एव मन्त्र से स्पष्ट है कि माता- पिता (यजमान) बनाकर उनका वश परिवर्तन किया जाता है अर्थात् माता पिता बनाये जा सकते है ।

पाण्डुक शिला पर जन्माभिषेक करके वापिस आकर माता-पिता की गोद मे आदि कुमार को देने को लिखा है ।

**'अत्र मातापित्रोरंकनिवेशस्थानीयपूर्वप्रक्लृप्तमंडपोपरकृत्तवेदिकायांभद्रासनेमूल बिम्बस्थापनं विदध्यात् ।'** [१]

देवियो द्वारा सेवा भेट समर्पण, प्रश्नोत्तर एव स्वप्नदर्शन माता के बिना सम्भव नही है, अतएव माता-पिता की कल्पना पात्रो मे भी की जा सकती है । किन्तु गर्भ की क्रिया मंजूषा मे ही करना चाहिए ।

## माता-पिता बनने हेतु पात्रता

प्रतिष्ठाचार्य पात्र कल्पना के समय ध्यान रखे जिसमे योग्यता हो वही पात्र माता-पिता बनाये जावे । माता-पिता वनने वालो का परिवार होना चाहिये अर्थात्

(१) जिनके सन्तान न हो वह माता-पिता नही बन सकते ।

गोम्मटसार (जीवकाण्ड) मे तीन योनियो का कथन है । [२]

**(अ) कूर्मोन्नत योनि** - जिससे तीर्थंकर चक्रवती बलभद्र आदि महापुरुष पैदा होते हैं ।
**(ब) वंशपत्र योनि** - जिससे सामान्य मनुष्य पैदा होते है ।
**(स) शंखावर्त योनि** - इस योनि मे गर्भ नहीं रहता ।

अर्थात् तीर्थंकर की माता शखावर्त योनि वाली (नि सतान) नही होना चाहिये ।

(२) जिन्होने माता-पिता बनने के पूर्व अजीवन ब्रह्मचर्य व्रत न लिया हो ।

(३) जिन्होने परिवार नियोजन नहीं कराया हो ।

वह माता-पिता बन सकते है, यह भी आवश्यक है कि वह जाति एव कुल से श्रेष्ठ हो, समाजिक मे अपवाद न हो, एव हीनागी न हो । आचार विचार श्रेष्ठ हो तथा माता-पिता बनने के पश्चात् आजीवन ब्रह्मचर्यव्रत का नियम पालन करे तथा श्रावकोचित सयम को पालन करे । उनको अधम व्यापार वर्जित है ।

---

*(१) आ ज.से. प्र पा पृष्ठ ६३ (२) आ ने च सि च, गो सा गाथा ८१ - ८२*

## प्रतिष्ठा में उपयोगी सामग्री एवं वस्त्र (१)

प्रतिष्ठा कार्य मे शुद्ध धुले हुये, बहुमूल्य वस्त्रो का उपयोग करना चाहिये, जिससे पूजा करने वालो का मन आनदित हो। मलिन कटे,फटे, छेद सहित जीर्ण वस्त्रो का उपयोग नही करना चाहिये। प्रतिष्ठा पात्र, यज्ञवेदी, तोरण स्थान, उपकरण, वस्त्रादि का उपयोग दूसरी बार नही करना चाहिये। प्रतिष्ठा की सभी सामग्री नवीन होना चाहिये। प्रतिष्ठा मे उपयोग होने वाली सामग्री एवं अन्य सामान के लिये कंजूसी नहीं करना चाहिये। इसमे प्रमाद एवं शिथिलता भी नही होना चाहिये।

## जिनबिम्ब प्रतिष्ठा की आवश्यकता एवं फल

जो श्रावक माया, मिथ्यात्व, निदान और ख्याति पूजा लाभ रहित पंचकल्याणक प्रतिष्ठा कराके जिन बिम्ब की स्थापना करते हैं वह पुण्य एवं यश की वृद्धि करते हुये मोक्षमार्ग की विशेष प्रभावना करते है। जब तक सूर्य चन्द्रमा है तब तक भव्य जीवो के लिये सम्यग्दर्शन की प्राप्ति मे निमित्त बनते है, शांति स्वरूप वीतराग जिनबिम्ब के स्मरण एव दर्शन से अनन्त विघ्नो का नाश होता है, जैसी दीवाल होती है तदनुसार ही चित्र अंकित होता है अर्थात् आत्मपरिणाम निर्मल होते है तो नियम से जिनबिम्ब दर्शन से सम्यग्दर्शन होता है।(२)

जो भव्यआत्मा बदरी बराबर मदिर और धनिया के बीज बराबर भी जिनबिम्ब स्थापित करते है वह अनन्त भवो के पापो को नाश करके सम्यक्त्व प्राप्त करते है। सद्गृहस्थ का कर्तव्य है कि वह अपनी न्यायपूर्वक उपार्जित सपत्ति को निम्न विशेष कार्यो में उपयोग करे तो तब ही वह सपत्ति श्रेष्ठ मानी जाती है। (३) जैसे

(१) जिन मदिर निर्माण (२) प्रतिष्ठा (७) जीर्णोद्धार
(३) जिन बिम्ब स्थापना (४) तीर्थ यात्रा
(५) चारोदान (६) जिनेन्द्र अर्चना

## जिनबिम्ब (प्रतिमा) निर्माण विधि (४)

श्रावक का कर्तव्य है कि जब मंदिर एवं जिनबिम्ब निर्माणकराके प्रतिष्ठा कराने की भावना उत्पन्न हो तो दिगम्बर साधुओ के पादमूल की वन्दना करके प्रार्थना करे कि

"भगवन्! न्यायपूर्वक अर्जित संपत्ति को जिनबिम्ब निर्माण मे लगाना चाहता हूँ कृपाकर आशीर्वाद और मार्ग निर्देशन दीजिये" ऐसी प्रार्थना सुन मुनिराज कहते हैं कि शुभलग्न,

(१) आ ज से, प्र पा श्लोक १०२ से १०४
(२) वही, श्लोक १०५ से १०७ (३) आ. ज से, प्र. पा. श्लोक १४ से १६
(४) प आ ध, प्र सा अ एक श्लोक ४९ से ६२

शुभतिथि में जिनेन्द्र देव की पूजा करके शिल्प शास्त्र मे प्रवीण मूर्तिकार (शिल्पी) को साथ लेकर किसी पहाड़ मे प्रतिमा निर्माण के योग्य शिला को देखो जो कि बहुत मोटी, विशाल, चिकनी, ठन्डी, सुन्दर, मजबूत, अच्छी गंध एवं रंग वाली, ठोस, अधिक चमक वाली, बिन्दु, रेखा, दाग आदि रहित, मधुर ध्वनि सहित होना चाहिये। शिला निर्णय के पश्चात् शुभ दिन मे जिनेन्द्र पूजा करके शिल्पी का सम्मान कर मंगल गान करते हुये, शिला की शुद्धि मंत्रो द्वारा कराना। मंत्रोच्चारण करते हुये, शिला को तराश कर, सावधानी से निकालना, उस शिला को गज रथ मे रखकर जिनालय में स्थापित करना। फिर शुभलग्न शुभयोग मे जिनदेव की पूजा करके अनादि मंत्र से शिला को मंत्रित करके उत्तम औषधियो के क्वाथो से शिला का परीक्षण करना जिससे शिला के अन्दर यदि कोई दोष हो तो ज्ञात हो सके। बिम्ब निर्माण कराने के दिन विनायक-सिद्ध यंत्र की पूजा करके शांति विधान करावे। शिल्पी को सप्त व्यसन का त्याग, ब्रह्मचर्य का पालन, अभक्ष्य पदार्थों का त्याग करावे और स्वत.(मूर्ति निर्माता) इन नियमों का पालन करे।

## आकर शुद्धि (शिला परीक्षण)

जिस शिला से प्रतिमा बनानी हो उसकी शुद्धि हेतु तथा शिला के अन्दर के दोष प्रकट करने हेतु निम्न क्वाथो का प्रयोग आवश्यक है।

(१) सप्तौषधिक्वाथ - अमृतासहदेवी च विष्णुकान्ता शतावरी
भृंगराजः शमीश्यामा सप्तौषध्यः स्मृता इमा।
एताभिर्युक्ततीर्थाम्बुपूर्णशुभ्रमहाघटैः
मंत्राभिमंत्रितैर्भक्त्या जिनार्चाममिषिंचयेत्॥

(२) पंच फल क्वाथ - जाती फल लवंग्राम विल्व भल्लात कान्वितै.।
सर्व तीर्थाम्बुभिः पूर्णैः कुम्भैः स्नपयेज्जिनम्॥

(३) छल्लपंचक्वाथ - पलाशोदुम्वराश्वत्थशमी न्यग्रोधकत्वचा।
मिश्र तीर्थाम्बुभि पूर्णे स्नपयेच्छुभ्रसद्घटैः॥

(४) दिव्यौषधि मूलाष्ठक क्वाथ -
सहदेवी वला सिही शतमूली शतावरी,
कुमारीचामृताव्याघ्री तासां मूलाष्टकान्वितै।

सर्वतीर्थाम्बुभिः पूर्णै-श्चित्र कुम्भैर्नवैर्दृढैः,
मंत्राभिर्मंत्रितै जैनं बिम्बं स्नपयेत्सवा ।।

(५) सर्वौषधि क्वाथ - लवंगैलावचा कुष्टं कंक्कोलाजाति पत्रिका,
सिद्धार्थ चन्दनाद्यैश्च गंधद्रव्यै विमिश्रितैः ।
तीर्थाम्बुभिर्भृतैर्कुम्भै- सर्वौषधिसमन्वितै-,
मंत्राभिर्मंत्रितैर्जैनी प्रतिमामभिषेंचयेत् ।।

(६) सर्वौषधि - केशर अरु कर्पूर जायफल, जावित्री कंक्कोल प्रयंग,
वच सरसों नैथा हल्दी ले, लौंग पत्र तुलसा के संग ।
मलयागिरि सुरदारु कटाई, अगर तगर वारौ ले आय,
तज पत्रज एला गजकेशर, कूट जटामासी मिलवाय ।।

(७) अष्टगंध - अगर तगर सित रक्त ले, चन्दन और कपूर,
हरताल हेम हिंगुल मिला, अष्टगंध भरपूर ।

(८) उबटन - पीत सिद्धारथ जायफल, हल्दी और कपूर,
तनुल पीस मिलाईये, उबटन से मल दूर ।

(१) निर्मल कांजी के साथ बेल वृक्ष के फल की छल प्रतिमा पर लगाने से दाग प्रगट हो जाते हैं । [१]

(२) पानी के साथ छिला हुआ गरी गोला प्रतिमा पर रगड़ने से रेखाओं की जानकारी हो जाती है । [२]

वर्तमान मे क्वाथ औषधियां उपलब्ध न होने के कारण सर्वोषधि से शुद्धि कर सकते है । पहले प्रतिमा शास्त्रानुसार निर्दोष बनवायी जाती थी, आज तैयार की हुई प्रतिमा ली जाती है अतः निर्दोष प्रतिमा लेना चाहिये तथा परीक्षण करके निर्दोष प्रतिमा की ही प्रतिष्ठा कराना चाहिये ।

---

(१) ठ फे., वा. सा. प्र. पृष्ठ ८२ (२) पं. न. ला. प्र. ह. लि. डा.

## प्रतिमा का माप

**'दसताल माण लक्खण'** प्रतिमा दस ताल की होना चाहिये [१]

**'नवताल हवई रूवं'** प्रतिमा नव ताल की होना चाहिये [२]

**'जदोदेव मणुस्स णेरइयाण मुस्सेधो दस णव अट्ठताल पमाणेण भणिदो'**

देव, मनुष्य और नारकियो का उत्सेध दस, नौ और आठ ताल के प्रमाण से कहा गया है अर्थात् देव दसताल, मनुष्य नौ ताल और नारकी का आठ ताल प्रमाण लिया गया है ।[३]

**'उर्ध्वेदिपाभ्र विधुभागकृत्तौ'** कायोत्सर्ग प्रतिमा, द्विप माने ८, अभ्र माने ० (शून्य), विधु माने १ अर्थात् नवताल की प्रतिमा १०८ भाग प्रमाण होनी चाहिये । [४]

इस प्रकार देव प्रतिमा निर्माण का ९ ताल प्रमाण तीन ग्रथो मे मिलता है जबकि दस ताल प्रमाण केवल एक ही ग्रथ मे मिलता है अत. प्रतिमा नवताल की होना चाहिये ।

## ताल का प्रमाण [५]

**तालं मुखं वितस्तिस्यादेकार्थं द्वादशांगुलं ।**

**तेन "मानेनतद्बिम्बं नवधा प्रविकल्पयेत् ॥**

ताल, मुख, वितस्ति, बारह अगुल, यह सब एकार्थ वाचक है। इस माप से जिनबिम्ब को नौ भागों मे कल्पित करना चाहिये ।" प्रतिमा के अगुल से १२ अगुल का एक ताल होता है ।"

**निजांगुल प्रमाणेन साष्टांगुलशतायुतम् ।** [६]

जिस जिनबिम्ब का माप लेना हो उस प्रतिमा (जिनबिम्ब) के अगुल से ही १०८ भाग बनाना चाहिये। यहां अंगुल का तात्पर्य भाग से जानना चाहिये। इसका विशेष वर्णन आचार्य जयसेन कृत्त प्रतिष्ठा पाठ मे है ।

| **कायोत्सर्ग प्रतिमा** [७] | ९ ताल माप | १० ताल माप |
|---|---|---|
| ललाट | ४ अगुल | ४ अगुल |
| नासिका | ४ अगुल | ५ अगुल |
| मुख | ४ अंगुल | ४ ५ अंगुल |
| ग्रीवा (गला) | ४ अंगुल | ४ अगुल |

*(१) आ. ने चं रि च, त्रिलोकसार गाथा ९८६ (२) ठ. फे., वा. सा. बिम्ब परीक्षा प्रकरण गाथा ५ (३) आ. पु. द. भू, षट्खण्डागम ध पु ४ पृष्ठ ४० (४) आ. ज से., प्र. पा. श्लोक १५३ (५) आ. व. नं., प्रतिष्ठा सार सग्रह (६) वही (७) आ ज से., प्र पा श्लोक १५३ से १५५*

| | | |
|---|---|---|
| ग्रीवा से हृदय तक | १२ अगुल | १३.५ अंगुल |
| हृदय से नाभि तक | १२ अंगुल | १३.५ अंगुल |
| नाभि से गुह्यस्थान (लिग) | १२ अंगुल | १३.५ अंगुल |
| गुह्य स्थान से घुटना के ऊपर | २४ अंगुल | २७ अंगुल |
| घुटना | ४ अंगुल | ४ अंगुल |
| घुटना के नीचे से गांठ तक | २४ अंगुल | २७ अंगुल |
| गाठ से पैर के तले तक | ४ अंगुल | ४ अंगुल |
| | १०८ | १२० |

दोनो पैरो के बीच अन्तर ४ अगुल होता है एवं हाथ लम्बायमान होते हैं।

## पद्मासन प्रतिमा (१)

वास्तुसार ग्रंथ के अनुसार पद्मासन प्रतिमा ५६ अंगुल मानी है जबकि प्रतिष्ठासारसग्रह के अनुसार ५४ अगुल मानी है। **'प्रतिमा का समचतुरस्त्र होना अति आवश्यक है'** इसका माप इस प्रकार है।

१ दाहिने घुटने से बाये घुटने तक
२. दाहिने घुटने से बाये कंधे तक
३. बाये घुटने से दाहिने कंधे तक
४. नीचे से मस्तक तक (पादपीठ आसन से केशान्त तक)

यह चारो भाग बराबर बराबर होना चाहिये, इसमे यदि थोड़ा भी अन्तर हो तो उस प्रतिमा की प्रतिष्ठा नही करना चाहिये। दोनो हाथो की अंगुलियो से पेडू मे ४ अंगुल का अन्तर होना, कोहनी के पास उदर से दो भाग अन्तर होना नाभि से लिग अष्टभाग नीचे बनाना और पॉच भाग लम्बा होना, दोनो पांव से नीचे आसन के ऊपर अभिषेक के जल का निकास बनाना,

## पद्मासन प्रतिमा का नाप (२)

| | | | |
|---|---|---|---|
| ललाट | ४ अंगुल | ग्रीवा से हृदय तक | १२ अंगुल |
| नासिका | ४ अंगुल | हृदय से नाभि तक | १२ अंगुल |
| मुख | ४ अंगुल | नाभि से गुह्य स्थान | १२ अंगुल |
| ग्रीवा | ४ अगुल | घुटना | ४ अंगुल |
| | १६ अगुल | | ४० अंगुल |

इस प्रकार ५६ अगुल की पद्मासन प्रतिमा का प्रमाण दिया गया है।

(१) आ ज से, प्र. पा. श्लोक १७८-१७९
(२) वही, पृष्ठ ४३ एव ठ. फे., वा सा. प्र पृष्ठ ८६ गा. ५

## प्रतिमा स्वरूप

१. जिसके अगोपॉग सुन्दर, कांति लावण्य सहित, कायोत्सर्ग एवं पद्मासन दिगम्बर, अन्य नाना प्रकार के आसनो से रहित, वृद्ध - बालावस्था रहित, शांतस्वरूप, श्री वत्स लक्षण सहित, नख केश रहित, समचतुरस्र सस्थान सहित, वैराग्य युक्त, और तप की मुद्रा सहित हो वह जिनबिम्ब पूजा करने योग्य होती है। (१)

२ अष्टप्रातिहार्यों से युक्त, सपूर्ण अवयवो से सुन्दर, जिनकी आकृति वैराग्य पूर्ण, तप अवस्था वाली, अरिहत भगवान की प्रतिमा है तथा उपरोक्त लक्षणो सहित हो किन्तु अष्टप्रातिहार्य रहित हो वह प्रतिमा सिद्ध परमात्मा की है। (२)

३ जो शांत, प्रसन्न, मध्यस्थ, नासाग्रस्थित - अविकारी दृष्टि सहित, जिसके अग वीतरागता सहित हो, अनुपम वर्णवाली, शुभलक्षण सहित हो, रौद्रादि बारह दोषरहित, अष्ट प्रातिहार्ययुक्त प्रतिमा विराजमान करे।

## प्रतिमा के दोष

नात्यन्तोन्मीलारत्तद्वा न विस्फारितमीलिता।
तिर्यगूर्ध्वमधोदृष्टि वर्जयित्वा प्रयत्नतः। (३)

१.रौद्र २. कृशांग ३ सक्षिप्तांग ४. चपटीनासिका ५. विरूपक नेत्र ६ हीनमुख ७.बड़ा उदर ८ महाहृदय ९ महाअंस १०. महाकटि (कमर) ११ महापाद १२ हीन जंघा (शुष्क जंघा) यह बारह दोष है इनसे रहित बिम्ब ही प्रतिष्ठा योग्य मानी है।

प्रतिमा के अंग न्यूनाधिक होने पर उनका निम्न प्रभाव पड़ता है।(४)

| | | | |
|---|---|---|---|
| टेड़ी नाक - | दुख कारक | छोटे अवयव | क्षयकारक |
| विकृत्त नेत्र - | नेत्र नाशक | छोटा मुख | भोग नाशक |
| हीन कटि - | आचार्य नाशक | हीन जघा | पुत्र मित्र नाशक |
| हीन आसन | ऋद्धिनाशक | हीन हस्त-चरण | धन क्षय |
| उर्ध्व मुख - | धन नाशक | टेड़ी गर्दन | स्वदेश नाशक |
| अधोमुख - | चिताकारक | अन्याय धन से निर्मित | दुष्काल कारक |
| विषमासन | व्याधिकारक | रौद्र रूप | प्रतिमा निर्माता विनाशक |
| न्यूनाधिक अंग - | कष्ट कारक | | |

*(१) आ ज. से, प्र. पा. श्लोक १४१ - १४२ (२) आ. ब नं. प्र. पा*
*(३) प. आ. ध, प्र. सा पृष्ठ ७ (४) ठ. फे., वा सा प्र. पृष्ठ १०१*

| | | | |
|---|---|---|---|
| अधिक अग | शिल्पीनाश | दुर्बल अग | धन नाशक |
| कृशोदर | दुर्भिक्षकारक | तिरछी दृष्टि | अपूज्यनीय |
| गाढ दृष्टि | अशुभकारक | अधोदृष्टि | विघ्नकारक |

इन दोषो से रहित प्रतिमा (जिनबिम्ब) ही जिनालय मे विराजमान करना चाहिये। दोषपूर्ण प्रतिमा पूजक के नाश का कारण होती है अत· प्रतिमा निर्माण या प्रतिमा लेते समय इनका ध्यान रखना अत्यावश्यक है।

## अशुभ रेखायें [(१)]

हृदय, मस्तक, कपाल, दोनो स्कध, दोनो कान, मुख, पेट, पृष्ठ भाग (पीठ), दोनो हाथ, दोनो पाव इत्यादि प्रतिमा के किसी अग पर या सब अगो पर नीले काले आदि रग की रेखाये या विद्ध गूढ नेत्र, जर्जर शरीर, लम्बोदर, प्रभारहित होठ हो तो उस प्रतिमा की प्रतिष्ठा नही कराना चाहिये।

उपरोक्त अगो के अलावा अन्य किसी अग पर यदि शुभरेखाये (उसी वर्ण की) हो तो वह प्रतिमा प्रतिष्ठा योग्य होती है किन्तु नियम तो यही है कि बिम्ब निर्दोष, स्वच्छ, चिकनी, ठडी और अपने वर्ण की रेखा वाली होवे तो प्रतिष्ठा की जा सकती है।

मृत्तिका (मिट्‌टी), काष्ठ (लकडी) और चित्राम (भित्ति चित्र) आदि का बिम्ब पूजा योग्य नही है।

**न मृत्तिकाकाष्ठविलेपनादिजातं जिनेन्द्रैः प्रतिपूज्यमुक्तम्** [(२)]

## अन्य प्रकार बिम्बों का निर्माण एवं फल

१ एक ही पटिया (पत्थर) पर चौबीसी जिनबिम्ब, पचबालयति बिम्ब, शाति नाथ, कुथुनाथ, अरनाथ बिम्ब, सप्त ऋषीश्वर बिम्ब भी बनाये जा सकते है। स्वर्ण, रत्न, मणि, रजत और स्फटिक, निर्दोष पाषाण एव धातु से बनाये गये कायोत्सर्ग (युगलकर लम्बायमान, चार अगुल अन्तर से स्थापित चरण ध्यानारूढ मुनिजन को आनदकारक) बिम्ब और पद्मासन (शान्त मुद्रा, नासाग्रदृष्टि मानोन्मानकरि प्रशस्त, ध्यानस्थमुद्रा, वामहाथ पर दाहिना हाथ रखा हो ऐसा) बिम्ब स्थापित करना।[(३)]

२ सफेद, लाल, हरे, नीले, पीले पाषाण पर बनाये गये बड़े या छोटे स्थिर बिम्ब स्थापना प्रशस्त है किन्तु रथोत्सव, विमानोत्सव आदि मे धातु के ही बिम्ब स्थापित करना चाहिये, पाषाण का बिम्ब स्थापित नही करना चाहिये।[(४)]

---

*(१) ठ फे., वा सा प्र पृष्ठ ८४ (२) आ ज से, प्र. पा श्लोक १८३*
*(३) वही, श्लोक ७० (४) वही, श्लोक ७१*

३. प्रतिमा का निर्माण सम माप मे नही करना चाहिये, विषम माप की प्रतिमा शुभ मानी गई है । [१]

| | | | |
|---|---|---|---|
| एक अंगुल प्रतिमा | अतिश्रेष्ठ | सात अगुल प्रतिमा | गौवृद्धि कारक |
| दो अंगुल प्रतिमा | धननाश | आठ अगुल प्रतिमा | हानिकारक |
| तीन अंगुल प्रतिमा | सिद्धि दायक | नौ अगुल प्रतिमा | पुत्र वृद्धिकारक |
| चार अंगुल प्रतिमा | दुखकारक | दस अगुल प्रतिमा | धन नाशक |
| पांच अगुल प्रतिमा | धनधान्य यश वृद्धि | ग्यारह अंगुल प्रतिमा | कार्यसिद्धिकारक |
| छ. अगुल प्रतिमा | उद्वेग कारक | | |

## गृह चैत्यालय मे बिम्ब स्थापन [२]

जो चैत्यालय गृह निवास मे ही हो उनमे ग्यारह ११ अगुल (९ इच) से बड़ा जिनबिम्ब विराजमान नही करना चाहिये ।

पांच ब्रह्मचारी तीर्थकर है, उनकी प्रतिमा गृह चैत्यालय मे विराजमान नहीं करना चहिये। किन्तु वास्तुसार ग्रथ मे श्री मल्लिनाथ, श्री नेमिनाथ एव श्री महावीर स्वामी इन तीन तीर्थकरो की प्रतिमाये गृह चैत्यालय मे विराजमान नहीं करना चाहिये ऐसा आया है, क्योकि यह वैराग्य सूचक है । यह विचारणीय है कि बालयति वासुपूज्य एव पार्श्वनाथ भगवान की प्रतिमा के विराजमान करने का निषेध क्यो नहीं किया ।[३]

## चैत्यालय एवं बिम्ब स्थापन कब से ?

भगवान ऋषभदेव को जब केवलज्ञान हुआ उस समय समवसरण मे कोई गणधर नहीं थे ।[४] भरत चक्रवर्ती की प्रार्थना से भगवान की दिव्यध्वनि खिरी जिसमे तत्त्वो के स्वरू प के साथ श्रावक धर्म का दिव्योपदेश मिला । श्रावको का प्रथम कर्तव्य है जिनेन्द्र देव की पूजा[५] (अर्हणा, अर्चा, यजन, यज्ञ, इज्या, सपर्या, सेवा, मह, कृतु, कल्प, उपासना आदि सब पर्यायवाची है ) करे । पूजा के ४ (चार) भेदो का स्वरूप कहा है ।[६]

(१) नित्यार्चना (२) चतुर्मुख (३) कल्पवृक्ष (द्रुम) (४) आष्टाह्निक

१ अपने घर से सामग्री (जलगधादि) लेकर शुभोपयोग से की गई पूजा नित्यार्चना कही जाती है ।

---

*(१) आ उ स्वा श्रावका. १०१ से १०३ (२) ठ . फे, वा सा प्र गाथा ४३ (३) वही, पृष्ठ १०० (४) आ ज से, प्र पा श्लोक १७-१८ आ जि से, आ पु, पर्व २४ श्लोक ७९ (५) आ ज से, प्र पा श्लोक ६० (६) वही, श्लोक ५६ से ५९*

२. चारों दिशाओं में जिन बिम्ब स्थापित कर शत इन्द्रों द्वारा प्रचुर पुण्य को देने वाली पूजा चतुर्मुख पूजा कहलाती है।

३. दुखी, दरिद्री मनुष्यों की इच्छानुसार दान देकर बहुमूल्य सामग्री द्वारा जिनेन्द्र भगवान की पूजा जो चक्रवर्ती द्वारा की जाती है कल्पद्रुम पूजा कहलाती है।

४. इन्द्र ध्वज, सिद्धचक्र, त्रैलोक्य तिलक विधान आदि पूजा जो धन का लोभ त्याग कर प्रभावनापूर्वक की जाती है आष्टाह्निक पूजा कहलाती है। भगवान आदिनाथ का दिव्य उपदेश सुनकर भरतचक्रवर्ती ने अतुल सम्पत्ति से ७२ जिनालयों का निर्माण कराया, उनमें भूत, वर्तमान एवं भविष्यकाल संबंधी जिनबिम्बों की स्थापना की।[१]

जिनबिम्बों के अभिषेक – पूजा की परम्परा अनादि – निधन है। पाँचों मेरु उससे संबन्धित वृक्षादि एवं नंदीश्वर द्वीप के अकृत्रिम जिनालयो मे अकृत्रिम जिनबिम्ब हैं। जिनका अभिषेक पूजन इन्द्र एवं देवगण करते है, यहाँ तक कि पर्व के दिनों में चतुर्निकाय के देव चौबीसों घंटे अभिषेक पूजा करते हैं[२]

यह भी विचारणीय है कि साक्षात् तीर्थकर भगवान का समवशरण विराजमान होने पर एवं विदेह क्षेत्र में विद्यमान बीस तीर्थंकरों के दर्शन करते हुये भी इन्द्र एवं देव सपरिवार जाकर अकृत्रिम जिनालयों में दर्शन, अभिषेक, पूजन करते हैं।

भगवान आदिनाथ स्वामी के निर्वाण पश्चात् ५० लाख करोड़ सागर एवं १२ लाख पूर्व बीतने पर भगवान अजितनाथ का जन्म हुआ। उनके ही काल में द्वितीय चक्रवर्ती सगर ने जिनालयो का निर्माण कराके जिनबिम्बों को स्थापित किया।[३]

इस प्रकार तृतीय काल से जिनालयों और जिनबिम्बो की स्थापना हुई, इससे पता चलता है कि यह परम्परा बहुत ही प्राचीन है। वर्तमान इतिहास के अनुसार द्वितीय शताब्दि में सम्राट् खारबेल के शिलालेख से ज्ञात होता है कि सम्राट के द्वारा भगवान ऋषभनाथ की प्रतिमा विराजमान की गई। उस प्रतिमा को मगध का राजा नन्द कलिग विजय के बाद पटना ले गया था, किन्तु खारबेल मगध पर चढ़ाई करके भगवान ऋषभदेव की प्रतिमा वापिस लाये थे। आजकल वह मूर्ति जैनों का प्राचीन इतिहास बता रही है। यह प्रतिमा मौर्यकालीन पटना के संग्रहालय में सुरक्षित है। [४]

## वर्तमान में मूर्तियों की आवश्यकता [५]

जिस प्रकार दीवार पर बने चित्रों से अथवा काष्ठ या पाषाण से निर्मित मूर्ति को देखकर राग-विराग रूप परिणाम होते हैं उसी प्रकार स्थापना निक्षेप द्वारा स्थापित वीतराग भगवान की मूर्ति से साक्षात् तीर्थंकर भगवान का स्मरण हो जाता है और परिणाम निर्मल होते ही सम्यक्त्व की उत्पत्ति हो जाती है।

*(१) आ. ज. से. प्र. पा. श्लोक १७ (२) आ. ने. च. सि. त्रि. सा., गाथा ९७३ से ९७६ (३) आ. ज. से., प्र. पा. श्लोक १८ (४) भारतीय मूर्तिकला के विकास में जैनों का योगदान (५) आ. ज. से., प्र. पा., श्लोक ६७ एवं ६८*

## प्रतिष्ठा का लक्षण [1]

प्रतिष्ठान, प्रतिष्ठा, स्थापन, तत्प्रतिक्रिया, इत्यादि प्रतिष्ठा के पर्यायवाची है। पंचकल्याणक के मंत्रो से गुणो की स्थापना सर्वज्ञपने की स्थापना, क्रिया अनुष्ठान निक्षेपादि से स्थापना द्वारा जिनबिम्ब मे पूज्यता आती है और स्तुति आदि से पुण्यार्जन होता है। यह बिम्ब प्रतिष्ठा का प्रभाव है। मत्रो द्वारा किये गये सस्कार, अकन्यास, मत्रन्यास गुणो की स्थापना आदि प्रतिष्ठा के समय पाषाण या धातु की मूर्तियो मे जो सस्कारो का प्रभाव किया जाता है वह पचकल्याणक प्रतिष्ठा है।

**अतएव प्रतिष्ठा के समय मंत्राराधन, भक्तियॉ एवं क्रियाओं को विधिवत् करना चाहिये, मात्र पुष्प क्षेपण करना उचित नही क्योकि आचार्य जयसेन स्वामी ने स्पष्ट निर्देशित किया है कि ' अधिवासना, नेत्रोन्मीलन, तिलकदान, अंकन्यास, सूरिमंत्र, प्राण प्रतिष्ठा यह क्रियाये प्रत्येक मूर्ति में होना चाहिये।[2]**

अन्य विधि पुण्यबध कराने वाली है वह विधिनायक प्रतिमा मे करते हुये विशेष भक्ति पूर्वक करना चाहिये इस प्रकार पचकल्याणक विधि स्वभाव सिद्ध है। प्रतिष्ठाचार्य का कर्तव्य है कि प्रमादरहित सावधानी के साथ प्रत्येक क्रिया करे तब ही प्रतिष्ठा उत्तम एवं फल दायक होती है।

## सामग्री वर्णन [3]

जिनेन्द्र अर्चना के लिये अष्ट प्रकार की सामग्री का वर्णन प्रतिष्ठापाठ, धवलापुस्तक (८) एवं श्रावकाचार आदि ग्रथो मे विस्तृत रूप से किया गया है। वर्तमान मे कोई मात्र भावपूजा को प्रधानता देते हैं उन्हे दीप, धूप आदि से पूजा करना उचित नही लगता किन्तु आचार्यों ने गृहस्थ श्रावक को अष्ट द्रव्य से पूजा करने का ही विधान बतलाया है। अत. अष्टद्रव्य से ही पूजा करे।

गृहस्थ को अष्ट द्रव्य से भाव सहित पूजा करने का विधान है सामग्री लाने एव बनाने मे विवेक भी आवश्यक है। आगम मे प्रमाद को पाप और अहितकर माना है फिर वह प्रमाद चाहे बाहर का हो या अतरग का। अतएव किसी भी कार्य मे प्रमाद नहीं करना चाहिये। शुद्ध, प्रासुक निर्दोष सामग्री से बुद्धि पूर्वक जिनेन्द्र पूजा करना श्रावक का प्रथम कर्तव्य है।

(१) **जल-** गगादि शुद्ध तीर्थ से उत्पन्न, सूतीवस्त्र से छना हुआ, प्रासुक (अग्नि से गर्म किया) होना चाहिये।

*(१) आ. ज. से, प्र पा, श्लोक ६४ एव ६६*
*(२) वही, श्लोक ३४९ (३) वही, श्लोक ९४ से १०१*

(२) चन्दन- केशर, कर्पूर, मलयागिरि चन्दन, प्रासुक जल से बना हुआ हो तथा बहुत ही सुगंध युक्त हो ।

(३) अक्षत- उज्ज्वल, अखण्ड उत्तम चावलो को तीन बार प्रासुक- जल से धोकर उपयोग करना चाहिये ।

(४) पुष्प - ग्रंथो मे तीन प्रकार के पुष्पों की चर्चा की गई है ।

१. प्रासुक, निर्जीव सुगंधित पुष्प ।

२. चांदी एवं स्वर्ण से बनवाये गये पुष्प ।

३ केशर से चावलो को रंगकर बनाये गये पुष्प ।

(५) नैवेद्य - शर्करा एवं घृत से बनाये गये मोदक आदि, किन्तु इनके लिये विशेष सावधानी का भी वर्णन है । प्रतिदिन मर्यादित (दिन मे ही) बनाये नैवेद्य हो । वर्तमान में गोला की चिटक का उपयोग शुद्ध है ।

(६) दीप - घृत जो (स्वयं शुद्धि पूर्वक बनाया गया) या रत्नों का दीप जिनेन्द्र पूजा में प्रयोग करना ।

(७) धूप - अगस्-तगर, मलयागिर आदि शुद्ध पदार्थो से सुगंधित धूप बनाकर अग्नि मे क्षेपण कर पूजा करे । ध्यान रखे कि धूप बाजार की बनी हुई न हो । मर्यादित शुद्ध पदार्थो से बनवाकर उपयोग करे अथवा मलयागिरी चंदन को रेती से बुरादा बनाकर उपयोग करना चाहिये ।

(८) फल - सुन्दर, मनोहर, प्रासुक, अचित्त फलो से जिनेन्द्र भगवान की पूजा करना ।

सामग्री में प्रासुकता एवं उत्कृष्ट निर्दोषता का विशेष ध्यान रखना आवश्यक है । सदोष सामग्री का उपयोग पूजा मे नहीं करना चाहिये। मूर्खपना, कृपणता, योगरहित (मन, वचन एवं काय द्वारा प्रमाद) सामग्री जिनेन्द्र पूजा मे योग्य नहीं मानी है ।[१] अतः जिनविम्ब पंचकल्याणक प्रतिष्ठा में या नित्यमह पूजा में सामग्री शुद्ध एवं आगमानुकूल होना चाहिये । **पूजा विधि में मनमानी करने की आज्ञा आगम मे नहीं है ।**

## द्रव्य, क्षेत्र, काल एवं भाव शुद्धि

(१) द्रव्य- सचित्त अचित्त के भेद से दो प्रकार के द्रव्य माने हैं। सचित्त द्रव्य प्रतिष्ठापक, प्रतिष्ठाचार्य इन्द्रादि पात्र यह सब संयमी आगमानुसार चर्या करने वाले होना चाहिये।

अचित्त द्रव्य, प्रतिमा, वेदी, मण्डप, पूजा के वर्तन, सामग्री आदि समस्त साधन, वस्त्रादिक शुद्ध, नवीन, उत्तम होना चाहिये ।

---

*(१) आ. ज से., प्र. पा. श्लोक १०४*

(२) **क्षेत्र** - पवित्र, मनोज्ञ, निर्जीव, उपद्रव रहित, तीर्थभूमि के निकट निर्दोष, ईतिभीति, अग्निभय रहित, श्मशान भूमि न हो, नदी, तालाब, बगीचा,निकट हो आर्य पुरुषो से युक्त हो, अनार्यों का निवास न हो ऐसा उत्तम स्थान होना चाहिये।

(३) **काल** - वर्षाकाल न हो, राजा मत्री आदि का मरण न हुआ हो, रोग, महामारी, शत्रु आदि की पीड़ा न हो, भूकंप, दिशादाह, स्वचक्र, परचक्र ,चोर डाकू आदि का भय न हो, सर्वोपद्रव रहित, निर्दोष काल होना चाहिये ।

(४) **भाव** - समस्त सघ मे प्रसन्नता हो, धर्म वृद्धि हो, उत्सव मे प्रसन्न चित्त, आनन्द उल्लास हो, भव्य जीवो का उपयोग निर्मल हो, साधु सन्त विद्वानो के समागम से परिणाम निर्मल हो, धार्मिक अनुष्ठान करने का उत्साह हो इस प्रकार भाव पवित्र होना चाहिये ।

## प्रतिष्ठा पात्रों की शुद्धि एवं मंत्राराधन विधि

प्रतिष्ठा पात्रो की शुद्धि सकलीकरण और अगन्यास क्रिया से मत्रो द्वारा की जाती है । सकलीकरण के दो भेद है । [1]

(१) निश्चय (अंतरंग) सकलीकरण (२) बाह्य सकलीकरण

अन्तरग सकलीकरण मन, वचन एव काय की निर्मलता के साथ क्रोध, मान, माया, लोभादिक कषायो की मन्दता हो जाना । इसमे अन्दर के विकारो का अभाव जितने अंश मे होता है वही यथार्थ सकलीकरण माना जाता है ।

बाह्य सकलीकरण मे मत्रित जल से शरीर शुद्धि करना । इस विधि मे मन वचन काय एवं कषायो की मदता करने के लिये नियम व्रतादिक धारण करना अनिवार्य है ।

(१) सप्त व्यसन का त्याग (२) अष्टमूलगुणो का पालन (३) रात्रिभोजन त्याग (४) अभक्ष्य भक्षण त्याग (५) नशीले पदार्थो का त्याग (६) ब्रह्मचर्य का पालन (७) भूशयन (८) त्रिकाल सामायिक (९) विषय कषाय की मन्दता (१०) एकाशन (११) व्यग्रता, चित्त की चचलता एव आलस्य का त्याग (१२) ताम्बूल (पान) तम्बाखू, गुटका, पान मसाला आदि का त्याग इनके साथ जिनेन्द्र पूजा एव स्वाध्याय करना आवश्यक है।

**कार्य की निर्विघ्नता के लिये लघुकार्यों मे कम से कम ११ ग्यारह हजार मध्यम ५१ इक्यावन हजार एवं बिम्ब प्रतिष्ठा आदि मे सवा लाख, शान्ति मंत्रो का जाप किया जाना आवश्यक है ।**

**कार्य के समापन मे दशांश मंत्रो द्वारा आहुतियां (हवन) करना आवश्यक है। वर्तमान मे हवन कार्य आगमानुसार नही हो रहा है जो गलत है ।** [2]

*(१) आ. ज. से , प्र पा श्लोक ३६९ (२) वही, श्लोक ४२१*

**वर्तमान मे बिना अग्नि के पुष्पो से हवन करने की पद्धति आरम्भ हुई है जिसका किसी आगम ग्रंथ मे कोई उल्लेख नही है।** जबकि धूप के प्रयोग का उल्लेख आचार्य कुन्दकुन्द ने चैत्यभक्ति मे, धवलापुस्तक (८) पृष्ठ ९२ एव जिनसेनाचार्य ने आदि पुराण मे संस्कारो का वर्णन करते हुये, सस्कार विधि और हवन करने का विधान विस्तृत रूप मे किया है। ( देखे धूप एव हवन आगम की दृष्टि मे )

प्रतिष्ठाकार्यो मे भक्तियॉ, यत्र एव मंत्राराधन, प्रतिष्ठा कार्य मे संलग्न प्रत्येक पात्र की मन, वचन, काय की शुद्धि के साथ श्रद्धा एव समर्पण की भावना परम आवश्यक है। प्रतिष्ठा मे सूरिमत्र, प्राण-प्रतिष्ठा के द्वारा पूज्यता स्थापित की जाती है। भक्तियॉ एवं मत्र सस्कार गुरु (मुनिराज) आचार्य के द्वारा ही किये जाना चाहिए।

**बिना गुरु के मंत्र शक्तिहीन हो जाते है।**

मत्र का निर्दोष उच्चारण, भावो की विशुद्धता एवं महाव्रती की संयम साधना से जब प्रतिमा सस्कारित होती है तभी करोड़ो श्रद्धालुओ का मस्तक स्वयमेव झुक जाता है। अर्चना वन्दना के स्वर गुजायमान होते है। ऐसी प्रतिष्ठित प्रतिमाये धर्मायतनों मे स्थापित करके भक्त धन्य होते है और सयम पूर्वक अपना जीवनधन्य करते है। प्रत्येक क्रिया मे भक्तियां, यत्र, मण्डल एव मत्राराधन (१०८ बार), आगमानुसार करना चाहिये (१)

प्रतिठाचार्य का कर्त्तव्य है कि वह सभी कार्य/ क्रियाये समय पर करावे तभी पूर्ण विधिविधान संभव है। कल्याणको के साथ-साथ सभी कार्यो मे आवश्यक मंत्र यंत्र मण्डल एव भक्तियो का वर्णन इस प्रतिष्ठा ग्रंथ मे क्रिया के पूर्व मे दिया गया है।

प्रत्येक कल्याणक की क्रिया प्रतिष्ठाग्रथो मे वर्णित समय पर करना चाहिये। दीक्षा कल्याणक मध्यान्होपरात (चाहे ग्रीष्म ऋतु हो या शीत ऋतु ) मुनिराज के सान्निध्य मे ही किया जाना चाहिये। रागी गृहस्थ (प्रतिष्ठाचार्य) वीतरागी प्रतिमा की क्रियाओं को नही करे। दीक्षा क्रिया अकन्यास संस्कारारोपण सभी क्रियाये दिगम्बर मुनिराज के द्वारा कराना चाहिये। ऐसी मेरी भावना है। अकन्यास एवं सस्कार विधि आचार्य जयसेन स्वामी ने तपकल्याणक के दिन ही करने को लिखा है, किन्तु अन्य प्रतिष्ठा ग्रथो मे यह क्रियाये ज्ञान कल्याणक के दिन तिलक दान के समय करने का वर्णन है। प्रतिष्ठा सारोद्धार, प्रतिष्ठा तिलक (कोल्हापुर) मे पहले सस्कार विधि बाद मे अंकन्यास विधि दी है। प्रतिष्ठा विधि दर्पण मे तपकल्याणक के दिन संस्कार विधि तथा ज्ञान कल्याणक मे अकन्यास क्रिया का विधान है। आज वर्तमान मे मुनिदीक्षा के साथ मे ही सस्कार विधि की जाती है। विद्वान/प्रतिष्ठाचार्य यथार्थ निर्णय करे।

---

*(१) आ. ज. से, प्र. पा. पृष्ठ १२० से १३८*

ज्ञानकल्याणक के दिन यज्ञ वेदी पर केवल प्रतिष्ठा कार्य मे सलग्न पात्र पूर्ण शुद्धि सहित उपस्थित हो अन्य सभी का प्रवेश वर्जित करे पवित्रता पूर्ण, शात वातावरण बनाये जिससे सभी का चित्त एकाग्र हो सके। सभी इन्द्र इन्द्राणिया णमोकार महामत्र की जाप निरन्तर करते रहे जब तक कि कार्य पूर्ण नही होता है।

ज्ञान कल्याणक का कार्य शीघ्र आरम्भ करना चाहिये चूकि प्राणप्रतिष्ठा सूरि मत्र पंचकल्याणक मे अति महत्वपूर्ण क्रिया है। इस दिन की क्रियाये समस्त प्रतिमाओ पर होना आवश्यक है सभी मत्रो की आराधना १०८ बार शुद्ध उच्चारण के साथ अलग-अलग करना चाहिये। भक्तियॉ एव विशेष मत्रो का जाप मुनिराज से भी करा सकते है।

आचार्य जयसेन कृत्त प्रतिष्ठा पाठ मे तिलकदान विधि मे शचि (इन्द्राणी) मगल भावना के साथ इस महत्वपूर्ण कार्य को सपादित करने के लिये प्रतिष्ठाचार्य का तिलक करके सम्मानित करती है कि यह मगल कार्य आप निर्विघ्न सम्पन्न करावे। [१]

परन्तु आज प्रतिष्ठाचार्यों ने इस मगल क्रिया को अर्थोपार्जन का साधन बना लिया है, जो उचित नही है।

मुखोद्घाटन क्रिया के समय यवमाला और सप्तधान्य को प्रतिमा के सामने रखने को लिखा है मुख पर बाधने को नही। श्लोक ८४७ मे यथाख्यात् चारित्र प्राप्त जिनेन्द्र की पूजा की और ८४८ वे श्लोक मे मोहनीय, दर्शनावरणी, ज्ञानावरणी और अन्तराय कर्म के अभाव करने वाले जिनेन्द्र को अर्घ चढाया गया है। इस प्रकार बारहवे गुणस्थान मे स्थापित बिम्ब की कल्पना की गई तब उस प्रतिमा के मुख पर कपड़ा बाधा जाना कैसे संभव है। प्रतिष्ठा पाठ मे प्रतिमा के सामने परदा लगाने को लिखा कि "प्रतिमा इतनी तेज स्वरूप हो गई है कि साधारण व्यक्ति उसे देख नही सकता" अतएव परदा करे '**मुखाग्रमहवस्त्रमुपाकरोमि**' पश्चात् मत्र द्वारा परदा खोलने को भी लिखा **"इति मंत्रेण मुखादग्रे वस्त्रयवनिकां दूरमुत्सारयेत्"** इतना स्पष्ट वर्णन होने पर भी आज प्रतिष्ठाचार्य मनमानी कर रहे है।

आचार्य जयसेन स्वामी ने इसका विशेष स्पष्टीकरण पृष्ठ २८० पर किया है।

**'इति मुखाग्रे वस्त्रयवनिकां दत्त्वा यवमालावलयं जिनपादाग्रतः स्थापयेत्'**

सामान्यत· भी मूल पाठ मे '**वस्त्र यवनिकां दत्वा**' का तात्पर्य वस्त्र का परदा करना (देना) है, तब यह क्रिया आगम विरुद्ध क्यो? जब एक दिगम्बर मुनिराज के शरीर पर वस्त्र बाधने से उनका दिगम्बरत्व खण्डित होता है तब बारहवे गुणस्थान मे स्थापित

---

*(१) आ. ज. से, प्र पा., श्लोक ८४९ से ८५१*

बिम्ब पर वस्त्र बाधना कहां तक सगत है ? आशा है प्रतिष्ठाचार्य इस विषय पर गभीरता पूर्वक विचार कर क्रिया मे सुधार करेगे ।

सूरि मंत्र मुनिराज के द्वारा ही दिलाना चाहिये । प्रतिष्ठाचार्य को सूरि मंत्र देना मै उचित नहीं मानता । रागी गृहस्थ वीतरागी प्रतिमा को सूरिमंत्र नही दे सकता तथापि कोई – कोई प्रतिष्ठाचार्य लंगोटी लगाकर (नग्न होकर) सूरि मंत्र देते है किन्तु वस्त्र धारी निर्ग्रंथ बिम्ब को सूरि मंत्र दे कदापि उचित नही। कोई – कोई प्रतिष्ठाचार्य वस्त्र उतारकर सूरि मंत्र देते है वह ध्यान करे कि दिगम्बर मुद्रा धारण करने के पश्चात् वस्त्र धारण नहीं करना चाहिये जैसे ब्रह्मगुलाल मुनिराज । स्वयं विचार करें क्या इस प्रकार दिये गये सूरिमत्र और प्राण प्रतिष्ठा से जिनबिम्ब प्रतिष्ठा निर्दोष नहीं हो सकती है ?

गुरु आज्ञाउपलंभन विधि के अनुसार आचार्य/मुनिराज से आशीर्वाद प्राप्त करके यज्ञ दीक्षा संस्कार ग्रहण करके ही प्रतिष्ठाकार्य उनके निर्देशानुसार संपादित करना चाहिये ।[१] वृहत्संहिता मे श्री वराहमिहर ने पृष्ठ ४०२ मे प्रतिमा प्रतिष्ठापन के अधिकारी शीर्षक मे स्पष्ट लिखा है कि **"जिन की प्रतिष्ठा दिगम्बर क्षपण करें"** ।

अतः सूरिमंत्र के लिये मुनिराज का होना अनिवार्य है। बिना मुनिराज के प्रतिष्ठा नहीं होना चाहिये ऐसा मेरा विचार है ।

आचार्य श्री जयसेन स्वामी ने प्रतिष्ठा पाठ एवं पण्डित आशाधर जी ने प्रतिष्ठा सारोद्धार मे अर्हन्त बिम्ब की प्रतिष्ठा की पूर्ण विधि दी है । सिद्ध परमेष्ठी (निर्वाण कल्याणक) की प्रतिष्ठा में अष्ट गुणारोपण निर्वाण भक्ति सिद्ध परमेष्ठी के गुणो की पूजा का विधान दिया है अन्य क्रियाये नही दी हैं ।

अन्य सब प्रतिष्ठा ग्रंथो मे निर्वाण कल्याणक की क्रिया विस्तार से दी गई है, जिनालय में अरिहन्त बिम्ब की स्थापना होती है अतएव चार कल्याणकों की विधि विस्तार पूर्वक दी है निर्वाण कल्याणक सिद्ध परमेष्ठी का होता है यह विषय विचारणीय है ।

पंचकल्याणक प्रतिष्ठा मे यंत्रो की महत्वपूर्ण उपयोगित्ता है । प्रतिष्ठा कार्य में उपयोग होने वाले प्रत्येक यंत्र का अपना महत्व एवं प्रभाव है, तीर्थकरो के पूर्ण जीवन वृत्त को ५ दिनो मे इन्हीं यंत्रो के माध्यम से पूर्ण किया जाता है । विनायक यंत्र पंचपरमेष्ठी एवं मंगल उत्तमशरण की साक्षी, सुरेन्द्र यंत्र इन्द्रो की उपस्थिति, वर्धमान यंत्र उत्तरोत्तर शरीर, आयु की वृद्धि, इसी प्रकार अन्य यंत्र ध्यान की वृद्धि गुणस्थानो का आरोहण दर्शाते हैं । परन्तु निर्दोष प्रतिष्ठा के लिये यंत्रो की शुद्धि एवं प्रतिष्ठा अनिवार्य है ।

---

*(१) पं. आ. ध , प्र. सा., पृष्ठ १२२, ७/३६*

श्रीचन्दनादिवेद्यां तु पट्टादौ सम्यगुद्धृतम्
सिद्धचक्रादि संपूज्य तत्पत्रं पुष्पमण्डपे ।
मंगल द्रव्य सर्वौषध्यन्मिश्र तीर्थवारिणि
निशामुषितमानीयं निवेश्य स्नपनमण्डपे ।।(१)

आगमानुसार यत्रो की शुद्धि एव प्राण प्रतिष्ठा के द्वारा ही करना चाहिये । मात्र हवन कुण्ड मे रखने से यत्र शुद्ध नही होते है ।

जिस प्रकार प्रतिमा को सस्कारित किया जाता है, उसी प्रकार यत्रो को भी संस्कारित करके प्राण प्रतिष्ठा की जाती है क्योकि जिन बीजाक्षरो द्वारा प्रतिमा मे सस्कार किये जाते है उन्ही बीजाक्षरो को यंत्र पर अकित किया जाता है। सिद्ध चक्र यत्र पूजा मे उस पर अकित बीजाक्षरो की ही पूजा की जाती है । ऋषिमण्डल विधान मे शब्द ब्रह्म और परमब्रह्म दो प्रकार के ब्रह्मो का वर्णन आया है शब्द ब्रह्म जिनवाणी यंत्र आदि है तथा परमब्रह्म प्रतिमाऐ है ।

जिस प्रकार प्रतिष्ठित प्रतिमा पूज्य है उसी प्रकार प्रतिष्ठित यत्र भी उतने ही पूज्य है। अत. यत्रो की भी वही विनय पूजन – प्रक्षाल करना अनिवार्य है। यदि यत्रो को गृहनिवास मे स्थापित करे तो वहां भी उनकी शुद्धि, विनय आवश्यक है , प्रतिष्ठित यत्रो की अविनय से दोष लगता है अत इसका विशेष ध्यान रखे ।

हवन के द्वारा शुद्ध किये तावीज, अगूठी, कड़ा एव अन्य सामग्री का उपयोग करते समय ध्यान रखे कि उनको अशुद्ध स्थान (शौच आदि स्थानो पर ) पर न ले जावे अशुद्ध अवस्था मे धारण न करे अन्यथा उनका विपरीत एव प्रतिकूल प्रभाव हो सकता है ।

धार्मिक अनुष्ठानो को व्यवसाय का साधन नही बनाना चाहिये। प्रतिष्ठाचार्य एव श्रावको को भी चाहिये कि विधि विधान की क्रियाये आगमानुसार की जा रही है या नही इसका ध्यान रखे तभी क्रियाये सही हो सकेगी ।

यंत्रो की प्रतिष्ठा के समान ही जिनवाणी की स्थापना जिनालय मे की जाती है, मत्राराधन के उपयोग मे आने वाली माला (जाप) की भी शुद्धि मत्र द्वारा करना चाहिये ।

चतुर्विधिमहासंघं संतर्प्याहारभेषजैः
योग्योपकरणं दत्त्वा यष्टा संपूजयेत्स्वयम् ।
प्रतिष्ठाचार्यमानम्य तस्यात्मानं समर्प्य च,
वस्त्रैराभरणाद्यैश्च संपूज्य क्षमयेत्ततः ।

---

*(१) प आ. ध , प्र सा अ. ६ श्लोक ५६-५७*

संमान्य सूत्रधारादीन् स्वर्णवस्त्रान्नभूषणैः
गांधर्वनर्तकादीश्च यथार्ह तत्समर्पयेत् ॥[1]

प्रतिष्ठाकारक का कर्तव्य है कि चतुर्विधसघ का, प्रतिष्ठाचार्य का, प्रतिष्ठा सहायक का, गधर्वादि का वस्त्राभूषण आदि से यथायोग्य सम्मान करे। प्रतिष्ठाचार्य को भी निर्लोभी होना चाहिये। विधि विधान कराने की राशि तय नही करना चाहिये, श्रावक जैसा सम्मान करे सहजता से संतोष पूर्वक स्वीकार करना चाहिये।

इस कृति के संकलन मे मुख्य आधार आचार्य जयसेन[2] कृत **"प्रतिष्ठापाठ"** है। आचार्यश्री ने मुहूर्त्त, मंदिर निर्माण, प्रतिमा माप एवं निर्माण से लेकर प्रतिष्ठा पात्रो की योग्यता, भक्तियॉ, मंत्राराधन, यंत्र निर्माण विधि एव फल आदि विषयो की विवेचना सुन्दर ढंग से की है।

प्रतिष्ठापाठ के अतिरिक्त क्रियाओ के विशद् विवेचन हेतु अन्य प्रतिष्ठा ग्रंथ जैसे प्रतिष्ठा सारोद्धार, प्रतिष्ठा तिलक, प्रतिष्ठा दर्पण के साथ साथ आगमग्रंथ, वास्तु शास्त्र, ज्योतिष ग्रथो सहित लगभग ९५ ग्रंथो का आलोडन करके प्रमाण पूर्ति करने का प्रयास किया है। मेरा विश्वास है कि यह ग्रंथ प्रतिष्ठा विधि विधान के सम्पन्न कराने मे अत्यंत सहयोगी होगा।

मुझे प्रतिष्ठा सबधी जितना ज्ञान श्रद्धेय गुरुजनो, विद्वानो एवं जिनवाणी के स्वाध्याय से मिला है इस ग्रंथ मे देने का प्रयास किया है। किसी भी विधि विधान को आगम के विपरीत नही लिखा है फिर भी मेरी अल्पज्ञता से कही कोई भूल हो गई हो तो विद्वज्जन उसको सुधारकर मुझे सूचित करे। अनुपलब्ध विषयो को भी आगम द्वारा प्रस्तुत करने का प्रयास किया है इसमे जो भी शंका समाधान हो आचार्य तथा मुनिराज एव विद्वज्जन मुझे सकेत करके उपकृत करेगे।

मेरा आशय किसी को भी ठेस पहुचाने का नही है तथापि यदि किसी को कोई संक्लेश हो कृपया क्षमा करे। मेरी यही भावना है कि विधि विधान आगमानुसार होना चाहिये हमारे सहयोगी विद्वानो से भी अनुरोध है वह इस ओर ध्यान देवे तथा नवीन प्रतिष्ठाचार्यो को सकेत है कि वह जो भी क्रिया करावे आगम ग्रंथो मे देख लें, विवेक पूर्वक कार्य सम्पन्न करावे, आगम के साथ छल न करे श्रावको की भावना के अनुरूप अपनी पूर्ण निष्ठा, शक्ति से विशुद्धि पूर्वक विधि विधान सम्पन्न करावे।

---

(१) प, आ ध., प्र सा. ७ पृष्ठ १२३ (२) आ. ज. से प्र. पा पृष्ठ ३०८ श्लोक ९२३

**'प्रतिष्ठा रत्नाकर'** के प्रकाशन की प्रेस कापी–तैयार करने का कार्य हमारे प्रिय स्नेही प० नन्हे भाई जी शास्त्री सागर ने अथक परिश्रम करके किया। ग्रथ प्रकाशन मे मूर्धन्य विद्वान श्रद्धेय प० जगन्मोहन लाल जी सिद्धातशास्त्री कटनी एव डा० प० श्री पन्ना लाल जी साहित्याचार्य सागर से विशेष सुझाव एव विषय सयोजन हेतु निर्देश मिले तथा लिपि सशोधन (प्रूफरीडिग) का कार्य वरिष्ठ विद्वान प० बाबूलाल जी फाल्गुल वाराणसी, प० मूल चन्द्र जी शास्त्री टीकमगढ, प० दया चन्द्र जी शास्त्री अजयगढ एव डा० जय कुमार जी मुजफ्फरनगर ने अत्यधिक परिश्रम के साथ किया, ग्रथ सपादन का दुरूह कार्य प० डॉ० दरबारी लाल जी कोठिया बीना ने स्वीकार करके मेरा गौरव बढाने के साथ ग्रथ के सयोजन/परिमार्जन मे अथक परिश्रम करके जटिल विषयो का सरलीकरण कर नवीन विद्वानो पर उपकार किया है। आप सभी के सक्रिय सहयोग से ही मै इस कार्य को निष्पादित कर सका हूँ। मै सभी का हार्दिक आभारी एव कृतज्ञ हूँ।

प्रतिष्ठा रत्नाकर की सामग्री सयोजन का कार्य परम पूज्य आचार्य श्री १०८ विद्यासागर जी महाराज के आशीर्वाद से प्रतिष्ठा क्षेत्र मे आये चि० ब्र० जय कुमार निशात एम०एस–सी० ने दिन-रात परिश्रम करके निष्ठा एव श्रद्धा के साथ करते हुये प्रतिष्ठा कार्य भार को भी सभाला है। इस ग्रथ के सकलन मे अरिहत साहित्य सदन परिवार मुजफ्फरनगर के लाला श्री श्रीचन्द्र जी एव परिवार का सक्रिय सहयोग मिला तथा मुद्रण मे मे० माईक्रोजोन देहरादून भारतीय ख्याति प्राप्त रगकर्मी पी डी रूद्र कुमार झा (छिन्दवाडा) ने अपने चित्रो द्वारा ग्रन्थ की सुन्दरता मे अपना सहयोग दिया है, साथ ही मुझे जिन महानुभावो का सहयोग प्रत्यक्ष/परोक्ष मे मिला है उन सभी के प्रति मै आभारी हूँ।

उपकृत हूँ परम पूज्य आचार्य श्री विद्यासागर जी महाराज की मुनि शिष्य परम्परा के पचम मुनि श्री उपाध्याय गुप्तिसागर जी महाराज का। जिनके शुभाशीर्वाद एव सत्प्रेरणा से यह ग्रन्थ प्रकाशित हुआ। प्रकाशन कार्य प्रीति विहार जैन समा दिल्ली के सौजन्य से हुआ। उपाध्याय श्री के चरणो मे नमन करत हुए समाज के प्रति आभार एव साधुवाद ज्ञापित करते हुए कामना करता हूँ कि सभी की रुचि इसी प्रकार जिनवाणी के प्रचार–प्रसार एव धार्मिक कार्यों मे निरन्तर बनी रहे।

मैं अपने परमपूज्य पिता श्री प० मन्नूलाल जी प्रतिष्ठाचार्य का ऋणी हूँ जिनके प्रसाद से इस कार्य की शिक्षा मुझे मिली जिससे मै इस योग्य बन सका।

विनम्र भाव सहित

**पुष्प भवन, टीकमगढ (म०प्र०)** **पं० गुलाब चन्द्र पुष्प 'प्रतिष्ठाचार्य'**

**फोन : ०७६८३-२३१३८**

# कब, कहां, कैसे ...?

समाज के विस्तार एव विकास के साथ-साथ जिन मदिरो का निर्माण एव पंचकल्याणक जिनबिम्ब प्रतिष्ठायें भी उसी अनुपात मे हो रही है। मूलत प्रतिष्ठा का विधिविधान संस्कृत भाषा मे है। जो कि प्रतिष्ठापात्रो की समझ से परे है। अत पूरे आयोजन की शुद्धि / क्रिया/ सफलता प्रतिष्ठाचार्य पर निर्भर रहती है, जब भी 'जिनवाणी' को आधार मानकर सभी कार्य पूर्णविशुद्धि एव विधिविधान पूर्वक किये है, तब वह निर्विघ्न सम्पन्न हुये है, लेकिन जब जब 'जनवाणी' को आधार बनाकर प्रतिष्ठाकार्य सम्पन्न हुये है, कोई न कोई व्यवधान अवश्य उपस्थित हुआ है।

**अतः सभी प्रतिष्ठाचार्यो से अनुरोध है कि न आगम को तोडे और न अपनी ओर से जोड़ें जैसा आगम मे विधिविधान दिया है तदनुसार ही कार्य सम्पादित करें।**

चतुर्थ काल मे सर्वोत्कृष्ट पुण्य प्रकृति का बध करने वाले तीर्थकरो के पाचो कल्याणको का उत्सव स्वय सौधर्म इन्द्र समस्त देवो सहित आकर विशेष प्रभावना और भक्ति पूर्वक करता था। अवसर्पिणी के इस पचम काल मे न तीर्थंकर होने का नियम है और ना ही वैमानिक देवो का आगमन है, इसी कारण स्थापना निक्षेपानुसार धातु / पाषाण की प्रतिमाओ मे तीर्थकरो की स्थापना करते है, इस भव्य आयोजन मे मनुष्यो में ही इन्द्र की कल्पना कर प्रभावक एव भक्तिपूर्वक पचकल्याणक समारोह का आयोजन करते है।

पंचकल्याणको का वर्णन केवली भगवान की दिव्यध्वनि के अनुसार जिनागम के बारहवे दृष्टिवाद अग के अन्तर्गत किया गया है, इसके पाच भेद है-

(१) परिकर्म (२) सूत्र (३) प्रथमानुयोग (४) पूर्वगत (५) चूलिका

इनका जो चौथा पूर्वगत भेद है, उसके चौदह भेद बताये है, उसका जो ग्यारहवा भेद कल्याणवाद नाम का पूर्द है उसकी पद सख्या छब्बीस करोड़ है। उसमें तीर्थकरो के गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान एव निर्वाण कल्याणक का सम्पूर्ण वर्णन है, उसी का आधार लेकर पूर्वाचार्यो ने पचकल्याणक क्रिया सम्बन्धी प्रतिष्ठाशास्त्रो की रचना की है, वर्तमान मे उन्ही प्रतिष्ठाग्रथो के आधार से समस्त क्रियाये सम्पन्न कराई जाती है, मुख्य ग्रथ निम्न है।

(१) श्रीमद् जयसेनाचार्य कृत प्रतिष्ठापाठ (सस्कृत)

(२) श्रीमद् वसुनन्दी आचार्य कृत प्रतिष्ठासार सग्रह (सस्कृत)

(३) श्री नेमिचन्द्रदेव कृत प्रतिष्ठा तिलक (सस्कृत)

(४) श्री प० प्रवर आशाधरजी कृत प्रतिष्ठासारोद्धार (सस्कृत)

(५) श्री प० शिवजीराम पाठक रांची द्वारा सकलित प्रतिष्ठाचन्द्रिका, (सस्कृत)

(६) श्री ब्र० शीतल प्रसाद जी द्वारा सकलित प्रतिष्ठासार सग्रह (सस्कृत, हिन्दी)

पूर्व मे प्रतिष्ठाकार्य सस्कृत पूजा पद्धति से निष्पादित होते थे परन्तु वर्तमान मे वैज्ञानिक साधनो एव आधुनिकता के कारण प्रतिष्ठा कार्य ब्र० शीतल प्रसाद जी के द्वारा हिन्दी पद्य मे अनुवादित 'प्रतिष्ठासार सग्रह' से कराया जाता है। **शैली एवं संगीत सुरुचिपूर्ण और भक्तिमय हो यह आवश्यक है, पर संगीत और मंचीय प्रदर्शन की बहुलता में भक्ति छूट जाये या आगम में वर्णित कल्याणक की मूल क्रियाओं (मंत्राराधन, भक्तियां आदि) को संक्षिप्त या अधूरा किया जावे ठीक नही है।**

आज पचकल्याणक प्रतिष्ठा सुविधानुसार होने लगी है, प्रतिष्ठाकारक जहा जैसा भी कराना चाहते है, प्रतिष्ठाचार्य कराने को तैयार हो जाते हैं। प्रतिष्ठा ग्रंथो का ध्यान न रखकर मनमाने समय पर कल्याणक किये जाते है। जबकि आचार्य जयसेन स्वामी ने विशेष रूप से दिशा एव समय का ज्ञान कराया है, किन्तु आज प्रतिष्ठा धार्मिक अनुष्ठान न होकर प्रदर्शन मात्र रह गई है। जो प्रतिष्ठाचार्य जितना प्रदर्शन करा सकता है समाज उतनी ही प्रसन्न होती है, और प्रतिष्ठा को अच्छा मान लेती है। किन्तु ध्यान रखना आवश्यक है कि –

**'अर्थहीनाऽथ कर्तारं मंत्रहीना तु ऋत्विजम्।**
**श्रियं लक्षणहीना तु न प्रतिष्ठा समो रिपुः ॥**[१]

**द्रव्यहीन प्रतिष्ठा यजमान का, मंत्रहीन प्रतिष्ठा आचार्य का, लक्षणहीन प्रतिष्ठा लक्ष्मी का विनाश करती है।**[१]

इस प्रकार विधिहीन प्रतिष्ठा विनाश करने वाली है।

धार्मिक अनुष्ठान के लिये बनाई गई यज्ञवेदी भी राजनैतिक मच बन गई है, जिस पर सास्कृतिक कार्यक्रम, राजनेताओ का स्वागत समारोह एव अन्य सभी कार्य कराये जाते है, जो यज्ञवेदी की गरिमा/पवित्रता को नष्ट करते है। प्रतिष्ठाचार्य एवं प्रतिष्ठाकारक का कर्तव्य है कि वह मर्यादा एव प्रतिष्ठा शास्त्रो का ध्यान रखते हुये सास्कृतिक मच का अलग निर्माण कराये।

वर्तमान मे प्रतिमाओ मे अतिशय या चमत्कार नही पाते है, यह प्रतिमा की नही वरन् हमारी श्रद्धा, भावना और शुद्धता की कमी है, आज आगम को किनारे करके मनमाने

(१) वृहद वास्तुमाला, पृष्ठ १७८ श्लोक ३५

समय और मनमानी क्रियायें करके प्रतिष्ठाये सम्पन्न की जा रही है, पात्रो की योग्यता, अर्थ की विशुद्धि (न्यायपूर्वक पैदा किया गया धन) प्रतिष्ठाचार्य का ज्ञान/चरित्र, आचार्य/ मुनि का सान्निध्य, मत्राराधन, भक्तिया एव कल्याणक क्रिया का काल, दिशा आदि किसी को भी महत्व नही दिया जाता, फिर आगम विरुद्ध क्रियाओ द्वारा प्रतिमा में अतिशय कैसे आ सकते है। यहा आशय आलोचना का नही किन्तु आगम को तोड़ने/ छोड़ने को इगित करने का है, आगमानुकूल कहा/ कब/ कैसा करना चाहिये निम्नानुसार है :-

## मण्डप

मण्डप की लम्बाई, चौड़ाई से डेढ गुनी होना चाहिये मण्डप का मुख्य द्वार पूर्व या उत्तर दिशा मे होना चाहिये।

## यज्ञवेदी

**वेदी चतुर्विधा तत्र चतुरस्रा च पद्मनी।**
**श्रीधरी सर्वतोभद्रा दीक्षा स्यात् स्थापनादिषु ॥**
**चतुरस्रा चतुःकोणा वेदी सौख्यफलप्रदा।**
**केचिन्चैत्यप्रतिष्ठायां पद्मनी पद्मसंनिभा ॥** (१)

वेदी चार प्रकार की होती है,

(१) चौकोर वेदी – प्रतिष्ठा कार्य मे (गर्भकल्याणक मे)

(२) पद्मनी वेदी (कमलाकार) – समवशरण, ज्ञानकल्याणक मे

(३) श्रीधरी (अर्धचन्द्राकार) वेदी – जन्म कल्याणक मे

(४) सर्वतोभद्र (अष्टकोणी) वेदी – दीक्षा कल्याणक मे

सामान्यतः वेदी चौकोर ही बनाना चाहिये,(२) यदि पात्रो की सख्या अधिक होती है तो वेदी की लम्बाई चौड़ाई से डेढ़ गुनी बनाना चाहिये, वेदी पर केवल प्रतिष्ठा क्रिया, पूजा, जप और होम ही होना चाहिये अन्य कार्य नही। सास्कृतिक कार्यक्रम हेतु अलग से मंच बनाना चाहिये, जिससे अनुष्ठान मे कोई बाधा न आवे और यज्ञ वेदी की पवित्रता बनी रहे।

**अथोत्तरस्मै कृति कर्मणे कृती वेदी द्वितीयां विनिवर्त्य पावनी।**
**यागीय मंत्राणि तथोत्तरं पृथक् कर्मारंभतां यजनक्रियोचितं ॥** (३)

इस यज्ञ मे दो वेदी सम्मत है एक यागमण्डल की १२x१२ की मुख्य वेदी और उत्तर

---

*(१) श्री जयसेनाचार्य प्रतिष्ठापाठ, - श्लोक २२८, २२९*

*(२) वही, पृष्ठ ५५ (३) वही, श्लोक ३४२*

कर्म, जपस्थान, मंत्राराधन शान्ति हवन आदि कार्यो के लिये दूसरी वेदी होना चाहिये।

इस प्रकार यागमण्डल वेदी के पास जो मुख्य वेदी है उसी पर समस्त प्रतिष्ठा क्रियाये सम्पन्न कराई जावेगी अत शुद्धता/ पवित्रता परम आवश्यक है,

## मंत्राराधन

नांदी यस्मिन् दिने क्लृप्ता तदादि प्रत्यहं मनु।
अनादि सिद्धं जपतां सिद्धिर्लक्ष्मीश्च वर्धते ।। (१)

नान्दी विधान ( पात्र प्रतिष्ठा) के दिन से मत्रो का प्रतिदिन जाप करना चाहिये।

## स्थिर एवं चल प्रतिमा की प्रतिष्ठा का स्थान

स्थिरांस्थाने निवेश्यार्चा चलां वा यागमण्डले।
प्रतिष्ठाचार्ययष्टारौ स्थापयेतां यथाविधि ।।(२)

विशाल स्थिर प्रतिमा को अपने पूजन स्थान (जिनालय मे) छोटी चल प्रतिमा को यागमण्डल मे रखकर इन्द्र और यजमान विधिपूर्वक प्रतिष्ठा करे।

## प्रतिष्ठा हेतु अयोग्य प्रतिमा

नार्चाश्रितानिष्टरूपां व्यंगितां प्राक् प्रतिष्ठिताम्।
पुनर्घटितसंदिग्धां जर्जरां वाप्रतिष्ठयेत् ।। (३)

ऐसी प्रतिमा प्रतिष्ठायोग्य नही है जो पहले की प्रतिष्ठित हो जिनलिग के सिवाय दूसरा आकार हो, अन्यमूर्ति केआकार को मिटाकर मूर्ति बनाई गई हो, अथवा आकार मे सदेह हो, अत्यत जीर्ण हो गई हो तो प्रतिष्ठा नही करना।

## गर्भगृह

दक्षिणदिशि जिनवेद्या राजगृहं प्रसृतचत्वराकीर्णम्।
दशपंचकत्रिकधरणीभागमनेका दृवासयुतम्।।
कुर्यादन्तः पुरकृतसुषममधोभुवि च सर्वतोमद्रम्।
पाषाणकाष्ठशिविरै रचितं दृढ़बंधनाकीर्णम्।।
चलत्पताकं धृततोरणांकं संगीतवादित्रगणेन रुद्धम्।
स्वर्गात्समानीतमिव प्रक्लृप्तं तदूर्ध्वभागेऽडितमातृगेहम्।।
स्वप्नावली षोडशचित्रवल्ली संदर्भमांगल्यनियावमासि।
अनेकनारीकलगीतरम्य मन्तःपुरं संविदधीत यज्वा ।। (४)

---

(१) श्री जयसेनाचार्य, प्रतिष्ठा पाठ, श्लोक ३८० (२) प आशाधर कृत, प्रतिष्ठा सारोद्धार, श्लोक ८२ (३) (अ) वही, श्लोक ८३ (ब) श्री गोम्मट प्रश्नोत्तर चितामणि, पृष्ठ ९०८
(४) श्री जयसेनाचार्य कृत, प्रतिष्ठा पाठ, श्लोक ३६० से ३६३ तक

राजगृह (माता) का सर्वतोभद्र महल सुन्दर शोभायुक्त वेदी की **दक्षिण दिशा** मे दशखण्ड, पाचखण्ड, तीनखण्ड एव अनेक अटारियो युक्त हो । यह सर्वतोभद्र भवन पाषाण, काष्ठ वस्त्र के दृढ बधन द्वारा रचित ध्वजातोरण से युक्त सगीत वादित्र आदि सामूहिक व्यवस्थाओ से पूर्ण एव सौभाग्यशाली स्त्रियो के मगलगीतो से गुजायमान हो । (अत.पुर की रचना स्वर्ग की विभूति से की जाती है )

## हवन कुण्ड

**होमार्थकुण्डानि पुरोत्तरस्याः क्रियान्नवोत्कृष्ट तया च पंच।**
**मध्याद्विधेर्वा त्रयमेव तत्र वृत्तं त्रिकोणं चतुरस्त्रमेव ॥**

**तन्मेखलानां त्रयमत्रकुण्ड प्रशस्तमार्यैः पृथुनोन्नतत्वे ।**
**वाणानुयोगाग्निमितं वितस्ति प्रमांवगाहायति रूढपक्षात् ॥** [१]

वेदी की उत्तर दिशा मे नव पाच या तीन हवन कुण्ड बनाना चाहिये । जिनका आकार गोल, तिकोन एव चौकोर हो, कुण्ड निर्माण की दो विधिया है ।

(१) चौकोर कुण्ड बीच मे त्रिकोण कुण्ड ऊपर तथा गोल कुण्ड नीचे [२]

(२) चौकोर कुण्ड बीच मे त्रिकोण कुण्ड नीचे तथा गोल कुण्ड ऊपर[३]

प्रथम कुण्ड रचना अनेक आचार्यो से प्रमाणित है। कुण्ड तीन कटनी वाले जिनके भीतरी भाग १५"-१५" गहरे, लम्बे, चौड़े व वृत्त वाले बनाना चाहिये ।

## दशांश होम विधान

जिस मत्र का जाप किया गया हो उसकी दशाश आहूतिया विश्वशाति महायज्ञ मे होना आवश्यक है ।

**सहस्त्रमरटोत्तरमत्र मुख्योजपस्तदाराधकृता दशांशः।**
**होमो विधेयः पुनरिष्टकाले मंत्रेणकार्यो विधिरर्प्यमानः॥**[४]

## मंगलध्वजारोहण

**अष्टाविंशतिरतस्मात् एकविंशे चतुर्दशे ।**
**नवमे सप्तमे चैव दिने पूर्वं ध्वजोत्सवे ॥**

ध्वजोत्सव पचकल्याणक क्रिया आरम्भ करने के २८ दिन, २१ दिन, १४ दिन, ९दिन, ७ दिन पूर्व करना चाहिये। ध्वजा का ध्वजदण्ड पाण्डाल की ऊंचाई से कम

---

*(१) आ ज से, प्र पा श्लोक ३५१-३५२ (२) श्री ने चं., प्र ति. पृष्ठ १५६, आ ज से, प्र पा पृष्ठ १०८, प शि रा पा प्र च पृष्ठ ५५ (३) श्री ने. च, प्र. ति. (को) पृष्ठ ५९ (४) आ ज से, प्र पा. श्लोक ४२१*

से कम दो गुना होना चाहिये। ध्वजोत्सव यज्ञ वेदी के सामने तीन कटनी का चबूतरा बनाकर करना चाहिये।

## पाण्डुक शिला

जन्माभिषेक हेतु पाण्डुक शिला उत्तर दिशा में ही बनाना चाहिये।

आचार्यशक्रस्थितिरस्य पृष्ठे स्नानासनादीनि तदन्तिके च।
तथोत्तरस्यां जन्मोत्सवादि दीक्षावनं ज्ञानविभूतिसद्म ॥ (१)

उत्तर दिशा में निर्मित पाण्डुक शिला निम्नानुसार बनाना चाहिये।

तदंगणे नाटकसत्रसज्जोपककार्यमाराद्दिशिचोत्तरस्यां।
सुदर्शनो मेरुरुदीर्णशालो वनैश्चतुर्भिः परतोविभातु ॥
सप्तच्छदाशोकरसालचंपा महीरुहानेककृतोपशोभः।
पांशुश्चतुर्भिः क्षणकोपरिष्टात् भागैः सुवर्णाचित विग्रहोद्धः॥
पांडुशिलामासनसंनिविष्टां संस्थाप्य सोपान चतुष्पथाढ्याम्।
तत्रैव कार्योजलधिः शरांकः क्षराब्धिनामा शुचितोयपूर्णः ॥(२)

सुदर्शन मेरु पर पाण्डुकशिला भद्रशालादिचारो वन वृक्षों पुष्पो से शोभायमान हो एव जन्माभिषेक क्षीरसागर के पवित्र जल से किया जाना चाहिये।

वर्तमान में प्रतिष्ठाचार्यो की शिथिलता से देखा जाता है, कि लोग पेंट शर्ट पहिनकर भी बिम्ब को बालक मानकर उनका जन्माभिषेक करते हैं, जो कि आगमानुकूल नहीं है। अभिषेक के लिये प्रासुक जल का ही प्रयोग करें।

## दीक्षावन

दीक्षावन वेदी के पूर्व दिशा में बनाना चाहिये।

तत्रैव पूर्वत्र दिशासुदीक्षावनंः विशालांगणकल्पशाखम्।
दीक्षातरुस्तत्र शिलाप्रदेशः संस्कारवाटीकृतगूढमध्या ॥ (३)

## आहार गृह

यज्ञ वेदी से दक्षिण दिशा में आहार गृह बनाना जिसमे विधिनायक जिनबिम्ब (जो मुनिमुद्रा मे हैं) का प्रथम आहार कराया जाय।

**समवशरण** - समवशरण वेदी से पूर्व दिशा मे बनाना चाहिये। (४)

---

*(१) श्री जयसेनाचार्य, प्रतिष्ठा पाठ, श्लोक २१८*
*(२) वही, श्लोक ३६४, ३६५, ३६६ (३) वही, श्लोक ३६७, २१८*
*(४) वही, पृष्ठ ५३*

# कल्याणक की क्रियाओं का काल विचार

## गर्भ कल्याणक

इत्यायुपाक्लृप्तकुमारिकाणां सार्थेन पूज्या जननी जिनेशः।
मासान्नवाथोपनिनाय यद्वा यामान् दिनानि व्यतिसंक्रमेण ॥ (१)

श्री जिनेश (तीर्थकर) की माता का उत्कृष्ट नव महीना, नव दिन या नव प्रहर पर्यत यथायोग्य गर्भवास होना चाहिये।

तां मूलप्रतियातनां सुरपतिर्गधात्तवर्ष्यप्रमां ।
मंजूषानिहितां विधाय विनयान्मातुः प्रसूतिस्थले ॥
आनीयापि निधापयेत् शुचितरैर्वस्त्रै रहस्येरज-
न्यर्धे चाल्पतनौ तु तत्र वसनाच्छन्नां क्रियान्मंत्रवित्॥ (२)

गर्भ कल्याणक की क्रियाये अर्धरात्रि के पश्चात् करके मजूषा को शुद्धवस्त्र से आच्छादित करे, तत्पश्चात् सभी अन्य प्रतिष्ठा हेतु आई प्रतिमाओ पर भी गर्भकल्याणक की क्रिया करके पृथक् पृथक् वस्त्र से आच्छादित करना चाहिये।

## जन्मकल्याणक

शुभे विलग्नेसुनावांशके वा जिनेन्द्रजन्म प्रवभूवयद्वत् ।
मंजूषिकांतर्गतमाशुबिम्बे निः कश्येदार्यवरः कराभ्यां ॥ (३)

ब्रह्ममुहूर्त (प्रात काल रात्रिका चौथा पहर), शुभलग्न, शुभनवाशक मे दक्षिण दिशा मे बनाये गये राजमहल के सर्वतोभद्र भवन मे जन्म की क्रिया कराना और पाण्डुकशिला पर जन्माभिषेक की क्रिया करना।

## दीक्षाकल्याणक

वादित्रगंधर्वजयेतिशब्दैः स्तब्धीकृताशानिचये मुहूर्ते ।
शुभे दिनार्धोत्तरमाजि जिष्णोर्नैर्ग्रंथ्यकालः शुभदो विधेयः॥ (४)

दिनार्ध के ऊपरभाग (अपराह्न) मे निर्ग्रथ दीक्षा काल शुभ है।

## ज्ञानकल्याणक

ज्ञानकल्याणक क्रियाये मध्याह्न काल से आरम्भ करनी चाहिये। यह मुख्य क्रिया है, अत पूर्ण शुद्धि पूर्वक मत्राराधन भक्तिया आदि क्रियाये आचार्य/ मुनि के सान्निध्य मे करनी चाहिये।

---

*(१) आ ज से प्र पा श्लोक ७५३ (२) वही, श्लोक ७२९*
*(३) वही, श्लोक ७५८ (४) वही, श्लोक ८३३*

**प्राणप्रतिष्ठाप्यधिवासना च संस्कारनेत्रोच्छ्रुतिसूरिमंत्राः।**
**मूलं जिनत्वाधिगमे क्रियाऽन्या भक्तिप्रधाना सुकृतोद्भवाय।।** (१)

प्राण प्रतिष्ठा, अधिवासना, नेत्रोन्मीलन, सूरिमत्र यह विधि सर्वज्ञत्व प्राप्ति मे मुख्य है, अन्य विधि पुण्यबंध करने वाली भक्ति विशेष है। अतः यह क्रियाये सभी बिम्बों में करना अनिवार्य है।

## निर्वाण कल्याणक

सूर्योदय के समय शुभलग्न मे यह क्रिया करना चाहिये।

## गजरथ

निर्वाण कल्याणक के पश्चात रथयात्रा अभिषेक, पूजन उत्सवपूर्वक करना चहिये,

**रथयात्रां पुरा कृत्वाऽभिषेकमहनीयतां।**
**संपाद्य संघसद्भक्तिं कुर्वीत याजकोत्तमः।।**(२)

गजरथ का आयोजन प्रशिक्षित हाथियो (हथिनी नही) के द्वारा ही कराना चाहिये, नये हाथी का निषेध करे।

गजरथ समयानुसार शुभ लग्न में आरम्भ करे। किसी भी प्रकार का विलम्ब न करे। विशेष जानकारी आरभ मे दी गई है उसी के अनसार व्यवस्थायें करे।



---

*(१) आ. ज. से, प्र. पाठ श्लोक ३४९ (२) वही, श्लोक ९७४*

# जिन वच में शंका न धार ..।

१. अभिषेक क्या और क्यों ?

२. जिनेन्द्र पूजा एवं पूजा के अंग।

३. धूप एवं हवन आगम की दृष्टि में।

ब्र० जयकुमार 'निशांत', एम. एस-सी.

कृपया सुधी विद्वान अपने अभिमत/ सुझाव इन सदर्भो मे अवश्य भेजें। जिनका उपयोग आगामी प्रकाशन मे किया जा सके।

# अभिषेक क्या और क्यों ?

वर्तमान में भौतिक व्यस्तताओ के कारण हमारे जीवन मे धार्मिक कार्यो मे अत्यधिक शिथिलता आ गयी है, यहा तक कि प्रमादवश अभिषेक एव प्रक्षाल के साथ अष्टद्रव्य से पूजन को सावद्य मानकर उससे भी बचना चाहते है। जिसका मुख्य कारण है हमारी अज्ञानता (जिनवाणी से अरुचि) जबकि मुख्य आगम ग्रंथो में आचार्यो ने गृहस्थ के कर्तव्यो का स्पष्ट उल्लेख किया है।

**'दाणं पूजा सीलमुववासो चेदि चउव्विहो सावयधम्मो (१)**
**दाणं पूजा मुक्खं सावयधम्मेण सावया तेण विणा। (२)**

दान, पूजा, शील, उपवास चारो श्रावक के धर्म है।

**स्नपनं पूजनं स्तोत्रं जपो ध्यानं श्रुतस्तवः,**
**षोढा क्रियोदिता सद्भिर्देवसेवासु गेहिनाम् (३)**

अभिषेक, पूजन, स्तोत्र, जाप, ध्यान एव श्रुत भक्ति, ये छह सद्क्रियाये गृहस्थ को जिनेन्द्र पूजन मे अवश्य करना चाहिये।

**गृहस्थावस्थायां दान पूजादिकं त्यजन्ति तपोधनावस्थायां-**
**-षडावश्यकादिकं त्यक्त्वो भयभ्रष्टाः सन्तः तिष्ठन्ति तदा दूषणमेव (४)**

जो गृहस्थ अवस्था मे दान पूजादि शुभ क्रियाओ को छोड़ देते है और मुनिपद में छह आवश्यक कर्मो को छोड़ देते है, वे न तो श्रावक है और न ही यति है, वे निन्दा के योग्य ही है।

**अभिषेक पूजा का ही अंग है** – बिना अभिषेक किये भगवान की पूजन होती ही नही है। फिर भी यदि प्रमाद/समयाभाव से हम पूजा कर लेते है, तो गलत है।

**अहिसेय वंदणा सिद्धचेदिय पंचगुरु सतिभत्तीहि (५)**

**अभिषेकमहं नित्यसुरनाथाः सुरैः समम्।**
**द्वि द्विप्रहरपर्यन्तमेकैकदिशिशान्तये (६)**

अपने दुष्कर्मो की शान्ति के लिये देवगण अभिषेक करके भगवान की पूजा, वंदना दो-दो पहर तक करते है।

**स्नपनार्चा स्तुतिजपान् साप्यार्थप्रतिमार्पिते।**
**युज्यायथाऽम्नायमाद्यद्धते संकल्पितेऽर्हति (७)**

---

*(१) आचार्य गुणधराचार्य-कषाय पाहुड (जयधवला) पुस्तक एक पृष्ठ ९१ सूत्र ८२ (२) आचार्य कुन्दकुन्द-रयणसार-१० (३) आचार्य सोमदेव, यश तिलक चम्पू-४७ (४) आचार्य योगीन्दुदेव -परमात्मप्रकाश. अध्याय २ पृष्ठ १७७ (५) आचार्य देवसेन, भावसग्रह, पृष्ठ १०९ (६) आचार्य नरेन्द्रसेन, सिद्धान्त सग्रह (७) वृहत्सामायिक पाठ (५,६ एव ७ आत्मशुद्धिप्रकाश से सकलित)*

जिनबिम्ब स्नपन (अभिषेक) करके ही अर्चना, स्तुति, जाप आदि करने से संकल्प पूर्वक भक्ति करना चाहिये।

**अट्ठसहस्सेहिं तहा खीरोवहिसलिलपुण्णकलसेहिं।**
**ण्हावंति पहिट्ठमणा परमाए भत्तिराएण ॥[1]**

क्षीरसागर के जल से पूर्ण भरे १००८ कलशों से भक्तिभाव (राग) सहित जिनेन्द्र प्रतिमा का अभिषेक करते है।

**प्रस्तावना पुराकर्म स्थापना सन्निधापनम्।**
**पूजा पूजाफलं चेति षडविधंदेवसेवनम् ॥ [2]**

(१) पूजा के समय जिनाभिषेक की तैयारी '**प्रस्तावना**' है।

(२) जलाभिषेक के लिये कलशस्थापन '**पुराकर्म**' है।

(३) जिनबिम्ब स्थापना '**स्थापना**' है।

(४) इन्द्र बनकर साक्षात् जिनेन्द्रदेव का अभिषेक कर रहा हूँ, इस कल्पना के साथ प्रतिमा की निकटता प्राप्त करना '**सन्निधापन**' है।

(५) जलाभिषेक, अष्ट द्रव्य से पूजा, स्तुति, भक्ति करना '**पूजा**' है।

(६) पूजा के पश्चात् आपके चरणो मे ही मेरा हृदय लगा रहे, जबतक कि मुक्तिपद प्राप्त न हो, ऐसा भाव '**पूजाफल**' है।

## जिनाभिषेक क्या है ?

**अभिषेकः- अभिः मुख्यरूपेण सिंचयति इति अभिषेकः।**

पूरी प्रतिमा जल से सिचित हो इस प्रकार प्रासुक जल की धारा भगवान के ऊपर करना। जिनदेव की निकटता प्राप्त करना एव साक्षात् अर्हन्त भगवान के स्पर्शन का भाव करना। स्व का आत्ममल प्रक्षालन भक्तिरूपी जल से करना।

जिनाभिषेक ( जलाभिषेक ) को जन्माभिषेक बताकर/ मानकर इसे पूजा विधि से अलग किया जाना तथा गधोदक को वंदनीय नही मानना भ्रामक प्रचार है। यह जानना अनिवार्य है कि हम अभिषेक किसका एव क्यों करते हैं, इसका कारण व महत्व क्या है ?

अभिषेक को परम्परागत मानकर रूढि के अनुसार करते आये है, कही-कहीं अभिषेक के समय-

---

*(१) जवूदीव पण्णत्ति संगहो, श्लोक ११३ (२) आचार्य सोमदेव उपासकाध्ययन (यश स्तिलक चम्पू) (श्रावकाचार सग्रह भाग एक से सकलित)*

**वदन उदर अवगाह कलसगत जानिये,**
**एक चार वसु योजन मान प्रमानिये ।**

**सहस अठोत्तर कलशा प्रभु के सिर ढरै,**
**पुनिश्रृंगार प्रमुख आचार सबै करै ॥ (१)**

पाठ पढा जाता है, जबकि यह जन्मकल्याणक का पाठ है। अत इस पाठ को जिनाभिषेक के समय नही पढना चाहिये और –

**सुरपति ले अपने शीश, जगत के ईश,**
**गये गिरिराजा, जा पाण्डुक शिला विराजा ।**

यह आरती भी नही पढनी चाहिये । क्योकि यह जन्माभिषेक नही है , यह चतुर्थाभिषेक या प्रतिमाभिषेक है। आचार्यो ने चार प्रकार केअभिषेक का वर्णन किया है –

१. **जन्माभिषेक:-** जिसे सौधर्मइन्द्र तीर्थकर बालक को पाण्डुक शिला पर ले जाकर करता है ।

२. **राज्याभिषेक:-** जिसे तीर्थकर कुमार को राज्यतिलक के समय किया जाता है ।

३. **दीक्षाभिषेक:-** यह तीर्थकर के वैराग्य होने पर दीक्षा लेने के पूर्व किया जाता है ।

४. **चतुर्थाभिषेक या जिनाभिषेक:-** इसे जिनबिब प्रतिष्ठा- केवलज्ञान कल्याणक के पश्चात् किया जाता है अर्थात् अर्हन्त भगवान का अभिषेक ही पूजा के समय किया जाता है ।

**स्थिरार्हत्प्रतिमायां च चतुर्थस्नपनाहनि,**
**सिद्धभक्तिश्च चारित्रभक्तिरालोचनायुता (२)**

**स्यात्सिद्धशांतिभक्तिः स्थिरचल जिनबिंबयोः प्रतिष्ठायां,**
**अभिषेकवंदना चलतुर्य स्नानेऽस्तु पाक्षिकी त्वपरे । (३)**

इस प्रकार आचार्यो ने चतुर्थाभिषेक को ही प्रतिमाभिषेक कहा है ।

## प्रतिमाभिषेक कब से ?

तीर्थकरो के पचकल्याणक एव अकृत्रिम चैत्यालय अनादिनिधन है। चतुरनिकाय के देव अष्टाह्निक पर्व मे नन्दीश्वर द्वीप में जाकर चारो दिशाओ केअकृत्रिम चैत्यालयो मे क्रमश दो-दो पहर करके चौबीसो घटे भगवान का अभिषेक एव पूजन करते हैं ।(४)

---

*(१) स्याद्वाद पूजाजलि - पृष्ठ २३३ (२) आचार्यवर्य सकलकीर्ति, मूलाचार प्रदीप, श्लोक ८८९ (३) श्री पूज्यपाद स्वामी, दशभक्त्यादि सग्रह, पृष्ठ ६४ (४) आचार्य नेमिचद्र सिद्धात चक्रवर्ती, त्रिलोकसार, गाथा ९७३ से ९७७ तथा जबूदीव सगहो (पचम उद्देशो) -गाथा ११३*

इस प्रकार अभिषेक की परम्परा अनादि निधन है। एक बात और विचारणीय है। सौधर्मइंद्र और देवगण आज भी विदेहक्षेत्र में विद्यमान विंशति तीर्थकरों के कल्याणक एवं साक्षात् दर्शन, पूजन का सौभाग्य प्राप्त होने पर भी अकृत्रिम चैत्यालय के बिम्बो का भक्तिपूर्वक अभिषेक, प्रक्षाल करने जाते है और स्वयं को धन्य मानते है।[१] इससे सिद्ध होता है कि जिनाभिषेक से पुण्यार्जन होता है। एव पूजा के साथ अभिषेक अनिवार्य है।

कही-कही यह भी समाधान दिया जाता है कि प्रतिमा की स्वच्छता के लिये अभिषेक किया जाता है। यदि यह कारण होता तो नदीश्वर द्वीप एवं स्वर्गो केअकृत्रिम जिनालयों मे जहॉ धूल कण मात्र भी नही है, देवगण अभिषेक क्यो करते है ?

आहरणगिहम्मि तओ सोलसहा भूसणं च गहिऊण
पूजोवयरणसहिओ गंतूण जिणालए सहसा ॥[२]

धम्मं पसंसिदूण ण्हादूण दहे भिसेयलंकारं।
लद्धाजिणाभिसेयं पूजं कुव्वंति सिदट्ठी ॥[३]

देवगण उपपाद शैय्या से उठते ही तुरन्त अवधिज्ञान से पूर्वजन्म को जानकर धर्म की प्रशसा करते हुये सर्वप्रथम सरोवर मे स्नान करके अलकारों से सुसज्जित हो जिनेन्द्रदेव का अभिषेक एव पूजन करते है।

## जिनाभिपेक सावद्य किन्तु अतिशय पुण्यकारी:-

यह सही है कि जिनाभिषेक एव पूजा के लिये अष्टद्रव्य प्रक्षालन मे आरंभ से सावद्य (पाप) होता है। परन्तु इसके निमित्त से भावों की विशुद्धि एव भगवत् भक्ति से अनतगुणा पुण्यास्रव सवर एव कर्मो की निर्जरा होती है, जिससे आरंभ का दोष अत्यधिक न्यून हो जाता है।

पुण्णरासि ण्हवणाइयइं पाउलहुवि किउ तेण।
विसकणियइं वहु उवहिजल णउ दूसिज्जइ जेण ॥[४]

पूज्यं जिनं त्वाऽर्चयतो जनस्य सावद्यलेशो बहुपुण्यराशौ।
दोपायनालं कणिका विषस्य न दूषिका शीतशिवाम्बुराशौ ॥ [५]

अभिषेक एव पूजन मे इतना कम सावद्य (पाप) होता है कि अर्जित पुण्य राशि के सामने यह सावद्य अकिंचित्कर है अर्थात् दोषजनक नही है। जो श्रावक जिनाभिषेक एव अष्टद्रव्य से पूजन का निषेध या विरोध करते है वह घोर पाप का बन्ध करके अपनी दुर्लभ पर्यायव्यर्थ कर रहे है।

---

*(१) श्री पूज्यपाद स्वामी - दशभक्त्यादि सग्रह, नदीश्वरभक्ति, श्लोक - १५-१६ (२) आचार्य वसुनन्दी श्रावकाचार, श्लोक ५०२ (३) श्री नेमिचद सिद्धातचक्रवर्ती, त्रिलोकसार, ५५२ (४) आचार्य देवसेन, सावयधम्मदोहा २०७ (५) आचार्य समन्तभद्र, वासुपूज्यस्तवन, श्लोक ५८*

**सारंभइं ण्हवणाइयहं जे सावज्ज भणंति ।**
**दंसणु तेहि विणासियउ इत्थु ण कायउ भंति ॥**[१]

**पूजाभिषेकेप्रतिमासु प्राप्ते जिनालये कर्मणि देवकार्ये ।**
**सावद्यरूपं तु वदन्ति येऽपि जनाश्च ते दर्शनघातकाःस्युः ॥** [२]

जो, अभिषेक जिनालय एव प्रतिमा निर्माण आदि के समारभो को सावद्य दोषपूर्ण कहते है, उन्होने सम्यग्दर्शन का नाश कर दिया, इसमे कोई भ्राति नहीं है ।

गृहस्थजीवन आर्तरौद्रध्यान प्रधान एव विषय-कषाय से युक्त है, जहाँ वह निरन्तर पापाचरण करता है, बिना अवलबन सामायिक आदि मे श्रावक का परिणाम स्थिर नही होता है । अत वह विविध प्रकार के अवलबन लेकर भगवान की भक्ति करता है, जिससे वह पापाचरण से बच सके । यदि धर्म के लिये किये गये कार्यों मे हिसा (पाप) मानेगे तो यह युक्तिपूर्ण नहीं होगा । यह जैन सिद्धात के भी विरुद्ध भी है क्योकि-

१ क्षायिक सम्यग्दृष्टि सौधर्मइन्द्र अथाह जलराशि से जन्माभिषेक करता है,[३] देवगण समवसरण मे पुष्पवृष्टि एव चवर ढोरते है ।

२ तीर्थ वदना एव साधु दर्शन को राजा, महाराजा समस्त सेना एव प्रजाजन सहित जाते है ।

३. साधु की समाधि होने पर उनका सस्कार एव दीक्षा होने पर उत्सव भोज आदि करते है ।

उक्त कार्यो मे अत्यधिक हिसा होती है अर्थात् महापाप होना चाहिये, परन्तु सिद्धात कहता है यह कार्य पुण्योपार्जन के लिये किये जाते है, हिसा की भावना से नही, अत पाप की न्यूनता एव पुण्य की अधिकता से उक्त कार्य दोषपूर्ण नहीं है । आगमानुसार गृहस्थ मात्र सकल्पी हिसा का त्यागी होता है शेष का नहीं होता ।

**जिनाभिषेक विधिः-**

दैनिकचर्या से निवृत्त होकर शुद्ध छने जल से स्नान करके शुद्ध धोती, दुपट्टा (जिसका उपयोग केवल पूजन मे ही होता हो, गृहस्थी के कार्यो मे नही, अन्यथा मदिर जी का ही धोती दुपट्टा पहने) पहिनकर अष्टद्रव्य लेकर जिनालय जावे । दर्शन करके जिनाभिषेक की तैयारी करे, जिसमे कुए के छने जल को प्रासुक करना, द्रव्य तैयार करना आदि व्यवस्थित करना ।

---

*(१) आचार्य देवसेन, सावयधम्म दोहा, श्लोक २०४ (२) श्री जिनदेव भव्यधर्मोपदेश उपासकाध्ययन श्लोक ३७७ (३) इद्र १००८ कलशो से अभिषेक करता है जिसका प्रत्येक कलश ८ मील के मुँह वाला ३२ मील चौड़ा एव ६४ मील गहरा होता है ।*

तत्पश्चात् विनयपूर्वक सिर ढककर, चन्दन लगाकर, पुष्प क्षेपण करके अभिषेक का संकल्प कर भावो को निर्मल करे कि मै साक्षात् अर्हन्त भगवान का अभिषेक पूजन कर रहा हूँ।

आचार्यो का कथन है कि-

विन्यस्यैदंयुगीनेषु प्रतिमासु जिनानिव ।
भक्त्यापूर्वमुनीनर्चेत्कुत्तः श्रेयोऽतिचर्चिनाम् ।।(१)

संप्रत्यस्ति न केवली किल कलौ त्रैलोक्यचूडामणिः ।
तद्वाचः परमासतेऽत्र भरतक्षेत्रे जगद्द्योतिकाः ।।
सद्रत्नत्रयधारिणो यतिवरास्तेसां समालम्बनं ।
तत्पूजा जिनवाचिपूजनमतः साक्षाज्जिनः पूजितः ।।(२)

इस काल में भरत एवं ऐरावत क्षेत्र मे साक्षात् केवली नहीं है किन्तु उनकी दिव्य-देशना से प्राप्त वचन विद्यमान है। उन्ही वचनो का आश्रय लेने वाले रत्नत्रय से विभूषित मुनिराज है। जिनको चतुर्थकाल के मुनिराज के समान ही मानकर पूजा करना चाहिये। उसी प्रकार जिनप्रतिमा की पूजा साक्षात् केवली भगवान मानकर करना चाहिये।

अभिषेक के समय सस्कृत पाठ (आचार्य माघनंदीकृत) पढना चाहिये या हरजसराय जी कृत हिंदी अभिषेक पाठ पढ सकते हैं।

जय जय भगवंते सदा मंगल मूल महान ।
वीतराग सर्वज्ञ प्रभु नमो जोरि युगपान ।।

हिन्दी जलाभिषेक पाठ पढते हुए उल्लसित मन से दोनो हाथों में कलश लेकर जिनबिम्ब के ऊपर धारा करें एवं भाव करे कि -

तुमतो सहज पवित्र यही निश्चय भयो,
तुम पवित्रता हेत नही मज्जनठयो ।
मैं मलीन रागादिक मलतें ह्वै रह्यो ।
महामलिन तन में वसुविधि वश दुख सह्यो ।। (३)

पापाचरण तज न्हवन करता चित्त में ऐसे धरूं।
साक्षात् श्री अरिहंत का मानो न्हवन परसन करूं।।(४)

पावन मेरे नयन भये तुम दरसतें,
पावन पाणि भये तुम चरननि परसतें ।।(५)

---

(१) प आशाधर, सागारधर्मामृत, श्लोक - ६४ (२) आचार्य पद्मनन्दि, पद्मनदिपचविंशति- श्लोक - ६८ एवं प. सदासुखदास जी, रत्नकरण्ड श्रावकाचार टीका, श्लोक ११९ पृष्ठ २२६ (३, ४, ५) स्याद्वाद पूजांजलि जलाभिषेक पाठ पद ६, ७, ८ ।

ऐसे निर्मल भाव करके धारा समाप्त करे, पश्चात् अर्घ चढाकर स्वच्छवस्त्र से मार्जन करके प्रतिमा के ऊपर से जल इस प्रकार साफ करे कि एक भी बूंद शेष न रहे। फिर वापिस वेदी पर श्री जी को विराजमान करके विनय पूर्वक गधोदक लेवे।

## गंधोदक वंदनीय क्यों ?

**निर्मलं निर्मलीकरणं पवित्रं पापनाशनम् ।**
**जिन गंधोदकं वंदे अष्ट कर्मविनाशनम् ।।**

जिनबिम्ब प्रतिष्ठा की विधि मे पचकल्याणक के माध्यम से तपकल्याणक एव ज्ञानकल्याणक मे सस्कार एव अकन्यास विधि मे प्रतिमा के ऊपर बीजाक्षरो का आरोपण एव मत्रन्यास विधि मे प्रतिमा के ऊपर मत्रो का आरोपण दिगम्बर मुनिराज के माध्यम से किया जाता है। फिर उस प्रतिमा मे प्राणप्रतिष्ठा एव सूरिमत्र के सस्कार करके उसे पूज्य बनाया जाता है।

जलाभिषेक की धारा से जो जल प्रतिमा पर गिरता है, उन मत्रो एव अभिषेक के समय उच्चारित मत्रो की शक्ति (ऊर्जा) का प्रभाव जल मे आ जाता है जिससे वह वन्दनीय एवं चमत्कारिक हो जाता है। अत गंधोदक लेने से पूर्व जल से हाथ धोकर विनयपूर्वक गधोदक की वदना करके केवल मस्तक पर धारण कर पुन हाथ धोना चाहिये। **अशुद्ध हाथ या रुमाल आदि में गंधोदक नही लेना चाहिये।**

**नत्वापरीत्य निज नेत्र ललाटयोश्च,**
**व्यात्युक्षणेन हरतादघ संचयं मे।**
**शुद्धोदकं जिनपते तव पादयोगाद्,**
**भूयाद्भवातपहरं धृतमादरेण ।।**

## जिनाभिषेक एक वैज्ञानिक दृष्टि :-

जिनाभिषेक वैज्ञानिक दृष्टि से भी सिद्ध हो चुका है। प्रत्येक धातु की अलग-अलग चालकता होती है। अत- जब धातु की प्रतिमा पर प्रासुक जल की धारा करते है तो धातु के सम्पर्क से जल का आयनीकरण होता है जिसके फलस्वरूप निकलने वाले ऋण आयनो को शरीर ग्रहण करता है जो कि शरीर मे स्थित स्वास्थ्य रक्षक हीमोग्लोविन मे वृद्धि करते हैं।

साथ ही यह भी सिद्ध हो चुका है कि मंत्रो के उच्चारण से ध्वनि तरगो की शक्ति से जल की गुणवत्ता बढ़ जाती है उसमें विशेष शक्ति उत्पन्न हो जाती है जिसका चमत्कारी प्रभाव होता है।

उर्जा विज्ञान ने भी सिद्ध किया है कि जिस भावना से प्रेरित होकर हम कार्य करते है वहा का वायुमण्डल हमारे आभामण्डल से निकली किरणों से उसी प्रकार का हो जाता है कि वहां उपस्थित प्राणियो को उसी अनुसार प्रभावित भी करता है। अर्थात् शुभ भावो से किये धार्मिक कार्यो का परिणाम भी शुभ होता है, जो हमारी अन्तर्मन की दशा को बदलता है।

पाषाण की प्रतिमा पर प्रतिदिन प्रासुक जल की धारा नहीं करना चाहिये उससे पत्थर मे प्रसरण एवं संकुचन होने से क्षरण् होने लगता है। जिससे प्रतिमा की आयु एव मनोज्ञता कम हो जाती है प्रतिदिन विवेकपूर्वक प्रक्षाल करना चाहिये। पाषाण प्रतिमा का रगड़कर प्रक्षाल करने से प्रतिमा की सुन्दरता कम हो जाती है।

**अभिषेक का फल :-**

जिनेन्द्र भगवान के साक्षात् स्पर्शन उनकी निकटता के भावो से हमारे परिणाम इतने विशुद्ध हो जाते है कि अशुभ कर्मो के संवर के साथ-साथ अनंतगुणे कर्मो का क्षय भी क्षणांश में हो जाता है। यही क्षण हमारे जीवन को सार्थकता प्रदान कर हमारे उत्तम भविष्य का निर्माण करते है।

**अभिषेकं जिनेन्द्राणां विधाय क्षीरधारया।**
**विमाने क्षीरधवले नराणां जायते द्युतिः ॥**(१)

जो मनुष्य जिनेन्द्रदेव का अभिषेक क्षीरसागर के जल से करते है, वे स्वर्ग विमान मे उत्पन्न होते हैं।

**जिनांगं स्वच्छनीरेण क्षालयन्ति स्वभावतः,**
**येऽति पापमलं तेषां क्षयं गच्छति धर्मतः ॥**(२)

जो मनुष्य उत्तम भाव से स्वच्छ जल द्वारा भगवान का अग प्रक्षालन (अभिषेक) करते है वह धर्म के प्रभाव से स्वभावत समस्त पापों को नष्ट करते हैं।

**स्नपनं यो जिनेन्द्रस्य कुरुते भावपूर्वकं।**
**स प्राप्नोति परं सौख्यं सिद्धिनारी निकेतनम् ॥** (३)

---

*(१) आचार्य रविषेण, पद्मपुराण (सस्कृत) श्लोक ३२/१६६ (२) आचार्य सकलकीर्ति, प्रश्नोत्तर श्रावकाचार श्लोक १९६ (३) श्री अभ्रदेव व्रतोद्योतन श्रावकाचार, श्लोक १९८ (१) (२) उपासकाध्ययन १०/१३*

जो भाव पूर्वक जिनेन्द्र देव का अभिषेक करते है वे सिद्धिनारी (मोक्ष) के परम सुख को प्राप्त करते है।

इस प्रकार हम अभिषेक को पूजा से भिन्न करके पूजा के फल से वंचित हो रहे है।

जिस प्रकार अंगहीन सम्यग्दर्शन संसार की सतति को नहीं मिटाता, अक्षरहीन मंत्र विष की वेदना दूर नही करता उसी प्रकार अगहीन पूजा का भी हमे फल प्राप्त नही होता।[1]

अत. पूजा के सभी अंगो यानि अभिषेक, आह्वानन, स्थापन, सन्निधिकरण, पूजन एवं विसर्जन को भाव सहित उल्लासपूर्वक करना अनिवार्य है। जब मुनिराज के नवधाभक्ति पूर्वक पड़गाहन में एक भक्ति भी कम होने पर उनका पड़गाहन नही होता है, तव अगहीन पूजा से हमे जिनेन्द्रदेव का सान्निध्य या पूजा का फल कैसे प्राप्त हो सकता है यह स्वयं विचारणीय है ? अत. जिनवाणी पर प्रगाढ श्रद्धा रखते हुये पूरी क्रियाये करके ही भक्ति करना चाहिये। सक्षिप्त मार्ग (short cut) से हम लक्ष्य को न प्राप्त करके भटक जावेगे अर्थात् उससे हमारा संसार परिभ्रमण नही मिटेगा, जवकि पूजा, परम्परा से मोक्ष का कारण है।

*(1) आचार्य समतभद्र, रत्नकरण्ड श्रावकाचार, श्लोक 1/21*

# जिनेन्द्र पूजा एवं पूजा के अंग

प्रत्येक पुरुष/श्रावक के चार पुरुषार्थ है- धर्म, अर्थ, काम एव मोक्ष । धर्म जीवन की आधार शिला एवं मोक्ष लक्ष्य है। इनके माध्यम/प्राप्ति के भाव से ही अर्थ और काम करना अनिवार्य है। परन्तु आज वर्तमान मे हमने अर्थ और काम को प्रमुखता देकर धर्म को गौण कर दिया है। यही कारण है कि लौकिक कार्यो के प्रति अधिक सचेत/चितित रहते है, धार्मिक कार्यो के लिये नही । यहाँ लौकिक कार्यो मे व्यस्तता होने पर हम धार्मिक क्रियाओ में कटौती करने में हिचकिचाते नही है। हम लौकिक कार्य, चाहे वह मकान-निर्माण, व्यापारिक या पारिवारिक कार्य क्यों न हो, बिना परामर्श/ प्रशिक्षण के नही करते, परन्तु धार्मिक कार्य बिना आगम प्रमाण, परम्परागत रुढियो के आधार से करते चले आ रहे हैं। व्यापार का हिसाब दैनिक, मासिक, वार्षिक करते ही है, परन्तु धार्मिक हिसाब करने का खतरा मोल नही लेते । धर्म की जो लकीर ५० वर्ष पूर्व देखा-देखी से खीची थी वह छोटी हो सकती है पर उसमें वृद्धि कदापि नही, आखिर क्यो ? क्या धर्म इतना निरर्थक/ बेमानी/ अनावश्यक है ? हमारी दिनचर्या में उसका कोई स्थान नही ? उसके प्रति इतने लापरवाह क्यो ? एक तो हम चौबीस घटे पापाचरण में सलग्न रहते है, आर्तरौद्र परिणामों से काषायिक प्रवृत्ति मे सलग्न रहते है। इस बीच कुछ क्षण जिनेद्रदेव के समक्ष निर्मल भाव से स्वय की ओर दृष्टिपात करने का, आर्तरौद्र परिणाम शिथिल करने का, अशुभ के परिहार एवं शुभ मे आने का सौभाग्य मिलता है, परन्तु हम प्रमादवश उसे भी गवा देते है।

दिन-रात की आपाधापी, आजीविका के लिये किये गये आरभ के सावद्य (पाप) को भूलकर जिनेन्द्र भगवान के अभिषेक एव पूजन हेतु अष्ट-द्रव्य मे होने वाले आरंभ को सावद्य कहकर, जहा कुछ लोग स्वय भक्ति से वचित होते हैं वही अन्य के श्रद्धान को भी शकित करने से नही चूकते । जबकि आगम (जिन वाणी) मे आचार्यो का स्पष्ट कथन है कि गृहस्थ सकल्पी हिसा का त्यागी होता है। परन्तु आरभी, उद्योगी एवं विरोधी हिसा का त्यागी नही हो सकता, क्योंकि गृहस्थ की भूमिका ही ऐसी है ।(१)

यह भी ध्यान रखे श्रावक-श्रद्धावान, विवेकवान और क्रियाशील, अर्थात् देवशास्त्रगुरु मे सच्ची श्रद्धा, प्रत्येक कार्य विवेक से करना, प्रमाद नहीं करना एवं क्रिया कर्म करना श्रावक का लक्षण है। आचार्यो ने गृहस्थो को उल्लेखित किया है-

---

*(१) (अ) आचार्य समतभद्र, वासूपूज्यस्तवन, श्लोक ५८ (ब) आचार्य देवसेन, सावयधम्म दोहा, श्लोक २०४ (स) श्री जिनदेव भव्यधर्मोपदेश उपासकाध्ययन, श्लोक ३५७*

**दाणं पूजा सीलमुववासो चेदि चउव्विहो सावय धम्मो ।** (१)

**दाणं पूजा मुक्खं सावयधम्मेण सावया तेण विणा ।।** (२)

**देवपूजा गुरुपास्तिः स्वाध्यायः संयमस्तपः**
**दानं चेति गृहस्थानां षट्कर्माणि दिने दिने ।** (३)

दान और पूजा के बिना श्रावक धर्म नही हो सकता । जिनदर्शन पूजा हमारी दिनचर्या का मगलाचरण है, पूजा आत्म शुद्धि का हेतु है, पूजा अधकार से प्रकाश की ओर यात्रा है, यहा तक कि पूजा अतहीन प्रकिया है जो मुक्ति तक चलती है अर्थात् परम्परा से मोक्ष का कारण है । (४)

## पूजा क्या है ?

**पूजनं इति पूजा ।**

पूजा शब्द 'पूज्' धातु से बना है, जिसका अर्थ है अर्चन करना । (५)

पू = पवित्र होना, पवित्र करना ।

पूज्य के माध्यम से पूजक को पवित्र/पावन करना, प्रक्षालित करना ।

पू = मांजना, साफ करना ।

पूज्य के माध्यम से स्वय के विकारी परिणामो, भावो को निर्मल करना जिनेंद्रवाणी द्वारा कर्ममल को निष्कासित करना, परिमार्जित करना अर्थात् विकारो को हटाना ।

पू = फटकारना ।

त्याग और सयम के सूप द्वारा व्यर्थ-पदार्थो को फटकारना एव सारतत्त्व को साफ करके ग्रहण करना । (६)

पूजा के कई पर्यायवाची है जिनका अलग-अलग स्थानो पर प्रयोग करते है ।

**यागो यज्ञः कृतुः पूजा सपर्येज्याध्वरो मखः ।**
**मह इत्यपि पर्यायवचनान्यर्चनाविधेः ।**(७)

**पूजार्हणार्चा यजनं च यज्ञ इज्या सपर्या परिसेवनं च ।**
**महः क्रतुःकल्प उपासनेति प्रभृत्युपाख्या जिनपूजनस्य ।६०।** (८)

याग, यज्ञ, कृतु, पूजा, सपर्या, इज्या, अध्वर, मख, मह, सेवा, कल्प, उपासना आदि । पाप क्रियाओ का त्याग करके, परिग्रह को निषिद्ध करके, विकल्प रहित निर्मल भावो से पूज्य की आराधना मे मन, वचन और काय पूर्वक समर्पित होना पूजा है । अर्थात् अनीचा (निष्काम) भक्ति यथार्थ पूजा है ।

---

*(१) आचार्य गुणधर, कषाय पाहुण (जयधवला) पुस्तक प्रथम पृष्ठ ९१, सूत्र ८२ (२) आचार्य कुन्दकुन्द, रयणसार ९० गाथा १० (३) (१) आचार्य पद्मनदि पचविशतिका ६/७ (२) आचार्य योगीन्द्रदेव, परमार्थ प्रकाश (४) आचार्य कुन्दकुन्द पचास्तिकाय । (५) राजेन्द्र अभिधान कोश - भाग ४ पृष्ठ १०७३ (६) डा० नेमिचन्द्र जैन, सम्पादक तीर्थकर पूजा विशेषाक । (७) आचार्य गुणभद्र उत्तरपुराण, सर्ग ६७/१९३ (८) आचार्य जयसेन, प्रतिष्ठापाठ, पृष्ठ १४*

जिनदर्शन मे व्यक्ति की पूजा नही बल्कि व्यक्तित्व अर्थात् गुणों की पूजा का विधान है।

**'पूज्यानां गुणेषु अनुरागः भक्तिः'**

'तुम गुण चितत निज पर विवेक – प्रगटे, विघटे आपद अनेक '

शक्ति केअनुसार सकल्प पूर्वक जिनपूजा की मुख्यता होती है, बिना संकल्प किया गया कार्य फलीभूत नही होता।

**यथाशक्ति यजेतार्हद्देवं नित्यमहादिभिः।**
**संकल्पतोऽपि तं यष्टा भेकवत्स्वर्गहीयते ॥**(१)

आचार्य पुष्पदत कृत्त षट्खण्डागम पुस्तक ८ की टीका मे आचार्य वीरसेन स्वामी ने निम्नानुसार विशेष व्याख्या की है।

चरुबलिपुप्फ-फल-गध-धूव-दीवादीहि सगभत्ति पगासो अच्चणा णाम ।
एदाहि सह अइदधय-कप्परुक्ख-महामह-सव्वदोभद्दादिमहिमा विहाणं पूजा णाम ।
तुहुं णिट्ठवियट्ठकम्मो केवलणाणेण दिट्ठसव्वट्ठा धम्मुम्मुहसिट्ठगोट्ठीए पुट्ठाभयदाणो सिट्ठपरिवालओ दुट्ठणिग्गहकरो देव त्ति पससा वंदणा णाम ।
पचहि मुट्ठोहि जिणिदचरणेसु णिवदणं णमसणं ।(२)

**अर्चना** - चरु, बली, पुष्प, फल, गध, धूप, दीप आदि से अपनी भक्ति प्रकाशित करना अर्चना है।

**पूजा** - अष्टद्रव्य के साथ इन्द्रध्वज, कल्पद्रुम, महामह और सर्वतोभद्र इत्यादि महिमा विधान को पूजा कहते है।

**वंदना** - अष्ट कर्मो को नष्ट करने वाले, केवलज्ञान से समस्त पदार्थो को देखने वाले, धर्मोन्मुख शिष्टों की गोष्ठी मे अभयदान देने वाले शिष्ट परिपालक और दुष्ट निग्रह कारी देव है, ऐसी प्रशसा वदना है।

**नमस्कार** - पाच मुष्टियो अर्थात् अंगों द्वारा भूमि को स्पर्श करते हुये जिनेन्द्र देव के चरणो मे नमन को नमस्कार कहते हैं।

**पूजा के भेद** (१) पूजा के मुख्यत दो भेद है -

**'पूजा द्वि प्रकारा द्रव्यपूजा-भावपूजा चेति।** (३)

**वचोविग्रहसंकोचो द्रव्यपूजा निगद्यते।**
**तत्र मानससंकोचो भाव पूजा पुरातनैः ॥** (४)

---

*(१) पं. आशाधर, सागारधर्मामृत, श्लोक २/२४ (२) आचार्य पुष्पदंत, षट्खण्डागम, पुस्तक ८ पृष्ठ ९२ (३) आचार्य शिवकोटी, भगवती आराधना। (४) आचार्य अमितगति - अमितगतिश्रावकाचार, श्लोक १२/१२*

वचन और शरीर का सकोच अर्थात् क्रियाओ का निरोध करना द्रव्य पूजा है और मन का सकोच अर्थात् समस्त विकल्पो का त्यागकर जिन भक्ति मे लगना भाव पूजा है।

अन्य आचार्यो के अनुसार अष्ट द्रव्य से जिनभक्ति करना द्रव्य पूजा है तथा मन की चचलता/प्रवृत्ति को रोककर गुणानुवाद करना भाव पूजा है।

(२) विधिविधान पूर्वक विभिन्न अवसरो पर विशेष भक्ति करने के उद्देश्य को लेकर चार भेद किये है।

**प्रोक्ता पूजार्हतामिज्या सा चतुर्धा सदार्चनम् ।**
**चतुर्मुख मह कल्पद्रुमाश्चाष्टाह्निकोऽपि च ॥[१]**

सदार्चन (नित्यमह), चतुर्मुख (सर्वतोभद्र), कल्पद्रुम एव आष्टाह्निक यह चार भेद है।

इन्द्रध्वज पूजा के रूप मे इसका पाचवा भेद किया है[२]

(३) भक्ति का माध्यम लेकर निक्षेप के आधार पर पूजा के छ भेद है।

**णामट्ठवणा दव्वे खिते काले वियाणा भावे य ।**
**छव्विह पूया भणिया समासओ जिणवरिंदेहि ॥[३]**

नाम, स्थापना, द्रव्य, क्षेत्र, काल, एव भाव । विस्तार न हो इस कारण इसका विस्तृत विवेचन नही दिया है।

**पूजा के अंग-** किन्ही-किन्ही आचार्यो ने अभिषेक को अनिवार्य मानकर पूजा के छ अग माने है[४] एव किन्ही-किन्ही आचार्यो ने अभिषेक को पृथक् मानकर पांच अग माने है।

**आह्वाननं स्थापनं च सन्निधिकरणं तथा ।**
**पूजा विसर्जनं चेति उपचारास्तु पंचधा ॥ [५]**

अभिषेक, आह्वानन, स्थापन, सन्निधिकरण, पूजन एव विसर्जन ।

आचार्यो ने इस प्रकार पूजा के पाच अथवा छ अग बताये है। प्रत्येक अग की विशेष विधि प्रभाव एव फल है। यह भी निश्चित है अगहीन पूजा फलीभूत नही होती, फिर भी कुछ लोग आचार्यो के कथन को गौण करके मनमाने ढग से पूजा कार्य संपन्न करने का कर्त्तव्य पूरा करते (निपटाते) है। यहाँ तक कि एक अग अभिषेक ही क्या, उसके साथ – साथ आह्वानन, स्थापन, सन्निधिकरण और विसर्जन को

---

(१) आचार्य जिनसेन, महापुराण, ३८/२६ (२) प आशाधर सागारधर्मामृत, अध्याय प्रथम, श्लोक १८ (३) आचार्य वसुनदि, वसुनदिश्रावकाचार, गाथा ३८१ (४) (१) आचार्य देवसेन, भावसग्रह, पृष्ठ १०९ (२) आचार्य नरेन्द्रसेन, सिद्धान्त सग्रह (३) आचार्य सोमसेन, यश स्तिलक चम्पू (५) (१) आचार्य अकलक देव, भट्टाकलक सहिता (२) आचार्य उमास्वामी, उमास्वामी श्रावकाचार, श्लोक १४७-४८

भी अनावश्यक मानकर केवल पूजन करके अपने दायित्व की इति श्री कर लेते है। यह मनमानी है। जिनवाणी पर अश्रद्धा आखिर क्यो ? जरा विचार करे ?

क्या अधूरी नवधा भक्ति से मुनिराज का पड़गाहन (आहार) संभव है ?
क्या अगहीन सम्यग्दर्शन ससार परिभ्रमण मिटा सकता है ?
क्या अक्षरहीन मंत्र विषवेदना दूर कर सकता है ?

नही। फिर अगहीन (लगड़ी) पूजा से हमे लक्ष्य की प्राप्ति कैसे होगी ?

**आकर्णितोऽपि महितोऽपि निरीक्षितोऽपि,**
**नूनं नचेतसिमया विधृतोऽसि भक्त्या।**
**जातोऽस्मि तेन जन बांधव दुःखपात्रं,**
**यस्मात्क्रिया प्रति फलन्ति न भाव शून्याः॥** (१)

रूढि परम्परा एव जिनवाणी के स्वाध्याय के अभाव मे हम क्रियायें तो करते हैं पर हमारे पास उसका कारण (उद्देश्य) नही है। बिना कारण हमारी पूजा भावहीन/थोथी होती है जबकि पूजा/क्रिया के भाव ही उसके प्राण है और हमारे हाथ मे केवल निष्प्राण क्रिया शेष है इसलिये कारण न खोजकर हमने इसे नकार दिया है।

**अभिषेक** - अभिषेक का विस्तृत विवरण अभिषेक क्या और क्यो? शीर्षक मे दिया जा चुका है शेष अगो पर हम विचार करें।

**आह्वानन्, स्थापन एवं सन्निधिकरण**- वीतरागी अर्हन्त प्रभू की पूजा करने के लिये सभी सकल्प, विकल्प एवं रागद्वेष, मोह आदि विकारी परिणामों को मन से हटाकर कषायों की मन्दता करे। मन वचन एव काय से पूजा करने का संकल्प करके स्थिर (पैरो के बीच चार अगुल का अतर रखकर) खड़े हो जायें। फिर सिर ढककर विनय मुद्रा से हाथ जोड़कर आह्वानन, स्थापन एव सन्निधिकरण की क्रिया करे।

भक्ति प्रार्थना है, भक्ति मस्तिष्क से नही ह्रदय से होती है। सिद्धान्त अलग है भक्ति अलग है। जब भक्त भगवान की भक्ति मे एकाग्र, तल्लीन, तन्मय होता है तो बीच के सारे अवरोध समाप्त हो जाते है, केवल भक्त और भगवान होते हैं कोई औपचारिकता नही होती, सारा कार्य श्रद्धापूर्वक निर्मल भावना से ही होता है।

पूजा मे आह्वानन, स्थापन सन्निधिकरण बहुत ही महत्त्वपूर्ण विधि है उसे किसी विकल्प मे न ले कर आगमानुसार करे, जिससे उसका यथार्थ लाभ प्राप्त हो सके।

आह्वानन का अर्थ है भाव सहित उल्लासपूर्वक त्रिलोकीनाथ को आंमन्त्रित

*(१) आचार्य कुमुदचन्द्र, कल्याण मन्दिर, स्तोत्र, श्लोक ३८*

(अवतरित) करने का विनय भाव । स्थापन है सजग/सतर्क होकर भगवान से ठहरने आग्रह भाव एव सन्निधिकरण है भगवान को हृदय कमल पर विराजमान होने का अनुरोध/श्रद्धापूर्वक साक्षात् जिनेन्द्र भगवान से निकटता प्राप्त करना,[१] उनके चरणो मे स्वय को बिना शर्त निष्काम भाव से समर्पित/विसर्जित कर देना, भगवान से सीधा साक्षात्कार करना ।

परन्तु यह महत्वपूर्ण क्रिया परम्परागत रूप से अनेक प्रकार से करते आये है। प्रत्येक क्रिया आह्वानन, स्थापन एव सन्निधिकरण मे क्रमश तीन-तीन पुष्प चढाने का प्रयास करते करते यह महत्त्वपूर्ण क्रिया पूर्ण करते है और अखण्ड पीले चावल सम्हारने- चढाने में ही भगवान केआह्वानन्, स्थापन एव सन्निधिकरण का भाव चूक जाता है, उनसे निकटता प्राप्त करने का अवसर हाथ से निकल जाता है हम उनके प्रति समर्पित होने का भाव जागृत ही नहीं कर पाते है और क्रिया पूर्ण हो जाती है ।

आगम और प्राचीन पूजा पाठ मे पुष्पो द्वारा प्रत्येक क्रिया करने का उल्लेख नही है। प्राचीन सस्कृत विधानो मे भी आह्वानन, स्थापन एव सन्निधिकरण तीनो क्रियाओ के पश्चात् पुष्प क्षेपण करना लिखा है। पुष्पो मे भगवान की स्थापना करने का निषेध अवश्य मिलता है ।

**हुंडावसप्पिणीए विइया ठवणा ण होदि कायव्वा**
**लोए कुलिंगमइमोहिए जदो होइ संदेहो ।[२]**

हुण्डावसर्पिणी काल मे दूसरी असद्भाव स्थापना पूजा नही करना चाहिये। क्योकि कुलिग मतियो से मोहित इस लोक मे सदेह हो सकता है ।

रत्नकरण्ड श्रावकाचार मे प० सदासुखदास जी ने पृष्ठ २३३-३५ श्लोक टीका ११९ मे प्रतिमा के सामने पुष्पो मे अतदाकार की स्थापना का निषेध किया है। यदि यही पुष्प पूज्य हो तो धातु पाषाण की प्रतिमा क्यो विराजमान की है, साथ ही अकृत्रिम चैत्यालय मे विराजमान प्रतिमा की पूज्यता मे भी सदेह हो जावेगा । साथ ही कहा कि भावना से आह्वानन आदि करके **'संकल्प के पुष्प'** क्षेपण करना चाहिये ।

जिन प्रतिमा के सामने भी आह्वानन, स्थापन, एव सन्निधिकरण करना आवश्यक है ।

**संवौषडाहूयनिवेश्यठाभ्यां सान्निध्यमनीय वषड्पदेन ।**
**श्री पंचमेरुस्थजिनालयानां यजाम्यशीतिप्रतिमाः समस्ताः ।**
**आहूय संवौषडिति प्रणीत्य ताभ्यां प्रतिष्ठाप्य मुनिष्ठितार्थान् ।**
**वषड्पदेनैव च सन्निधाय नन्दीश्वरद्वीपजिनान्समर्चे ।।[३]**

---

*(१)(अ)प आशाधर, सागारधर्मामृत, श्लोक २/६४ (ब) आचार्य पद्मनदि, पद्मनदिपचविशति, श्लोक १/६८ (स) रत्नकरण्डश्रावकाचार, प. सदासुखदास टीका, पृष्ठ २२६ (श्लोक ११९) (२) आचार्य वसुनदी, वसुनदी-श्रावकाचार, श्लोक ३८५ (३) क्षु जिनेन्द्र वर्णी जैनेन्द्र सिद्धात कोष, भाग ३, पृष्ठ ७६*

'संवौषट्' पद के द्वारा बुलाकर, 'ठः ठः' पद के द्वारा ठहराकर तथा 'वषट्' पद के द्वारा अपने निकट करके पांचों मेरु पर्वत पर अस्सी चैत्यालय की समस्त प्रतिमाओं की पूजा करता हूँ। तथा नंदीश्वरद्वीप के जिनेन्द्रों की पूजा करता हूँ।

आह्वानन, स्थापन एवं सन्निधिकरण मन, वचन एवं काय से मंत्र, मुद्रा एवं क्रिया द्वारा करना चाहिये। बीजकोष में बीजाक्षरों की शक्ति एवं उपयोग में स्पष्ट कथन है कि संवौषट् - आमंत्रण/आह्वानन में, 'ठः ठः' रोकने/स्तंभन में एवं 'वषट्' निकटता/वशीकरण के रूप में प्रयुक्त होते हैं।(१)

मुद्रोद्धार शास्त्र के अनुसार आह्वानन, स्थापन एवं सन्निधिकरण की अलग-अलग मुद्रायें हैं जिनके माध्यम से यह क्रिया करना चाहिये।

**हस्ताभ्यामंजलिं कृत्वाऽनामिकामूलपर्वणि।**
**अगुंष्ठौ नाक्षिपेत्सेयं मुद्रा त्वावाहिनी मता॥**
**अधोमुखी चेयं चेत्स्यात् स्थापिनी मुद्रिका मता।**
**उच्छ्रितांगुष्ठयुष्ट्योररक संयोगात्सन्निधापिनी॥** (२)

**(१) आह्वानन मुद्रा या आकर्षिणी मुद्रा-** दोनों हाथों को खोलकर एक साथ मिलाकर फैलाना फिर दोनों अंगूठे दोनों अनामिकाओं के मूलस्थान में रखना, इससे जो आकृति बनती है यह 'आह्वानन मुद्रा' कहलाती है।

**(२) स्थापनी मुद्रा -** उसी आकृर्षिणी मुद्रा सहित दोनों हाथों को उल्टा रखने से 'स्थापनी मुद्रा' होती है। अर्थात् आकर्षिणी मुद्रा में जो दोनो हथेली ऊर्ध्वमुख थी, वे ही अंगूठे को जहाँ के तहाँ रखकर अधोमुख कर देने से जो आकृति होती है, उसे 'स्थापिनी मुद्रा' कहते हैं।

**(३) सन्निधिकरण मुद्रा -** दोनों हाथों की मुट्ठी बांधकर मिलाने से और दोनों अंगूठे ह्रदय की ओर रखने से सन्निधिकरण मुद्रा होती है। सन्निधिकरण करते समय सन्निधिकरण मुद्रा से ह्रदय स्पर्श और नमस्कार करना चाहिये। इस प्रकार मंत्र एवं मुद्रा द्वारा विशुद्ध भाव पूर्वक जिनेन्द्र देव की निकटता/ सान्निध्य प्राप्ति की मंगल भावना से भरकर आह्वानन, स्थापन, एवं सन्निधिकरण की क्रिया भावपूर्वक करें तत्पश्चात् पुष्पों को ठोना पर क्षेपण करते हुए पूजा का संकल्प करें।

आचार्य उमास्वामी के अनुसार- **"क्षेत्रात्क्षेत्रांतरं द्रव्यं स्थापना सा निगद्यते"** (३) अर्थात् किसी द्रव्य को एक क्षेत्र से दूसरे क्षेत्र में स्थापित करना स्थापना है। पूजा के समय भगवान को अपने ह्रदय में विराजमान किया जाता है यही उनका क्षेत्रांतर

---

*(१) मंगलमंत्रणमोकार एक अनुचिंतन, डॉ. नेमिचन्द्र जैन ज्योतिषाचार्य पृष्ठ ८२ एवं उमास्वामी श्रावकाचार, आचार्य उमास्वामी, पृष्ठ ५८। (२) मुनि श्री आदिसागर महाराज द्वारा संकलित, श्रावक का नित्य क्रियाकलाप, पृष्ट १७४-७५। (३) उमास्वामी श्रावकाचार, आचार्य उमास्वामी, पृष्ठ ५९।*

स्थापन है।

**क्रिया विधि** - दर्शन मुद्रा पूर्वक सजग/सतर्क खड़े होकर, जिन प्रतिमा की ओर दृष्टि करके उनकी साक्षात् निकटता का भाव करके सभी परिग्रह/विकल्पों से स्वयं को अलग करते हुये विनयपूर्वक हाथ जोड़ें (दोनों हथेली मुकुल अवस्था में हृदय के समीप करें) पूजा में मंत्र का उच्चारण करना आवश्यक है तभी मन, वचन एवं काय पूर्वक पूजा सम्पन्न होगी।

आह्वानन, स्थापन, एवं सन्निधिकरण करने के पूर्व मंत्र पढ़ने तक हाथ जोड़ें, तत्पश्चात् मुद्रा बनाते हुये क्रिया का भाव करें। अर्थात् क्रमशः प्रत्येक क्रिया पूर्ण करने के पश्चात् पुनः हाथ जोड़ कर अगली क्रिया, मंत्र पढ़ते हुये प्रारम्भ करें।

**आह्वानन** - ओं ह्रीं देवशास्त्रगुरुसमूह (संबोधन)
अत्र अवतर अवतर संवौषट् (आकर्षण मंत्र)
आह्वाननम् (आह्वानन मुद्रा)
उल्लासित होकर भगवान को आमंत्रित करने का भाव (क्रिया)

**स्थापन**- ओं ह्रीं देवशास्त्रगुरुसमूह (संबोधन)
अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः (स्तंभन मंत्र)
स्थापनम् (स्थापनी मुद्रा)
भावों में भगवान को रोकने का भाव (क्रिया)

**सन्निधिकरण** - ओं ह्रीं देवशास्त्रगुरुसमूह (क्रिया)
अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् (वशीकरण मंत्र)
सन्निधिकरणम् (सन्निधिकरण मुद्रा)
भाव पूर्वक भगवान को हृदय कमल पर विराजमान करना (क्रिया)

इसके बाद पूजा करने का संकल्प इस भावना के साथ करें कि हे भगवन ! जो विशुद्धि, कषायों की मंदता एवं परिणामों की निर्मलता आपके सान्निध्य में हुई है, वह मेरे जीवन में बनी रहे। तत्पश्चात् ठोने पर 'संकल्प पुष्प' क्षेपण करें।

यहां किसी प्रकार की गिनती के व्यवधान में नहीं उलझना, क्योंकि हम भगवान की पूजा का संकल्प करके संकल्प पुष्प ठोने पर क्षेपण कर रहे हैं, भगवान को नहीं।

**ठोने पर संकल्प पुष्प क्षेपण क्यों ?**

वर्तमान में कुछ पुजारियों ने पूजा के समय ठोना रखना बंद कर दिया है क्योंकि

वह आह्वानन, स्थापन, सन्निधीकरण एव विसर्जन नहीं करते हैं अतः उन्हें ठोने की आवश्यकता नही जबकि यह आगम विरुद्ध है। पूज्य वसुनन्दि आचार्य ने श्रावकाचार मे ठोने की आवश्यकता का वर्णन किया है।

पुव्वुत्तवेइमज्जे लिहेज्ज चुण्णेण पंचवण्णेण,
पिट्ठकण्णियं पइट्ठाकलावविहिणा सुकंठुत्थं ।।४०५।।

रंगावलिं च मज्झे ठविज्ज सियवत्थपरिवुडं पीठं,
उचिदेसु तह पइट्ठोवयरण दव्वं च ठाणेसु ।।४०६।।

प्रतिष्ठा मण्डल मे पंचवर्ण वाले चूर्ण के द्वारा माड़ना बनाकर इसके ऊपर उचित स्थान पर ठोना स्थापित करना।

आगमग्रंथो में स्पष्ट कथन है कि अकृत्रिम चैत्यालयों में प्रत्येक चैत्यालय में १०८ पद्मासन रत्नमयी जिन-प्रतिमा अलग-अलग गर्भगृह में विराजमान हैं, साथ ही प्रत्येक प्रतिमा के साथ अष्टप्रातिहार्य, अष्टमंगल द्रव्य, ३२ चंवर धारी नागकुमार युगल, पार्श्व में यक्ष एवं देवियॉ विद्यमान है।

भिंगारकलसदप्पण वीयणधयचामरादवत्तमहा।
सुवइट्ठ मंगलाणि य अट्ठ हियसयाणि पत्तेयं ।।

भृंगारकलशदर्पणवीजन ध्वजचामरातपत्रमथ।
सुप्रतिष्ठं मंगलानि च अष्टाधिकशतानि प्रत्येकम् ।[1]

भृंगाराब्दकलशाद्युपकरणैरष्टशतकपरिसंख्यानैः।
प्रत्येकं चित्रगुणैः कृतझणझणनिनदविततघंटाजालैः ।[2]

इसी के अनुसार जब भी नवीन वेदी में जिनबिम्ब स्थापित करते हैं तो उनकी वेदी पर अष्ट प्रातिहार्य एवं अष्ट मंगल द्रव्य स्थापित किये जाते हैं एवं अष्टप्रातिहार्य तथा अष्ट मंगल द्रव्य युक्त जिनेन्द्र भगवान को अर्घ चढ़ाते हैं।[3] पूजा में धूप की आवश्यकता का भगवान के समवसरण का वर्णन करते हुये पूज्य यतिवृषभाचार्य तिलोय-पण्णत्ती में कहते हैं कि पूजा की द्रव्य के साथ ही धूप घट एवं मंगल द्रव्य गधकुटी मे स्थित रहते है।

धूवघडा णवणिहिणो अच्चणदव्वाइं मंगलाणिं पि।
चेट्ठंति विदियपीठे को सक्कइ ताण वण्णेदुं ।।[4]

समवसरण की गंधकुटी की द्वितीय पीठ पर जो धूपघट, नवनिधियां, पूजनद्रव्य, मगलद्रव्य स्थित रहते है, उनका वर्णन करने के लिये कौन समर्थ है?

---

*(१) आचार्य नेमिचन्द्र सिद्धांत चक्रवर्ती, त्रिलोक सार, गाथा ९८९ (२) आचार्य पूज्यपाद, नंदीश्वर भक्ति, श्लोक २४ (३) पं. मन्नूलाल जी प्रतिष्ठाचार्य की हस्तलिखित डायरी से। (४) यतिवृषभाचार्य, तिल्लोय-पण्णत्ती, गाथा ८८१*

पूजन मे अष्ट द्रव्यो के साथ ठोने का होना स्वय सिद्ध है। साथ ही विचार करे यदि सकल्प के पुष्प द्रव्य चढाने की थाली मे क्षेपण करेगे तो हमारा सकल्प निर्माल्य हो जावेगा अर्थात् खण्डित हो जावेगा। इसलिये पूजन की समाप्ति पर पूजन क्रिया का विसर्जन, (समापन) पुष्पो के द्वारा ठोने पर ही किया जाता है।

**पूजन** - जिनेन्द्रभगवान केअनंत गुणो का स्मरण करके(गुणानुवाद) अष्टद्रव्य, (जल, चन्दन, अक्षत, पुष्प, चरु, दीप, धूप, फल एव अर्घ) को क्रमश· ससार परिभ्रमण कराने वाले जन्मजरा मरण की वेदना, ससार का आताप, क्षत अवस्था, कामवासना, क्षुधा की पीड़ा, मोह का अधकार, अष्टकर्मो के दुखो को नष्ट करने एव अभीष्टफल (मुक्ति) केअमूल्य पद का लक्ष्य करकेसकल्प पूर्वक जिनेन्द्र चरणो मे समर्पित करना।

**'आठों दुखदानी, आठ निशानी, तुमढिंग आनी, निवारन हो** (१)

मत्र का भाव – ओ ह्री श्री. . निर्वपामीति स्वाहा।

पूरी पूजा के मत्रो में यह बीजाक्षर ही क्यो लिये गये है ?

इस पर कभी विचार न करके, हम मात्र द्रव्य चढाते आये है, चढ़ा रहे है। जबकि ये बीजाक्षर हमारी भावना/उद्देश्य को प्रकट करते है।

**'ओं' पंच परमेष्ठि वाचक, 'ह्नी' चौबीस तीर्थकर वाचक, 'श्री' लक्ष्मी अनंत चतुष्टय वाचक।**

**निर्वपामीति** - सपूर्ण रूप से समर्पित करना अर्थात् मन, वचन, काय से अष्टद्रव्य चढाना/ समर्पित करना।

अपने दुष्कर्मो का (जिनसे ससार बढता है) समूल क्षय (नष्ट) करने के लिए मन, वचन, कायपूर्वक (सपूर्ण रूप से) अष्ट द्रव्य समर्पित करना।

शब्द व्युत्पत्ति - निर्वपामीति = नि + वप् + आमि + इति

नि· = नि·शेष, सपूर्ण रूप से कि शेष न रहे (समाप्त हो जाने तक)

वप् = बोना, विस्तीर्ण करना, समर्पित करना।

आमि = मै (वर्तमान काल उत्तम पुरुष का एक वचन)।

इति = क्रिया की पूर्णता।

**स्वाहा** - पापनाशक, मगलकारक, आत्मा की आतरिक शाति उद्घाटित करने वाला।

इन बीजाक्षरो के माध्यम से अष्ट द्रव्य चढाते समय यह भाव होता है कि मै पचपरमेष्ठी, चौबीस तीर्थकरो को साक्षी मानकर (उनका अवलम्बन लेकर) अनत चतुष्टय की प्राप्ति के लिए, ससार परिभ्रमण कराने वाले दुष्कर्मो को नष्ट करने

*(१) कविवर द्यानतराय कृत, देव पूजा।*

के लिए मै द्रव्य समर्पित करता हूँ। वह कर्म मेरे जीवन में शेष ही न रहें, समूल नष्ट करने की मांगलिक आत्मशक्ति मेरे अन्दर उद्घाटित हो जावे। इस भाव से मै यह द्रव्य सम्पूर्ण रूप से समर्पित करता हूँ।

इसका अभिप्राय है कि हम सकल्प करे कि अपने जीवन से अशुभकर्मो को नष्ट कर देंगे, इनको बढाने वाले कृत्य नही करेंगे, पुनः नही बोयेंगे जिससे यह वेदनायें मेरे जीवन मे बार-बार न आवे और पूर्ण आत्मशान्ति प्राप्त करूँ क्योकि पूजा परंपरा से मोक्ष का कारण है।

**उद्देश्य -** **दुक्खक्खओ कम्मक्खओ बोहिलाहो,**
**सुगइगमणं समाहिमरणं जिणगुणसंपत्ति होउ मज्झं।**(१)

**मै वंदू जिनदेव को कर अति निर्मल भाव।**
**कर्म बंध के छेदने और न कोई उपाव॥**

**इन्द्रादिक गणपति थके कर विनती भगवान।**
**अपनो विरद निहारिके कीजे आप समान॥** (२)

**'वन्दे तद्गुणलब्ध्ये'** (३)

इस प्रकार जिनेन्द्र गुणों की प्राप्ति ही पूजा का उद्देश्य है।

**विसर्जन -** विश्व शांति की मंगल कामना के साथ शांति पाठ पढकर, पूजा मे होने वाली अशुद्धियों ज्ञाताज्ञात त्रुटियो की क्षमायाचना पूर्वक पूजा कार्य की समाप्ति करना विसर्जन है। विसर्जन का तात्पर्य पूजा संकल्प के विसर्जन से है न कि देवताओं के विसर्जन से, विसर्जन पाठ मे पढा जाने वाला अंतिम पद -

**आये जो जो देवगण पूजे भक्ति प्रमाण।**
**वे अब जावहूं कृपाकर अपने अपने थान॥**

पूजा विसर्जन से सम्बध नही रखता है। यह पद प्रतिष्ठाग्रंथों से लिया गया है। प्रतिष्ठाकार्य के निर्विघ्न सपन्नता हेतु प्रारभ मे चतुर्निकाय के देवों को आमंत्रित किया जाता है, जिन्हे प्रतिष्ठा कार्य की समाप्ति पर ससम्मान यथास्थान वापिस करने के उद्देश्य से पढा जाता है। (४)

**सर्वे ये ऽपि समाहूता जिनयज्ञमहोत्सवे**
**तान्सर्वान् संविसृज्येत भक्तिनम्रशिराः पुनः।** (५)

अतः पूजन के समय देव या जिनेन्द्र देव का विसर्जन नही है। पूजा में होने वाली त्रुटि/कमी के प्रति क्षमायाचना का भाव करके पूजा सकल्प पूर्ण हो गया है, अतः

---

*(१) आचार्य कुन्द कुन्द- दशभक्त्यादि, सग्रह (२) प. नाथूराम, विनय पाठ (३) आचार्य उमास्वामी, तत्वार्थसूत्र मगलाचरण (४) श्री नेमिचद्र देव, प्रतिष्ठा तिलक, पृष्ठ ६०३ (५) आचार्य जयसेन, प्रतिष्ठा पाठ श्लोक ९७६*

पूजा समाप्ति पर पूजन कार्य का विसर्जन (समापन) भी पुष्पो के द्वारा ठोने पर किया जाता है ।

**चौबीसों जिनराजपद पूजे भक्ति प्रमाण ।**
**पूजा विसर्जन मैं करूं सदा करो कल्याण ।** (१)

सकल्प के पुष्पो का भी ठोने पर जल डालकर निर्माल्य की थाली मे क्षेपण कर दें । अग्नि में नही जलाना चाहिये ।

**पूजा का फल** - आचार्य कुन्द कुन्द महाराज ने पूजादि कार्यो को व्रतसहित करने को पुण्य कहा है तथा मोह-क्षोभ-रहित आत्मा के परिणामो को धर्म कहा है ।

**पूयादिसु वयसहियं पुण्णं हि जिणेहि सासणे भणियं ।**
**मोहक्खोहविहीणो परिणामो अप्पणो धम्मो** (२)

इस प्रकार पुण्य से शुभ परिणाम होते है जिन्हे आचार्य ने धर्म (पुण्य) कहा है जो परम्परा से मोक्ष का कारण है ।

**'पूयाफलेण तिलोयसुरपूजो हवेइ सुद्धमणो'**

शुद्ध मन से की गई पूजा त्रिलोक पूज्य पद को देती है ।

**आचार्य अमितगति के अनुसारः-**

**पवित्रं यन्निरांतकं सिद्धानां पदमव्ययम् ।**
**दुष्प्राप्यं विदुषामर्थ्य प्राप्यते तज्जिनार्चकैः ।।**(३)

जिनपूजा के परिणाम के निमित्त से परम्परा से रत्नत्रय प्राप्तकर नियम से मोक्ष प्राप्त होता है ।

**आचार्य समंतभद्र के अनुसार :-**

**देवाधिदेव चरणे परिचरणं सर्वदुःखनिर्हरणम् ।**
**कामदुहिकामदाहिनि परिचिनुयादादृतो नित्यम् ।।**(४)

सर्व दुखो की नाशक, इच्छित फल को देने वाली और मानसिक विकारो को जलाने वाली देवाधिदेव वीतरागप्रभु के चरणो की पूजा नित्य आदरपूर्वक करना चाहिये ।

एक पुष्प दल से पूजा का भाव रखने वाला मेढक स्वर्ग को प्राप्त कर सकता है । तब जो अष्ट-द्रव्य से भगवान की पूजा करते है, उनके पुण्य का कथन नही किया जा सकता ।

---

*(१) प मन्नूलाल जैन, हस्तलिखित डायरी (२) आचार्य कुन्दकुन्द, भावपाहुड़ - गाथा ८१ (३) आचार्य अमितगति, अमितगति- श्रावकाचार, श्लोक १२/३९ (४) आचार्य समंतभद्र, रत्नकरण्ड-श्रावकाचार, श्लोक ११९*

आचार्य पूज्यपाद स्वामी सर्वार्थ सिद्धि मे कहते है **'पुनात्यात्मानं पूयतेऽनेनेति वा पुण्यम्** (१)

जो आत्मा को पवित्र करे या जिस से आत्मा पवित्र होता है, वही पुण्य है।

ऐसे निधत्ति एव निकाचित रूप मिथ्यात्वादि कर्मो का जिनका अन्यकारणों से संक्रमण, उदीरणा नही होती का क्षय जिनेन्द्र देव के दर्शन मात्र से हो जाता है एव उनके नाम मात्र की कथा से अनेक जन्मो के सचित पापों का नाश होता है, तब जिनेन्द्र भगवान की अष्टद्रव्य से पूजा करने पर मोक्ष की प्राप्ति क्यों नहीं होगी। नियम से होगी ही।(२)

जिन दर्शन/पूजा का फल तभी प्राप्त होगा जब यह परिणाम मदिर तक ही नही किंतु घर, आगन, मकान, दुकान एव प्रत्येक कार्य क्षेत्र तक पहुंचकर हमारी दिनचर्या को पवित्र करे, तब ही यह क्रिया सम्यक्त्ववर्धिनी होगी। अन्यथा मात्र प्रदर्शन ही रहेगा।



*(१) आचार्य पूज्यपाद, सर्वार्थसिद्धि, ६/३*

*(२) आचार्य पुष्पदत, षट्खण्डागम-टीकाकार आचार्य वीरसेन स्वामी, धवला पुस्तक ६, पृष्ठ ४२ आचार्य पद्मनदि, पद्मनदि पचविशति, १०/४२, आचार्य कुदकुद, मूलाचार ७/६, आचार्य गुणधर, कसायपाहड जयधवला प्रथम टीका. वीरसेन स्वामी पृष्ठ ८।*

# धूप एवं हवन आगम की दृष्टि में

किसी भी धार्मिक कार्य को निर्विघ्न सम्पन्न करने के लिये जप[1] अनुष्ठान करना अनिवार्य है जिसमे विशेष मत्र[2] की जाप सकल्प पूर्वक की जाती है। कार्य की समाप्ति पर किये गये जप सकल्प की दशाश आहुति से हवन करना आवश्यक है।

आचार्य जयसेन कृत्त प्रतिष्ठा पाठ मे स्पष्ट उल्लेख है कि कम से कम एक हजार आठ जप अवश्य करे पश्चात् उसका दशाश होम करे।

**सहस्रमष्टोत्तर मत्रमुख्यो जपस्तदाराधकृत्ता दशांशः।**
**होमो विधेयः पुनरिष्टकाले मंत्रेण कार्यो विधि रर्प्यमान।।**[3]

श्री नेमिचन्द्र कृत्त प्रतिष्ठातिलक के पृष्ठ १३२ पर होम विधि का वर्णन है।

प्रतिष्ठा सारोद्धार के प्रथम अध्याय श्लोक १४० के अनुसार -

**दातृसंघनृपादीनां शान्त्यै स्नात्वा समाहिताः**
**शान्तिमंत्रैर्जपं होमं कुर्यारिन्द्रा दिने-दिने।**

अर्थात वे इन्द्र, प्रतीन्द्र, दाता, श्रावक सघ राजा आदि की शान्ति के लिये प्रतिदिन स्नान करके शाति मत्रो से जाप और होम अवश्य करे।

इस प्रकार प्रतिष्ठा ग्रथो में हवन करने का विधान आया है।

हवन किस विधि से एव किस सामग्री से किया जावे इसमे मत-मतान्तर है परन्तु हवन करना अनिवार्य है इससे सभी सहमत हैं।

वर्तमान मे धूप द्वारा अग्नि से हवन का विरोध तीव्रता से होने लगा है जबकि इसके विरुद्ध निषेधात्मक आगम प्रमाण एक भी नही है। यहां तक कि पुष्पों द्वारा बिना अग्नि के आहुतिया करने के नये (विकृत्त) मार्ग का सृजन हो गया है जबकि किसी भी ग्रथ मे इसका कोई उल्लेख नही है।

हवन हेतु आचार्यो ने समिधा के रूप मे विशिष्ट वृक्षो की लकड़ी का प्रयोग लिखा है वर्तमान मे शुद्ध समिधा उपलब्ध न होने के कारण एव लकड़ी मे होने वाले जीवो की विराधना से बचने के लिये कपूर का प्रयोग कर सकते है। तथापि हवन की क्रिया मे श्रावकों को विवेक रखना आवश्यक है। हवन हेतु अधिक अग्नि प्रज्ज्वलित न करे तथा कम मात्रा मे धूप की आहुति विधि पूर्वक करे। (मध्यमा एव अनामिका पर धूप लेकर अगूठे से होम करे)।

---

*(१) जकारो जन्म विच्छेद पकार पाप नाशन, तस्माज्जप इति प्रोक्त जन्मपाप विनाशकम्।*
*(२) मकार च मन· प्रोक्त त्रकार त्राण मुच्यते, मनस्त्राणत्व योगेन मत्र इत्यभिधीयते।*
*(३) आचार्य जयसेन, प्रतिष्ठा पाठ, १३८ श्लोक ४२१।*

धूप के लिये चदन चूरा या तत्काल निर्मित धूप का प्रयोग करें, धूप मे बूरा एवं धान्य सामग्री मिश्रित नही करना चाहिए। बाजार की अमर्यादित धूप का प्रयोग कदापि नही करना चाहिए। भगवान समतभद्र स्वामी ने स्वयभू स्तोत्र में १००८ भगवान वासुपूज्य की स्तुति में लिखा है-

**'सावद्यलेशो बहुपुण्य राशौ'**

अर्थात् श्रावक की प्रत्येक क्रिया मे सावद्य योग कम हो तथा पुण्यार्जन अधिक हो यह विवेक रखे।

पूजा एव हवन मे अग्नि मे धूप क्षेपण के कई प्रमाण आगम ग्रथो में दिये गये है जो निम्न है-

१ आचार्य गुणधर स्वामीकृत्त कषाय पाहुड (जयधवला) पुस्तक एक पृष्ठ ९१ मे लिखा है 'दीप जलाये एव अग्नि मे धूप क्षेपण बिना पूजा नही होती है।

**'धूवदहणादिवावारेहि जीव वहाविणाभावीहि विंणा पूजकरणाणुववत्तीदो च'**

२ आचार्य पुष्पदत स्वामीकृत्त धवला पुस्तक ८ (षट्खण्डागम) में अष्टद्रव्य में दीप एव धूप का स्पष्ट कथन है।

३ आचार्य कुन्द कुन्द भगवन् ने चैत्य भक्ति मे वर्णन किया है कि देवगण अकृत्रिम चैत्यालय में दिव्य (स्वर्ग की प्रत्येक सामग्री चाहे वस्त्र, आभूषण, पुष्प या अष्टद्रव्य सभी दिव्य होती है। तात्पर्य स्वर्ग की प्रत्येक सामग्री दिव्य होती है पर स्वर्ग के आधार पर वह सामान्यतः उपलब्ध होने वाली सामग्री ही है। हम उसे दिव्य कहते है।) सामग्री से भगवान की पूजा करते हैं।

**'दिव्वेण गंधेण, दिव्वेण पुप्फेण, दिव्वेण धूवेण,**
**दिव्वेण चुण्णेण, दिव्वेण वासेण, दिव्वेण ण्हाणेण।**

४ श्री यतिवृषभाचार्य ने तिलोय पण्णत्ति भाग २ में गाथा ७४५, ७४९ एवं ७६८ में समवसरण के गोपुर नाट्यशाला मे धूपघटो का वर्णन किया है।

५. आचार्य पुष्पदत्त स्वामीकृत्त धवला पुस्तक ९ पृष्ठ २२० पर आचार्य वीरसेन स्वामी ने टीका में जलते हुये सुगंधित धूप वाले दो-दो धूपघटो का वर्णन किया है।

६ आचार्य जिनसेन ने आदिपुराण मे सर्ग २२/१५७ में लिखा है कि इन धूपघटों से इतना धूम्र उठता है कि स्वर्ग से आने वाले देव इससे बादलों की आशका करने लगते है।

७ समवसरण मे केवली भगवान की पूजा की सामग्री मे दीप एवं धूप का वर्णन आदिपुराण के सर्ग २२/१९६ एवं २३/१०६ मे है।

८. आदिपुराण के सर्ग २३/११३ मे सौधर्म इन्द्राणी (शची) भगवान की पूजा जलते हुये दीपकों एव धूप से करती है– स्पष्ट उल्लिखित है –

**ददौ धूपमिद्धं च पीयूष पिण्डं महास्थाल संस्थं ज्वलद्दीपदीपम् ।**

९. आदिपुराण के सर्ग २३/१९ एवं २० एव तिलोय पण्णत्ति भाग २/८९६ के अनुसार समवसरण की गधकुटी का नामकरण उसके चारों ओर से मालाओं एवं धूप की सुगध से ही हुआ है। जिसकी सुगध से आकर्षित होकर भौंरे गुंजायमान होते है।

१० आचार्य श्री नेमिचन्द्र सिद्धांत चक्रवर्ती त्रिलोकसार की गाथा ९९० से ९९३ एव यतिवृषभाचार्य तिलोय पण्णत्ति की गाथा १८८४ एव १८८८ मे कहते है कि अकृत्रिम चैत्यालयो के महाद्वार के पास २४ हजार धूपघट एवं मुख्य मण्डप मे १६ हजार धूपघट विद्यमान होते हैं जिनसे लगातार सुगधित धूम्र उठता रहता है।

११. श्री यतिवृषभाचार्य तिलोय पण्णत्ति की गाथा २१६३ में कथन करते है–

**चउतोरण वेदिजुदा रयणमया विविह दिव्वधूवघडा,**
**पजलंतरयणदीवा ते सव्वे धयवदाइण्णा ।**

रत्नमय प्रासाद चार तोरण वेदी सहित विविध प्रकार के दिव्य धूपघट से युक्त जलते हुए रत्न दीपो से प्रकाशमान एव ध्वजपताकाओ से व्याप्त हैं।

१२. आचार्य पूज्यपादस्वामी शान्ति भक्ति मे हवन से शान्ति प्राप्त होने का कथन करते है –

**क्रुद्धाशीर्विषदष्ट दुर्जय विषज्वालावली विक्रमो ।**
**विद्याभैषज मंत्रतोय हवनैर्याति प्रशान्तिं यथा ॥**

अन्य उद्धरण लेख विस्तृत न हो इस कारण उल्लेखित नही किये है।

अपने साक्ष्य हेतु विद्वान हवन को वैदिक परम्परा से लिया गया मानते है जबकि आचार्य जिनसेन ने इसे द्वादशाग जिनवाणी के सातवें अग उपासकाध्ययन के ज्ञान से हवनविधि लिखने का उल्लेख किया है, उपरोक्त उदाहरणों से सिद्ध होता है कि मूल आगम ग्रंथो मे धूप, अग्नि एव हवन का स्पष्ट उल्लेख है। यह सर्वविदित एवं शाश्वत सत्य है कि तीर्थकरो के कल्याणक एवं अकृत्रिम चैत्यालय अनादि निधन

है तब उनसे संबंधित धूप अग्नि एवं धूपघट की परम्परा भी अनादि निधन ही है, नई नही है। ।

फिर मेरी समझ मे नही आया कि जिनवाणी पर श्रद्धा रखने वाले श्रावक को जिनवाणी के प्रति शंका किस आधार पर एव क्यों हुई ? विद्वानों से भी नम्र निवेदन है कि धूप, अग्नि एव दीप का निषेध करके अन्य श्रावको को भ्रमित न करे। गृहस्थ मात्र संकल्पी हिसा का त्यागी होता है कितु आरंभी, उद्योगी, विरोधी हिसा का त्याग उसके नही है। अत- मंदिर बनवाना, धार्मिक आयोजन करना, पूजा आदि मे होने वाले आरभ से बचाव करना संभव नही है अत- प्रत्येक कार्य विवेकपूर्वक करना चाहिए ।

## हवन का उद्देश्यः-

सकल्प किये धार्मिक कार्य के समापन के पश्चात् सात प्रकार के मंत्रों के द्वारा आहुतिया एव दशांश आहुतिया दी जाती है। जिनका उद्देश्य है सप्त परम पदो की प्राप्ति की भावना –

**सज्जातिः सद्गृहित्वं च पारिव्राज्यं सुरेन्द्रता,**
**साम्राज्यं परमार्हन्त्यं परनिर्वाणमित्यपि।** (१)

**हवन मंत्र**(२)

(१)**पीठिका मंत्र** (३३) जिस प्रकार मकान निर्माण के लिये नींव का मजबूत होना आवश्यक है, इन मंत्रों का आराधन अपने परिणामों की विशुद्धि एवं स्थिरता के लिये अनिवार्य है। यह मंगल कार्य की आधारशिला है।

(२)**जाति मंत्र** (८) इन मंत्रो मे कामना की गई है कि कल्याण करने वाले सद् विचार ही उत्पन्न हो।

(३)**निस्तारक मंत्र** (११) इन मंत्रों मे कामना की गई है कि जो सद् विचार उत्पन्न हों, वह क्षणिक न हो, वह उच्च एवं कल्याणकारी विचार आत्मा में अधिक समय तक स्थिर रहे।

(४)**ऋषि मंत्र** (१५) इन मंत्रो मे कामना है कि श्रावक व्रत पालन करते हुए समाधि मरण पूर्वक मरण करते हुये मुनिव्रत धारण कर सद्गति प्राप्त करूं।

(५)**सुरेन्द्र मंत्र** (१३) इन मंत्रो में कामना की गई है कि मुनिव्रत धारण करके समाधिमरण पूर्वक मरण के पश्चात् सौधर्मेन्द्र पद की प्राप्ति हो जिससे निरन्तर भगवान की भक्ति करता रहूँ।

*(१) आचार्य जिनसेन, महापुराण, सर्ग ३८ श्लोक ६७*
*(२) वही, सर्ग ३८ श्लोक ७४*

(६) **परमराज मंत्र** (९) इन मत्रो मे कामना की गई कि सौधर्म स्वर्ग से चयकर ऐसे धार्मिक राज परिवार मे जन्म हो जहा धर्माराधन करते हुये सकल सयम धारण करने का सौभाग्य प्राप्त हो।

(७) **परमेष्ठी मंत्र** (२३) इन मत्रो मे कामना की गई है कि हे भगवन् । सकल सयम धारण करके मै पच परमेष्ठियो का परम स्थान प्राप्त करके सिद्ध शिला को प्राप्त करू।

ऐसी कामना से हवन का कार्य करते हुये आत्मोत्थान की भावना बनाये, क्योकि क्रिया कर्म सब व्यवहार है और व्यवहार से निश्चय की प्राप्ति हो ऐसी कल्याणकारी भावना जीवन मे आवे तो आत्मोत्थान का लक्ष्य पूर्ण करे।

**हवन- एक वैज्ञानिक दृष्टि -**

हवन मे धूप का प्रयोग वैज्ञानिक एव आध्यात्मिक रूप से भी सिद्ध होता है। हमारा मुख्य लक्ष्य सिद्ध शिला की प्राप्ति का है अर्थात् औदारिक शरीर से परमौदारिक एवं सूक्ष्म आत्मतत्व की प्राप्ति करना। आत्मा पर लिप्त रागद्वेष विषयविकार रूपी कर्मों का प्रक्षालन या कर्म दहन कर कर्ममल दूर करना।

धूप में प्रयुक्त सुगधित सामग्री स्थूल रूप मे सीमित क्षेत्र को अपनी परिमल से प्रभावित करती है जबकि अग्नि का सान्निध्य पाकर वह स्थूल से सूक्ष्मता को प्राप्त कर अपने चारो ओर के वातावरण को सुगधित करके कण-कण मे व्याप्त हो जाती है। जहां तक उसका प्रभाव होता है वायु मण्डल स्वच्छ, पवित्र एव कीटाणु रहित हो जाता है तथा विचारो को एकाग्र करने एव विशुद्ध करने मे अत्यत सहयोगी होती है।

हवन सामग्री मे सुगधित द्रव्य जैसे जावित्री, पाचो चन्दन, नागर मौथा, छबीला, कपूर, शुद्ध घी आदि वनस्पतियो का प्रयोग किया जाता है। जिनमे अधिक मात्रा मे एल्काइड्स, एमाइन्स, पिकोनिलिक एव साइक्लिक, टरपिनाइड्स रसायन पदार्थ पाये जाते है। हवन सामग्री के जलने से सुगंधित द्रव्य से निकले तैलीय पदार्थ की वाष्प जिसमे मुख्यत एथिलीन आक्साइड़, प्रापिलीन आक्साइड़, फार्मल्डिहाइड, फिनायल, एसिटिलीन, बीटा प्रापियो लेक्टोन पाये जाते है, जो वायुमण्डल मे प्रदूषण फैलाने वाली गैसो एव अशुभ वर्गणाओ को नष्ट करके वायुमण्डल को विकार रहित करते है।

## षष्ठ वलय में आचार्य परमेष्ठी के ३६ गुणों की पूजा

(भुजंगप्रयात)

हटाये अनन्तानुबंधी कषाये, करण से है मिथ्यात तीनो खपाये ।
अतीचार पच्चीस को है बचाये, सु आचार दर्शन परम गुरुधराये ।।

**ओं ह्री दर्शनाचारसंयुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।११०।।**

न सशय विपर्यय न है मोह कोई, परग ज्ञान निर्मल धरें तत्त्व जोई ।
स्व-पर ज्ञान से भेदविज्ञान धारे, सु आचार ज्ञानं स्व-अनुभव सम्हारे ।।

**ओं ह्री ज्ञानाचार संयुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१११।।**

सुचारित्र व्यवहार निश्चय सम्हारे, अहिंसादि पॉचो महाव्रत सुधारें ।
अचल आत्म में शुद्धता सार पाए, जजूँ पद गुरु के दरब अष्ट लाए ।।

**ओं ह्री चरित्राचारसंयुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।११२।।**

तपें द्वादशो तप अचल ज्ञानधारी, सहे गुरु परिषह सुसमता प्रचारी ।
परम आत्मरस पीवते आप ही ते, भजूँ मै गुरु छूट जाऊँ भवो ते ।।

**ओं ह्री तपाचारसंयुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।११३।।**

परम ध्यान मे लीनता आप कीनी, न हटते कभी घोर उपसर्ग दीनी ।
सु आतमबली वीर्य की ढाल धारी, परम गुरु जजूँ अष्ट द्रव्यं सम्हारी ।।

**ओं ह्री वीर्याचारसंयुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।११४।।**

तपः अनशन जो तपे धीर-वीरा, तजें चारविध भोजन शक्ति धीरा ।
कभी मास पक्ष कभी चार त्रय दो, सु उपवास करते जजूँ आप गुण दो ।।

**ओं ह्री अनशनतपोयुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।११५।।**

सु ऊनोदरी तप महास्वच्छकारी, करें नीद आलस्य का नहि प्रचारी ।
सदा ध्यान की सावधानी सम्हारें, जजूँ मै गुरु को करम घन विदारे ।।

**ओ ह्री अवमोदर्यतपोऽभियुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।११६।।**

कभी भोजना हेतु पुर मे पधारे, तभी दृढ़प्रतिज्ञा गुरु आप धारे ।
यही वृत्ति-परिसंख्य तप आशहारी, भजूँ जिन गुरु जो कि धारें विचारी ।।

**ओं ह्री वृत्तिपरिसंख्यातपोभियुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।।११७।।**

कभी छ रसो को कभी चार त्रय दो, तजे राग वर्जन गुरु लोभजित हो ।
धरें लक्ष्य आतम सुधा सार पीते, जजूँ मै गुरु को सभी दोष बीते ।।

**ओ ह्री रसपरित्यागतपोऽभियुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।११८।।**

कभी पर्वतो पर गुहा वन मशाने, धरे ध्यान एकांत मे एकताने ।
धरे आसना दृढ अचल शातिधारी, जजूँ मै गुरु को भरम तापहारी ॥

ओं ह्ली विवक्तशय्यासनतपोभियुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥११९॥

ऋतु उष्ण पर्वत शरदरितु नदी तट, अधोवृक्ष बरसात मे या कि चउ पथ ।
करे योग अनुपम सहे कष्ट भारी, जजूँ मै गुरु को सुशम दम अपारी ॥

ओं ह्ली कायक्लेशतपोभियुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥१२०॥

करे दोष आलोचना गुरुसकाशे, भरे दण्ड रुचिसो गुरुजो प्रकाशे ।
सुतप अन्तरग प्रथम शुद्ध कारी, जजूँ मै गुरु को स्व आतम विहारी ॥

ओं ह्ली प्रायश्चित्ततपोभियुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥१२१॥

दरश ज्ञान चारित्र आदि गुणो मे, परम पद मयी पॉच परमेष्ठियो मे ।
विनय तप धरे शल्यत्रय को निवारे, हमे रक्ष श्री गुरुजूजॅू अर्घ धारें ॥

ओं ह्ली विनयतपोभियुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥१२२॥

यती सघ दस विध यदि रोग धारे, तथा खेद पीड़ित मुनी हो विचारे ।
करे सेव उनकी दया वित्त ठाने, जजूँ मै गुरु को भरम ताप हाने ॥

ओं ह्ली वैय्यावृत्तितपोभियुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१२३॥

करे बोध निजतत्त्व परतत्त्व रुचि से, प्रकाशे परम तत्त्व जग को स्वमति से ।
यही तप अमोलक करम को खिपावे, जजूँ मै गुरु को कुबोध नशावे ॥

ओं ह्ली स्वाध्यायतपोभियुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥१२४॥

अपावन विनाशीक निज देह लखके, तजें सब ममत्व सुधा आत्म चखके ।
करे तप सु व्युत्सर्ग सन्तापहारी, जजूँ मै गुरु को परम पद विहारी ॥

ओं ह्ली व्युत्सर्गपोऽभियुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१२५॥

जु है आर्तरौद्र कुध्यान कुज्ञान, उन्हे नहि धरे ध्यान धर्म प्रमाण ।
करे शुद्ध उपयोग कर्मप्रहारी, जजूँ मै गुरु को स्वअनुभव सम्हारी ॥

ओं ह्ली ध्यानावलम्बननिरताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥१२६॥

करे कोइ बाधा वचन दुष्ट बोले, क्षमा ढाल से क्रोध मन मे न कुछ ले ।
धरे शक्ति अनुपम तदपि साम्यधारी, जजूँ मै गुरु को स्वधर्मप्रचारी ॥

ओं ह्ली उत्तमक्षमापरमधर्मधारकाचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥१२७॥

धरे मद न तप ज्ञान आदी स्व मन मे, नरम चित्त से ध्यान धारे सु वन मे ।
परम मार्दव धर्म सम्यक् प्रचारी, जजूँ मै गुरु को सुधा ज्ञान धारी ॥

ओ ह्ली उत्तममार्दवधर्मधुरन्धराचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥१२८॥

परम निष्कपट चित्त भूमी सम्हारे, लता धर्म वर्धन करे शान्ति धारें ।
करम अष्ट हन मोक्ष फल को विचारे, जजूँ मै गुरु को श्रुत ज्ञान धारे ।।
**ओ ह्री उत्तमार्जवधर्मपरिपुष्टाचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१२९।।**
न रुष लोभ भय हास्य नहि चित्त धारे, वचन सत्य आगम प्रमाणी उचारे ।
परम हितमित मिष्ट वाणी प्रचारी, जजूँ मै गुरुको सु समता विहारी. ।।
**ओं ह्री उत्तमसत्यधर्मप्रतिष्ठिताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१३०।।**
न है लोभ राक्षस न तृष्णा पिशाची, परम शौच धारे सदा जो अजाची ।
करे आत्म शोभा स्व सतोष धारी, जजूँ मै गुरु को भवातापहारी ।।
**ओ ह्री उत्तमशौचधर्मधारकाचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१३१।।**
न सयम विराधे करे प्राणिरक्षा, दमे इन्द्रियो को मिटावे कुइच्छा ।
निजानद राचे खरे सयमी हो, जजूँ मै गुरु को यमी अरु दमी हो ।।
**ओं ह्री उत्तमद्विविधसंयमपात्राचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१३२।।**
तपो भूषण धारते यदि विरागी, परमधाम सेवी गुणग्राम भागी ।
करे सेव तिनकी सु इन्द्रादि देवा, जजूँ मै गुरु को लहूँ ज्ञान मेवा ।।
**ओ ह्री उत्तमतपोऽतिशयधर्मसंयुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१३३।।**
अभयदान देते परम ज्ञान दाता, सुधर्मोषधी बॉटते आत्म त्राता ।
परम त्याग धर्मी परम तत्त्व गर्भी, जजूँ मै गुरुको शमूँ कर्म गर्मी ।।
**ओं ह्री उत्तमत्यागधर्मप्रवीणाचार्य परमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१३४।।**
न परवस्तु मेरी न सबध मेरा, अलख गुण निरञ्जन शमी आत्म मेरा ।
यही भाव अनुपम प्रकाशे सुध्यान, जजूँ मै गुरुको लहूँ शुद्ध ज्ञान ।।
**ओ ह्री उत्तमाकिंचनधर्मसंयुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१३५।।**
परम शील धारी निजाराम चारी, न रभा न नारी करें मन विकारी ।
परम ब्रह्मचर्या चलत एक तान, जजूँ मैं गुरु को सभी पापहान ।।
**ओं ह्री उत्तमब्रह्मचर्यधर्ममहनीयाचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१३६।।**
मन गुप्ति धारी विकल्प प्रहारी, परम शुद्ध उपयोग मे नित विहारी ।
निजानन्द सेवी परम धाम देवी, जजूँ मै गुरुको धरम ध्यान टेवी ।।
**ओं ह्री मनोगुप्तिसंयुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१३७।।**
वचन गुप्तिधारी महासौख्यकारी, करे धर्म उपदेश सशय निवारी ।
सुधा सार पीते धरम ध्यान धारी, जजूँ मै गुरुको सदा निर्विकारी ।।
**ओ ह्री वचनगुप्तिधारिकाचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१३८।।**

अचल ध्यान धारी खड़ी मूर्ति प्यारी, खुजावे मृगी अग अपना सम्हारी ।
धरी काय गुप्ति निजानन्द धारी, जजूँ मै गुरु को सु समता प्रचारी ॥

**ओं ह्री कायगुप्तिसंयुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१३९॥**

परम साम्यभाव धरे जो त्रिकाल, भरम राग द्वेष मद मोह टाल ।
पिये ज्ञान रस शाति समता प्रचारी, जजूँ मै गुरुको निजानद धारी ॥

**ओं ह्री सामायिकावश्यककर्मधारि आचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥१४०॥**

करे वन्दना सिद्ध अरहन्त देवा, मगन तिन गुणो मे रहे सार लेवा ।
उन्ही-सा निजातम जु अपने विचारे, जजूँ मे गुरुको धरम ध्यान धारे ॥

**ओं ह्री वन्दनावश्यकनिरताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥१४१॥**

करे सस्तव सिद्ध अरहंत देवा, करे गान गुण का लहें ज्ञान मेवा ।
करे निर्मल भाव को पाप ,नाशे, जजूँ मै गुरु को सु समता प्रकाशे ॥

**ओं ह्री स्तवनावश्यकसंयुक्ताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥१४२॥**

लगे दोष तन मन वचन के फिरन से, कहे गुरुसमीपे परम शुद्ध मन से ।
करे प्रतिक्रमण अर लहे दण्ड सुख से, जजूँ मै गुरुको छुट्टूं सर्व दुख से ॥

**ओं ह्री प्रतिक्रमणावश्यकनिरताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१४३॥**

करे भावना आत्म की ज्ञान ध्यावे, पढ़े शास्त्र रुचि से सुबोध बढ़ावे ।
यही ज्ञान सेवा करम मल छुड़ावे, जजूँ मै गुरुको अबोध हटावे ॥

**ओं ह्री स्वाध्यायावश्यककर्मनिरताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥१४४॥**

तजे सब ममत्व शरीरादि सेती, खड़े आत्म ध्यावे छुटे कर्म रेती ।
लहे ज्ञान भेद सु व्युत्सर्ग धारे, जजूँ मै गुरुको स्व-अनुभव विचारे ॥

**ओं ह्री व्युत्सर्गावश्यकनिरताचार्यपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१४५॥**

**दोहा-** गुण अनन्त धारी गुरु, शिवमग चालनहार ।
सघ सकल रक्षा करे, यज्ञ विघ्न हरतार ॥

**ओं ह्री अस्मिन् प्रतिष्ठोद्यापने पूजार्हमुख्यषष्ठवलयोन्मुद्रिताचार्यपरमेष्ठिभ्यः पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।**

## सप्तम वलय में उपाध्याय परमेष्ठी के २५ गुणो की पूजा

(द्रुतविलम्बित)

प्रथम अग कथित आचार को, सहस अष्टादश पद धारतो ।
पढ़त साधु सु अन्य पढावते, जजूँ पाठक को अति चाव से ।।

**ओं ह्री अष्टादशसहस्त्रपदाचारांगज्ञाता उपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं ।।१४६।।**

द्वितीय सूत्रकृताग विचारते, स्व पर तत्त्व सु निश्चय लावते ।
पद छत्तीस हजार विशाल है, जजूँ पाठक शिष्य दयाल है ।।

**ओं ह्री षट्त्रिशत्सहस्त्रपदसंयुक्तसूत्रकृतांगज्ञाता उपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य ।।१४७।।**

तृतीय अग स्थान छ द्रव्य को, पद हजार बियालिस धारतो ।
एक द्वै त्रय भेद बखानता, जजूँ पाठक तत्त्व पिछानता ।।

**ओ ह्री द्विचत्वारिंशत्पदसंयुक्तस्थानांगज्ञाता उपाध्याय परमेष्ठिभ्योऽर्घ्य ।।१४८।।**

द्रव्य क्षेत्र समय अर भाव से, साम्य झलकावे विस्तार से ।
लख सहस्र चौसठ पद धारता, जजूँ पाठक तत्त्व विचारता ।।

**ओं ह्री एकलक्षषष्टि पदन्याससहस्त्रसमवायांगज्ञाता उपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य ।।१४९।।**

प्रश्न साठ हजार बखानता, सहस अठविशति पद धारता ।
द्विलख और विशद परकाशता, जजूँ पाठक ध्यान सम्हारता ।।

**ओं ह्री द्विलक्षअष्टविशतिसहस्त्रपदरंजितव्याख्याप्रज्ञप्त्यंगज्ञाताउपाध्यायपरमेष्ठिभ्यो ऽर्घ्य ।।१५०।।**

धर्मचर्चा प्रश्नोत्तर करे, पॉच लाख सहस छप्पन धरे
पद सु मध्यम ज्ञान बढावता, जजूँ पाठक आतम ध्यावता ।।

**ओं ह्री पंचलक्षषट्पंचाशत्सहस्त्रपदसंगतज्ञातृधर्मकथांगधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्यो ऽर्घ्यं ।।१५१।।**

व्रत सुशील क्रिया गुण श्रावका, पद सुलक्षण ग्यारह धारका ।
सहस सप्तति और मिलाइये, जजूँ पाठक ज्ञान बढाइये ।।

**ओं ह्री एकादशलक्षसप्ततिसहस्त्रपदशोभितोपासकाध्ययनांगधारकोपाध्याय परमेष्ठिभ्यो ऽर्घ्य ।।१५२।।**

दश यती उपसर्ग सहन करे, समय तीर्थकर शिवतिय वरे ।
सहस अट्ठाइस लख तेइसा, पद जजूँ पाठक जिन सारिसा ।।

**ओं ह्री त्रिविंशतिलक्षअष्टविंशतिसहस्त्रपदशोभितांतःकृत्तदशांगधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्यो ऽर्घ्यं ।।१५३।।**

दश यती उपसर्ग सहन करे, समय तीर्थ अनुत्तर अवतरे ।
सहस चव चालिस लख बानवे, पद धरे पाठक बहु ज्ञान दे ॥

**ओं ह्री द्विनवतिलक्षचतुर्चत्वारिंशत्पदशोभितानुत्तरोपपादिकांगधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्यो ऽर्घ्यं ॥१५४॥**

प्रश्नव्याकरणाग महान ये, सहस्त्र सोलह लाख तिरानवे ।
पद धरे सुख दुख विचारता, जजूँ पाठक धर्म प्रचारता ॥

**ओं ह्री त्रिनवतिलक्षषोडशसहस्त्रपदशोभितप्रश्नव्याकरणांगधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽ र्घ्यं ॥१५५॥**

सहस चुरासि कोटी एक पद, धरत सूत्रविपाक सुज्ञान पद ।
करम-बन्ध उदय सत्वादि कथ, जजूँ पाठक जीते कामरथ ॥

**ओं ह्री एककोटि चतुरशीतिसहस्त्रपदशोभितविपाकसूत्रांगधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्यो ऽर्घ्यं ॥१५६॥**

कथित षट् द्रव्यो की सारता, एककोटि पद को धारता ।
पूर्व है उत्पाद सु जानकर, जजूँ पाठक निज रुचि ठान कर ॥

**ओं ह्री उत्पादपूर्वधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१५७॥**

सुनय दुर्नय आदि प्रमाणता, नवति छह कोटी पद धारता ।
पूर्व अग्रायण विस्तार है, जजूँ पाठक भवदधि तार है ॥

**ओं ह्री अग्रायणीयपूर्वधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१५८॥**

द्रव्य गुण पर्यय बल कथत है, लाख सत्तर पद यह धरत है ।
पूर्व है अनुवाद सु वीर्य का, जजूँ पाठक यति पद धारका ॥

**ओं ह्री वीर्यानुवादपूर्वधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१५९॥**

अस्ति नास्ति प्रवाद सुअंग है, साठ लख मध्यम पद सग है ।
सप्तभग कथत जिनमार्ग कर, जजूँ पाठक मोह निवारकर ॥

**ओं ह्री अस्तिनास्तिप्रवादपूर्वधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१६०॥**

ज्ञान आठ सुभेद प्रकाशता, एक कम कोटी पद धारता ।
सतत ज्ञानप्रवाद विचारता, जजूँ पाठक सशय टारता ॥

**ओं ह्री आत्मज्ञानप्रवादपूर्वधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१६१॥**

कथित सत्य असत्य सुभाव को, कोटि अरुपद धारी पूर्व को ।
पढत सत्यप्रवाद जिनागमा, जजूँ पाठक ज्ञाता आगमा ॥

**ओं ह्री सत्यप्रवादपूर्वधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१६२॥**

सकल जीव स्वरूप विचारता, कोटि पद छब्बीस सुधारता ।
पढत आत्मप्रवाद महान को, जजूँ पाठक दुर्मति हान को ।।

**ओ ह्री आत्मप्रवादपूर्वधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१६३।।**

कर्मबध विधान बखानता, कोटि पद अस्सीलख धारता ।
पठत कर्म प्रवाद सुध्यान से, जजूँ पाठक शुद्ध विधान से ।।

**ओं ह्री कर्मप्रवादपूर्वधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१६४।।**

नय प्रमाण सुन्यास विचारता, लाख पद चौरासी धारता ।
पूर्व प्रत्याहार जु नाम है, जजूँ पाठक रमताराम है ।।

**ओ ह्रीं प्रत्याहारपूर्वधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१६५।।**

मन्त्र विद्याविधि को साधता, लक्ष दशकोटी पद धारता ।
पूर्व है अनुवाद सुज्ञान का, जजूँ पाठक सन्मति दायका ।।

**ओं ह्री विद्यानुवादपूर्वधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१६६।।**

पुरुष त्रेशठ आदि महान का, कथत वृत्त सकल कल्याण का ।
कोटि छब्बिस पद को धारता, जजूँ पाठक अघ सब टारता ।।

**ओं ह्री·कल्याणवादपूर्वधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१६७।।**

कथत भेद सुवैद्यक शास्त्र का, कोटि तेरह पदका धारका ।
पूर्व नाम सुप्राण प्रवाद है, जजूँ पाठक सुर नत पाद है ।

**ओं ह्री प्राणप्रवादपूर्वधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१६८।।**

कथत छदकला सगीत को, कोटि नव पद मध्यम रीत को ।
पूर्व नाम सु क्रिया विशाल है, जजूँ पाठक दीनदयाल है ।

**ओं ह्री क्रियाविशालपूर्वधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१६९।।**

तीन लोक विधानविचारता, कोटि अर्द्ध सु द्वादश धारता ।
पूर्वविन्दु त्रिलोक विशाल है, जजूँ पाठक करत निहाल है ।

**ओं ह्री त्रैलोक्यविन्दुपूर्वधारकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१७०।।**

**दोहा** – *अग इकादश पूर्वदश, चार सुज्ञायक साध ।*
जजूँ गुरूके चरण दो, यजन सु अव्यावाध ।।

**ओं ह्री अस्मिन् प्रतिष्ठामहोत्सवविधाने मुख्यपूजार्हसप्तमवलयोन्मुद्रित द्वादशांगश्रुतदेवताभ्यस्तदाराधकोपाध्यायपरमेष्ठिभ्यःपूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।**

## अष्टम वलय में साधुपरमेष्ठी के २८ मूल गुणों की पूजा

### (नाराच)

तजे सु राग-द्वेष भाव शुद्धभाव धारते, परम स्वरूप आपका समाधि से विचारते ।
करे दया सुप्राणि जतु चर अचर बचावते, जजो यति महान प्राणिरक्षव्रत निभावते ।।
**ओं ह्री अहिंसामहाव्रतधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१७१।।**

असत्य सर्व त्याग वाक् शुद्धता प्रचारते, जिनागमानुकूल तत्त्वसत्य सत्य धारते ।
अनेक नय प्रकार से वचन विरोध टारते, जजो यति महान सत्यव्रत सदा सम्हारते ।।
**ओं ह्री अनृतपरित्यागमहाव्रतधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१७२।।**

अचौर्यव्रत महान धार शौचभाव भावते, जजो यति सदा सुज्ञान ध्यान मन रमावते ।
सुतृप्त है महान आत्मजन्य सौख्य पावते, जजो यती सदा सुज्ञान ध्यान मन रमावते ।।
**ओं ह्री अचौर्यमहाव्रतधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१७३।।**

सु ब्रह्मचर्य व्रत महान धार शील पालते, न काष्ठमय कलत्र देव भामिनी विचारते ।
मनुष्यणी सु पशुतियां कभी न मन रमावते, जजो यती न स्वप्नमाहि शील को गमावते ।।
**ओं ह्रीं ब्रह्मचर्यव्रतधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१७४।।**

न राग द्वेष आदि अतरग संग धारते, न क्षेत्र आदि ब्रह्म सग रग भी सम्हारते ।
धरे सु साम्यभाव आप पर पृथक् विचारते, जजो यती ममत्त्व हीन साम्यता प्रचारते ।।
**ओं ह्री परिग्रहत्यागधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१७५।।**

सु चार हाथ भूमि अग्र देख पॉव धारते, न जीवघात होय यत्न सार मन विचारते ।
सु चारमास वृष्टि काल एक थल विराजते, जजूँ यती सु सन्मती जो ईर्या सम्हारते ।।
**ओं ह्री ईर्यासमितिधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१७६।।**

न क्रोध लोभ हास्य भय कराय साम्य धारते, वचन सुमिष्ट इष्ट मित प्रमाण ही निवारते ।
यथार्थ शास्त्र ज्ञानका सुधा सु आत्म पीवते, जजूँ यतीश द्रव्य आठ तत्त्व माहि जीवते ।।
**ओं ह्री भाषासमितिधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१७७।।**

महान दोष छ्यालिसो सु टार ग्रास लेत है, पड़े जु अन्तराय तुर्त ग्रास त्याग देत है ।
मिले जु भोग पुण्य से उसी मे सब्र धारते, जजूँ यतीश काम जीत रागद्वेष टारते ।।
**ओं ह्री एषणासमितिधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१७८।।**

धरें उठाय वस्तु देख शोध खूब लेत है, न जन्तु कोय कष्ट पाय, यह विचार लेत है ।
अत सु मोर पिच्छिका सुमार्जिका सुधारते, जजूँ यती दयानिधान, जीव दु ख टारते ।।
**ओं ह्री आदाननिक्षेपणसमितिधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।।१७९।।**

धरे जु अग नेत्र नासिकादि मल सु देख के, न होय जंतु घात थान शुद्धता सुपेख के।
परम दया विचार सार व्युत्सर्ग साधते, जजूँ यतीश चाह दाह शांति पय बुझावते ॥
**ओं ह्री व्युत्सर्गसमितिपालकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१८०॥**

न उष्ण शीत मृदु कठिन गुरु लघु सपर्शते, न चीकनेऽरु रुक्ष वस्तु से मिलाप पावते।
न राग द्वेष को करें समान भाव धारते, जजूँ यती दमी स्पर्श ज्ञान भाव सारते ॥
**ओ ह्री स्पर्शनेन्द्रियविकारविरतसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१८१॥**

न मिष्ट तिक्त लौण कटुक, आत्म स्वाद चाहते, करत न रागद्वेष शौच भाव को निवारते।
सु जान के सुभाव पुद्गलादि साम्य धारते, जजूँ यती सदा जु चाह दाह को निवारते ॥
**ओं ह्रीं रसनेन्द्रियविकारविरतसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१८२॥**

जगत पदार्थ पुद्गलादि आत्म गुण न त्यागते, सुगन्ध गन्ध दु खदाय साधु जहां पागते।
न रागद्वेष धार घ्राण का विषय निवारते, जजूँ यतीश एक रूप शातता प्रचारते ॥
**ओ ह्री घ्राणेन्द्रियविकारविरतसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१८३॥**

श्वेत रक्त कृष्ण पीत नील रग देखते, स्वरूप आ कुरूप देख वस्तु रूप पेखते।
करे न रागद्वेष साम्यभाव को सम्हारते, जजूँ यती महान चक्षु राग को निवारते ॥
**ओं ह्री चक्षुरिन्द्रियविकारविरतसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१८४॥**

करे थुती बनाय एक गद्य पद्य सारते, कहे असभ्य बात एक क्रूरता प्रसारते।
न रोष तोष धारते पदार्थ को विचारते, जजूँ यती महान कर्ण रागद्वेष टारते ॥
**ओं ह्रीं श्रोत्रेन्द्रियविकारविरतसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१८५॥**

धरे महान शातता न रागद्वेष भावते, चले नही सुयोग से विराट कष्ट आवते।
तरें समुद्र कर्म को जहाज ध्यान खेवते, यजूँ यती स्वरूप मॉहि बैठ तत्त्व बेवते ॥
**ओं ह्री सामायिकावश्यकगुणधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१८६॥**

करे त्रिकाल वन्दना सुपूज्य सिद्ध साधु को, विचार बार-बार आत्म शुद्ध गुण स्वभाव को।
करें जु नाश कर्म जो कि मोक्षमार्ग रोकते, यजूँ यती महान माथ नाय नाय ढोकतें ॥
**ओं ह्री वन्दनावश्यकगुणधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१८७॥**

करें सुगान गुण अपार तीर्थनाथ देव के, मन पिशाच को विडार स्वात्मसार सेन के।
बनाय शुद्ध भाव माल आत्मकण्ठ डारते, जजूँ यती महान कर्म आठ चूर डारते ॥
**ओ ह्री स्तवनावश्यकगुणधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१८८॥**

करे विचार दोष होय नित्य कार्य साधते, क्षमा कराय सर्व जन्तु जाति कष्ट पावते।
आलोचना सुकृत्य से स्वदोष को मिटावते, जजूँ यती महान ज्ञान अम्बु में नहावते ॥
**ओं ह्रीं प्रतिक्रमणावश्यकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१८९॥**

रखे सुबाध मन कपी महान है जु नटखटा, बनाय साकलान शास्त्र पाठ मे जुटावता ।
धरे स्वभाव शुद्ध नित्य आत्म को रमावते, जजूँ यती उदय महान ज्ञानसूर्य पावते ।।
**ओं ह्री स्वाध्यायावश्यकगुणधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१९०।।**

तजे ममत्व काय का इसे अनित्य जानते, जु कॉच खण्ड मृत्तिका सु पिण्ड सम प्रमाणते ।
खड़े वनी गुफा महा स्व-ध्यान सार धारते, जजूँ यती महान मोह राग द्वेष टारते ।।
**ओं ह्री कायोत्सर्गावश्यकगुणधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१९१।।**

करे शयन सु भूमि मे कठोर कक्कड़ानि की, कभी नही विचारते, पलग खाट पालकी ।
मुहूर्त एक भी नही गमावते कुनीद मे, जजूँ यतीश सोचते सु आत्मतत्त्व नीद मे ।।
**ओ ह्री भूशयननियमधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१९२।।**

करे नही नहान सर्व राग देह का हते, पसेव ग्रीष्म मे पड़े न शीत अम्बु चाहते ।
बनी प्रबल पवित्र और मन्त्र शुद्ध धारते, जजूँ यतीश शुद्ध पाद कर्म मैल टारते ।।
**ओं ह्री अस्नाननियमधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१९३।।**

करे नही कबूल छाल वस्त्र खण्ड धोवती, दिगानि वस्त्र धार लाज सग त्याग रोवती ।
बने पवित्र अग शुद्ध वाल से विचार है, जजूँ यतीश काम जीत शील खड्ग धार है ।।
**ओं ह्री सर्वथावस्त्रत्यागनियमधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१९४।।**

करे सु केशलोच मुष्टि मुष्टि धैर्य भावते, लखाय जन्म जन्तु का स्व केश ना बढ़ावते ।
ममत्व देह से नहीं न शस्त्र से नुचावते, जजूँ यती स्वतत्रता विहार चित रमावते ।।
**ओं ह्री कृतकेशलोंचननियमधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१९५।।**

करे न दन्तवन कभी तजा सिगार अग का, लहे स्व खान पान एकबार साध्य अग का ।
तथापि दंत कर्णिका महान ज्योति त्यागती, जजूँ यतीश शुद्धता अशुद्धता निवारती ।।
**ओं ह्री दन्तधोवनवर्जननियमधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१९६।।**

धरें न चाह भोग रोग के समान जानते, शरीर रक्ष काज एक बार भुक्त ठानते ।
सकल दिवस सुध्यान शास्त्र पाठ मे बितावते, जजूँ यती अलाभ अन्न लाभ सा निभावते ।।
**ओं ह्री एकभुक्तनियमधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१९७।।**

खड़े रहे सुलेय अन्न देहशक्ति देखते, न होय बल विहार तब मरण समाधि पेखते ।
करे सु आत्म ध्यान भी खड़े खड़े पहाड़ पर, जजूँ यती विराजते निजानुभव वटान पर ।।
**ओ ह्री आस्थितभोजननियमधारकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।१९८।।**

दोहा – अठविंशति गुण धर यती, शील कवच सरदार ।
रत्नत्रय भूषण धरें, टारें कर्मपहार ॥

**ओं ह्रीं अस्मिन् प्रतिष्ठोत्सवेमुख्य पूजार्ह अष्टमवलयोन्मुद्रित साधुपरमेष्ठिभ्यस्तन्मूलगुणग्रामेभ्यः पूर्णार्घ निर्वपामीति स्वाहा ।**

## नवम वलय में ४८ ऋद्धिधारी मुनीश्वरों की पूजा

दोहा – लोकालोक प्रकाश कर, केवलज्ञान विशाल ।
जो धारें तिन चरण को, पूजूँ नमूं निज भाल ॥

**ओं ह्रीं सकललोकालोकप्रकाशनिरावरणकैवल्यलब्धिधारकेभ्योऽर्घ्य ॥१९९॥**

वक्र सरल पर चित्तगत, मनपर्यय जानेय ।
ऋजू विपुलमति भेद धर, पूजूँ साधु सुध्येय ॥

**ओं ह्रीं ऋजुमतिविपुलमतिमनःपर्ययधारकेभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥२००॥**

देश परम सर्वा अवधि, क्षेत्र काल मर्याद ।
द्रव्य भाव को जानता, धारक पूजूँ साध ॥

**ओं ह्रीं अवधिधारकेभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥२०१॥**

कोष्ठ धरे बीजानिको, जानत जिम क्रमवार ।
तिम जानत ग्रन्थार्थ को, पूजूँ ऋषिगुण सार ॥

**ओं ह्रीं कोष्ठ बुद्धिऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥२०२॥**

ग्रन्थ एक पद ग्रह कहीं, जानत सब पद भाव ।
बुद्धि पाद अनुसारि धर, सार जजूँ धर भाव ।

**ओं ह्रीं पादानुसारीबुद्धिऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥२०३॥**

एक बीज पद जानके, कोटिक पद जानेय ।
बीज बुद्धि धारी मुनी, पूजूँ द्रव्य सुलेय ॥

**ओं ह्रीं बीजबुद्धिऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥२०४॥**

चक्री सेना नर पशू नाना शब्द करात ।
पृथक् पृथक् युगपत सुनें, पूजूँ यति भय जात ॥

**ओं ह्रीं संभिन्नश्रोत्रऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥२०५॥**

गिरि सुमेरु रविचन्द्र को, कर पद से छू जात ।
शक्ति महत् धारी यती, पूजूँ पाप नशात ॥

**ओं ह्रीं दूरस्पर्शशक्तिऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥२०६॥**

दूरक्षेत्र मिष्टान्न फल, स्वाद लेन वल धार ।
न वांछ रस लेनकी, जजूँ साधु गुणधार ॥

**ओं ह्रीं दूरास्वादनशक्तिऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२०७॥**

घ्राणेन्द्रिय मर्याद से, अधिक क्षेत्र गन्धान ।
जान सकल जो साधु है, पूजूँ ध्यान कृपान ॥

**ओं ह्रीं दूरघ्राणविषयग्राहकशक्तिऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२०८॥**

नेत्रेन्द्रिय का विषय वल, जो चक्री जानन्त ।
तातें अधिक सुजानते, जजूँ साधु बलवन्त ॥

**ओं ह्रीं दूरावलोकनशक्तिऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२०९॥**

कर्णेन्द्रिय नवयोजना, शब्द सुनत चक्रीश ।
ताते अधिक सुशक्तिधर, पूजूँ चरण मुनीश ॥

**ओं ह्रीं दूरश्रवणशक्तिऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२१०॥**

बिन अभ्यास मुहूर्त में, पढ जानत दश पूर्व ।
अर्थ भाव सब जानते, पूजूँ यती अपूर्व ॥

**ओं ह्रीं दशपूर्वित्वऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२११॥**

चौदह पूर्व मुहूर्त में, पढ जानत अविकार ।
भाव अर्थ समझे सभी, पूजूँ साधु चितार ॥

**ओं ह्रीं चतुर्दशपूर्वित्वऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२१२॥**

बिन उपदेश सुज्ञान लहि, सयम विधि चालन्त ।
बुद्धि अमल प्रत्येक धर, पूजूँ साधु महन्त ॥

**ओं ह्रीं प्रत्येकबुद्धित्वऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२१३॥**

न्याय शास्त्र आगम बहुत, पढे बिना जानन्त ।
परवादी जीते सकल, पूजूँ साधु महन्त ॥

**ओं ह्रीं वादित्वऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२१४॥**

अग्नि पुष्प तंतू चले, जंघा श्रेणी चाल ।
चारण ऋद्धि महान धर, पूजूँ साधु विशाल ॥

**ओंह्रीजलजंघातंतुपुष्पपत्रबीजश्रेणिवह्न्यादिनिमित्ताश्रयचारणऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं ॥२१५॥**

नभ में उड़कर जात है, मेरुआदि शुभ थान ।
जिन वन्दत भविवोधते, जजूँ साधु सुख खान ॥

**ओं ह्रीं आकाशगमनशक्तिचारणऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२१६॥**

अणिमा महिमा आदि बहु, भेद विक्रिया रिद्धि ।
धरे करे न विकारता, जजूँ यती समृद्धि ॥

**ओं ह्रीं अणिमामहिमालघिमागरिमाप्राप्तिप्राकाम्यईशत्वशित्वऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं ॥२१७॥**

अतर्दधि कामेच्छु बहु, ऋद्धि विक्रिया जान ।
तप प्रभाव उपजे स्वय, जजूँ साधु अघहान ॥

**ओं ह्रीं विक्रियायांअंतर्धानादिऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२१८॥**

मास पक्ष दो चार दिन, करत रहे उपवास ।
आमरण तप उग्र धर, जजूँ साधु गुणवास ॥

**ओं ह्रीं उग्रतपऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२१९॥**

घोर कठिन उपवास धर, दीप्तमई तन धार ।
सुरभि श्वास दुर्गन्ध बिन, जजूँ यती भाव पार ॥

**ओं ह्रीं दीप्तऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२२०॥**

अग्नि माहि जल सम विलय भोजन पय हो जाय ।
कफ मल मूत्र न परिणमे, जजूँ यती उमगाय ॥

**ओं ह्रीं तप्ततपऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२२१॥**

मुक्तावली महान तप, कर्मन नाशन हेतु ।
करत रहे उत्साह से, जजूँ साधु सुख हेतु ॥

**ओं ह्रीं महातपऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२२२॥**

कास श्वास ज्वर ग्रसित हो, अनशन तप गिरि राध ।
दुष्टन कृत्त उपसर्ग सह, पूजूँ साधु अबाध ॥

**ओं ह्रीं घोरतपऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२२३॥**

घोर घोर तप करत भी, होत न बल से हीन ।
उत्तर गुण विकसित करें, जजूँ साधु निज लीन ॥

**ओं ह्रीं घोरपराक्रमऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२२४॥**

दुष्ट स्वप्न दुर्मति सकल, रहित शील गुण धार ।
परमब्रह्म अनुभव करे, जजूँ साधु अविकार ॥

**ओं ह्रीं घोरब्रह्मचर्यगुणऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२२५॥**

सकल शास्त्र चिन्तन करे, एक मुहूर्त मझार ।
घटत न रुचि मन वीरता, जजूँ यती भवतार ॥

**ओं ह्रीं मनोबलऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२२६॥**

सकल शास्त्र पढ़ जात है, एक मुहूर्त मंझार ।
प्रश्नोत्तर कर कण्ठ शुचि, धरत यजूँ हितकार ।।
**ओं ह्री वचनवलऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।२२७।।**

मेरुशिखर राखन वली, मास वर्ष उपवास ।
घटे न शक्ति शरीर की, यजूँ साधु सुखवास ।।
**ओं ह्री कायवलऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।२२८।।**

अगुलि आदि सपर्शते, श्वास पवन छू जाग ।
रोग सकल पीड़ा टले, जजूँ साधु सुखपाय ।।
**ओं ह्री आमर्षौषधिऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।२२९।।**

मुखते उपजे राल जिन, शमन रोग करतार ।
परम तपस्वी वैद्य शुभ, जजूँ साधु अविकार ।।
**ओं ह्री क्ष्वेलौषधिऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।२३०।।**

तन पसेव सह रज उड़े, रोगीजन छू जाय ।
रोग सकल नाशे सही, जजूँ साधु उमगाय ।।
**ओं ह्री जलौषधिऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।२३१।।**

नाक आख कर्णादि मल, तन स्पर्श हो जाय ।
रोगी रोग शमन करे, जजूँ साधु सुख पाय ।।
**ओं ह्री मलौषधिऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।२३२।।**

मल निपात पर्शी पवन, रजकण अग लगाय ।
रोग सकल क्षण मे हरे, जजूँ साधु अघ जाय ।।
**ओं ह्री विजोपधिऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।२३३।।**

तन नख केश मलादि बहु, अग लगी पवनादि ।
हरे मृगी सूलादि बहु, जजूँ साधु भववादि ।।
**ओं ह्री सर्वोषधिऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।२३४।।**

विष मिश्रित आहार भी, जह निर्विष हो जाय ।
चरण धरे भू अमृती, जजूँ साधु दुख जाय ।।
**ओं ह्री आस्याविषऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।२३५।।**

पड़त दृष्टि जिनकी जहाँ, सर्वहि विष टल जाय ।
आत्म रमी शुचि सयमी, पूजूँ ध्यान लगाय ।।
**ओं ह्रीं दृष्ट्यविषऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।२३६।।**

मरण होय तत्काल यदि, कहें साधु मर जाव ।
तदपि क्रोध करते नहीं, पूजूँ बल दरशाव ॥

**ओं ह्री आशीविषऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२३७॥**

दृष्टि क्रूर देखें यदी, तुरत काल वश थाय ।
निज पर सुखकारी यती, पूजूँ शक्ति धराय ॥

**ओं ह्री दृष्टिविषऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२३८॥**

नीरस भोजन कर धरे, क्षीर समान बनाय ।
क्षीरस्रावी ऋद्धि धरें, जजूँ साधु हरषाय ॥

**ओं ह्री क्षीरस्रावीऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२३९॥**

वचन जास पीड़ा हरे, कटु भोजन मधुराय ।
मधुश्रावी वर ऋद्धि धरे, जजूँ साधु उमगाय ॥

**ओं ह्री मधुश्राविऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२४०॥**

रूक्ष कटुक भोजन धरे, अमृत सम हो जाय ।
अमृत सम वच तृप्ति कर, जजूँ साधु भय जाय ॥

**ओं ह्रीं अमृतश्राविऋद्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२४२॥**

दत्त साधु भोजन बचे, चक्री कटक जिमाय ।
तदपि क्षीण होवे नहीं, जजूँ साधु हरषाय ॥

**ओं ह्रीं अक्षीणमहानसर्द्धिप्राप्तेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२४३॥**

सकुड़े थानक में यती, करते वृष उपदेश ।
बैठे कोटिक नर पशू, जजूँ साधु परमेश ॥

**ओं ह्रीं अक्षीणमहालयऋद्धिधारकेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२४४॥**

या प्रमाण ऋद्धीन को, पावत तप परभाव ।
चाह कछू राखत नही, जजूँ साधु धर भाव ॥

**ओं ह्री सकलऋद्धिसंपन्नसर्वमुनिभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२४५॥**

**दोहा** - चौदासे त्रेपन मुनी, गणी तीर्थ चौबीस ।
जजूँ द्रव्य आठों लिये, नाय नाय निज शीश ॥

**ओं ह्री चतुर्विंशतितीर्थेश्वराग्रिमसभावर्तित्रिपंचाश्चतुर्दशशतगणधरमुनिभ्योऽर्घ्यं ॥२४६॥**

अड़तालीश हजार अरु उनिस लक्ष प्रमान ।
तीर्थंकर चौबीस यति, संघ यजूँ धर ध्यान ॥

**ओं ह्रीं वर्तमानचतुर्विंशतितीर्थंकरसभा संस्थायि विशंल्लक्षाष्ट चत्वारिंशत्सहस्रप्रमितमुनीन्द्रेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।**

**चार कोनो मे स्थापित जिनप्रतिमा मंदिर, शास्त्र व जिनधर्म के अर्घ्य**

**दोहा -** नौसे पच्चिस कोटि लख त्रेपन अठ्ठावीस ।
सहस ऊन कर बावना, बिब प्रकृत्त नम शीश ॥

**ओं ह्री नवशतपंचविंशतिकोटित्रिपंचाशल्लक्षसप्तविंशतिसहस्त्रनवशताष्टचत्त्वारिंशत्प्रमितअकृत्रिमजिनबिम्बेभ्योऽर्घ्यं ॥२४७॥**

आठ कोड़ लख छप्पने, सत्तानवे हजार ।
चार शतक इक असी जिन, चैत्य प्रकृत्त भज सार ॥

**ओं ह्री अष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्त्रचतुःशतएकाशीतिसंख्याकृत्रिमजिनालयेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२४८॥**

**चौपाई -** जय मिथ्यात्व नाग को सिहा, एक पक्ष जल धरको मेहा ।
नरक कूपते रक्षक जाना, भज जिन आगम तत्त्व खजाना ॥

**ओं ह्री स्याद्वादअंकितजिनागमाय अर्घ्यं ॥२४९॥**

**(भुजंगप्रयात छन्द)**

जिनेन्द्रोक्त धर्म दयाभाव रूपा, यही द्विविधा सयम है अनूपा ।
यही रत्नत्रय मय क्षमा आदि दशधा, यही स्वानुभव पूजिये द्रव्य अठधा ॥

**ओं ह्री दशलक्षणोत्तमादित्रिलक्षणसम्यग्दर्शनज्ञानचारित्ररूप तथामुनिगृहस्थाचारभेदेन द्विविधं तथा दयारूपत्वेनैकरूपजिनधर्मायऽर्घ्यं ॥२५०॥**

**दोहा -** अर्हत्सिद्धाचार्य गुरु, साधु जिनागम धर्म ।
चैत्य चैत्य ग्रह देव नव, यज मडल कर शर्म ॥

**ओं ह्री सर्वयागमण्डलदेवताभ्यः पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।**

## जयमाल

**दोहा -** पचरत्न मगलशरण, उत्तम जिन चौबीस ।
विद्यमान ऋद्धी मुनी, गुण गाऊँ नम शीश ॥

**पद्धडी -** अरहत सिद्ध आचार्य जान, पाठक साधू पॉचो महान ।
जग मे इन सम नहि और कोय, वन्दत मगल अघ नशे सोय ॥१॥
है जग मे मगलमय स्वरूप, जग जन ध्यावे लहि सुख अनूप ।
तिहुलोक मांहि उत्तम सुजान, कर कर्म नाश शिवरूप मान ॥२॥

परमेष्ठीजग मे शरण आन, जो पाते जाते परम थान ।
आगत नागत जिन वर्तमान, चोबीस जिनेश्वर जग प्रघान ।।३।।

जग जन पायो है तीर्थधाग, तिन चरणो गे शत शत प्रणाम ।
श्री बीस तीर्थकर विहरमान, रीमधर आदिक सुख निधान ।।४।।

आचार्योपाध्याय साधु जान, तपज्ञान ध्यान करते महान ।
ऋद्धि अनेक तपकर सुपाय, जग जीवन को आनददाय ।।५।।

ये यागसुमण्डल सुख स्वरूप, वन्दित अर्चित मगल अनूप ।
मै शरण गही मन वचन काय, भव भ्रमण मिटे शिव सौख्य पाय ।।६।।

**दोहा -** पच परम मगल करन, उत्तम शरण जिनेश ।
चौबिस विशति साधुत्रय, पूजो जिन परमेश ।।७।।

**ओं ह्री सर्व याग मण्डल देवताभ्यः पूर्णार्घ निर्वपामीति स्वाहा ।।**

**(अडिल्ल)**

सर्व विघ्न क्षय जाय शाति बाढे सही, भव्य पुष्टता लहे क्षोभ उपजे नही ।
पञ्चकल्याणक होय सबहि मगलकरा । जासे भवदधि पार लेय शिवधर शिरा ।।
**(इत्याशीर्वादः पुष्पाञ्जलि क्षिपेत्) ।**

# गर्भकल्याणक

मंत्र - (१) मातृका मंत्र
(२) सुरेन्द्र मंत्र

मण्डल - चौबीस तीर्थंकर मण्डल

यंत्र - (१) मातृका यंत्र
(२) सुरेन्द्र यंत्र

भक्तियां - (१) सिद्ध भक्ति
(२) तीर्थंकर भक्ति
(३) चारित्र भक्ति
(४) शान्ति भक्ति

सामग्री - (१) षट्कोण शिला
- (२) विधिनायक प्रतिमा
(३) पूजा सामग्री
(४) काँच मंजूषा
(५) माता का पलंग एवं बिस्तर
(६) मंच व्यवस्था
(७) भेट सामग्री
(८) मलमल
(९) वाद्यघोष
(१०) हवन सामग्री

# गर्भकल्याणक पूर्वरूप

## (सिद्ध भक्ति पढ़कर कार्य आंरभ करे)

पचकल्याणक प्रतिष्ठा की यज्ञ वेदी पर याग मण्डल के समीप परदा लगाकर बद कर ले उसके बाद सौधर्मइन्द्र की सुधर्मा सभा की रमणीक व्यवस्था कराना चाहिए बीच मे एक तखत या उच्च आसन पर दो सिहासन लगाना चाहिए। जिस पर सौधर्मइन्द्र और शची इन्द्रानी को बैठाना चाहिए। सौधर्मेन्द्र की आसन से दोनो ओर समस्त इन्द्र, इन्द्रानिया, यज्ञनायक, कुबेर, देवादि के बिठाने की व्यवस्था करा देना चाहिए। इन्द्र सभा की साज सज्जा बहुत ही सुदर हो, इस इन्द्र सभा के सामने वेदी पर परदा हो जिसके बाद देवियो के गायन के लिए नृत्य एव मगलाचरण आदि की व्यवस्था की जा सके और इससे आगे एक परदा होना चाहिए। परदाये खुलने वाली हो।

### मंगलाचरण

श्री मज्जिनेन्द्र के पच कल्याणक का यह उत्सव प्यारा,
करता है भव का किनारा।
श्री गर्भजन्म तप ज्ञान मोक्ष का, देखो उत्सव सारा,
करता है भव का किनारा। टेक।

इस ससार अनादि वास को, जिनने सतत मिटाया।
सम्यक्त्व सहित सोलहकारण को, जीवन मे है ध्याया ॥
अपने समान ही जगत जीव सब, मार्ग बताया प्यारा,
करता है भव का किनारा **श्री मज्जिनेन्द्र ॥१॥**

हम भूल रहे है शिवपथ नित ही, आकर हमे बताओ
मोक्ष प्राप्त करने वाला, सद्ज्ञान नाथ दे जाओ,
हम भक्त तुम्हारे शरण मे आये, हरो अज्ञान हमारा,
करता है भव का किनारा **श्री मज्जिनेन्द्र ॥२॥**

शुभ आशिष यह मिले नाथ, हम भी कब अवसर पाये
ससार वास सब मिटे हमारा, आतम ज्योति जगाये।
नर से नारायण बनकर के, पावे शिव सुखसारा,
करता है भव का किनारा **श्री मज्जिनेन्द्र ॥३॥**

मगल गीत के पश्चात् देविया चली जाय परदा बंद करना चाहिए। तदनतर इन्द्र सभा की परदा खोलना चाहिए।

## इन्द्र सभा में तत्त्वचर्चा (दृश्य १)

इन्द्र :- धर्मनिष्ठ सभासदो, चारगति और चौरासी लाखयोनियो में अनादि काल से परिभ्रमण करने वाले प्राणियो को कभी सुख एवं शान्ति प्राप्त नहीं हुई, क्योंकि इसने अपने यथार्थ कर्त्तव्य का ज्ञान नही कर पाया। जिसके बिना ससार का अन्त नही।

**प्रश्न देव (१) इस असार संसार में, कौन कार्य है सार।**
**आज तलक पाया नही, समय गया बेकार॥**

देवेन्द्र! ससार परिभ्रमण करने वाले प्राणी का मुख्य कर्त्तव्य क्या है ? जिसे करने के बाद जीवन सफल बनाया जा सके। कृपया कल्याण मार्ग का निर्देशन दीजिए।

**(१) उत्तर सौधर्मेन्द्र - बहुत ही ध्यान से आत्मोद्धारक उत्तर सुनो,**
**इस भव में दुर्लभ महा, सम्यग्दर्शन दर्शन जान,**
**सुखकारी कल्याणमय, अन्य न कोई मान।**

हे तत्त्व जिज्ञासु! इस असार ससार मे सुख और दुख की भूल में परिभ्रमण करने वाले इस प्राणी ने, आज तक सम्यग्दर्शन प्राप्त नही किया जो अत्यन्त दुर्लभ है। सम्यक्त्व प्राप्त किए बिना, ससार से उद्धार होना असंभव है। अतएव प्रयत्न पूर्वक उसे प्राप्त करना चाहिए।

**(२) प्रश्न देव - कृपया नाथ बताइये, क्या है सम्यक्दर्श,**
**किस विधि से वह प्राप्त हो, सुनकर होवे हर्ष।**

देवेन्द्र! जिस सम्यग्दर्शन को आपने महान कहा है क्या उसे प्राप्त करने का भी कोई मार्ग है। हम सब जिज्ञासु हैं और ससार बन्धन से मुक्ति मार्ग की ओर भावनारत है।

**(२) सौधर्मेन्द्र - परद्रव्यों से भिन्न जो, लखता आत्म स्वरूप,**
**कर्मरहित विज्ञानधन, ध्याता निज चिद्रूप।**
**देवागम निर्ग्रंथगुरू, सप्त तत्त्वश्रद्धान,**
**आतम निष्ठावान के, सम्यग्दर्शन मान।**

सभाषद, सम्यग्दर्शन प्राप्त करने के लिए, परपदार्थो से अत्यन्त भिन्न ज्ञायक स्वभावपूर्ण आत्मा की श्रद्धा होना, एव जीवादि सात तत्त्व और देव-शास्त्र गुरुकी

यथार्थ श्रद्धा परम आवश्यक है। अत प्रत्येक जीव को सम्यग्दर्शन प्राप्त कराने वाले कारण मिलाना चाहिए।

**(३) प्रश्न देव -** **इसका क्या माहात्म्य है, दीजे हमे बताय,**
**दुर्लभ क्यों इसको कहा, मुनियो ने गुण गाय।**

सुरेन्द्र! सम्यग्दर्शन महान है, यह सिद्धान्त मे कहा है, ऐसा क्यों? यदि दुर्लभ ही है तो प्राणी इसे प्राप्त कर सकता या नही? कृपया सम्यग्दर्शन की दुर्लभता समझाइये।

**(३) सौधर्मेन्द्र** - देव! स्थिर चित्त से सम्यग्दर्शन का माहात्म्य सुनो,

**सम्यग्दर्शन, की महिमा अपार, पाकर के प्राणी होता भवपार। टेक।**
***अल्प भ्रमण भव का रह जाता, तब ही भव्य इसे प्रगटाता।***
**नारायण बल चक्रपद धारी, सुर अहमिन्द्र होय सुखकारी।**
**होता है तीर्थंकर सुखकार, पाकर के प्राणी होता भवपार ॥१॥**
**भवनत्रिक षट् नरक नपुंसक, थावर नारी पशु विकलान्तक।**
**जन्म न पाता कभी दृगधारी, मानव बनकर शिव अधिकारी।**
**शाश्वत शिव सुख हो भवपार। पाकर के प्राणी होता भवपार ॥२॥**

संसारोद्धारक सम्यग्दर्शन की महानता नही समझ पाये, ध्यानपूर्वक सुनिये, सम्यग्दर्शन की महिमा अत्यधिक महान है। इसे प्राप्त करने वाला जीव, अधिक काल तक ससार परिभ्रमण नही करता और जब तक वह ससार मे है तो नारायण बलभद्र, चक्रवर्ती, देव, अहमिन्द्रादिक मे जन्म लेता रहता है। सम्यग्दृष्टीजीव भवनत्रिकदेव, नरक गति, नपुसक, स्थावर, स्त्रीपर्याय एव तिर्यचगति मे जन्म नही लेता। उत्तमोत्तम पदों से दिगम्बर मुद्रा धारण कर, तपस्या करके कर्मो का नाश करके, निर्वाण प्राप्त करता है एव तीर्थकर प्रकृति को बाध कर तीर्थकर बनकर ससार के प्राणीमात्र को कल्याण मार्ग का उपदेश देकर मोक्ष प्राप्त करता है।

**(४) प्रश्न देव -** **तीर्थंकर कैसे बनें, दीजे हमें बताय,**
**किस विध यह प्रकृती बंधे, नाथ हमे समझाय।**

देवेन्द्र! तीर्थकर बनने के लिए क्या कोई विशेष कार्य करना पड़ता है? क्या संसार के सब प्राणी तीर्थकर नही बन सकते? कृपया जिज्ञासा का समाधान कीजिए।

**(४) सौधर्मेन्द्र -** **सोलह कारण भावना, शुद्ध हृदय से ध्याय,**
**केवलि के पद मूल मे, इसको प्राप्त कराय।**

सुनो देव! सम्यग्दर्शन प्राप्त करने के पश्चात्, केवली, श्रुतकेवली के पादमूल में, लोकोपकारी सोलह कारण भावनाओ का चितवन कर, जीव तीर्थकर प्रकृति का

बंध करता है। लेकिन मानव को ही यह अवसर मिलता है, अन्य किसी जीव को नहीं, अब समझ गए।

**(५) प्रश्न देव** - **सोलह कारण कौन हैं, पृथक्-पृथक् समझाय,**
**क्या इनका माहात्म्य है, दीजे शीघ्र बताय।**

देवेन्द्र ! बारह भावनायें तो सुनी हैं, जिनके द्वारा संसार शरीर और भोगों से विरक्तता होती है। किंतु यह सोलह कारण भावनायें कौन कौन हैं? जिनका चिंतवन तीर्थंकर प्रकृति का बंध कराता है। कृपया इन भावनाओं के नामों से अवगत कराइये।

**(५) सौधर्मेन्द्र** - **दरश विशुद्धि विनययुत, शील ज्ञान संवेग,**
**त्याग तपस्या साधुव्रत, अर्हद्भक्ति समेत।१।**

**श्रुत प्रवचन आचार्य गुरु, छह आवश्यक जान,**
**धर्म भाव वात्सल्यता, सोलह भावना मान।२।**

**जग जीवन करुणा धरे, ध्यावे भावना सार,**
**तीर्थंकर प्रकृति बंधे, काटे करम पहार।३।**

देव सुनिये, इन सोलह कारन भावनाओं के चिंतवन से, आत्मा में विश्व के कल्याण करने वाली भावना के साथ, परम विशुद्धि होती है। उसी से तीर्थंकर प्रकृति का बंध होता है।

**(६) प्रश्न देव** - देवेन्द्र, आश्चर्य ! महान आश्चर्य !! क्या कह रहे हैं आप। दर्शन विशुद्धि आदि भावना से बंध !

**यह सुनकर स्वामी मुझे, संशय उपजा आय,**
**दरश विशुद्धि से बंध हो, मोक्ष कौन विधि पाय।**

इन्द्रराज ! विचार तो करिये यदि दर्शन विशुद्धि आदि भावनाओं से, बंध मान लिया जाय, तो फिर मोक्ष प्राप्ति कौन साधनों से होगी। अपनी बुद्धि में यह आया नही।

**(६) सौधर्मेन्द्र** - देव, आश्चर्य की बात नही, मनोयोग से ध्यानपूर्वक सुनना चाहिए था। सुनो -

**दरश विशुद्धि बंध का, कारण बनता नांहि,**
**रागभाव में बंध है, यह भव नाश कराहि।**

देव, विशेष ध्यान पूर्वक सुनो - दर्शन विशुद्धि के काल में, जो प्राणि मात्र के कल्याण करने वाला राग आता है, वह बंध में कारण होता है। दर्शन विशुद्धि तो मोक्ष का ही कारण है, बंध का कारण नहीं।

**(७) प्रश्न देव -** **तीर्थंकर कितने कहां, कौन समय मे होय,**
**यह सब आप बताइये, सुन सुख उपजे मोय ।**

देवेन्द्र ! तीर्थकर कितने, कहा और कब होते है कृपया विस्तार पूर्वक, मेरी जिज्ञासा का समाधान कीजिए ?

**(७) सौधर्मेन्द्र -** **भरतैरावत क्षेत्र मे, उत अवसर्पिणीकाल,**
**तृतिय चतुर्थ में होत है, चौबीसो नमिभाल ।**

देव । कालचक्र का परिणमन सदैव होता रहता है, जिस काल मे प्रत्येक प्राणी, सुख, आयु, शरीर, एव साधन विशेष पाता है, वह उत्सर्पिणी काल कहलाता है और जिस काल मे इनका अभाव पाया जाता है, वह अवसर्पिणी काल कहलाता है। इन मे उत्सर्पिणी का तीसरा एव अपसर्पिणी का चौथा काल आता है, तब भरत और ऐरावत क्षेत्रो मे तीर्थकरो का जन्म हुआ करता है ।

**(८) प्रश्न देव -** **स्वामी जम्बूद्वीप में, अभी कौन सा काल,**
**कब तीर्थंकर दर्श हो, कहिए सुंखमय हाल ?**

देवराज । जम्बूद्वीप भरतैरावत क्षेत्रो मे, इस समय कौन सा काल चल रहा है । क्या इस समय हम सबको तीर्थकर के दर्शन का लाभ होगा ?

**(८) सौधर्मेन्द्र -** **काल तीसरे पल्यका, रहे आठवां भाग,**
**कर्मभूमि तब ही लगे, तीर्थंकर बढ़भाग ।**

सुनिये देव । जब तीसरे काल के समय का, पल्यका आठवां भाग बाकी रहता है तब ही त्रेषठ शलाका पुरुष होते है और कर्मभूमि प्रारभ होती है । उसी समय तीर्थकरो का अवतरण होता है ।

**(इन्द्र का आसन हिलना)**

(आश्चर्य मय चितन) अरे ! यह क्या ? अत्यन्त आश्चर्य !! क्या कारण है सिहासन कपित होने का (कुछक्षण चितन अर्थात् अवधिज्ञान का उपयोग) तब इन्द्र प्रसन्न मुद्रा मे सिहासन से उठकर सात पद चलकर नमोऽस्तु वृषभाय, नमोऽस्तु नाभिनदनाय, नमोऽस्तु ऋषभनाथाय (इन्द्र झुककर नमस्कार करता है)

**सौधर्मेन्द्राणी (शची)** प्राणेश । किसे नमस्कार कर रहे है आप, ये कौन है? कहा है? अपने अन्त कक्ष मे आसीन है क्या? (इधर उधर देखकर)

यहा तो कोई नही दिख रहा है। आसन छोड़कर किसे नमस्कार किया है आपने? आश्चर्य है ।

**सौधर्मेन्द्र :-** प्रिये आश्चर्य मत करो, यह तो तुम जानती हो कि मेरा शिर, उस महाशक्ति के सामने ही झुकता है, जिसमें संसार के अनंत प्राणियो को, मोक्षमार्ग बताने की क्षमता होती है। विषय विकारो से उठकर, जिसका अन्तर्मानस अतीन्द्रिय सुखों का भण्डार होता है। ऐसे महापुरुष को मै ह्रदय से नमस्कार करता हूँ।

**शची :-** कितु नाथ ! यहा तो मुझे कोई महापुरुष नहीं दिख रहा है।

**सौधर्मेन्द्र :-** प्राणप्रिये ! यहा अभी तो नही है कितु होने वाले हैं।

**वही समय अब आ गया, जम्बू भरतमझार,**
**आदि तीर्थकर आयेंगे, सब जीवन सुखकार।**

प्रिये जिस प्रकार विदेह क्षेत्रो मे, विद्यमान विंशति भगवान भव्यों के अज्ञान तिमिर को दूर कर रहे है, उसी प्रकार भरत एवं ऐरावत क्षेत्र में भी, चतुर्विंशति तीर्थकर अवतार लेकर, प्राणियों का ससार भ्रमण मिटाने वाला मार्ग दर्शन करेगे।

**शची :-** प्रभो ! धन्य है आपको, आपका ज्ञान एवं जिनेन्द्र गुणानुराग, आपका ह्रदय निरन्तर महा मानवो की गवेषणा किया करता है। इसी से तो आप स्वर्गो के इन्द्र माने जाते हैं।

**सौधर्मेन्द्र :-** देव ! इस सुधर्मासभा मे मेरे परममित्र कार्य-कुशल कोषाध्यक्ष (कुबेर) को आमंत्रित किया जाय।

**धनपति को बुलवाइये, यह संदेश सुनाय,**
**नगर अयोध्या की करे, रचना अति सुखदाय।**

देव :- जो आज्ञा देवेन्द्र (जाता है)

(कुबेर का आगमन)

उसी समय इन्द्र हाथ जोड़ कर नतमस्तक हो कर भगवान ऋषभदेव की जय तीन बार बोलता है।

(कुबेर का धर्मसभा मे प्रवेश)

माननीय देवेन्द्र, अभी आपने जिस महापुरुष का जयघोष किया है, कृपया उस महामना का परिचय देकर, सुधर्मा सभा के समस्त सदस्यों को निर्विकल्प कीजिये।

**सौधर्मेन्द्र :-** प्रियदर्शन कोषाध्यक्ष, आज का दिन इस धर्मसभा के लिये परमाल्हाद का है। विश्वधर्म के प्रवर्तक, इस काल के आद्य तीर्थकर, भगवान ऋषभनाथ का, सर्वार्थसिद्धि नामक कल्पातीत विमान से महामनायुगप्रवर्तक महाराजा नाभिराय के यहां जन्म, आज से पन्द्रह माह बाद होगा। हम सबको प्रभु की सेवा का, सर्वप्रथम स्वर्णावसर प्राप्त होने वाला है।

(सभी धर्मसभा के सदस्य खड़े होकर भगवान आदिनाथ की जय, महाराजा नाभिराय की जय, माता मरुदेवी की जय बोलकर अपने स्थान पर बैठ जाते है)

**कुबेर** :- (आल्हादित होकर)

प्रिय देवेन्द्र । आपके प्रसाद से ही मुझे, समय-समय पर ऐसे स्वर्णावसर प्राप्त हुआ करते है, अन्यथा मेरा व्यक्तित्व ही क्या है।

**सौधर्मेन्द्र** :- धनाधिप, सुधर्मासभा आप जैसा कार्य-कुशल पाकर अतीव भाग्यशालिनी है। आपके सभी कार्य सुव्यवस्थित एव प्रभावशाली हुआ करते है।

**कुबेर** :- अब मुझे क्या आज्ञा दे रहे है देवेन्द्र । यथा शीघ्र दीजिये। आपकी आज्ञा आत्मोत्कर्ष सम्पादिका है।

**सौधर्मेन्द्र** :- आपकी कार्य कुशलता एव नैतिकता पर मुझे पूर्ण विश्वास है, आप शीघ्र जाकर अनादि निधन स्वस्तिक पर, अयोध्या नगरी की स्वर्ग सदृश रचना कीजिए और उस नगर मे महाराजा नाभिराय एव माता मरुदेवी के लिए, सर्वतोभद्र महल का निर्माण कर, सर्वश्रेष्ठ विभूतियो से मण्डित स्थान पर निवास दीजिए और माता मरुदेवी की सेवार्थ, देवियो को नियुक्त कीजिए और आज से ही पन्द्रह महिनो तक, रत्नों की वर्षा राज्यभवन मे कीजिए।

सौधर्मेन्द्राणी (शची से) प्रिय शची तुम भी अपना परिकर लेकर, मध्यलोक के अयोध्या नगर मे जावो और माता मरुदेवी के सुख साधन का इतना मन मोहक प्रबध करो, कि जिससे वह प्रसन्न रहे। उन्हे रच मात्र भी कष्ट न होने पावे।

**कुबेर:- धन्यनाथ जीवन मेरा, सुनकर हुआ है आज,**
**आज्ञा का पालन करूं, जाकर के महाराज ।**

(तत्काल देवियो को बुलाकर आदेश देता है षट्कुमारी देवियो को बुलाना और कार्यभार समर्पित करना)

**श्री जिनमाता सेवनित, करत रहो सुखपाय,**
**पुण्यलाभ हो जास में, पातक जाय पलाय ।**

कुबेर रत्नवृष्टि करता है।
इन्द्र शची एव देवियो सहित आदिनाथ का स्तवन करते है।

## गायन

आदिनाथ का आवन होगा, नगर अयोध्या पावन होगा,
सब जग दुख के नाश करन का साधन होगा । टेक ।
धनपति सुर मिल नगर बनाया, महलसर्वतोभद्र सुहाया,
चारों दिशा मे बने जिन मंदिर, अर्चन वन्दन करते सब नर ।
पुण्य बंध में कारण होगा, नगर अयोध्या ॥१॥
इन्द्र इन्द्राणी हर्ष मनायें, मात-पिता के गुण मिल गायें,
गर्भोत्सव सब करने आये, भांति-भांति वादित्र बजायें ।
राजद्वार पर तोरण होगा - नगर अयोध्या ॥२॥
सारे नगर की शोभा बनाये, रतन नृपति आंगन बरसायें ,
षट्कुमारिका सेवा करनें, मातामन को प्रमुदित करनें ।
हर आंगन सुखपूरित होगा । नगर अयोध्या० ॥३॥

## रत्नवृष्टिमंत्र(१)

मासान्षडादौ परतो नवार्हद्गर्भावताराद्धनदो ववर्ष
या रत्नवृष्टि जिनतातसौधे कुर्वे तदारोपणपुष्पवृष्टि
ओं ह्री धनाधिपते अर्हत्प्रतिसौधेरत्नवृष्टिं मुंचतु मुंचतु स्वाहा । (कुबेर रत्नवृष्टि करें)

## देवियों की कल्पना (२)

स्वयोग्यसेवाकरणान्निजानुभावार्पणाद्गर्भविशोधनाच्च ।
उपास्स्वकल्येन्द्र नियोगतश्र्च श्रीदेवि विश्वेश्वरमातर त्वम् ॥१॥
ओं महति महसां श्रीदेवि महादेवि ऐं ह्री श्री ह्रैं श्री नित्यै स्वं सं क्ली ज्वीं स्वां लां ज्रौं तीर्थकर सवित्री स्नापय स्नापय गर्भशुद्धिं कुरुकुरुवं मं हं सं तं पं श्री देव्यैस्वाहा (श्रीदेवी पर पुष्पक्षेपण करे) पूर्वदिशा मे खड़ी हो ।

स्वयोग्यसेवाकरणान्निजानुभावार्पणाद्गर्भविशोवनाच्च
उपास्स्वकृयेयेन्द्रनियोगतश्र्च ह्री देवि विश्वेश्वरमातर त्वम् ॥२॥
ओं महति महसां ह्री देवि महादेवि ऐं ह्रीं श्री ह्रैं ह्रीं नित्यै स्वं सं क्लीं ज्वीं स्वां लां ज्रौं तीर्थकर सवित्री स्नापय स्नापय गर्भशुद्धिं कुरुकुरुवं मं हं सं तं पं ह्री देव्यैस्वाहा (ह्री देवी पर पुष्प क्षेपण करे) "आग्नेय दिशा में खड़ी हो"

---

*(१) श्री ने. देव, प्र ति पृष्ठ ३९०*
*(२) श्री ने दे प्र. ति. पृष्ठ ३९७ से ३९८*

स्वयोग्यसेवाकरणान्निजानुभावार्पणाद्गर्भविशोधनाच्च
उपास्स्वक्येयेन्द्रनियोगतश्च धृत्याख्यदेवि त्वमिहार्हदंबाम् ।।३।।

**ओं महति महसां धृति देवि महादेवि ऐं ह्री श्री ह्रै धृतिं नित्यै स्वं सं क्ली इ्वी स्वां लां झ्रौं तीर्थकर सवित्री स्नापय स्नापय गर्भशुद्धिं कुरु कुरु वं मं हं सं तं पं धृति देव्यै स्वाहा** (धृति देवी पर पुष्प क्षेपण करे) "दक्षिण दिशा मे खड़ी हो"

स्वभोग्यसेवाकरणान्निजानु-भावार्पणाद्गर्भविशोधनाच्च ।
उपास्स्वक्येयेन्द्रनियोगतश्च कीर्त्याख्यदेवि त्वमिहार्हदबाम् ।।४।।

**ओं महति महसां कीर्ति देवि महादेवि ऐं ह्री श्री ह्रै कीर्ति नित्यै स्वं सं क्ली इ्वी स्वां लां झ्रौं तीर्थकर सवित्री स्नापय स्नापय गर्भशुद्धि कुरु कुरु वं मं हं सं तं पं कीर्ति देव्यै स्वाहा** (कीर्ति देवी पर पुष्प क्षेपण करे) नैत्रृत्य दिशा मे खड़ी हो ।

स्वयोगसेवाकरणान्निजानुभावार्पणाद्गर्भविशोधनाच्च ।
उपास्स्व भक्येन्द्रनियोगतश्च बुद्ध्याख्यदेवि त्वमिहार्हदबाम् ।।५।।

**ओं महति महसां बुद्धि देवि महादेवि ऐ ह्री श्री ह्रै बुद्धिं नित्यै स्वं सं क्ली इ्वी स्वां लां झ्रौं तीर्थकर सवित्री स्नापय स्नापय गर्भशुद्धि कुरु कुरु वं मं हं सं तं पं बुद्धि देव्यै स्वाहा** (बुद्धि देवी पर पुष्प क्षेपण करे) (पश्चिम दिशा मे खड़ी हो)

स्वयोग्यसेवाकरणान्निजानुभावार्पणाद्गर्भविशोधनाच्च ।
उपास्स्व क्येन्द्रनियोगतश्च लक्ष्म्याख्यदेवि त्वमिहार्हदम्बाम् ।।६।।

**ओं महति महसां लक्ष्मी देवि महादेवि ऐं ह्री श्री ह्रै लक्ष्मी नित्यै स्वं सं क्ली इ्वी स्वां लां झ्रौ तीर्थकर सवित्री स्नापय स्नापय गर्भशुद्धिं कुरु कुरु वं मं हं सं तं पं लक्ष्मी देव्यै स्वाहा** (लक्ष्मी देवी पर पुष्प क्षेपण करे) (वायव्य दिशा मे खड़ी हो)

स्वयोग्यसेवाकरणान्निजानुभावार्पणाद्गर्भविशोधनाच्च ।
उपास्स्वभक्येन्द्र नियोगतश्च शान्त्याख्यदेवि त्वमिहार्हदम्बाम् ।।७।।

**ओं महति महसां शान्ति देवि महादेवि ऐ ह्री श्री ह्रै शान्ति नित्यै स्वं सं क्ली इ्वी स्वां लां झ्रौ तीर्थकर सवित्री स्नापय स्नापय गर्भशुद्धि कुरु कुरु वं मं हं सं तं पं शान्ति देव्यै स्वाहा** । (शान्ति देवी पर पुष्प क्षेपण करे ।) (उत्तर दिशा मे खड़ी हो)

स्वयोग्यसेवाकरणान्निजानुभावार्पणाद्गर्भविशोधनाच्च् ।
उपास्स्व भक्येन्द्रनियोगतश्च पुष्ट्याख्यदेवि त्वमिहार्हदम्बाम् ।।८।।

**ओं महति महसां पुष्टि देवि महादेवि ऐं ह्री श्री ह्रै पुष्टिं नित्यै स्वं सं क्लीं इ्वी स्वां लां झ्रौ तीर्थकर सवित्री स्नापय स्नापय गर्भशुद्धिं कुरु कुरु वं मं हं सं तं पं पुष्टि-देव्यै स्वाहा** । (पुष्टि देवी पर पुष्प क्षेपण करे) (ईशान मे खड़ी हो पुष्प क्षेपण करे)

याः श्रीजिनांबां सुखयन्ति नित्य सेवाविशेषैर्विविधैर्विनोदैः ।
क्रीडाविशेषैर्बहुभक्तियुक्ता साक्षादिमास्ता वरदिक्कुमार्यः ।

**ओं दिक्कुमार्यो जिनमातरमुपेत्य परिचरत परिचरत इति स्वाहा** (सब देवियों पर पुष्प क्षेपण करें)

## देवियों का स्वरूप और कार्य [1]

१. चतुर्भुजा श्रीर्धृतपुष्पकुंभसच्चामरैर्मातरमुत्सहंती ।
शोभां जगत्यामपुनर्भ विन्दी दध्ने चलत्कंकणचारुहस्तैः ॥
**(श्री देवी माता की सेवा के लिए चमर धारण करे)**

२. लज्जाकुलोद्भूतनितंबिनीनामाभूषणं तां द्विगुणीचकार ।
मातु पदांभोरूहसेवनानि छत्रेण चक्रे वरिवस्यमाना ॥
**(ह्री देवि माता की सेवा के लिए छत्र धारण करे)**

३. धैर्य विदध्रे धृतिनाभदेवी सिहासनस्यार्पणतः सवित्र्याः ।
त्रैलोक्यनाथप्रसवेन लोके मान्यसि संसूचनताकरस्य ॥
**(धृतिदेवी माता की सेवा हेतु रिंहासन धारण करे)**

४ विस्तारयामास यशोभिवृद्धि कीर्तिः समासादितपुष्यकार्या ।
जयस्तवौ मातुरुदीर्य यष्टि द्वारोपकण्ठे स्थितिमादधौ सा ॥
**(कीर्ति देवी माता का यशगान करती हुई स्तुति करे)**

५. स्वयं प्रबुद्धस्य जनुर्विधात्र्या मातुः कुतश्चित्परिबृद्धबुद्धिः ।
नेति स्वयं चास्तिदधार बुद्धिर्बुद्धिप्रकाशं जनतार्थनीयम् ॥
**(बुद्धि देवी माता की बुद्धि को प्रकाश करने वाली स्तुति करे)**

६. रत्नावली यस्य गृहे पपात त्रिकालमाशार्थिजनस्य पूर्णा ।
यत्रेति लक्ष्मीः स्वयमागतानामभ्यर्थितार्थादधिकं ददेऽर्थम् ॥
**(लक्ष्मी देवी त्रिकालरत्नवृष्टि के रत्नों को याचकों को देवे)**

७. यस्योद्भवे नारकसंगतानां मुहूर्तमात्रा किलशांतिरासीत् ।
तन्मातुरीशित्वविधा प्रपूर्तौ शान्तिः स्वयं शान्तिततति ततान ॥
**(शांति देवी जिनेन्द्र की उत्पत्ति समय नरक के जीवों को माता की भावनानुसार शांति विस्तारती है)**

८. सर्वत्रजीवाभयदानदत्तेः पुष्टिः स्वय जीवगणस्य चासीत् ।
चित्रं यतो ऽचेतनरत्नराशिः पुष्टीवभूवात्मगणेन सार्धम् ॥
**(पुष्टि देवी प्राणीमात्र को अभयदान देने में नियुक्त होती है)**

*(१) आ. ज. से., प्र. पा. श्लोक ७४० से ७५२*

९ रोगा क्षपायामपि यत्र लोकान्न प्रापुरेव स्वत एव तुष्टि ।
परन्तु तुष्टि स्वनियोगसिद्धयै पादद्वय नैव जहौ जनन्या ॥
**(तुष्टि देवी माता के चरणों में रहकर तुष्ट होती है)**

एव कुमार्योऽ मरनाथशिष्टि विनैव मातुश्चरणार्चनायाम् ।
प्रशक्तिभाजो हि बभूवुरीशप्रभाव एव प्रतिपत्तिहेतु ॥

ताम्बूलदायीव परांघ्रिसेवासवाहने कापि सुमज्जनेऽन्या ।
महानसे कापि सुमगलार्थ गानेऽन्यका नृत्यविधौ नियुक्ता ॥

प्रसाधनानि व्यजनं सुवस्त्र सौगध्यमुर्वी प्रतिमार्जन च ।
आदर्शपात्राब्जविभूषणानि काप्यादधौ मातुरुदग्रभूम्याम् ॥

छन्द कलागोष्ठिपुराणचर्चा मनोहरा याभिरहर्निशं तु ।
प्रवर्तते यत्र सरस्वती हि स्वय प्रबुद्धा न जहाति पार्श्वम् ॥
**(दिक्कुमारियां माता की सेवार्थ भोगोपभोग सामग्री से सेवा करे)**

**कुबेरः-** श्री जिन माता सेवनित करत रहो सुखदाय,
पुण्यलाभ हो जासमे पातक जाय पलाय ॥

देवियो ! माता मरुदेवी की सेवा एव गर्भशोधन करते हुए माताश्री को निरतर प्रसन्न रखना और उनकी आज्ञा का पालन करते रहना, उन्हे किसी प्रकार असुविधा न हो यह ध्यान रखना आवश्यक है। समय-२ पर मै एव शची गुप्त रूप से निरीक्षण करेंगे किसी प्रकार लापरवाही न होने पावे ।
**(देवियां मस्तक नवा हाथ जोड़कर स्वीकार करती है)**

इन्द्र की आज्ञा से देवियां माता की विविध प्रकार से सेवा करती है। माता को ताम्बूल देना, पाद मर्दन कराना, स्नान कराना, रसोई बनाना, मगल गान, नृत्य, श्रृंगार करना, पखा चलाना, वस्त्र समर्पण, सुगध द्रव्य, बुहारी लगाना, दर्पण दिखाना, आभूषण धारण कराना, छन्द, शास्त्र, कला, चातुर्य, गोष्ठी, पुराण एवं तत्त्व चर्चा आदि कार्यो द्वारा माता की सेवा करती है ।

## महारानी मरुदेवी का दरबार एवं तत्त्व चर्चा

स्टेज पर पलंग लगा दिया जाय। उस पर माता मरुदेवी विश्राम कर रही हों। देविया तलवार लेकर खड़ी हो। दो देवी चमर ढुला रही हो कोई पखा हिला रही हो। तभी शेष देविया स्वागत सामग्री लेकर आती है और गीत गाती है।

आई हैं सेवा करने स्वीकार करो मा
त्रैलोक्य की माता हो, भव दुख दूर करो मां
हे मां मरु देवी हे मां मरु देवी ॥टेक॥

अवसर मिला है हमको तेरी सेवा के लिए
जीवन सफल हमारा हो कल्याण के लिए।
दर्शन तुम्हारा पाया कल्याण करो मॉ
त्रैलोक्य की माता हो भव दुख दूर करो मॉ ॥१॥

दिविलोक के वस्त्राभरण स्वीकार करो मॉ
दर्पण इतर भोजन विविध स्वीकार करो मॉ
भवसिघु से हमारा उद्धार करो मॉ
त्रैलोक्य की माता हो भव दुख दूर करो मॉ ॥२॥

हो धन्य मॉ तुम धन्य भगवन् गर्भ मे आया
ससार के सब जीवो को यह हर्ष दिन आया
प्रमुदित करे गुनगान हम स्वीकार करो मॉ
त्रैलोक्य की माता हो भव दुख दूर करो मॉ ॥३॥

यह गर्भकल्याणक उत्सव सब मिलके मनाये
आशीष दो मॉ अवसर तेरे जैसा हम पायें
कल्याण कर हमारा दुख दूर करो मॉ
त्रैलोक्य की माता हो भव दुख दूर करो मॉ ॥४॥

देवियां गायन एवं नृत्य करती हुई माता की सेवा करती हैं। छप्पन कुमारी देविया क्रम से भेंट समर्पण करती है। वस्त्राभरण, दर्पण, इत्र, अंजन, मुकुट, माला, चमर, छत्र, हार, मेंहदी, बिन्दी, रिबन, आदि भोगोपभोग की सामग्री भेंट करती हैं। उसी समय देवियां आरती करती हुई नृत्य करती हैं।

## नामकरण

गृह्णन्ति यस्य समयामृतधौतचित्ता नामानि कोटिमृषयः कलुषक्षयाय ।
मेरौ महेन्द्र इव संव्यवहारहेतोस्तव्याहरेहमिहयष्टमतेन नाम्ना ।। (१)

**(नामकरणार्थ प्रतिमोपरि पुष्पाक्षतं क्षिपेत्)**

**ओं अयं महानुभावः परमेश्वरो यजमानामि मतेननाम्ना वृषभेश्वरो भवतु (इन्द्रेण वक्तव्यम्) वृषभेश्वरो भवतु । इति सर्वैः प्रति वक्तव्यम् ।**

(वृषभनाथ नाम रखा गया यह घोषणा करे) (२)

तदनतर शांतिभक्ति पढकर कार्य समाप्त करे। महाराज नाभिराय द्वारा जन्मोत्सव किया जाय । याचकों को दान दिया जाय, इन्द्र इन्द्राणियो द्वारा बधाइयां एवं गीत नृत्य किए जायें । सामूहिक बधाइया होना चाहिए । शातिहवन करके कार्य समाप्त करें। प्रातः या मध्याह्न भोजनोपरांत सौधर्मेन्द्र इन्द्र परिवार सहित ऐरावत हाथी पर आरूढ होकर अयोध्या नगर (मण्डप) की तीन प्रदक्षिणा बैण्ड बाजो के साथ करे। पश्चात् सौधर्मेन्द्र व इन्द्राणी, हाथी से उतर कर राजमहल (यज्ञवेदी) में आयें। राजमहल मे सौधर्मेन्द्र विचार मग्न होता है कि तीर्थकर कुमार के प्रथम दर्शन करने का मुझे सौभाग्य इसलिए नहीं कि प्रसूति-गृह मे पुरुष का जाना निषेध है। अतएव विवश होकर इन्द्राणी को आज्ञा देता है ।

**देवी जाहु प्रसूतिगृह, लावो तीर्थकुमार ।**
**माता को दुख होय ना, रखना यही विचार ।।**

देवी शीघ्र प्रसूतिगृह में जाकर, माता को मायामयी निद्रा में सुलाकर और एक मायामयी बालक माता के पास लिटाकर, तीर्थकर कुमार का दर्शन करावो । शची, आज्ञानुसार कार्य होगा यह कहती हुई कुमार तीर्थकर को लाती है। इन्द्र हाथ बढाता है इन्द्रानी पीछे हट जाती है । बहुत प्रतीक्षा के वाद तीर्थकर कुमार के हजार नेत्रो से दर्शन कर आनंदविभोर होता हुआ, शची सहित तीर्थकर कुमार को ऐरावत हाथी पर बैठा पाण्डुक वन की ओर प्रस्थान करता है। पाण्डुक शिला की तीन प्रदक्षिणा कर उसके ऊपर मध्य के सिहासन पर विराजमान कर जन्माभिषेक की तैयारी करता है ।

---

*(१) प. आ. ध., प्रतिष्ठा सारोद्धार ४/९८/७७*

*(२) किन्ही आचार्यो ने नामकरण पाण्डुक शिलापर अभिषेक पश्चात् लिखा है ।*

# जन्माभिषेक

(पाण्डुक शिला की क्रियाए)

मगलाष्टक पाठ ,दिग्बधन,रक्षामत्र,शातिमत्राराधन करे। सिद्ध,चारित्र,तीर्थकर एव शाति भक्तिया पढे।

## पाण्डुक शिला की क्रियायें

यस्यार्थ क्रियते कर्म स प्रीतो नित्यमस्तु मे।
शान्तिक पौष्टिक चैव सर्वकार्येषु सिद्धिद ॥
(पाण्डुक शिला स्थल पर पुष्प क्षेपण करे)

श्रीभद्राशालक सौमनसमुरु वन नन्दन पाण्डुकाख्य
यस्योच्चैरतरीय परिवृत्तरसनामुत्तरीय क्रमेण।
उष्णीष चानुकुर्यान्निवनवति सहस्त्रोन्नतिर्योजनाना
ख्यातो मेरु स साक्षान्मणिकनकमयोस्त्वेतदेवोच्चपीठम्। (१)

**(महामेरु भाव स्थापनाय तन्मण्डपे सर्वतः पुष्पाञ्जजलि क्षिपेत्)**

यो योजनानिशतमायतिमेतदर्ध व्यास विभर्ति विशदाष्ट तदुच्छ्रय च
अर्धेन्दु बिब सदृशी सुरभि सुरम्या सा पाण्डुकाव्हय शिलेय मिहास्तुवेदी। (२)

**(पाण्डुका शिला स्थापनार्थं पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत्)**

## पाण्डुक शिलाशुद्धिमंत्र

**ओ क्षां क्षी क्षूं क्षौ क्षः पाण्डुक शिलाशुद्धिं करोमि।**
(जल से पाण्डुक शिला की शुद्धि करे)

**ओं जन्माभिषेक प्रतिज्ञायै पुष्पाञ्जलि क्षिपेत्**

**ओं ह्री पवित्रतर जलेन पीठ प्रक्षालनं करोमि।**

**ओं ह्री श्री अर्ह श्री लेखनं करोमि**
(पाण्डुक शिला पर श्री लिखे)

**ओं त्रैलोक्योद्धरणधीरजिनेन्द्रस्यप्रतिकृतिः पाण्डुक शिला पीठे तिष्ठ तिष्ठ**
(विधिनायक प्रतिमा अर्धचन्द्राकार शिला पर विराजमान करे)

कुन्देन्दुहारधवलोत्तमदुग्धपूरतत्पचमाम्बुनिधिभूरिपय प्रपूर्णा।
ये योजनास्य ततयोष्ट च तानि निम्नास्तेमी भवन्तु कलशा कलधौतजाताः।
**स्वस्तये कलशस्थापनं करोमि** (कलश स्थापन करे)

*(१) श्री ने. दे, प्रतिष्ठा तिलक पृष्ठ ४५५, श्लोक १८ (२) वही, श्लोक १९*
*(३) वही पृष्ठ ४५९ श्लोक २५*

**ओं ह्री श्री वं मं हं सं तं पं झ्वी क्ष्वी हं सः नमोऽर्हते मणिमय मंगल कलशेन भगवदर्हत्प्रतिकृतिं सुगंधजलेन स्नपयामः**

(जल से अभिषेक करे) तत्पश्चात् निम्न मत्र द्वारा १००८ कलशों से अभिषेक करें

**ओं ह्री मणिमय मंगल कलशेन भगवदर्हत्प्रतिकृतिं सुगंधजलेन स्नपयामि (स्नपयामः)**

**गंधलेपनमंत्र** (यहा से क्रिया परदा लगाकर करे)

इन्द्रो जिनेन्द्रस्नपनावसाने दिव्यागरागेणयमालिलेप
कर्पूर कालागुरु कुकुमाढ्य श्रीचन्दनेनास्य समालभेंऽगम् (१)
**ओं ह्री सहजसौगन्ध्य बंधुरांगस्यगंधलेपनं करोमि ।।**
(इन्द्राणी केशरयुक्त उबटन करे)

**ओं ह्री श्री वं मं हं सं तं पं झ्वी क्ष्वी हं सः नमोऽर्हते स्वाहा**

(इन्द्र जल से अभिषेक करे)

## इन्द्रानी द्वारा प्रक्षालन एवं वस्त्राभरण पहनाना

अतिशयिशरीरे तीर्थभर्तु पवित्रे जलकणलवलेशो नांगलग्नो बभूव ।
स्फटिक इव तथापि स्वामिसेवात्तचित्ता क्रतुपतिललनांग मार्जयामास भर्तु ।। (२)

**ओं शुद्धांशुकेन मार्जनं करोमि** (इन्द्रानी मार्जन करे)

विभूषयामास जगत्त्रयस्य विभूषणं दिव्यविभूषणाद्यै ।
पुरदरोऽय जिनचन्द्रबाल स एव देवो जिन बिम्ब एष ।। (३)

**ओं श्री जिनांगं वस्त्रेण विभूषयामि** (वस्त्र पहिनावें)

यस्योन्मील्य निसर्गजे श्रवणयो वज्रेण रन्ध्रे हरिः ।
शच्या सेचनकं वपुस्त्रिजगता भक्त्याभि संस्कारयेत् ।।
त्रैवर्ण्योज्ज्वलसूत्र दृब्धयवमत्सिद्धार्थरत्नाश्रिय ।
श्चर्याचारु भुजेऽस्य भूषणमयं बध्नन्तु ताः कंकणम् ।। (४)

सद्‌गंधैरनुलिप्य मूर्ध्नि मुकुटं चूडामणि कौशिके ।
भाले सत्तिलकं श्रुतौ मणिचिते सत्कुण्डले लंबिकाम् ।।
मुक्तावल्यथ कण्ठिका गलतटेष्वाबापकाश्चागदः ।
. . . . . . . . . .. . . ..... .. .... ... ..।।

केयूर भुजयो पदेऽस्तु कटके मजीरयुग्मादिका ।
आभूषा परधापने नवमहामूलेसुरेन्द्रालयात् ।।
आनीतानि दधाति न क्षिति भवानीन्द्र प्रियेत्यादरा ।
दाविर्भूतिमतिर्नतोत्तमतनुर्भूषा चकार स्वय ।।(५)

---

*(१) श्री ने दे, प्रतिष्ठा तिलक पृष्ठ ५१३ श्लोक ७ (२) आ ज से., प्रतिष्ठा पाठ श्लोक - ७६९*
*(३) श्री ने दे, प्रतिष्ठा तिलक पृष्ठ ५०० (४) प आ. ध. प्रतिष्ठा सारोद्धार ४/९८/७६*
*(५) आ ज. से., प्रतिष्ठा पाठ पृष्ठ २५० श्लोक ७७० - ७७१*

इन्द्राणी तीर्थंकर कुमार को कुण्डल, कंकण, मुकुट , चूड़ामणि, तिलक, माला, बाजूबंद, कटि-मेखला, कटक आदि आभूषण पहिनावे, तिलक करे, अंजन लगावे ।

आरार्त्तिकेषु मणिरत्नशिखोच्चयेषु, पुष्पाजलिप्रकर इन्द्रमखाधिराड्भ्या।
निक्षिप्यमाण उदभात् कनकाचलेषु स्नानीयनीर निकरोऽथ जिनागकातौ । (१)

**(इन्द्राणी आरती करे)**

## आरती

सुरपति ले अपने शीश, जगत के ईश गये गिरराजा,
जा पाण्डुक शिला विराजा ।टेक।

शिल्पी कुवेर वहा आकर के, क्षीरोदधि मेरुलगाकर के
रचि पैड ले आये सागर का जल ताजा,
फिर नह्वन कियो जिनराजा ।।१।।

नीलम पन्ना वैडूर्यमणि, कलशा लेकर के देवगणी
इक सहस आठ कलशा लेकर नभ राजा,
फिर नह्वन कियो जिनराजा ।।२।।

वसुयोजन गहराई वाले, वऊ योजन चौड़ाई वाले
इक योजन मुख के कलश ढरे शिशुनाथा,
नहि जरा डिगे शिशुनाथा ।।३।।

सौधर्म इन्द्र अरुईसाना प्रभु कलश करे धर युगपाना,
अरुसनत कुमार महेन्द्र दोई दिविराजा
शिर चवर ढुरावे साजा ।।४।।

शेष दिविज जयकार किया इन्द्राणी प्रभुतन पौछ लिया,
शुभ तिलक दृगाजन शची कियो जिनराजा
नाना भूषण से साजा ।।५।।

ऐरावत पुनि प्रभु लाकर के, माता की गोद बिठाकर के
अति अचरज ताण्डव नृत्य कियो दिविराजा
स्तुति करके जिनराजा ।।६।।

चाहत मन 'मुन्नालाल' शरण, वसु कर्म जाल दुःख दूरकरन
शुभ आशिषमय वरदान देहु जिनराजा,
मम नह्वन होय गिरिराजा ।।७।।

---

*(१) आ ज से , प्रतिष्ठा पाठ श्लोक ७९४*

## इन्द्र द्वारा स्तवन[1]

त्व देववीतरागोऽसि नार्थ स्तवन निन्दने । तथापिभक्ति वशग: स्तवीमि कतिचित्पदैः ।।१।।
मगलशरण लोकोत्तमोऽर्हन् जिनराड्जिन । सिद्धआचार्य संपूज्य: साधु साधुपितामह: ।।२।।
प्राग्य: पापहरोऽधीशो निः कषायो गुणाग्रणी । पावन परमं ज्योति परमेष्ठी सनातनः ।।३।।
अव्यक्तोव्यक्त मूर्तिस्वमलक्ष्यो लक्षणातिग- । सुलक्ष्यो लक्षणज्ञेय- पापशत्रुरुदारधीः ।।४।।
प्रणीतार्थः प्रमाणात्मा सुनयो नयतत्त्ववित् । प्रणधि प्रणवो नाद्यो ज्ञानदर्शननायक: ।।५।।
पुराणपुरुषो ऽहार्यरूपोरूपातिगो कामहा । कमनो काम्य कामगामी कलानिधिः ।।६।।
कम्र कमयिता कान्त कमनातीत कामुक: । कालुष्यहन्ताकमारि: कोपावेश हरोहरः ।।७।।
स्वयभूर्विधिरुत्साहो धीर सुकृतभावन । स्रष्टाभूतपति: साक्षी त्रैलोक्यपरमेश्वरः ।।८।।
प्रभूष्णुरधिदेवात्मा विश्वराड् विश्वतोमुख । विश्वयोनिर्जिष्णुरीश संवद पुण्यनायक: ।।९।।
धर्माबुवाहो धर्मज्ञो वेदविद् वदतांवर । भव्यभानुर्मखज्येष्ठस्त्वंहि ब्रह्मपदेश्वरः ।।१०।।
भूष्णु स्थिरतर स्थाष्णुरचलोविमलोविभु: । महीयान् जातिसस्क्रारः कृतकृत्योमहस्पतिः ।।११।।
वाग्मी वाचस्पति: प्राज्ञो गुणरत्नाकरोनिधि- । शास्ता सर्वज्ञईशान आप्त सर्वत्रलोचनः ।।१२।।
कूटस्थो निर्विकारोऽस्ति नरत्यवाच्य गिरापति ।स्याद्वादनायकोनेला मोक्षमार्गोपदेशक: ।।१३।।
निरीह: सुगतोभास्वान् लोकालोकविभावसु: । अनन्तगुणसंपूज्योनित्ययज्ञोऽसि विश्वराड् ।।१४।।
एवमष्टोत्तरशता नाम्नां पातु बधनात् । मोचय स्वात्मसंभूति देहि देहि महेश्वर ।।१५।।
निर्गलत्प्रेमधारांबुक्षालितांघ्रिसरोरुह ।मागल्यपावनत्वादिलुब्धो विधिनियाकमः ।।१६।।
**।। इति स्तवन ।।**

## भाषा स्तवन[2]

**पद्धरी-** जय वीतराग हत रागद्वेष, क्षायिक दर्शन क्षायिक अदोष ।
तुम पार हरन हो नि कषाय, पावन परमेष्ठी गुण निकाय ।।
तुम नय प्रमाण ज्ञाता अशेष, श्रुतज्ञान सकल जानो विशेष ।
तुम अवधिज्ञानधारी विशाल, मतिज्ञान धरण सुखकर कृपाल ।।
तुम काम रहित हो काम जीत, तुम विद्या निधि हो कर्मजीत ।
तुम शांत स्वभावी स्वयंबुद्ध, तुम करुणानिधि धर्मी अक्रुद्ध ।।
तुम वदतावर कृतकृत्यईश, वाचस्पति गुण निधि गिराईश ।
तुम मोक्षमार्ग उपदेशकार, महिमा तुम्हरी को लहे पार ।।

**दोहा-** नाम लिए थुति के किए, पातक सर्वपलाय ।
मगल होवे लोक में स्वात्मभूति प्रगटाय ।।

*(१) आ. ज. से , प्र. पा. श्लोक ७७४ से ७८९ (२) ब्र. शी. प्र , प्रतिष्ठा सार संग्रह पृष्ठ १०१*

## अमृत स्थापन [१]

अंगुष्ठयोरमृतदुग्धविधि प्रक्लृप्य बालार्यमप्रतिभुव सविधे कुमारान् ।
संयोज्य पचशतकान् वसनान्नपान – भूषाफलादिभिरुपास्य जगाम काम ।।

**ओं ह्री श्री तीर्थंकरकुमारांगुष्ठेऽमृतं स्थापयामि ।**

इन्द्र तीर्थकर कुमार के दाहिने पाव केअगुठे मे इक्षुरस द्वारा अमृत स्थापन करे ।

यदि समयाभाव से समस्त इन्द्र एव इन्द्राणियो सहित पूजा पाण्डुक शिला पर जन्माभिषेक के समय न हो सके, तो दूसरे दिन सामूहिक पूजा जन्मकल्याणक की करना चाहिए । **जन्माभिषेक के समय सौधर्मेन्द्र इन्द्राणी द्वारा पूजा करा लेना आवश्यक है।**

## जन्मकल्याणक-पूजा

स्वस्वस्थानकवन्दिता सुरवरैर्गत्वा स्वपक्षै सम-
मागत्यामर-वाहनै सुविमलैर्मेरोर्मु मुदा मस्तके ।
नीत्वा मातृगृहात् सुक्षीरसलिलैर्येनाप्य सपूजिताः,
जन्माप्तान् वृषभादिवीरजिनपान् सस्थापयामो वय ।।

**ओं ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेन्द्रा अत्र अवतर अवतर संवौषट् ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ, ठः ठ । अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् ।**

मदाकिनीजातसुनीरपूरै शीताप्तमोदागतभृगवृन्दै ।
ये स्नाप्य शक्रैर्महिता सुमेरौ तान् सयजे ह्त्पदजन्मजातान् ।।

**ओं ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेन्द्रेभ्यो जलं निर्वपामीति स्वाहा ।**

श्रीचन्दनैश्चन्दनसद्द्रवैश्च, वरेन्द्रयोग्याप्तसुवर्णवर्णै ।
ये स्नाप्य शक्रैर्महिता सुमेरौ तान् सयजे ह्त्पदजन्मजातान् ।।

**ओं ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेन्द्रेभ्यः चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा ।**

नरेन्द्रभोगादिषु शालिजातैरभगकोट्याक्षतपुजकैश्च ।
ये स्नाप्य शक्रैर्महिता सुमेरौ तान् सयजे ह्त्पदजन्मजातान् ।।

**ओं ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेन्द्रेभ्यो अक्षतं निर्वपामीति स्वाहा ।**

सहस्रपद्मै सितपर्णकाभि श्रीसगकुन्दादिसुकेतकीभि ।
ये स्नाप्य शक्रैर्महिता सुमेरौ तान् सयजे ह्त्पदजन्मजातान् ।।

**ओं ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेन्द्रेभ्यः पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ।**

---

*(१) आ ज. से, प्र पा. श्लोक ७९७*

सद्योऽत्र पक्वान्नसुमोदकैश्च, शताज्यमुद्गंधसुव्यंजनैश्च ।
ये स्नाप्य शक्रैर्महिता सुमेरौ तान् सयजे हृत्पदजन्मजातान् ।।

**ओं ह्रीं जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेन्द्रेभ्यो नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ।**

दशेंधने दर्शितविश्वसार्थैस्तमो विनाशैर्वरदीपकैश्च ।
ये स्नाप्य शक्रैर्महिता सुमेरौ तान् संयजे हृत्पदजन्मजातान् ।।

**ओं ह्रीं जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेन्द्रेभ्यो दीपं निर्वपामीति स्वाहा ।**

श्रीखण्डकालागुरुधूपधूम्रैः सामोदिताशेषसुरेन्द्रलोकैः ।
ये स्नाप्य शक्रैर्महिता सुमेरौ तान् संयजे हृत्पदजन्मजातान् ।।

**ओं ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेन्द्रेभ्यो धूपं निर्वपामीति स्वाहा ।**

घोटाभद्राक्षार्चफलावलीभिः रेवारुकर्कारिसुमोचचोचैः ।
ये स्नाप्य शक्रैर्महिता सुमेरौ तान् संयजे हृत्पदजन्मजातान् ।।

**ओं ह्रीं जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेन्द्रेभ्यः फलं निर्वपामीति स्वाहा ।**

नीराक्षतैश्चंदनपुष्पदीपैनैवेद्यधूपैश्च फलार्घ्यकैश्च ।
ये स्नाप्य शक्रैर्महिता सुमेरौ तान् संयजे हृत्पदजन्मजातान् ।।

**ओं ह्रीं जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेन्द्रेभ्यो अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।**

## प्रत्येक अर्घ्य

पवित्रे चैत्रमासे च कृष्णे सुनवमी दिने ।
जातमादिजिनं चर्चे शुद्धधर्मप्रकाशकम् ।।

**ओं ह्रीं चैत्रकृष्णानवम्यां जन्मकल्याणकप्राप्तवृषभदेवायार्घ्यम् ।।१।।**

माघमासे शुचौ पक्षे पवित्रे दशमीदिने ।
सुलग्ने ह्यजितं देव पूजयामि सुजन्मजम् ।।

**ओं ह्रीं माघशुक्लादशम्यां जन्मकल्याणकप्राप्तअजितदेवायार्घ्यं ।।२।।**

शोभने कार्तिके मासे पूर्णिमायां तु संभवं ।
पूजयामि जिनाधीशमष्टद्रव्यसमुच्चयैः ।।

**ओं ह्री कार्तिकशुक्लापूर्णिमायां जन्मकल्याणकप्राप्तसंभवजिनायार्घ्यं ।।३।।**

माघमासे शुभ्रपक्षे विशुद्धे द्वादशीदिने ।
पूजयाम्यहमर्घेण चाभिनदनस्वामिनम् ।।

**ओं ह्री माघशुक्लाद्वादश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तअभिनंदनायार्घ्यं ।।४।।**

चैत्रमासे शुक्लपक्षे विशुद्धैकादशीदिने ।
सुमति बुद्धिदातार यजामि जन्मसगतम् ।।

**ओं ह्नी चैत्रशुक्लाएकादश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तसुमतिदेवायार्घ्यं ।।५।।**

कार्तिके श्यामपक्षे च त्रयोदश्या सुवासरे ।
पद्मप्रभ महादेव जगत्सर्वसुखास्पदम् ।।

**ओ ह्नी कार्तिककृष्णात्रयोदश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तपद्मप्रभायार्घ्यं ।।६।।**

ज्येष्ठमासे शुभे शुक्ले, द्वादशे दिवसे शुचौ ।
मेरौ शक्रकृतस्नान यजे सुपार्श्वदेवकम् ।।

**ओ ह्नी ज्येष्ठशुक्लद्वादश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तसुपार्श्वनाथायार्घ्यं ।।७।।**

पौषकृष्णे शुभेघस्रे चैकादश्या जिनोत्तम ।
महासेनात्मज चर्चे स्नापित क्षीर सज्जलै ।।

**ओ ह्नी पौषकृष्णैकादाश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तचन्द्रप्रभजिनायार्घ्यं ।।८।।**

शुभ्रमार्गशिरे मासे पवित्रे प्रतिपद्दिने ।
पुष्पदन्त यजे नित्यमिक्ष्वाकुकुलसभवम् ।।

**ओ ह्नी मार्गशीर्षशुक्लाप्रतिपदायां जन्मकल्याणकप्राप्तपुष्पदन्तायार्घ्यं ।।९।।**

माघकृष्णे सुद्वादश्या जयजन्मजिनेशिन ।
सुनदादृढरथावासे कृतोत्सवसुराधिपै ।।

**ओं ह्नी माघकृष्णाद्वादश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तशीतलनाथायार्घ्यं ।।१०।।**

फाल्गुने कृष्णपक्षे च ह्येकादश्या सुतोत्तम ।
यजे स्वर्णगिरौ स्नान विमलाख्यनृपालये ।।

**ओं ह्नी फाल्गुनकृष्णैकादश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तश्रेयोजिनायार्घ्यं ।।११।।**

फाल्गुने श्यामले पक्षे चतुर्दश्या यजे मुदा ।
स्नापित मेरुशिखरे जन्मजात नृपालये ।।

**ओ ह्नी फाल्गुनकृष्णाचतुर्दश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तवासुपूज्यायार्घ्यं ।।१२।।**

माघार्जुनचतुर्थ्यांच कृतवर्मनृपालये ।
जन्मोत्सव कृत देवै मेरौ चर्चे जिनाधिपम् ।।

**ओं ह्नी माघशुक्लाचतुर्थ्यां जन्मकल्याणकप्राप्तविमलनाथायार्घ्य ।।१३।।**

ज्येष्ठकृष्णे सुद्वादश्या सिहसेननृपालये ।
जन्मोत्सव कृत शक्रैश्चर्चेऽ नन्तजिनेश्वरम् ।।

**ओ ह्नी ज्येष्ठकृष्णाद्वादश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तनन्तनाथायार्घ्यं ।।१४।।**

पवित्रे माघमासे च शुक्ले त्रयोदशीदिने ।
धर्मनाथ यजे मेरौ जन्मस्नान सुरै कृतम् ॥

**ओं ह्री माघशुक्लात्रयोदश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तधर्मनाथायार्घ्य ॥१५॥**

ज्येष्ठमासे सुकृष्णेऽह चतुर्दश्यां जिनोत्तमं ।
विश्वसेनालये जन्मप्राप्त शाति यजे मुदा ॥

**ओं ह्री ज्येष्ठकृष्णाचतुर्दश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तशान्तिनाथायार्घ्यं ॥१६॥**

वैशाखार्जुनपक्षे च प्रतिपद्दिवसे शुभे ।
सूर्यराजगृहे जन्मप्राप्त चर्चे हरिप्रियम् ॥

**ओं ह्री वैशाखशुक्लाप्रतिपदायां जन्मकल्याणकप्राप्तकुंथुनाथायार्घ्य ॥१७॥**

मार्गशीर्षे सुशुक्लाया चतुर्दश्या सुराधिपै ।
मेरौ जन्मोत्सव यस्य तमर संयजेऽनिशम् ॥

**ओं ह्री मार्गशीर्षशुक्लाचतुर्दश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तअरनाथायार्घ्यं ॥१८॥**

मार्गशीर्षे शुचौ पक्षे विशुद्धैकादशीदिने ।
कुम्भराजगृहे यस्य जन्मोत्सवं यजे मुदा ॥

**ओं ह्रीं मार्गशीर्षशुक्लैकादश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तमल्लिनाथायार्घ्य ॥१९॥**

वैशाखे कृष्णपक्षे च दशम्या जन्मजातक ।
पद्मावती सुमित्रस्य गृहे श्रीसुव्रतं यजे ॥

**ओं ह्री वैशाखकृष्णादशम्यां जन्मकल्याणकप्राप्तमुनिसुव्रतनाथायार्घ्यं ॥२०॥**

आषाढे कृष्णपक्षे च दशम्यां विजयालये ।
नमिनाथसुजन्मान यजेऽह सज्जलादिकैः ॥

**ओं ह्री आषाढकृष्णादशम्यां जन्मकल्याणकप्राप्तनमिनाथायार्घ्य ॥२१॥**

श्रावणे शुक्लपक्षे च सुषष्ठयां जन्मजातकं ।
स्नान सुराधिपैर्मेरौ कृतमर्चे सुहर्षतः ॥

**ओं ह्री श्रावणशुक्लाषष्ठ्यां जन्मकल्याणकप्राप्तनेमिनाथायार्घ्यं ॥२२॥**

पौषमासे सुकृष्णे च विशुद्धैकादशी दिने ।
विश्वसेनालये जन्म यजे जात महोत्सवम् ॥

**ओं ह्री पौषकृष्णैकादश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तपार्श्वजिनायार्घ्य ॥२३॥**

चैत्रशुक्ले त्रयोदश्यां जन्मप्राप्त महोत्सवैः ।
यजे जिन महावीरं सिद्धार्थ च नृपागणे ॥

**ओं ह्री चैत्रशुक्ला त्रयोदश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तमहावीरायार्घ्य ॥२४॥**

## जयमाला

जन्मकाल पर प्राप्य येषा सुरा, सागना- सेन्द्रकाश्चागता सत्वर ।
पान्तु ते तीर्थपा जन्मजातावरा, जन्मदु खहरा जन्मसौख्याकरा ॥
प्रेक्ष्य भक्त्यावर पाणिनाचोद्धता, देवराजस्य याने सुख स्थापिता ।
पान्तु ते तीर्थपा जन्मजातावरा, जन्मदु खहरा जन्मसौख्याकरा ॥
देवशैलस्य पाडुकवने स्थापित पाडुकाविष्टरे स्थापिता वा वने ।
पान्तु ते तीर्थपा जन्मजातावरा, जन्मदु खहरा जन्मसौख्याकरा ॥
स्वर्णकुम्भैश्च ये क्षीरसिधुभृतैर्दशशताष्टसख्याचितै क्षीरका ।
पान्तु ते तीर्थपा जन्मजातावरा, जन्मदु खहरा जन्मसौख्याकरा ॥
स्वर्गजैर्भूषणै श्रृंगशच्याशुकैर्भूषिता पूजिताश्चन्द्रश्रीखडकै ।
पान्तु ते तीर्थपा जन्मजातावरा, जन्मदु खहरा जन्मसौख्याकरा ॥
अष्टसहस्रकैर्देवनामस्तुता, इन्द्रदत्ताख्यका सहस्त्रनेत्रेक्षिता ।
पान्तु ते तीर्थपा जन्मजातावरा, जन्मदु खहरा जन्मसौख्याकरा ॥
मातापित्रो करे मेरुतो नीनुता शक्रवाद्यादिकै सोत्सवे चर्चिता ।
पान्तु ते तीर्थपा जन्मजातावरा, जन्मदु खहरा जन्मसौख्याकरा ॥

**घत्ता-** अमरनिकरनारीपालितादेवबाले, विविधशिशुर्विनोदै क्रीडिताबृद्धिमाप्ता ।
दिविजतरुजभोग्यभोजकाश्चाष्ट मेदे, भजतगुणगतासा सन्तुमेद्यै शशिद्यै ॥

**ओं ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशति जिनेन्द्रेभ्योऽर्घ्यम् ।**

ये मेरौ स्नापिता शक्रै जन्मजातीनपुगवा ।
पूजिता पातु वो नित्य शमसौख्याय सस्तुवे ॥

**इत्याशीर्वादः**

## जन्मकल्याणक पूजा (हिन्दी)

जिननाथ चौबिस चरण पूजा करत हम उमगाय,
जग जन्म लेके जग उधारो जजे हम चित लाय।
तिन जन्म कल्याणक सु उत्सव इन्द्र आय सुकीन,
हम हूँ सुमरता समय को पूजत हिये शुचि कीन ॥

**ओं ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतितीर्थकरा अत्र अवतर अवतर संवौषट् । ओं ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतितीर्थकरा अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम् । ओं ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतितीर्थकरा अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधिकरणम् ।**

जल निर्मल धार कटोरी, पूजूँ जिन निज कर जोड़ी ।
पद पूजन करहुँ बनाई, जासे भवजल तर जाई ॥

**ओं ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेभ्योजलं निर्वपामीति स्वाहा ॥१॥**

चन्दन केशरमय लाऊ, भव की आताप शमाऊ ।
पद पूजन करहुँ बनाई, जासे भवजल तर जाई ॥

**ओं ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेभ्यो चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा ॥२॥**

अक्षत शुभ धोकर लाऊ, अक्षय गुण को झलकाऊँ ।
पद पूजन करहुँ बनाई, जासे भवजल तर जाई ॥

**ओं ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेभ्यो अक्षतं निर्वपामीति स्वाहा ।**

सुन्दर पुहपनि चुनि लाऊ, निज काम व्यथा हटवाऊ ।
पद पूजन करहुँ बनाई, जासे भवजल तर जाई ॥

**ओं ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेभ्योपुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ।**

पकवान मधुर शुचि लाऊँ, हनि रोग क्षुधा सुख पाऊँ ।
पद पूजन करहुँ बनाई, जासे भवजल तर जाई ॥

**ओं ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेभ्यो नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ।**

दीपक करके उजियारा, निज मोह तिमिर निरवारा ।
पद पूजन करहुँ बनाई, जासे भवजल तर जाई ॥

**ओं ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेभ्यो मोहान्धकारविनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा ।**

धूपायन धूप खिवाऊ, निज अष्ट करम जलवाऊ।
पद पूजन करहुँ बनाई, जासे भवजल तर जाई ॥

**ओ ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विशतिजिनेभ्यो धूपं निर्वपामीति स्वाहा ।**

फल उत्तम उत्तम लाऊ, शिवफल जासे उपजाऊ।
पद पूजन करहुँ बनाई, जासे भवजल तर जाई ॥

**ओ ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विशतिजिनेभ्यो मोक्षफलप्राप्तये फलं नर्व ० स्वाहा ।**

सब आठो द्रव्य मिलाऊ, मै आठो गुण झलकाऊ।
पद पूजन करहुँ बनाई, जासे भवजल तर जाई ॥

**ओ ह्री जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विशतिजिनेभ्यो अर्घ निर्वपामीति स्वाहा ।**

## २४ तीर्थकरो की जन्मकल्याणक तिथि के २४ अर्घ्य

वदि चैत नवमि शुभ गाई, मरुदेवि जने हरषाई।
श्री वृषभनाथ युग आदी, पूजूँ भव मेट अनादी ॥

**ओ ह्री चैत्रकृष्णानवम्यां जन्मकल्याणकप्राप्त श्रीवृषभनाथजिनेद्राय अर्घ्यं ॥१॥**

दशमी शुभ माघ सुदी की, विजया माता जिनजी की।
उपजे श्री अजित जिनेशा, पूजूँ मेटो सब क्लेशा ॥

**ओ ह्री माघशुक्लादशम्यां जन्मकल्याणकप्राप्त श्रीअजितनाथजिनेन्द्राय अर्घ्यं ॥२॥**

कार्तिक सुदि पूरणमासी, गाता सुसैन हुल्लासी।
श्री सम्भवनाथ प्रकाशे, पूजत आपा पर भासे ॥

**ओंह्री कार्तिकशुक्ला पूर्णमास्यांजन्मकल्याणकप्राप्त श्री संभवनाथजिनेन्द्राय अर्घ्यं ॥३॥**

शुभ बारस माघ सुदी की, अभिनन्दननाथ विवेकी।
उपजे सिद्धार्था माता, पूजूँ पाऊँ सुख साता ॥

**ओह्री माघशुक्ला द्वादश्यांजन्मकल्याणकप्राप्त श्री अभिनन्दनाथ जिनेन्द्राय अर्घ्यं ॥४॥**

ग्यारस है चैत सुदी की, मगला माता जिनजी की।
श्री सुमति जने सुखदाई, पूजूँ मे अर्घ्य चढ़ाई ॥

**ओंह्री चैत्रशुक्लाएकादश्यां श्री जन्मकल्याणकप्राप्तसुमतिनाथजिनेन्द्राय अर्घ्य ॥५॥**

कार्तिक वदि तेरसि जानो, श्री पद्मप्रभ उपजानो ।
है मात सुसीमा ताकी, पूजूँ ले रुचि समता की ।।

**ओं ह्रीं कार्तिककृष्णात्रयोदश्यां जन्मकल्याणकप्राप्त श्रीपद्मप्रभजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।६।।**

शुचि द्वादश जेठ सुदी की, पृथ्वी माता जिनजी की ।
जिननाथ सुपारस जाए, पूजे हम मन हरषाए ।।

**ओं ह्रीं ज्येष्ठशुक्लाद्वादश्यां जन्मकल्याणकप्राप्त श्रीसुपार्श्वनाथजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।७।।**

शुभ पूस वदी ग्यारस को, है जन्म चन्द्रप्रभ जिनको ।
धन्य मात सुलखनादेवी, पूजूँ जिनको मुनिसेवी ।।

**ओं ह्रीं पौषकृष्णा एकादश्यां जन्मकल्याणकप्राप्त श्रीचन्दप्रभजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।८।।**

अगहन सुदि एकम जानी, जिन जयरामा सुख दानी ।
श्री पुष्पदंत उपजाए, पूजतहूँ ध्यान लगाये ।।

**ओं ह्रीं अगहनशुक्लाप्रतिपदायां जन्मकल्याणप्राप्तश्रीपुष्पदंतजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।९।।**

द्वादश वदि माघ सुहानी, सुनदा मां सुखदानी ।
श्री शीतल जिन उपजाए, हम पूजत विघ्न नशाए ।।

**ओं ह्रीं माघकृष्णाद्वादश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तश्रीशीतलनाथजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।१०।।**

फागुन वदि ग्यारस नीकी, जननी नन्दा जिनजी की ।
श्रेयांसनाथ उपजाए, हम पूजत ही सुख पाये ।।

**ओं ह्रीं फाल्गुनकृष्णा एकादश्यां जन्मकल्याणकप्राप्त श्रीश्रेयांशनाथजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।११।।**

वदि फाल्गुन चौदसि जानी, जयवति माता सुखदानी ।
श्री वासुपूज्य भगवाना, पूजूँ पाऊँ निज ज्ञाना ।।

**ओं ह्रीं फाल्गुनकृष्णाचतुर्दश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तश्रीवासुपूज्यजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।१२।।**

शुभ चतुर्थी माघ सुदी की, श्यामा माता जिनजी की ।
श्री विमलनाथ उपजाए, पूजत हम ध्यान लगाए ।।

**ओं ह्रीं माघशुक्लाचतुर्थ्यां जन्मकल्याणकप्राप्तश्रीविमलनाथजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।१३।।**

द्वादशि वदि जेठ प्रमाणी, सर्वयशा मात सुखदानी ।
जिननाथ अनन्त सुजाए, पूजत हम नाहि अघाए ।।

**ओं ह्रीं ज्येष्ठकृष्णा द्वादश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तश्रीअनन्तनाथजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।१४।।**

तेरसि सुदि माघ महीना, श्री धर्मनाथ अघ छीना ।
माता सुव्रता उपजाए, हम पूजत ज्ञान बढाए ।।

**ओं ह्रीं माघशुक्लात्रयोदश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तश्रीधर्मनाथजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।१५।।**

वदि चौदस जेठ सुहानी, ऐरा देवी गुन खानी ।
श्री शान्ति जने सुख पाए, हम पूजत प्रेम बढ़ाए ।।

**ओं ह्री ज्येष्ठकृष्णाचतुर्दश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तश्रीशान्तिनाथजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।१६।।**

पडिवा वैसाख सुदी की, श्रीकान्ता माता नीकी ।
श्री कुन्थुनाथ उपजाए, पूजत हम अर्घ्य बढाए ।।

**ओं ह्री वैशाखशुक्लाप्रतिपदायां जन्मकल्याणकप्राप्तश्रीकुन्थुनाथजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।१७।।**

अगहन सुदि चौदस मानी, मित्रा देवी हरषानी ।
अर तीर्थकर उपजाये, पूजे हम मन वच काये ।।

**ओं ह्री अगहनशुक्लाचतुर्दश्या जन्मकल्याणकप्राप्त अरनाथजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।१८।।**

अगहन सुदि ग्यारस आए, श्री मल्लिनाथ उपजाए ।
है मात प्रभावति प्यारी, पूजत अघ विनशे भारी ।।

**ओंह्री अगहनशुक्ला एकादश्यांजन्मकल्याणकप्राप्त श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।१९।।**

दशमी वैसाख वदी की, पद्मावती माता जिन की ।
मुनिसुव्रत जिन उपजाए, पूजत हम ध्यान लगाए ।।

**ओंह्री वैसाखकृष्णादशम्यां जन्मकल्याणकप्राप्त श्रीमुनिसुव्रतजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।२०।।**

दशमी आषाढ वदी की विपुला माता जिनजी की ।
नमि तीर्थकर उपजाए, पूजत हम ध्यान लगाए ।।

**ओं ह्री आषाढकृष्णादशम्यां जन्मकल्याणकप्राप्त श्रीनमिजिनेन्द्राय अर्घ्य ।।२१।।**

श्रावण शुक्ला छठि जानो, उपजे जिन नेमि प्रमाणो ।
जननी सुशिवा जिनजी की, हम पूजत है थल शिवकी ।।

**ओं ह्री श्रावणशुक्लाषष्ठयां जन्मकल्याणकप्राप्तश्रीनेमिनाथजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।२२।।**

वदि पूस एकादशि जानी, वामादेवी हरषानी ।
जिन पार्श्व जने गुणखानी, पूजे हम नाग निशानी ।।

**ओं ह्री पौषकृष्णा एकादश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तश्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।२३।।**

शुभ चैत्र त्रयोदश शुक्ला, माता गुणखानी त्रिशला ।
श्री वर्द्धमान जिन जाए, हम पूजत विघ्न नशाए ।।

**ओं ह्री चैत्रशुक्लात्रयोदश्यां जन्मकल्याणकप्राप्तश्रीवर्द्धमानजिनेन्द्राय अर्घ्यं ।।२४।।**

## जयमाल

(भुजगप्रयात)

नमो जै नमो जै नमो जै जिनेशा, तुम्ही ज्ञान सूरज तुम्ही शिव प्रवेशा ।
तुम्हे दर्श करके महामोह भाजे, तुम्हे पर्श करके सकल ताप भाजे ।।१।।

तुम्हे ध्यान मे धारते जो भी भाई, परम आत्म अनुभव छटा सार पाई ।
तुम्हे पूजते नित्य इन्द्रादि देवा, लहे पुण्य अद्भुत परम ज्ञान मेवा ।।२।।

तुम्हारो जनम तीन भू दुख निवारी, महा मोह मिथ्यात हिय से निकारी ।
तुम्ही तीन बोध धरे जन्म ही से, तुम्हे दर्शन क्षायिक जन्म ही से ।।३।।

तुम्हे आत्मदर्शन रहे जन्म ही से, तुम्हे तत्त्व बोधं रहे जन्म ही से ।
तुम्हारा महा पुण्य आश्चर्यकारी, सु महिमा तुम्हारी सदा पापहारी ।।४।।

करा शुभ न्हवन क्षीरसागर जु जल से, मिटी कालिमा पाप की अग पर से ।
हुआ जन्म सफल करी सेव देवा, लहूँ पद तुम्हारा इसी हेतु सेवा ।।५।।

**दोहा -** श्री जिन चौवीस जन्म की, महिमा उर मे धार ।
पूज करत पातक टले बढे ज्ञान अधिकार ।।

**ओं ह्रीं जन्मकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशतिजिनेभ्यो महार्धम् निर्वपामीति स्वाहा ।**

पश्चात् शातिभक्ति, शातिपाठ ,और विसर्जन करे और पाण्डुक शिला पर क्रियाए समाप्त कर हाथी पर तीर्थकर कुमार को बैठाकर राजभवन को प्रस्थान करे ।

राजभवन मे इन्द्राणी मोती के चूर्ण से माडना (चौक) बनावे ।

तत्रागतौ प्रवरमौक्तिकचूर्णपूर्ण, रगातलीलिखितपुष्पकमण्डनानि ।
राजागणप्रथमतोरणयोरधस्तात् शच्या पुरध्रिपु पुरस्कृतया कृतानि [1]

**(इन्द्राणी रत्नो के चौक बनावें)**

श्रीमातर लसितवक्त्रसरोरुहा च राजानमुद्भट महासुकृतानुभाव ।
नत्वा शताध्वरपतिर्जिनराजमके सस्थाप्य ताण्डवमकाण्डभव ततान ।। [2]

**(इन्द्र तीर्थकर कुमार को माता पिता की गोद में सौपें)**

सौधर्म इन्द्र कुमार को गोद मे सौपकर ताण्डव नृत्य करे समस्त इन्द्र इन्द्राणी एव दर्शक बधाइया नृत्य पूर्वक जन्मोत्सव मनावे ।

---

*(१) आ ज. से , प्र पा श्लोक ७९३ (२) आ. ज. से , प्र पा. श्लोक ७९५*

सवृद्धहर्षफलिताविव तौ स्ववशमुच्चेर्धृतं यदधिजन्म जिनाधिभर्त्रा ।
भूपावृते सदसि तुष्टुवतु प्रमोद पूर्व कृतार्चनविधिश्च ननर्त शक्र ॥ (१)

**इति ताण्डवानन्तरं जिनं वेद्यामारोप्यजन्मकल्याणक चतुर्विंशति तिथीनुद्दिश्य सपर्या कर्तव्या ।**

**अत्र मातापित्रोरंक निवेश स्थानीय पूर्व प्रक्लृप्त मण्डोपरकृत्त वेदिकायां भद्रासने मूलविम्बस्थापनं विदध्यात् (२)**

माता पिता की गोद से तीर्थकर कुमार को गर्भ ग्रह मे भद्रासन पर स्थापित करे

## पालना एवं बाल क्रीड़ा

पश्चात् रात्रि मे आरती एव शास्त्र प्रवचन के वाद दोलना क्रीडा (पालना) का कार्यक्रम करना चाहिए ।

**दोलनारूढक्रीडां च विदध्यु पुरंध्रयस्तथा त्रैवान्या अपि प्रतिष्ठेयाः प्रतिकृतय स्थाप्या इतिदिक् (३)**

पालना के पश्चात् बाल क्रीड़ा की क्रिया की जाय देवकुमार तीर्थकर कुमार के साथ सुन्दर सुन्दर खिलौनो के साथ क्रीड़ा करे ।

## देवकुमार स्थापना (४)

मनोनुकूल च वयोनुकूल नानाविधी क्रीडनमाचरन्ति ।
ये शक्रपुत्रा जिनबालकेन ते सन्तु चामी कुलजा कुमारा ।

**ओं त्रायस्त्रिंशदेवभावस्थापनार्थ कुमारेषु पुष्पाक्षतं क्षिपेत्**

## भोगोपभोगवस्तु स्थापना (५)

भोगोपभोगोचितवस्तु सर्व दिव्य च सपादयतिस्म काले ।
काले धनेशो भगवज्जिनेशो य सोयमेवास्तु विशिष्टयष्टा ॥

**भोगोपभोगार्थसंपादकधनेशस्थापनाय तत् संपादनीययजमाने पुष्पाक्षतं क्षिपेत् ।**

बालक्रीड़ा के लिए सुन्दर खिलौना मंगाना चाहिये ओर देवकुमार बनकर खेलने वाले बच्चो को एक एक खिलौना देकर बालक्रीड़ा का कार्यक्रम समाप्त करे ।

॥ ओ शान्तिः ॥

*(१) आ ज से, प्र पा श्लोक ७९६ (२) (३) आ ज से., प्र पा. पृष्ठ २५९*
*(४) श्री ने दे, प्र ति पृठ ५०१/१३ (५) श्री ने दे, प्र ति पृष्ठ ५००/१४*

# तपकल्याणक

मंत्र - (१) गणधर वलय मंत्र,
(२) चौसठ ऋद्धि मंत्र

मण्डल - चौवीस तीर्थंकर मण्डल

यंत्र - (१) गणधर वलय यंत्र
(२) चौसठ ऋद्धि यंत्र
(३) वर्धमान यंत्र

भक्तियां - (१) सिद्ध भक्ति
(२) तीर्थंकर भक्ति
(३) चारित्र भक्ति
(४) योगि भक्ति
(५) शान्ति भक्ति

सामग्री - (१) सर्वतोभद्र स्वस्तिक
(२) गोल शिला
(३) पिच्छी एवं कमंडलु
(१) पूजा सामग्री
(२) विधिनायक के वस्त्राभूषण
(३) भेंट सामग्री
(४) असि मसि कृषि की सामग्री
(५) मंच व्यवस्था
(६) वाद्य घोष

# तीर्थकर राज्याभिषेक

## (सामग्री सूची अनुसार)

तपकल्याणक के दिन प्रात अभिषेक, शातिधारा, नित्यमह, जन्मकल्याणक पूजा एव शांति हवन करे। मध्यान्ह यज्ञ वेदी पर राजमहल की सजावट कर महाराजा नाभिराय का दरबार लगाना।

महाराजा नाभिराय सिहासन पर विराजमान हो मगलाष्टक पाठ, दिग्बधन, रक्षामत्र, शातिमत्राराधन के साथ कार्य प्रारंभ करना चाहिए।

अभिषेक व पूजा सामग्री की व्यवस्था हो। भगवान को राज्य योग्य वस्त्राभरण खड्ग शस्त्र आदि की व्यवस्था हो। यदि बालब्रह्मचारी तीर्थकर की प्रतिष्ठा हो रही हो तो केवल युवराज पद की घोषणा करे। यदि अन्य तीर्थकरो की प्रतिष्ठा हो रही हो तो राज्याभिषेक कराने की व्यवस्था करे। राज्य सिहासन पर विराजमान महाराजा नाभिराय के दरबार मे सर्वोत्तम वस्त्राभूषण माणिक-मोती आदि रत्न एक थाली मे सजाकर सौधर्मेन्द्र दरबार मे आकर भेट समर्पण कर नमस्कार कर के जयघोष करता है (महाराजा नाभिराय की जय तीन बार बोले) महाराजा नाभिराय सौधर्मेन्द्र के सहयोग से आदिकुमार का पाणिग्रहण सस्कार कच्छ एव महाकच्छ की बहिन नंदा सुनदा से सपन्न करते है। सौधर्मइन्द्र से महाराजा ने अपने विचार प्रगट किए :-

तन धन यौवन राज मे, विषम वेदना याहि।
त्याग सकल कल्याण पथ, गृहण करन की चाह।

देवेन्द्र! मानव पर्याय की आयु विषय भोगो मे व्यतीत हो रही है इन्हे त्यागकर आत्मकल्याण करना चाहता हूँ। तीर्थकर आदिकुमार योग्य है। अतएव राज्य का पूर्ण वैभव उन्हे समर्पण कर जिनमुद्रा धारण करके आत्मशाति चाहता हू। तब सौधर्मेन्द्र मस्तक नवाकर अनुमोदना करता है-

श्री तीर्थंकर राज्यपद, देने का उत्साह।
किया आपने नाभिजी, है यह उत्तम राह ॥[1]
प्रभु समर्थ पालन प्रजा, न्याय मार्ग मे आज।
राज्यार्पण की सकल विधि, करना है सुखसाज ॥[2]

महाराज तीर्थकर आदिकुमार इस योग्य हो गए है आपने सर्वोत्कृष्ट विचार किया धन्य है आप। -

---

*१-२, श्री प्र, प्र सा स पृष्ठ ११२-११३*

तब महाराज नाभिराय कहते हैं :-

राजतिलक अर्पण विधि कीजे हे दिविराज ।
होय सुखी सारी प्रजा होय अटल यह राज ।।[१]

दिविराज राज्याभिषेक एवं राज्यतिलक के लिए आदिकुमार को लाइये । और सब व्यवस्था कीजिए । (राज्याभिषेक के लिए ऊँची आसन बनाई जावे जिससे समस्त नर-नारी अच्छी तरह देख सकें)

सौधर्मेन्द्र राजभवन से तीर्थंकर आदिकुमार को राजदरबार में ले आते है, सब स्वागत करते हैं और पुष्पवर्षा करते हुए महाराजा नाभिराय एवं आदिकुमार की जय बोलते हैं। इन्द्र राज्याभिषेक करने के लिए सिंहासन पर थाली में विराजमान करते हैं ।

**ओं ह्रीं अस्मिन् बिम्बे राज्याभिषेकं आरोपयामि (प्रतिमा के आगे पुष्पक्षेपण करें)**

**विशेष - वासुपूज्य - मल्लि - नेमि - पार्श्व - वर्धमान तीर्थंकराणां कुमार दीक्षाभिषेकक्रियां कुर्यात् ।**

(१) तीर्थंकर वासुपूज्य, मल्लिनाथ, नेमिनाथ, पार्श्वनाथ एवं महावीर ने राज्य नहीं किया है अतः इनकी प्रतिमा का राज्याभिषेक नही करना । इनका केवल दीक्षाभिषेक ही होगा

(२) तीर्थंकर शान्तिनाथ, कुंथुनाथ एवं अरनाथ ने चक्रवर्ती के रूप में राज्य किया है अतः इनकी प्रतिमा का चक्रवर्ती अभिषेक होगा राज्याभिषेक नहीं ।

## चक्रवर्तिराज्याभिषेक

उद्यद्रत्ननिधीश्वरः स्वजनतो यश्चक्रलाभ क्रियां ।
लेभे सर्वदिशा जयं नृपवरैश्चक्राभिषेकोत्सवं ।।
पंच क्षत्रिय वृत्तदेशनपरः साम्राज्यरूढक्रियां ।
षट्खण्डक्षिति शासनेद्धविभवः साक्षात्स एवास्त्वयम् [२] ।।

**चक्रलाभादिचतुष्टयस्थापनाय प्रतिमोपरि पूर्ववच्चतुपुष्पीमावपेत् । शांतिकुंथ्वर-तीर्थंकराणां चक्रलाभादिचतुष्टयपर्यन्तं अभिषेकविधिं विदध्यात् ।**

तब अष्ट कुमारियां देवी राज्यभिषेक के लिए जलपूर्ण मंगलकलश पीले वस्त्र से ढ़के श्रीफल सहित पाण्डाल के प्रमुख द्वार से लाती हैं और गीत गाती हैं ।

शुचिनाथ हम जल शुद्ध लाये क्षीरसागर से भला ।
गंगा महानद सिन्धु आदि कुण्ड गंगा से भला ।। [३]

---

*(१-३) प्र. दी. प्र., प्र. सा. सं. पृष्ठ ११२-११३ (२) श्री ने. दे., प्र. वि. पृष्ठ ५०४*

**शुचि द्वीप नन्दी वापिका सागर स्वयंभू से भला**
**अभिषेक कारण राजपट हो तीर्थनायक के भला ।।**

अभिषेक के लिए कलशो की स्थापना करे । इन्द्र, तीर्थकर आदि कुमार के वस्त्राभूषण शरीर से अलग कर ले एव राज्यभिषेक करे ।

कुमारकाले किलयस्य पट्ट बधाभिषेकाचित यौवराज्यम्
वितेनिरे स्वीयनृपा सुरेन्द्रा स एव साक्षादयमस्तुबिम्ब
**ओं ह्री श्री तीर्थराजस्य राज्याभिषेकं करोमि (१) ।**

**सौधर्मेन्द्र अभिषेक करके शरीर प्रक्षालन कर वस्त्राभरण पहिनावे। देविया आरती करती हुई गीत गाती है ।**

**चौ०** जय जय तीर्थकर अविकारी, जय जय मुक्त वधु वर भारी
जय जय प्रजा न्याय विस्तारी, जय जय अनुपम बल अधिकारी
जय जय शस्त्र शास्त्र गुणधारी, जय जय विद्या निपुण अपारी
जय जय पन्द्रहवे मनुभारी, जय जय जगत करन उद्धारी
जय जय कर्मभूमि विस्तारी जय जय आदिजिन भवतारी (२)

आरती के पश्चात् इन्द्र राज्यतिलक करे । तब महाराज नाभिराय अपना मुकुट समर्पण करते समय कहते है ।

**सर्वराज महाराज के पालक दीन दयाल ।**
**तुम ही हो जगपूज्य प्रभु, वृषभदेव जगपाल (३) ।।**

महाराज अपना मुकुट समर्पण करते है । सब महाराजा आदिकुमार की जय बोलते है ।

इन्द्र प्रतिमा के पास राज्योचित सामग्री की स्थापना करे ।

यस्याधिराज्याभिषव वितेनुर्भूत्या सुरेन्द्रा सकला नरेन्द्रा ।
य सागरान्ता पृथिवी शशास क्षात्रेण धर्मेण स एष देव ।।

**ओं पुण्यविपाकसंपादितस्वराज्यसंपदुपभोग स्थापनाय पुष्पाणि प्रतिमोपरि विकिरेत् (पुष्प क्षेपण करे)(४)**

और राज्योचित सामग्री की स्थापना करे । (यौवराज्य स्थापनाम्)

इन मत्रो को पढता हुआ पुष्प क्षेपण करे (५)

**ओ सत्यजाताय स्वाहा** **ओ अर्हज्जाताय स्वाहा**
**ओ अनुपमेन्द्राय स्वाहा** **ओ विजयार्च्यजाताय स्वाहा**

---

*(१) श्री ने दे, प्र ति पृष्ठ ५०३ (२) ब्र शी प्र, प सार स पृष्ठ ११३ (३) ब्र शी प्र, प्र सार स पृष्ठ ११३ (४) श्री ने दे, प्र ति पृष्ठ ५०३ (५) आ ज से, प्र पा. पृष्ठ १३७*

**ओं नेमिनाथाय स्वाहा** **ओं परमजाताय स्वाहा**
**ओं परमार्हताय स्वाहा** **ओं अनुपमाय स्वाहा**

**ओं सम्यग्दृष्टे सम्यग्दृष्टे, उग्रतेजः उग्रतेजः, दिशांजय दिशांजय, नेमि विजय, नेमिविजय स्वाहा ।**

**(सेवाफलं षट्परमस्थानं भवतु, अपमृत्युविनाशनं भवतु समाधिमरणं च भवतु)**

पश्चात् इन्द्र देवादि अपने स्थान पर बैठ जावे । महाराजा नाभिराय आत्मकल्याणार्थ प्रस्थान करे और महाराजा आदिकुमार को महामण्डलेश्वर, मण्डलेश्वर एव मुकुटबद्ध राजाओ द्वारा भेट समर्पण की व्यवस्था हो ।

## राज्यव्यवस्था, राजाओ द्वारा भेंट समर्पण

१ कुरुदेश महाराजा अभिचन्द्र
२ मगधदेश के महाराजा चाणूर
३ काश्मीरदेश रतिवल्लभ
४ कामरूपदेश वेणुधारी
५ कच्छदेश महायश
६. कालदेश स्वरूप
७ कलिगदेश उद्यत
८. कुरुजांगलदेश मकरध्वज
९ किष्किंधादेश मयूरकठ
१० मल्लदेश अजितजय
११ काशीदेश धर्मरथ
१२. बगदेश कीर्तिधर
१३ अगदेश यशोधर
१४. आंध्रदेश ज्ञानमति
१५ उलिकदेश सूर्याभ
१६ उसीनरदेश मौर्यविजय
१७. मलयदेश पीतकर
१८ विदर्भदेश पद्मानन
१९ गौड़देश मृगेन्द्रराज
२० सुसह्यदेश क्षेमधर
२१ पाचालदेश हरिवाहन
२२ केरलदेश सीमंधर
२३ मन्द्रदेश ज्ञानबाहु
२४ चेदीदेश शुद्धाभ
२५ दशार्ण देश मजुलि
२६ पुन्नाट देश विजय
२७ चौलदेश अपराजित
२८ मौर्यदेश कुन्दाभ
२९ सौराष्ट्रदेश विपुलमति
३० मध्यदेश आनंद
३१ किरातदेश श्रीधर
३२ कौशलदेश चन्द्राभ

भेट समर्पण के पश्चात् महामण्डलेश्वर राजाओ में वंश स्थापना

**१. राजा हरिकांत** - आपको हरिवंश का अधिपति नियुक्त करते हैं। (मस्तक नवाकर स्वीकार करना)

**२. राजा सोमप्रभ** - आपको कुरुवंश का अधिपति नियुक्त करते है ।

**३. राजा काश्यप** - आपको उग्रवश का अधिपति नियुक्त करते है।

**४. राजा अकंमन** - आप को नाथ वश का अधिपति नियुक्त करते है।

## मण्डलेश्वर राजाओं की राज्य व्यवस्था

१ मण्डलेश्वर को कच्छ का अधिकारी बनाते है।

२ मण्डेलश्वर को महाकच्छदेश का अधिकारी बनाते है।

३ मण्डलेश्वर को तुलुव देश का अधिकारी बनाते है।

४. मण्डलेश्वर को तजोर देश का अधिकारी बनाते है।

पश्चात् सेनापति सलामी करते है उन्हे सेनानायक नियत करते है, कल्पवृक्षो की समाप्ति से पीड़ित प्रजाजनो को जीवनयापन करने के लिये असि, मसि, कृषि, शिल्प विद्या एव वाणिज्य की क्रिया बताते है।

## ब्राह्मी सुन्दरी द्वारा व्रत संकल्प

**(यदि कोई बहिनें ब्रह्मचर्य व्रत लेनें को तैयार हो या कोई ब्रह्मचारिणी बहिने हो तो यह दृश्य प्रस्तुत करें)**

ब्राह्मी एवं सुन्दरी का दरबार मे प्रवेश

**दोनों** - प्रणाम पिताजी।

**आदिनाथ** - आओ बेटी, सदा प्रसन्न रहो।

**दोनों** - हमे क्यो याद किया है पिताजी ?

**आदिनाथ** - बेटी, मै तुम्हे विद्या देना चाहता हूँ, जिनके द्वारा तुम स्वय का एव समाज का कल्याण करो।

**दोनों** - जो आज्ञा पिताजी, यह तो बहुत प्रसन्नता की बात है।

**आदिनाथ** - बेटी सुन्दरी ! आपको अक विद्या ग्रहण करना है, अत तुम्हे गणित का पूर्ण अभ्यारा कर उसमे पारंगत होना है।

**सुन्दरी** - मै पूर्ण लगन पूर्वक यह विद्या ग्रहण करूगी।

**आदिनाथ** - बेटी ब्राह्मी ! आपको लिपि विद्या ग्रहण करना है अत आपको समस्त लिपियो का अध्ययन करना होगा।

**ब्राह्मी** - आपकी आज्ञा का पालन करूगी पिताजी।

**सुन्दरी** - पिताजी यह राजा महाराजा आपके दरबार मे क्यो आये है?

**आदिनाथ** - बेटी, यह हमारे अधीनस्थ राजा है, यह सब राज्य व्यवस्था की जानकारी देने आये है।

**ब्राह्मी** - पिताजी, यह आपको भेट समर्पित करके प्रणाम क्यो कर रहे है?

**आदिनाथ** - बेटी यह लोकरीति है कि अपने शासक के पास जब भी जाते हैं बहुमूल्य सामग्री भेंट करके प्रणाम करते है।

**सुन्दरी** – पिताजी आप तो सर्वोच्च शासक है आपके दरबार मे सभी राजा महाराजा भेट समर्पित करते है।

**आदिनाथ** - नही बेटी,

**दोनों एक साथ** (आश्चर्य पूर्वक) – क्यो पिताजी?

**आदिनाथ** - लोक व्यवहार के अनुसार, जब हम तुम्हारा विवाह जिस राजकुमार से करेगे वह मेरा पूज्य होगा और मै उस राजा को यथा शक्ति भेट समर्पित करके प्रणाम करूगा।

**ब्राह्मी** - नही पिताजी नही, कदापि नही, मेरे कारण आप अपने अधीनस्थ राजा को प्रणाम करे, यह कभी नही हो सकता।

**सुन्दरी** – हॉ पिताजी हमारे कारण आपको किसी के सामने सिर नही झुकाना पड़ेगा।

**दोनों (एक साथ)** – हम आज प्रतिज्ञा करते है कि हम कभी विवाह नही करेंगी तथा आजीवन ब्रह्मचर्य की प्रतिज्ञा करती है।

**आदिनाथ** - धन्य हो बेटियो !! पिता के मान के लिये इतना बड़ा त्याग ! धन्य हो गया मैं, कितना भाग्यशाली हूँ मै। जाओ पुत्रियो जाओ तुम्हारा जीवन धर्ममय हो, मगलमय हो, मोक्षमार्ग पर चलकर अविनाशी सुख प्राप्त करो।

दोनों (प्रणाम कर) जो आज्ञा पिताजी।

(दोनो दरबार से जाती है)

## वैराग्य

महाराजा आदिकुमार की राज्यनीति एव दण्ड व्यवस्था पर प्रकाश डाला जाय। इसी समय सौधर्मेन्द्र विचार करता है कि महाराज का अत्यधिक समय राज्य करते २ निकल गया। वैराग्य की ओर परिणाम कैसे आवे, अत जिसकी आयु अन्तर्मुहूर्त की शेष थी, उसी नीलाजना देवी को नृत्य करने राज दरबार मे प्रस्तुत करता है। आयुपूर्ण होते ही नीलाजना का शरीर विलीन हो जाता है इन्द्र तत्काल वैसी ही दूसरी नीलाजना भेज देता है। आदिकुमार जन्म से ही तीन ज्ञान के धारी थे अवधिज्ञान

द्वारा सब ज्ञात करते है, और वैराग्य भावना अन्तर मे प्रगट होती है, तत्काल पाण्डाल के प्रमुख द्वार से लौकातिक देव आ जाते है और वैराग्य स्तवन प्रारभकर विराग भावना को सुदृढ बनाते है ।

## लौकान्तिक देवो द्वारा स्तवन (१)

स्वामिन्नद्य जगत्त्रये प्रसरता मागल्यमालायत,
सर्वेभ्य सुकृत भविष्यति भवत्तीर्थामृताभोधरात् ।
घोरापज्ज्वलनापनोदनमितो भव्यात्मना जायता,
वैराग्यावगमस्त्वया परिचितस्तस्मै नमस्ते पुन ॥

ससारदु खविनिवृत्तिपरायण स्वय, बुद्ध्वा भवस्थितिमिमां स्वपरात्मना शिव ।
कर्तव्यसावभिमतस्वनियोगभावुकानस्मान् प्रपचयति नि क्रमणोत्सवस्तव ॥
के वा वय त्वदुपदेश विधानदक्षा, स्वायभवस्य सकलागमपूतदृष्टे ।
आत्मैव केवलमथो प्रतिबुद्धमार्ग, नीत स्वय न खलु भव्यगणोऽपि तात ॥

अय पितेय जननीतवेति लोकामुधार्थं व्यवहारयति ।
विश्वेशिता विश्वपितामहस्त्व माताऽसि सर्वप्रतिपालनेच्छु ॥

अवाप्तससारतट स्वलब्ध्या निमित्तमन्यत्समुपस्थितोऽसि, ।
स्वयं प्रबुद्ध प्रभविष्णुरीश कदापि नास्मत्स्तवनेन बुद्ध ॥

प्रकाशित सूर्य मुदीक्ष्य दीप स्वय स्वदीप्त्या किमुभासयेत, ।
गगास्वय शीतलतोयदात्री कि पल्लवेन स्वतृषा भनक्ति ॥

जयकल्याणपरपर मदनमयकर जय जय जय निजशक्तिपते, ।
जय शाश्वतसुखकरत्रिभुवनमहिधर जय जय जय गुणरत्नपते ॥

इति स्तुत्वा जिनेशाना नतमस्तकमौलय ।
मन्दारकुसुमोद्दाममालयार्चां व्यधु सुरा ॥

**इति बिम्बोपरि लौकान्तिकदेवर्षिकृत- पुष्पाञ्जलिः ।**

---

(१) आ ज से, प्र पा श्लोक ८२३ से ८३०

## लौकान्तिक स्तवन

तन धन यौवन नाशवान सब, जगत रैन का सपना
है ज्ञायक भाव ही अपना । टेक ।

सब ही अनित्य अशरण जग मे, जनम मरण दुख भरना,
यह शरीर भी नही हमारा किससे मतलब सरना ।
सुख दुख भोगे जीव अकेला तन है मल का झरना
है ज्ञायक भाव ही अपना -१-

आश्रव जग निर्माण कराता, संवर शिव सुख देता,
कर्म निर्जरा जब हो जाती, लोकवास तज देता ।
आत्म बोध पा रमन धर्म से करे कर्म का खपना
है ज्ञायक भाव ही अपना -२-

जग आडम्बर छोड़ दिगम्बर, मुद्रा जब धर लेता
चिदानंद का शास्वत सुख, तबही 'पुष्प' पा लेता ।
मुक्ति नगर का पा स्वराज सब मिटता जग का सपना
है ज्ञायक भाव ही अपना -३-

**१- हे महाभाग्य :-**

आपने ससार शरीर भोगो से विरक्त होने का विचार किया वह सर्वोत्तम है ।

**२- हे त्रिलोकीनाथ भगवान :-**

संसार मे समस्त पदार्थ नाशवान है, अत: उनका त्याग करना ही सर्वोत्कृष्ट है ।

**३- हे महानपुण्यपुरुष :-**

आप स्वयबुद्ध है, आपको कौन समझाये, किन्तु वीतराग मुद्रा के बिना मुक्ति नही आप उसे धारण कर रहे हैं इसलिए आप धन्य हो ।

**४- हे आत्मोद्धारक प्रभुवर :-**

आपकी त्यागभावना सर्वोत्कृष्ट एव अनुकरणीय है ।

**५- हे मोक्षमार्ग प्रवर्तक :-**

ससार बंधन से मुक्तिप्रदायिनी दिगम्बर मुद्रा ही परमावश्यक है। जिसे आप स्वीकार करने वाले हैं ।

**६- हे तीन ज्ञान युक्त भगवन् :-**

आत्मा निर्विकार दोष मुक्त है, किन्तु ससारावस्था मे मोह भ्रमण करा रहा है। आप उसे नाश करने को तत्पर है, आप धन्य हो।

**७- हे स्वयंबुद्ध :-**

आप तो जन्म से ही विज्ञ है, आपको मार्ग-दर्शन की आवश्यकता नहीं, शाश्वत अविनाशी सुख पाने वाला आपका विचार अनुकरणीय है।

**८- हे कर्मविजयी सुभट :**

ससार की अनेक विषमताए ही आत्मोत्थान मे बाधक है। उनके अभाव करने की क्षमता आप में है, आप महान सुभट है, आपकी भावना प्रशसनीय है।

इस प्रकार स्तवन करके लौकान्तिक देव अपने स्थान पर जाते है। तब चतुर्णिकाय के देव दीक्षाविधि करने के लिए शिविका लेकर पाण्डाल के अदर आ जाते है।

बुद्ध्वा स्वस्वनियोगेन तप कल्याणमूर्जितम्।
चतुर्णिकाया देवेन्द्रा आजग्मु कृतसंस्तवा (१)॥

इन्द्र और देवगण दीक्षा की सामग्री एव पालकी लाते है।

दृढोरुवैराग्यभर स्वराज्य पुत्राय वा भूपतिसाक्षि दत्त्वा।
य क्षात्रधर्म श्रितपंचभेदं दिदेश साक्षाच्च स एष बिम्ब ॥

**(स्वराज्यत्यागस्थापनाय प्रतिमोपरि पुष्पाञ्जलि क्षिपेत्)(२)**

## दीक्षाभिषेक

आचार्य या सौधर्मेन्द्र भरत और बाहुबलि का तिलक करके भगवान का मुकुट इन्हे प्रदान करे, और भरत को अयोध्या नगर व बाहुबलि को पोदनपुर का शासन देने की घोषणा करें (एक टेबिल पर चौका लगाकर इतनी ऊची करके कि सब दर्शक अपने स्थान से देख सके) थाली मे स्वस्तिक बनाकर रख दे पश्चात् मंत्र पढ़कर आदि कुमार की स्थापना करे।

**ओं ह्रीं अर्हं तीर्थकरप्रतिकृतिः स्नपनपीठे तिष्ठ तिष्ठ।**

(दीक्षाभिषेक के लिए प्रतिमा विराजमान करे)।

दीक्षोद्यम मोक्षसुखैकसक्त य स्नपन चक्रुरशेषशक्रा।
समेत्य सद्य परया विभूत्या त स्नपयाम्यष्टशतैश्चकुम्भै ॥

**ओं जय जय जय तीर्थकरप्रतिकृतिं स्नपयामि। (३)**

(जल से अभिषेक करे) पश्चात् गंधलेपन करे।

---

*(१) आ. ज्ञ से, प्र पा. श्लोक ८३१ (२) श्री ने. दे, प्र ति पृष्ठ ५१२ श्लोक ५*
*(३) श्री ने दे., प्र. ति पृष्ठ ५१२ श्लोक ६*

इन्द्रो जिनेन्द्रस्नपनावसाने दिव्यांगरागेण यमालिलेप ।
कर्पूरकालागुरुकुङ्कुमाढ्य श्रीचन्द्रनेनास्य समालभेंऽगम् ॥

**ओं ह्रीं सहज सौगन्ध्यबंधुरांगस्य गंधलेपनं करोमि (१) ।**

(गंध लेपन करें) (पश्चात् जल से अभिषेक करें)

**ओं ह्री श्रीमन्तं तीर्थकरप्रतिकृतिं शुद्धोदकेन स्नपयामि ।**

(जल से अभिषेक कर प्रक्षालन करें, वस्त्राभरण पहिनावे)

विभूषयामास जगत्त्रयस्य विभूषण दिव्यविभूषणाद्यैः ।
पुरंदरोऽय भगवज्जिनेन्द्रं स एव देवो जिनबिम्ब एषः ॥

**(ओं ह्री जिनांगं विविधवस्त्राभरणैः विभूषयामि) (२)**

श्रीवर्द्धमानाह्वयदिव्यमंत्रसजप्तपुष्पैर्जिनराजबिम्बं ।
निःशेषविघ्नप्रतिघातनार्थ सप्तैव वारानधिवासयामि ॥ (३)

**ओं णमो भयवदो वड्ढमाणस्स रिसहस्सजस्स चक्कं जलंतं गच्छइ आयासं पायालं लोयाणं भूयाणं जये वा विवादे वा रणांगणे वा थंमणे वा मोहणे वा सव्व जीव सत्ताणं अपराजिदो भवदु मे रक्ख रक्ख स्वाहा ।**

सात बार वर्धमान मंत्र पढकर प्रतिमा को स्पर्श करते हुये पुष्प क्षेपण करें ।

सुदुर्गम मुक्तिपुरं त्रिलोकीसार सुखाभोधिमनन्यसाध्यं ।
सद्यः प्रभो साधयितुं प्रवृत्तस्तीर्थकरत्व विजयस्व देव ॥१॥

आत्यन्तकी दुःख निर्वृत्तिरस्वैरनंतमात्मोत्थसुखं च यत्र ।
तां दुर्लभां मुक्तिपुरी प्रयातः पथा शिवस्ते जिननाथ भूयात् ॥२॥

यस्यामुपाधेः परिहारसिद्धिश्चैतन्यमात्रानुभवप्रवृद्धेः ।
प्रतिक्षण सा मनसो विशुद्धिरामुक्तिलाभादभिवर्द्धतां ते ॥३॥

यैर्भूषितस्यैवहि मुक्तिलक्ष्मीर्वशंप्रयाति प्रणयेन देवं ।
सम्यक्त्वमुख्याष्टगुणाश्च तेऽमी भवन्तु तेद्याभिमुखाः प्रसन्नाः ॥४॥

जिनप्रभोर्द्वादशभिस्तपोभिः स्वमोघशस्त्रैरथ य क्षतानाम् ।
कषायनाम्ना द्विषता जयस्ते भूयाच्चभूयो जितकर्मशत्रोः ॥५॥

मुमुक्षवो ये सह दीक्षितास्ते क्षमामया रक्षितजीवलोकाः ।
अपेक्ष्यमाणा भवदीयलक्ष्मीमुपासतां त्वामुचितोपचारैः ॥६॥

गुप्ति गुप्तित्रयं तज्जिन तव तनुतां शर्म तन्वन्तु धर्माः ।
कर्मारातिप्रघातं दधतु समितयस्तुभ्यमभ्यर्हितास्ताः ॥७॥

*(१) श्री ने. दे, प्र. ति पृष्ठ ४१३ श्लोक ७ (२) श्री ने. दे., प्र. ति पृष्ठ ४१३ श्लोक ८*
*(३) श्री ने. दे. प्र. ति पृष्ठ ४१४*

देवानुप्रेक्षणान्यक्षयपदपथिकाभीक्ष्णरक्षा विदध्यु-
र्माभूत्यारीषहार्ति सपदि भवतु ते मोक्षलक्ष्मीविवाह[१] ।।

**(तपकल्याणकस्थापनार्थं पुष्पाञ्जलि क्षिपेत्)**

दीक्षोन्मुखस्तीर्थकरो जनेभ्य किमिच्छक दानमहो ददौ य ।
दान च मुक्त्यगमितीव वक्तु स एव देवो जिनबिम्ब एष ।।

**(निष्क्रमणादौ तीर्थंकरकृतमहादानस्थापनाय प्रतिमाग्रे पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत्)[२]**

महीतलायातदिनेशबिम्बशकावहादीप्रमणिप्रभाढ्या ।
जिनेन या श्रीशिवकाधिरूढा दिव्यात्रसाक्षादियमस्तुसैव ।।

**दिव्यशिविकास्थापनायात्र शिविकायां पुष्पं क्षिपेत्[३]**
(पालकी को जल से शुद्ध कर पुष्प क्षेपण करे और केशर से स्वस्तिक बनावे)

## मरु देवी आशीष

(आदि नाथ के वैराग्य के समय, पालकी ले जाने के पूर्व मॉ मरु देवी का आशीष)

माता का आशिष आदिनाथ, तुमको मुक्ति का द्वार मिले,
जिस पद के लिये ये भेष धरा, उस पद का सब अधिकार मिले ।

तीर्थंकर बनकर के जन्मे, मुक्ति पद तुमको पाना था,
इक्ष्वांकु कुल मे जन्म लेकर, माता का मान बढाना था
नारी का मान बढ़ाया है, तुम्हे जन जन का सम्मान मिले ।।१।।

यह मोह का बन्धन है हम पर, तुमको उस पथ से रोक रहे,
हम भी जायेगे उस पथ पर, यह अवसर कब से देख रहे ।
जीवन ये तुम्हारा उज्जवल हो, सब जग को इसका ज्ञान मिले ।।२।।

माता की गोद हुई सूनी, तुम्हे कैसे अब मै भूलूगी,
जब याद तुम्हारी आयेगी, तब कहा मै तुमको ढूढूगी,
सूनी आंखो मे अब आदि, केवल सयम की धार मिले ।।३।।

सबोध्य पितृन् स्वकुटुम्बलोकान् पौरास्तथान्त पुरमाशु याने ।
विनिर्मित वा शिविकादिरूपे समारुरोह प्रतिपन्नमूर्ति ।।

**अत्रैवान्यासां प्रतिमानामुपरि पुष्पाञ्जलि क्षिपेत्[४]**
(विधिनायक प्रतिमा एव सब प्रतिमाओ पर पुष्प क्षेपण करे)

*(१) श्री ने दे, प्र ति पृष्ठ ५१४ (२) श्री ने दे, प्र ति पृष्ठ ५१६*
*(३) श्री ने दे., प्र ति पृष्ठ ५१६ (४) आ ज से, प्र पाठ श्लोक ८३२*

आपृच्छ्य बधूनुचित महेच्छ किमिच्छकं दानविधि विधाय ।
निष्क्रामति स्मावस्थाध्वनो य स एव देवो जिनबिम्ब एषः [१]॥

**ओं ह्रीं अर्हं श्री धर्मतीर्थाधिनाथ भगवन्निह शिविकायां तिष्ठ तिष्ठेति स्वाहा ।**

विधिनायक प्रतिमा को पालकी मे विराजमान करें ।

वादित्रगधर्वजयेति शब्दै स्तब्धीकृताशानिचये मुहूर्ते ।
शुभे दिनार्धोत्तरभाजि जिष्णोर्नैग्रथ्यकाल शुभदो विधेयः [२] ॥

पालकी मे बैठाते समय वादित्र बजावे, जय जय शब्द बोले दिनार्द्ध के अपर भाग मे ही दीक्षा विधि करें ।

यदाश्रिता श्रीशिविका धुरीणा स्कंधे समारोप्य पदानि सप्त ।
जग्मु पृथिव्यां प्रथम नरेन्द्रा स एव देवो जिनबिम्ब एषः ॥ [३]

**नरेन्द्रोढशिविकास्थितजिनस्थापनायप्रतिमाग्रे पुष्पं क्षिपेत् ।**

यदाश्रिता श्रीशिविका धुरीणा स्कंधे समारोप्य पदानि सप्त ।
जग्मु पृथिव्यामथखेचरेन्द्रा स एव देवो जिनबिम्ब एष [४] ॥

**विद्याधरराजोढशिविकास्थितजिनस्थापनाय पुष्पं क्षिपेत्**
**(अपरेऽपि केचिद्भव्याः शिविकां धृत्वा सप्तपदानि गच्छेयुः)**

यस्य प्रभो श्रीशिविका प्रमोदात् स्कंधे समारोप्य वियत्पथेन ।
तपोवन निन्युरथामरेन्द्राः स एव देवो जिन बिम्ब एषः [५] ॥

**सुरेन्द्रोढशिविकास्थितजिनस्थापनाय पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत् ।**

(सभी इन्द्र शिविकां पालकी को दीक्षावन की ओर ले जाते है)

---

*(१) श्री ने दे., प्र. ति पृष्ठ ५१७ (२) आ. ज से., प्र. पा. श्लोक ८३३*
*(३-४-५) श्री ने दे, प्र. ति पृष्ठ ५१८*

## दीक्षावन क्रिया
### (सूची अनुसार सामग्री)

तत्रैव पूर्वत्र दिशासु दीक्षावन विशाला गणकल्पशाख ।
दीक्षातरुस्तत्र शिलाप्रदेश सस्कारवाटीकृत्तगूढमध्या [१] ।।

### गणधरवलय मंत्र

**(१) ओं ह्री इवी श्री अर्ह अ सि आ उ सा अप्रतिचक्रे फट् विचक्राय झ्रौ झ्रौ नमः**
**(२) ओं ह्रां ह्री हूं ह्रौं ह्रः अ सि आ उ सा अप्रतिचक्रे फट् विचक्राय झ्रौं झ्रौ नमः**
(दोनो मे से एक १०८ बार पढे)

### चौसठ ऋद्धि मंत्र

**ओं, ह्री चतुः षष्ठी ऋद्धिसमृद्धगणधरेभ्यो नमः** (१०८ बार पढे)

### तप कल्याणक विधि -

मंगलाष्टक, दिग्बधन, रक्षामत्र, शातिमत्र पच कल्याणक स्त्रोत एव भक्तिया पढकर पाण्डाल से पूर्वदिशा या पाण्डाल के पूर्वदिशा मे दीक्षावन की व्यवस्था करना । वट वृक्ष के नीचे दीक्षा स्थान बनाया जाय । स्टेज इतनी ऊंची हो, कि जनता शातिपूर्वक देख सके। षट्कोण पत्थर की शिला जल से शुद्ध करके रखे, उस पर सर्वतोभद्र स्वस्तिक बनावे। मत्र द्वारा स्थानशुद्धि, पात्र शुद्धि करे ।

### श्रीगणधरदेवस्तवन [२]

जिनान् जितारातिगणान् गरिष्ठान् देशावधीन् सर्वपरावधीश्च ।।
सत्कोष्ठबीजादिपदानुसारीन् स्तुवे गणेशानपि तद् गुणाप्त्यै ।।१।।

संभिन्नश्रोतान्वितसन्मुनीन्द्रान् प्रत्येकसबोधितबुद्धधर्मान् ।।
स्वय प्रबुद्धाश्च विमुक्तमार्गास्तुवे गणेशानपि तद् गुणाप्त्यै ।।२।।

द्विधामन पर्ययचित्प्रयुक्तान् द्वि पच सप्तद्वय पूर्वसक्तान् ।।
अष्टाग नैमित्तिकशास्त्रदक्षान् स्तुवे गणेशानपि तद् गुणाप्त्यै ।।३।।

विकुर्वणाख्यर्द्धिमहाप्रभावाद् विद्याधराश्चारणऋद्धिप्राप्तान् ।।
प्रज्ञाश्रितान् नित्य खगामिनश्च स्तुवे गणेशानपि तद् गुणाप्त्यै ।।४।।

---

*(१) आ ज से, प्र पा श्लोक ३६७ (२) आ स की ग व वि*

आशीर्विषान् दृष्टिविषान् मुनीन्द्रानुग्रातिदीप्तोत्तमतप्ततप्तान् ।।
महातिघोर प्रतपः प्रसक्तान् स्तुवे गणेशानपि तद् गुणाप्त्यै ।।५।।

वन्द्यान् सुरैर्घोरगुणाञ्च लोके पूज्यान्बुधैर्घोरपराक्रमाश्च ।।
घोरादिससद्गुणब्रह्मयुक्तान् स्तुवे गणेशानपि तद् गुणाप्त्यै ।।६।।

आमर्द्धिखेलर्द्धिप्रजल्लविट्प्रसर्वर्द्धिप्राप्ताश्च व्यथादिहन्तॄन् ।।
मनो वचः कायवलोपयुक्तान् स्तुवे गणेशानपि तद् गुणाप्त्यै ।।७।।

सत्क्षीरसर्पिर्मधुरामृतार्द्धीन् यतीन् वराक्षीणमहानसांश्च ।।
प्रबर्धमानास्त्रिजगत्सुपूज्यान् स्तुवे गणेशानपि तद् गुणाप्त्यै ।।८।।

सिद्धालयान् श्री महतोऽतिवीरान् श्रीवर्धमानर्द्धिविबुद्धिदक्षान्
सर्वान् मुनीन् मुक्तिवरानृषीन्द्रान् स्तुवे गणेशानपि तद् गुणाप्त्यै ।।९।।

नृसुरखचरसेव्या विश्वश्रेष्ठर्द्धिभूषा
विविधगुणसमुद्रा मारमातंगसिंहा ।।
भवजलनिधिपोता वन्दिता मे दिशन्तु
मुनिगणसकलान् श्रीसिद्धदाः सदृषीन्द्राः ।।१०।।

**पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत्**

## दीक्षा वृक्षो के नाम [१]

न्यग्रोधो मदगंधिसर्जमशन श्यामे शिरीषोर्हता –
मेते ते किल नागसर्जजटिनः श्रीस्तिंदुक पाटलाः ।।

जब्वश्वत्थकपित्थनदिकविटाम्रावंजुलश्चंपको
जीया सर्वकुल्लोऽत्र वाशिकधवौ शालश्च दीक्षाद्रुमाः ।।

## तीर्थकरों के दीक्षा प्रधान वृक्ष

१. वट २. सप्तच्छद ३. साल ४ साल ५. प्रियगु ६ प्रियंगु ७ श्रीखंड (सिरस) ८. नागवृक्ष ९. साल १० पलास ११ तिन्दुक १२. पाटल १३. जम्बू १४. पीपल १५. दधिपर्ण १६. नंदी १७ तिलक १८. आम्र १९. अशोक २०. चंपा २१. मौलसरी (बकुल) २२. बांस २३. धव २४ साल अनुक्रम से जानना।

## दीक्षा पालकी

१ सुदर्शन २ सुप्रभा ३. सिद्धार्था ४ हस्तचित्रा ५ अभयकारी ६. निर्वृत्तकारी ७ सुमनोगति ८ विमला ९. सूर्यप्रभा १० शुक्रप्रभा ११ विमलप्रभा १२. पुष्पभा १३. देवदत्ता १४ सागरदत्ता १५ नागदत्ता १६ सिद्धार्था १७ विजया १८ वैजयन्ति १९ जयन्ति २०. अपराजिता २१ उत्तरकुरु २२ देवकुरु २३. विमला २४. चन्द्रप्रभा

*(१) आ. ज. से., प्र. पा श्लोक ८३५*

## दीक्षावन

१. सिद्धार्थ २. सहेतुक (सहसाम्र) ३. सहेतुक ४ उग्रोद्यान ५ सहेतुक ६. मनोहर ७. सहेतुक ८. सर्वार्थ ९. पुष्पक १० सहेतुक १२. मनोहर १३ सहेतुक १४. सहेतुक १५. शाल १६. आम्रवन १७. सहेतुक १८. सहेतुक १९ श्वेत २०. नील २१. चित्र २२. सहकार २३. अश्व २४. ज्ञात्र (नाथ)

## दीक्षा विधि

### वटवृक्षस्थापना[१]

शाखाच्छ्रयेन योऽ सौ हरति खलु सता कर्मधर्मांशुतापं
यः सौख्योदारसारं फलति शुभफलं मोक्षनाकादिभेद।
सेवन्ते यं तदर्थ विवुधजनखगा यस्य चैवं प्रभावः
संगाजातो हि तस्य त्रिभुवनमहितः सोस्तु दीक्षाद्रुमोऽयं ॥

**ओंह्रीणमोअरिहंताणंवृषभजिनस्यवटाख्यदीक्षावृक्षअत्रअवतरअवतरपुष्पाक्षतंक्षिपेत्**

एवं विनिष्क्रम्य यमाससाद पुण्याश्रमं तीर्थकरः प्रशान्तः।
स एव चायं जिनमण्डपोऽस्तु श्रीमूलवेद्या विहितप्रतीच्या ॥ [२]

**तपोवनपुण्याश्रमस्थापनाय दीक्षाग्रहणमंडपे पुष्पाक्षतं क्षिपेत्।**

स्वचित्तकल्पे विपुले विशुद्धे शिलातले यत्र तु चन्द्रकांते।
सुरेन्द्रकल्पे भगवान्निविष्टस्तदेव पीठ दृढमेतदस्तु ॥ [३]

**सुरेन्द्ररचितचन्द्रकांतशिलास्थापनाय पुष्पाञ्जलि क्षिपेत्**

जिनबिम्बं समुत्तार्य पाषाणे वाथ पट्टके
दीक्षातरोरधोभागे प्राङ्मुखं चोत्तरोन्मुख ॥ [४]

**ओं ह्रीं धर्मतीर्थाधिनाथभगवन्निह सुरेन्द्रविरचितचन्द्रकांतशिलोपरि तिष्ठ तिष्ठ।**
शिला पर प्रतिमा विराजमान करे।

तपोवनं यत्तदिहास्तु दीक्षा वृक्षोऽपि सोय च शिलापि सेयं।
स पुण्यकालोऽप्ययमेव यद्यद्दीक्षोचित तत्तदिहास्तु सर्व ॥ [५]

**दीक्षोचितसामग्रीस्थापनाय पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत्।**
(यहां तपकल्याणक की भक्तियां और मंत्रों का जाप करना चाहिए)।
**नोट - दीक्षा की क्रिया परदा लगाकर करना चाहिए।**

*(१) श्री ने. दे., प्र. ति. पृष्ठ ५११ (२) श्री ने. दे, प्र. ति पृष्ठ ५१९ (३) वही,*
*(४) आ. ज. से., प्र पा. श्लोक ८३७ (५) श्री ने दे प्र. ति पृष्ठ ५२०*

य सर्वसिद्धान्पणिपत्यकेशानुत्पाट्यदिव्याम्बरमालभूषाः।
त्यक्त्वा प्रवव्राज निजात्मलब्ध्यै स एव देवो जिन बिब एष ।। (१)

**ओं णमो भगवतेऽर्हते सद्यः सामायिक प्रपन्नाय वस्त्राभूषणमपनयामि ।**

(वस्त्राभरण उतारकर थाली मे रखे) ।

विधिनायक प्रतिमा के सिर पर घिसी हुई गाढी केशर या पिसी हुई लवग लगाकर फूल अलग कर लवंग लगा देवे ।

**अत्र बिम्बस्याचेतनत्वाज्जिन कार्य केशलोचादि आचार्येणैव विधातव्यं तथा च अहं सर्वसावद्यविरतोऽस्मीति प्रतिज्ञायार्हद्भक्ति, सिद्धभक्ति, पाठो जिनोद्देशेनाचार्येण कार्यः । विधिमुद्दिश्यत्वाचार्यश्रुतभक्तिपाठः कर्तव्यः । अत्र कमंडलुपिच्छिकादानं तीर्थकरस्य शौचक्रियाजीवघाताभावाच्च न कर्तु प्रभवति केवलं साधुत्तेव उपयोगि न तु प्रतिमायामर्हति ह्व इत्याम्नायविदः ।**

यदि साधु है तो केशलुच उनसे ही करावे । यदि मुनिराज न हो तो प्रतिष्ठाचार्य सर्वपापों से रहित हू ऐसी कल्पना के साथ अर्हत्, सिद्ध, श्रुत भक्ति करता हुआ केशलुंचन का कार्य करें ।

**तत्र "नमः सिद्धेभ्यः" । इति मंत्रेण केशोत्पाटनं ।**

**ओं ह्री श्री अनादिमूलमंत्रेभ्यो नमः शिरप्रक्षालनं करोमि** (सिर पर लगी केशर धोना चाहिए)

## पिच्छिका प्रदान मंत्र

**ओं णमो अरिहंताणं षट्जीवनिकाय रक्षणाय क्षमा- मार्दवादि गुणोपेतमिदं पिच्छिकोपकरणं गृहाण गृहाण ।**

## कमण्डलु प्रदान मंत्र

**ओं णमो अरिहंताणं रत्नत्रय पवित्राय कृतोत्तमंगाय बाह्याभ्यन्तरमल विशुद्धाय नमः इदं शौचोपकरणं गृहाण गृहाण ।** जनता को धर्मोपदेश दिया जाय ।

## नामकरणमंत्र

**ओं ह्रीं दिगम्बराम्नाये तव वृषभनाथान्नाम भवसि ।**

तत्रोपदेशविधिना तु सभार. गचार्यकृतश्रुतवराग्रिमवाक्यपुष्टाः ।
शील यम शमदमेन्द्रियरोधना णीयुरिगितफलेषु यतो निपातः ।।(२)

**एवं सभासद्भ्यो धर्मोपदेशं दत्वातत्रापवरकेन जिनबिम्बं केषुचिद्देव जनेषु योग्येषु दीक्षाविधिं नियुंज्यात् ।**

(१) श्री ने. दे, प्र ति पृष्ठ ५२० (२) आ ज. से, प्र. पा. श्लोक ८४०

य सर्वसावद्यनिवृत्तरूप चारित्रमाद्य विगतप्रमाद ।
आसेदिवान्सिद्धगुणानुरक्त स एव देवो जिन बिम्ब एष (१) ।।

**ओं सामायिकचारित्रातिशयस्थापनाय पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत्**

**मनः पर्ययज्ञानोत्पत्ति ।**

तस्मिन्क्षणे त्वर्थ विबोधमुद्गमन्निव स्मरप्राणहरो जिनाधिप ।
उत्तार्यते यज्वभिरूढदीपकज्योतिर्भिरारद्युगसख्यसत्फलै ।।(२)

**ओं ह्रीं अर्हं णमो अ सि आ उ सा ज्योतिर्मयाय मनः पर्ययज्ञान प्राप्ताय नमः**

(चार दीपक या कपूर की चार डली जलाकर प्रतिमा के सामने रखे और मन पर्ययज्ञानोत्पत्ति बतावे ।)

## केश विसर्जन

यस्य प्रभो केशकलापमिन्द्र सपूज्य निक्षिप्य च रत्नपात्रम् ।
निक्षेपयामास पयः पयोधौ स एव देवो जिन बिम्ब एष ।।(३)

**भगवत्केशकलापस्येन्द्रकृतार्चनरत्नपात्रस्थापनक्षीराब्धिनिक्षेपणस्थापनाय प्रतिमाग्रे पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत् ।**

## अंकन्यास

सालोकलोकत्रितयैकनित्यज्योति परब्रह्ममहोदयस्य ।
साक्षादभिव्यजनमेव शब्दब्रह्मेति मन्त्रानिह तान्यसामि ।।(४)

**इति मंत्रन्यासप्रतिज्ञापनाय प्रतिमोपरि पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत् ।**

तत्र तावदंकन्यासविधि । कर्पूरचन्दनकाश्मीरादि सुगन्धद्रव्यै सुवर्णशलाकया प्रतिमाया अंगेअकन्यासो विधेय ।

**तत्र तावदाचार्यः स्वशरीरे मातृकामंत्रं जपन् अंकानिग्संन्यस्य तदुत्तरं प्रतिमायां लेखनद्धारा कार्यो विधिः ।**

**तथाहि -**

| | |
|---|---|
| ओ अ नम ललाटे, | ओ आ नम मुखवृते |
| ओ इ नम दक्षनेत्रे, | ओ ई नम वामनेत्रे |
| ओ उ नम दक्षकर्णे, | ओ ऊ नम वामकर्णे |
| ओ ऋ नम दक्षनसि, | ओ ॠ नम वामनसि |
| ओ ऌ नम दक्षगण्डे | ओ ॡ नम वामगण्डे |
| ओ ए नम अध ओष्ठे | ओं ऐ नम उर्ध्वओष्ठे |

(१) श्री ने दे, प्र. ति पृष्ठ ५२४ (२) आ ज से., प्र पाठ श्लोक ८४१
(३) श्री ने दे, प्र ति पृष्ठ ५२३ (४) श्री. ने. दे., प्र ति पृष्ठ ५५२

ओ ओ नम अधोदन्ते
ओ औ नम उर्ध्व दन्ते
ओ अ नम मूर्ध्नि
ओ अ नम जिह्वाग्रे
ओ क नम दक्षिणबाहुदण्डे
ओ ख नम दक्षबाहुमध्य सधौ
ओं ग नम दक्षबाहुनाड़ी सधौ
ओ घ नम दक्षकरागुलि सधौ
ओ ङ नम दक्षकराग्रे
ओ च नम वामबाहुदण्डे
ओ छ नम वामबाहु मध्य सधौ
ओ ज नम वामहस्व नाड़ी सन्धौ
ओ झ नम हस्तागुलि सधौ
ओ ञ नम वाम हस्ताग्रे
ओ टनमः दक्षपाद मूले (जघा)
ओ ठ नम दक्ष पाद मूले (जंघा)
ओ डं नम दक्ष पाद गुल्फे
ओ ढ नम दक्ष पाद गुल्फे
ओ ण नम दक्ष पदाग्रे
ओ तं नम वाम पाद मूले (जघा)
ओ थ नम वाम पाद मूले (जघा)
ओ द नम वाम पाद गुल्फे
ओ ध नम वाम पाद गुल्फे
ओ न नम वाम पदाग्रे
ओ प फ नम दक्ष पार्श्व दिवुक्ष्यत,
ओ ब भ नम वाम पार्श्व दिवुक्ष्यंत
ओ म नम उदरे
ओ य नम ह्रदि
ओ र नम दक्ष स्कधे
ओ ल नम ग्रीवाया
ओ व नम वाम स्कधे
ओ श नम ह्रदयादि दक्षिण करे
ओ ष नम ह्रदयादि वाम करे
ओ स नम ह्रदयादि दक्षिण पादे
ओ ह नम ह्रदयादि वाम पादे
ओ क्ष नम ह्रदयादि जठरे
न्यसेत् स्थापयेच्च।

## हिन्दी

अ ललाट मे
आ मुखवृत मे
इ दाहिन नेत्र
ई वाम नेत्र
उ दक्षिण कान
ऊ वाम कान
ऋ दक्षिण नाक
ॠ वाम नाक
लृ दक्षिण गाल
ॡ वाम गाल
ए नीचे होठ
ऐ ऊपर होठ
ओ नीचे दात
औ ऊपर दात
अ मस्तक पर
अ जिव्हा के अग्र भाग पर
क दाहिनी भुजा
ख दाहिनी भुजा मध्य सधी
ग दाहिने हाथ की नाड़ी सधी
घ दाहिने हाथ की अगुली सधी

| | |
|---|---|
| ङं दाहिने कराग्रे | च वाम भुजा |
| छ नाम भुजा मध्य सधी | ज वाम हाथ नाड़ी सधी |
| झ वाम हाथ अगुली सधी | ञ वाम कराग्रे |
| ट दक्षिण पाद मूल (जघा) | ठ दक्षिण पाद मूल (जघा) |
| ड दक्षिण पाद गुल्फ | ढ दक्षिण पाद गुल्फ |
| ण दक्षिण पादाग्रे | त वाम पाद मूल (जघा) |
| थ वाम पाद मूल (जघा) | द वाम पाद गुल्फ |
| ध वाम पाद गुल्फ | न वाम पदाग्रे |
| पफ दक्षिण कुक्षि के पार्श्व मे | बभ वाम कुक्षि के पार्श्व मे |
| म नाभि पर | य हृदय पर |
| र दाहिना कंधा | ल गला पर |
| व बायां कधा | श हृदय एव दाहिने हाथ के मध्य |
| ष हृदय एव बाये हाथ के बीच | स हृदय एव दाहिने पाव के बीच |
| ह हृदय एवं बाये पाव के बीच | क्ष हृदय एव नाभि के बीच |

## संस्कारमालारोपणम्

तत अनादिसिद्धमत्र जपेत् ।

**णमो अरिहंताणं इत्यादि धम्मं सरणं पव्वज्जामि इति अन्तं स्वाहा । इत्यष्टोत्तरशतं जपः ततः पुष्पाणि सुवर्ण लवंग जात्यादि भवानि संगृह्यैक्क संस्कारमंत्रमुच्चार्य प्रतिमोपरि क्षेपः ।** (१)

सद्दृष्टिलाभाद्यपवर्गलक्ष्मीपर्यततत्तत्पदसभवतीम् ।
सस्कारमाला निदधेष्ट चत्वारिशन्मितामत्र जिनेन्द्रबिम्बे ।।(२)

**(संस्कारमालारोपणप्रतिज्ञायै प्रतिमोपरि पुष्पाञ्जलि क्षिपेत् ।)**

प्रवर्द्धमानामलदर्शनस्य निर्बाधबोधस्य सदासमीच ।
पवित्रचारित्रविधे क्रमेण सस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ।।(२)

**१. ओ ह्रीं इहार्हति सद्दर्शनसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

**२. ओं ह्री इहार्हति सज्ज्ञानसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

**३. ओ ह्री इहार्हति सच्चारित्रसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

द्विषट्प्रकारोग्रतपोभरस्य चतुर्विधाराधनगोचरत्वात् ।
विशिष्टवीर्यस्य चतुर्विधस्य सस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ।

(१) आ ज से, प्र पा पृष्ठ २७२ (२) श्री ने दे, सस्कार माला पृष्ठ ५४४ से ५५१

४. ओं ह्रीं इहार्हति सत्तपः संस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

५. ओं ह्री इहार्हति सद्वीर्यचतुष्टयसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

गुप्तित्रयास्याथ स पञ्चभेदसमित्युपेतस्य विशुद्धिहेतो ।
मतेऽत्र मात्राष्टकसज्ञितस्य सस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ॥

६. ओं ह्री इहार्हति अष्टप्रवचनमातृकासंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

भैक्षेर्यकावान् शयनासनागव्युत्सर्गचेतो विनयेषु सम्यक् ।
शुद्धे विशुद्ध्यष्टकसचिताया संस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ॥

७. ओं ह्री इहार्हति शुद्ध्यष्टकावष्टंभ संस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

परीषहाघोर्जितनिर्जयस्य त्रियोगजा संयमवर्जनस्य ।
कृतादिजासंयमसह्रतेश्च संस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ॥

८. ओं ह्री इहार्हति परीषहजयसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

९. ओं ह्रीं इहार्हति त्रियोगेन संयमाच्युतिसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

१०. ओं ह्री इहार्हति कृतकारितानुमोदनेरतिचारनिवृतिः संस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

प्राणेन्द्रिया संयमशीलनस्य दशप्रकारस्य तु शीलनस्य ।
पञ्चेन्द्रियाणा दृढनिश्चयस्य सस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ।

११. ओं ह्री इहार्हति दशसंयमो परमः संस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

१२. ओं ह्री इहार्हति पंचेन्द्रियजयः संस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

अनादिसंवृत्तदुरन्तसंज्ञा चतुष्टयस्याति विनिग्रहस्य ।
दशप्रभेदोत्तमधर्मवृत्त्या सस्कार एषोऽत्र चकास्तु विम्बे ।

१३. ओं ह्रीं इहार्हति संज्ञानचतुष्टयनिग्रहसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

१४. ओं ह्रीं इहार्हति दशविधिधर्मधारणसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

अष्टादशाश्लिष्टसहस्रमानशीलावलेर्लक्षचतुष्कभाजां ।
अशीतिलक्षामितसद्गुणाना संस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ॥

१५. ओं ह्रीं इहार्हति अष्टादशसहस्रशीलपरिशीलनसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

१६. ओं ह्रीं इहार्हति चतुरशीतिलक्षोत्तरगुणसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

ध्यानस्य धर्मस्य सतोऽप्रमत्तवृत्तस्य चैकांततयायुतस्य ।
श्रुतोपयोगस्य दृढस्य बाढं संस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ॥

१७. ओं ह्री इहार्हति अतिशयविशिष्टधर्मध्यानसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

१८. ओं ह्री इहार्हति अप्रमत्तसंयमसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

१९. ओं ह्री इहार्हति अतिदृढश्रुतोपयोगसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

अथास्खलत्सत्परिणामजाल समुल्लसच्छ्रेण्यधिरोहणस्य ।
शुद्धेरत्त थानतगुणात्मिकाया सस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ।।

२०. ओं ह्री इहार्हति अप्रकंमक्षपकश्रेण्यारोहणसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

२१. ओं ह्री इहार्हति अनंतगुणशुद्धिसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

अध प्रवृत्तादिकृते पृथकत्ववितर्कवीचारमहासमाधे ।
अपूर्वसम्यक्करणस्य तस्य सस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ।

२२. ओ ह्री इहार्हति अधःप्रवृत्तिकरणप्राप्तिसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

२३. ओं ह्री इहार्हति पृथक्त्ववितर्कवीचारशुक्लध्यानसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

२४. ओ ह्री इहार्हति अपूर्वकरणप्राप्तिसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

ततोऽनिवृत्याधिकृतेश्च तस्या कषायकाणामथबादराणां ।
निःसारिता किट्टिकृतेश्च तस्याः संस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ।

२५. ओ ह्री इहार्हति अनिवृत्तिकरणप्राप्तिसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

२६. ओं ह्री इहार्हति बादरकषायकिट्टिकरण संस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

तत पर सूक्ष्मकषायकिट्टिकृतेश्च तेषामथबादराणाम् ।
तत्किट्टिनिर्लेपनसंविधेश्च सस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ।

२७. ओं ह्री इहार्हति सूक्ष्मकषायकिट्टिकरण संस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

२८. ओ ह्री इहार्हति बादरकषायकिट्टिकानिर्लेपनसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

तत क्रमात्सूक्ष्मकषायकिट्टिनिर्लेपनसूक्ष्मकषायवृत्तम् ।
इत्येतयो क्षीणकषायताया सस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ।

२९. ओं ह्री इहार्हति सूक्ष्मकषायकिट्टिकानिर्लेपनसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

३०. ओ ह्री इहार्हति सूक्ष्म साम्परायचारित्रसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

३१. ओ ह्री इहार्हति प्रक्षीणमोहसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

क्रमाद्यथाख्यातचरित्रमैक्य-श्रुताद्यवीचारकशुक्लयोग ।
निःशेषघातिक्षयइत्यमीषा सस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ।।

३२. ओं ह्री इहार्हति यथाख्यातचारित्रप्राप्तिसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

३३. ओं ह्री इहार्हति एकत्ववितर्कवीचारशुक्लध्यानसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।

**३४. ओं ह्रीं इहार्हति घातिकर्मनिर्मूलनसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

श्रीकेवलज्ञानदृगुद्भवस्य तीर्थप्रवृत्याख्यविधे समाधेः ।
सूक्ष्मक्रियाद्यप्रतिपातिनश्च सस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ।

**३५. ओं ह्रीं इहार्हतिकेवलज्ञानदर्शनोद्भवसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

**३६. ओं ह्रीं इहार्हतिधर्मतीर्थप्रवृत्तिसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

**३७. ओं ह्रीं इहार्हति सूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिशुक्लध्यानपरिणत्व संस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

शैलेश्यनुख्यातकृते प्रकर्षकृत्सवरस्यापि च योगकिट्टेः ।
कृतेश्च निर्लेपनसद्विधेश्च सस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ॥

**३८. ओं ह्रीं इहार्हति शैलेषीकरणसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

**३९. ओं ह्रीं इहार्हति परमसंवरसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

**४०. ओं ह्रीं इहार्हति योगकिट्टिकाकरणसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

**४१. ओं ह्रीं इहार्हति योगकिट्टिकानिर्लेपनसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

तत समुच्छिन्नमुखक्रियानिवृत्याख्ययोगस्य सुनिर्जरायाः ।
नि शेषकर्मप्रकरक्षयस्य सस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ॥

**४२. ओं ह्रीं इहार्हति समुच्छिन्नक्रियानिवृत्तिशुक्लध्यानप्राप्तिसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

**४३. ओं ह्रीं इहार्हति परमनिर्जरासंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

**४४. ओं ह्रीं इहार्हति सकलकर्मक्षयाप्ति संस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

अनतदुर्वारदुरतदु खससारपर्यायपरक्षयस्य ।
अनंतसिद्धत्वसुपर्ययाप्ते सस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ॥

**४५. ओं ह्रीं इहार्हति अनादिभवपरावर्तनविनाशसंस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

**४६. ओं ह्रीं इहार्हति अनंतसिद्धपर्यायोपलब्धि संस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

अदेहसम्यक्सहजाद्वितीयज्ञानोपयोगैश्वर्योपलब्धेः ।
तद्वत्सुदृष्टैश्वर्यस्य साक्षात् सस्कार एषोऽत्र चकास्तु बिम्बे ॥

**४७. ओं ह्रीं इहार्हति अदेहसहज ज्ञानोपयोगैश्वर्य संस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

**४८. ओं ह्रीं इहार्हति अदेह सहजदर्शनोपयोगैश्वर्य संस्कारः स्फुरतु स्वाहा ।**

**एवमष्ट चत्वारिंशत्संस्काराधारित्वं प्रतिपाद्य एतदर्थारो पणान्तः करणेन आचार्येण सर्वप्रतिमासु पुष्पाञ्जलिःक्षेप्यः**

**नोट**-प्रतिष्ठा तिलक एवं प्रतिष्ठासारोद्धार में अकन्यास और संस्कार मालारोपण केवल ज्ञानकल्याणक मे लिखे है । सस्कारारोपण के पश्चात् तपकल्याणक पूजा करना ।

## तपकल्याणक पूजा

अथासिधाराव्रतमद्वितीय, निर्वाणदीक्षाग्रहण दधानं ।
यमर्चयामासुरशेषशक्रास्तमर्चयामो जगदर्चनीयम् ।।

**ओं ह्री तपकल्याणकप्राप्तचतुर्विंशति जिनेन्द्राः अत्रावतरावतर संवौषट् । अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः । अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् ।**

सारशान्तरसनिर्जितात्मवत्त्वत्पदाग्रप्रति तेन वारिणा ।
तीर्थकृन्मुनिललाम तावकं, यायजीमि पदपंकजद्वयम् ।।

**ओं ह्रीं तीर्थकृन्मुनिललामं जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा ।।१।।**

सद्गुणप्रणुतचन्दनेन ते, कीर्तिवत्सकलतोषपोषिणा ।
तीर्थकृन्मुनिललाम तावकं, यायजीमि पदपकजद्वयम् ।।

**ओं ह्री तीर्थकृन्मुनिललामं संसारतापविनाशनाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा ।।२।।**

त्वन्मुखेदुभाजनार्थमागतै र्भव्रजैरिव वलक्षकाक्षतैः ।
तीर्थकृन्मुनिललाम· तावकं, यायजीमि पदपंकजद्वयम् ।।

**ओं ह्री तीर्थकृन्मुनिललामं अक्षयपदप्राप्तये अक्षतं निर्वपामीति स्वाहा ।।३।।**

सुप्रसादसुकुमारतादिभि त्वद्वचोभिरिव नव्यपुष्पकैः ।
तीर्थकृन्मुनिललाम तावकं, यायजीमि पदपकजद्वयम् ।।

**ओं ह्री तीर्थकृन्मुनिललामं कामवाणविध्वंशनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ।।४।।**

चारुणाथ चरुणामृताशुवद्व्य जनैरपि तदकशकिभि ।
तीर्थकृन्मुनिललाम तावकं, यायजीमि पदपकजद्वयम् ।।

**ओं ह्री तीर्थकृन्मुनिललामं क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।५।।**

धर्मदीपक न ते वय समा भक्तुमित्थमितवत्प्रदीपकैः ।
तीर्थकृन्मुनिललाम तावक, यायजीमि पदपकजद्वयम् ।।

**ओं ह्री तीर्थकृन्मुनिललामं मोह अंधकारविनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा ।।६।।**

सेव्यपाद न पथेद्वभृगवत् स्यान्मतोपमसुधूपधूमकैः ।
तीर्थकृन्मुनिललाम तावक, यायजीमि पदपंकजद्वयम् ।।

**ओं ह्री तीर्थकृन्मुनिललामं अष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा ।।७।।**

नम्रभव्यसुकृतानुकारिभि सारभूत सहकारकादिभि ।
तीर्थकृन्मुनिललाम तावकं, यायजीमि पदपंकजद्वयम् ।।

**ओं ह्री तीर्थकृन्मुनिललामं मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा ।।८।।**

गुणमणिगणसिन्धून्भव्यलौकैक्कबधून्। प्रकटितजिनमार्गान्ध्वस्तमिथ्यात्वमार्गान् ॥
परिचित निजतत्त्वान्पालिताशेषसत्वान्। समरसजितचन्द्रानर्घ्ययामोमुनीन्द्रान् ॥

**ओं ह्री तीर्थकृन्मुनिललामं अनर्घपदप्राप्तये अर्घ निर्वपामीति स्वाहा ॥९॥**

श्री मद्बोधत्रयाढ्यप्रविमलचरितस्वात्मसद्ध्यानिष्ठ।
स्याद्वादांभोजभानो त्रिजगदुपकृतिव्यग्रयोगीश्वर त्वां ॥
अर्घ्य चानर्घ्यनानाविधविधिविहितं द्रव्यमुद्धार्य वर्य।
प्रक्षिप्योदारपुष्पांजलिमलिकलित भूरि भक्त्या नमामः ॥

**ओं ह्री तीर्थकृन्मुनिललामं अनर्घ्यपदप्राप्तये महार्घ ॥१०॥**

## प्रत्येक अर्घ

शोभने चैत्रमासे च कृष्णे सुनवमी दिने।
सर्वोपाधीन्परित्यज्य धारित चोत्तम तप ॥

**ओं ह्री चैत्रकृष्णानवम्यां तपकल्याणकप्राप्तात्रृषभायार्घ ॥१॥**

माघमासे शुक्लपक्षे विशुद्धे नवमी दिने।
अजित जितकर्मौघ महाभिषवसारथि ॥

**ओं ह्री माघ शुक्ला नवम्यां तपकल्याणकप्राप्ताजितनाथायार्घ ॥२॥**

मासे मार्गशिरे शुभ्रे शोभने पूर्णिमातिथौ।
संभव व्रतदातार यजे चारित्रभूषण ॥

**ओं ह्री मार्गशीर्ष शुक्ला पूर्णिमायां तपकल्याणकप्राप्तसंभव जिनायार्घ ॥३॥**

निर्मले माघमासे च विशुद्धे दशमी दिने।
यजेऽभिनन्दन देव लोकालोकप्रकाशक ॥

**ओं ह्री माघ शुक्ला दशम्यां तपकल्याणकप्राप्ताभिनन्दननाथायार्घ ॥४॥**

वैशाखशुभ्रपक्षे च पवित्रे नवमी दिने।
यजामि सुमति देव, तपोभारविभूषित ॥

**ओं ह्री वैशाख शुक्ला नवम्यां तपकल्याणकप्राप्तासुमतयेऽर्घ ॥५॥**

कार्तिकेमेचके पक्षे त्रयोदश्यां दिने वरे।
तपोलक्ष्मीसुभर्तार ससाराबुधितारक ॥

**ओं ह्री कार्तिककृष्णात्रयोदश्यां तपकल्याणकप्राप्तपद्मप्रभायार्घ ॥६॥**

ज्येष्ठमासार्जुने पक्षे, सुलग्ने द्वादशी दिने।
श्रीसुपार्श महादेव, तपोऽधीश समर्चये ॥

**ओं ह्री ज्येष्ठशुक्लाद्वादश्यां तपकल्याणकप्राप्तसुपार्श्वनाथायार्घ ॥७॥**

पौषे च श्यामले पक्षे चैकादश्या तपोर्जित ।
चन्द्रप्रभ यजे नित्य कर्माष्टकविनाशक ॥

**ओ ह्री पौषकृष्णैकादश्यां तपकल्याणकप्राप्तचन्द्रप्रभायार्घ ॥८॥**

मासे मार्गशिरे शुक्ले शोभने प्रतिपत्तिथौ ।
श्री सुविधि यजे नित्य सच्चारित्रमहोदधि ॥

**ओ ह्री मार्गशीर्षशुक्लाप्रतिपदायां तपकल्याणकप्राप्तपुष्पदन्तायार्घं ॥९॥**

माघमासे श्यामपक्षे द्वादश्या सुतपोर्जित ।
शीतलेश मुदा चर्चे सुद्रव्ये तपसेऽधुना ॥

**ओं ह्री माघकृष्णाद्वादश्यां तपकल्याणकप्राप्तशीतलजिनायार्घ ॥१०॥**

फाल्गुने श्यामले पक्षे चेकादश्या जिनेशिन ।
तपस्तप्त द्विधा सम्यक् बाह्याभ्यन्तरशुद्धिद ॥

**ओ ह्री फाल्गुनकृष्णाएकादश्यां तपकल्याणकप्राप्तश्रेयोजिनायार्घं ॥११॥**

फाल्गुने कृष्णपक्षे च, चतुर्दश्या जिनेशिन ।
अर्चे महातपस्तप्त कर्माष्टक सुहानये ॥

**ओं ह्री फाल्गुनकृष्णाचतुर्दश्यां तपकल्याणकप्राप्तवासुपूज्यायार्घ ॥१२॥**

माघशुक्ले चतुर्थ्यां वै द्विधा सगपरित्यजन ।
नानाभेद तपस्तप्त चर्चे श्रीविमलेश्वर ॥

**ओं ह्री माघशुक्लाचतुर्थ्यां तपकल्याणकप्राप्तविमलदेवायार्घ ॥१३॥**

ज्येष्ठस्य श्यामले पक्षे, द्वादश्या कर्महानये ।
द्वादशधा तपस्तप्त यजेऽनततपोनिधि ॥

**ओं ह्री ज्येष्ठ कृष्णाद्वादश्यां तपकल्याणकप्राप्तानंतजिनायार्घ ॥१४॥**

माघशुक्ले त्रयोदश्या द्विधा सग परित्यजन् ।
यजे भक्त्या शुभैर्द्रव्यै धर्मनाथ तपोभर ॥

**ओं ह्री माघशुक्लात्रयोदश्यां तपकल्याणकप्राप्तधर्मनाथायार्घ ॥१५॥**

ज्येष्ठ कृष्ण सुपक्षे च चतुर्दशी दिने मुदा ।
द्विधा परिग्रह त्यक्त शातिचर्चेतपोर्जित ॥

**ओं ह्री ज्येष्ठकृष्णाचतुर्दश्यां तपकल्याणकप्राप्तशांतिनाथायार्घं ॥१६॥**

वैशाखे शुक्ले प्रतिपद्दिने तपोर्जित महत् ।
द्विधा मूर्च्छा परित्यज्य सयजामि दिगम्बरम् ॥

**ओं ह्री वैशाखशुक्लाप्रतिपदायां तपकल्याणकप्राप्तकुन्थुनाथायार्घ ॥१७॥**

मार्गशीर्षे शुक्लपक्षे दशम्यां च जिनोत्तमं ।
कर्माष्टकविनाशाय तमरं पूजये त्वहं ।।

**ओं ह्रीं मार्गशीर्षशुक्लदशम्यां तपकल्याणकप्राप्तारनाथायार्घ ।।१८।।**

मार्गशीर्षे शुचौ पक्षे विशुद्धैकादशी दिने ।
द्विधा तपो धृतं सगंत्यक्तं चार्चे जिन मुदा ।।

**ओं ह्रीं मार्गशीर्षशुक्लैकादश्यां तपकल्याणकप्राप्तमल्लिनाथायार्घ ।।१९।।**

वैशाखे मेचके पक्षे दशम्या सुव्रतं जिनं ।
तपस्तप्तं महाघोरं सयजे कर्महानये ।।

**ओं ह्री वैशाखकृष्णादशम्यां तपकल्याणकप्राप्तमुनिसुव्रतनाथायार्घ ।।२०।।**

आषाढे कृष्णपक्षे च दशम्यां शुभवासरे ।
द्विधातप्तं तपो येन नमिनाथमहं यजे ।।

**ओं ह्रीं आषाढकृष्णादशम्यां तपकल्याणकप्राप्तनमिनाथायार्घ ।।२१।।**

नभसि श्वेतपक्षे च षष्ट्यां तपोऽर्जितं महत् ।
द्विधा संगं विमुच्याशु संयमाप्तं यजे मुदा ।।

**ओं ह्रीं श्रावणशुक्लाषष्ठयां तपकल्याणकप्राप्तनेमिनाथायार्घ ।।२२।।**

पौषमासे सुकल्याणे, मेचवैक्रादशी दिने ।
द्विधा तप्तं तपो येन संयजे तं तपोनिधि ।।

**ओं ह्री पौषकृष्णैकादश्यां तपकल्याणकप्राप्तपार्श्वनाथायार्घ ।।२३।।**

मार्गशीर्षदशम्यां च कृष्णपक्षे तपोगतं ।
द्विधातप्तं तपो येन संयजे भवहानये ।।

**ओं ह्रीं मार्गशीर्षकृष्णादशम्यां तपकल्याणकप्राप्तमहावीरायार्घ ।।२४।।**

## जयमाला

वनभवनपतीनां दिव्यसार्ध किरीटं मनुजविशदभाश्चंदश्चसंघातशुद्धः ।
सलिलसुभगधाराधौतपादारविन्दचरणधृतिगृहीततुर्यज्ञानाय जन्तुः ।।१।।

## छन्दस्त्रग्विणी

राज्यभोगाहितं मानसाकारणं, किंचिदाप्य परित्यचराजादिकं
ते पुनंतु जिनाभूजना हितकराश्र्चारुचारित्रसंभूषिता भासुराः ।।२।।

ब्रह्मलौकान्तिकैर्बोधिताः सत्सुरैः, सद्वचोभिर्नतिपूर्वकै भाषितैः ।
ते पुनंतु जिनाभूजना हितकराश्र्चारुचारित्रसंभूषिता भासुराः ।।३।।

स्वर्णभौमे सरैनाथनाथैररं, सोत्सव स्नापये संस्तुता सादरों ।
ते पुनतु जिनाभूजना हितकराश्र्चारुचारित्रसभूषिता भासुरा ॥४॥

भूचरै खेचरै सर्वशक्रैर्धनै, धृत्यकधे सुरै वने संस्थापितै ।
ते पुनंतु जिनाभूजना हितकराश्र्चारुचारित्रसभूषिता भासुरा ॥५॥

सिद्धदेव नमस्कृत्य यैर्मूर्धजा, लुंचिता पाणिना मुक्तिसगव्रजा ।
ते पुनंतु जिनाभूजना हितकराश्र्चारुचारित्रसंभूषिता भासुरा ॥६॥

लुंचकेशादि ये स्वर्णपात्रैर्मलै , स्थाप्य शक्रैर्धृता क्षीरशुद्धैर्जले ।
ते पुनतु जिनाभूजना हितकराश्र्चारुचारित्रसभूषिता भासुरा ॥७॥

शुद्धपंचव्रतगुप्तित्रयधारका, पचसमितिधरा मानमुक्ताधिका ।
ते पुनंतु जिनाभूजना हितकराश्र्चारुचारित्रसंभूषिता भासुराः ॥८॥

गुणै सुमूलैर्युता अष्ट विशंकै, तेन्यसर्वैगुणैर्युक्तिसंख्यादिकैः ।
ते पुनतु जिनाभूजना हितकराश्र्चारुचारित्र सभूषिता भासुरा ॥९॥

शुद्धशीला महालुर्यज्ञानादिका, नग्नरूपा महासंयमैर्भूषिता ।
ते पुनतु जिनाभूजना हितकराश्र्चारुचारित्र संभूषिता भासुरा ॥१०॥

ग्रीष्मप्राव्रड् हिमे निश्चले ये स्थिता योगससाधिका शुक्लध्यानेरता ।
ते पुनंतु जिना भूजना हितकराश्र्चारुचारित्र संभूषिता भासुरा ॥११॥

शुद्धवृतैर्महायोगभिर्ये नुता, इत्यनेकैर्गुणैर्दीक्षता शोभिताः ।
ते पुनतु जिना भूजना हितकराश्र्चारुचारित्र संभूषिता भासुरा ॥१२॥

**घत्ताछंद-** परमगुणगरिष्ठं स्वात्मज्ञानप्रविष्टा प्रहतसकलदोषा जन्मदु खातिभीता ।
भुवनपतिजपुष्टा सर्वकार्येषु तुष्टा धनपतिवृत्तिवंद्या पान्तु भव्यान् सदैव ॥१३॥

**ओं ह्री तपकल्याणक प्राप्तेभ्यः चतुर्विशततीर्थकरेभ्यः अर्घ निर्वपामीति स्वाहा ।**

चतुर्विशतितीर्थेशा अनेकगुणरत्नका ।
चारित्रमतिकोपाराः पान्तु यस्मान् सदैव ते ॥१४॥ **इत्याशीर्वादः।**

## तपकल्याणक पूजन

गीता- श्री रिषभदेव सु आदि जिन श्रीवर्द्धमान जु अंत हैं।
वन्दुहुं चरण वारिज तिन्होंके जयत तिनको संत हैं।।
करके तपस्या साधु व्रत ले मुक्ति के स्वामी भए।
तिन तपकल्याणक यजनको द्रव्य आठों हैं लए।।

**ओं ह्रीं श्रीऋषभादि वर्धमानजिनाः अत्रावतरावतर संवौषट्। अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः। अत्रमम सन्निहितो भव भव वषट्।**

**(चाली)**

शुचि गंगाजल भर झारी, रुज जन्म मरण क्षयकारी।
तपसी जिन चौबिस गाए, हम पूजत विघ्न नशाए।।

**ओं ह्रीं तपकल्याणकप्राप्त ऋषभादिवर्द्धमानजिनेन्द्रेभ्यो जलं निर्वपामीति स्वाहा।**

शीतल चंदन घसि लाऊँ, भवका आताप शमाऊँ।
तपसी जिन चौबिस गाए, हम पूजत विघ्न नशाए।।

**ओं ह्रीं तपकल्याणकप्राप्त ऋषभादिवर्द्धमानजिनेन्द्रेभ्यः चंदनं निर्वपामीति स्वाहा।**

अक्षत ले शशि दुतिकारी, अक्षयगुण के करतारी।
तपसी जिन चौबिस गाए, हम पूजत विघ्न नशाए।।

**ओं ह्रीं तपकल्याणकप्राप्त ऋषभादिवर्द्धमानजिनेन्द्रेभ्यो अक्षतं निर्वपामीति स्वाहा।**

बहूफूल सुवर्ण चुनाऊँ, निज काम व्यथा हटवाऊँ।
तपसी जिन चौबिस गाए, हम पूजत विघ्न नशाए।।

**ओं ह्रीं तपकल्याणकप्राप्त ऋषभादिवर्द्धमानजिनेन्द्रेभ्यः पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा।**

चरु ताजे स्वच्छ बनाऊँ, निज रोग क्षुधा मिटवाऊँ।
तपसी जिन चौबिस गाए, हम पूजत विघ्न नशाए।।

**ओं ह्रीं तपकल्याणकप्राप्त ऋषभादिवर्द्धमानजिनेन्द्रेभ्यो नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा।**

दीपक ले तम हरतारा, निज ज्ञानप्रभा विस्तारा।
तपसी जिन चौबिस गाए, हग पूजत विघ्न नशाए।।

**ओं ह्रीं तपकल्याणकप्राप्त ऋषभादिवर्द्धमानजिनेन्द्रेभ्यो दीपं निर्वपामीति स्वाहा।**

धूपायन धूप खिवाऊँ, निज आठों कर्म जलाऊँ।
तपसी जिन चौबिस गाए, हम पूजत विघ्न नशाए।।

**ओं ह्रीं तपकल्याणकप्राप्त ऋषभादिवर्द्धमानजिनेन्द्रेभ्यो धूपं निर्वपामीति स्वाहा।**

फल सुन्दर ताजे लाऊँ, शिवफल ले चाह मिटाऊँ।
तपसी जिन चौबिस गाए, हम पूजत विघ्न नशाए ।।
**ओं ह्री तपकल्याणकप्राप्त ऋषभादिवर्द्धमानजिनेन्द्रेभ्यः फलं निर्वपामीति स्वाहा ।**

शुभ आठो द्रव्य मिलाऊँ, करि अर्घ्य परम सुख पाऊँ।
तपसी जिन चौबिस गाए, हम पूजत विघ्न नशाए ।।
**ओं ह्री तपकल्याणकप्राप्त ऋषभादिवर्द्धमानजिनेन्द्रेभ्यो अर्घ निर्वपामीति स्वाहा ।**

## २४ तीर्थकरो की तपकल्याणक तिथि के २४ अर्घ्य

नौमी वदि चैत प्रमाणी, वृषभेश तपस्या ठानी।
निज मे निज रूप पिछ्राना, हम पूजत पाप नशाना ।।
**ओं ह्रीं चैत्रकृष्णानवम्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीवृषभजिनेन्द्राय अर्घ ।।१।।**

नवमी शुभ माघ सुदी को, अजितेश लियो तप नीको।
जग का सब मोह हटाया, हम पूजत पाप भगाया ।।
**ओं ह्री माघ शुक्ला नवम्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीअजितनाथ जिनेन्द्राय अर्घं ।।२।।**

मगसिर सुदि पूरणमासी, सभव जिन होय उदासी।
केशलोच महातप धारो, हम पूजत भय निरवारो ।।
**ओह्रीं अगहनशुक्लापूर्णमास्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीसंभवनाथजिनेन्द्राय अर्घ ।।३।।**

दशमी शुभ माघ सुदी की, अभिनदन वन चलने की।
चित ठान परम तप लीना, हम पूजत है गुण चीन्हा ।।
**ओं ह्री माघशुक्लादश्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीअभिन्दननाथजिनेन्द्राय अर्घं ।।४।।**

नौमी वैसाख सुदी मे, तप धारा जाकर वन मे।
श्री सुमतिनाथ मुनिराई, पूजूँ मै ध्यान लगाई ।।
**ओं ह्री वैशाखशुक्लानवम्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीसुमतिनाथजिनेन्द्राय अर्घ ।।५।।**

कार्तिक वदि तेरसि गाई, पद्मप्रभ समता भाई।
वन जाय घोर तप कीना, पूजे हम सम सुख भीना ।।
**ओ ह्री कार्तिककृष्णात्रयोदश्यां तपकल्याणप्राप्त श्रीपद्मप्रभजिनेन्द्राय अर्घं ।।६।।**

शुदि द्वादश जेठ सुहाई, बारह भावन प्रभु भाई।
तप लीना केश उखाड़े, पूजूँ सुपार्श्व यति ठाड़े ।।
**ओ ह्री ज्येष्ठशुक्लाद्वादश्या तपकल्याणकप्राप्त श्रीसुपार्श्वजिनेन्द्राय अर्घ ।।७।।**

एकादश पौष वदी को, चन्द्रप्रभ धारा तप को ।
वन मे जिन ध्यान लगाया, हग पूजत ही सुख पाया ।।

**ओ ह्री पौषकृष्णाएकादश्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय अर्घं ।।८।।**

अगहन सुदि एकम जाना, श्री पुष्पदत भगवाना ।
तप धार ध्याय निज कीना, पूजूँ आतम गुण चीन्हा ।।

**ओं ह्री अगहनशुक्ला प्रतिपदायां तपकल्याणकप्राप्त श्रीपुष्पदन्तजिनेन्द्राय अर्घं ।।९।।**

द्वादशि वदी माघ महीना, शीतल प्रभु समता भीना ।
तप राखो योग सम्हारो, पूजे हम कर्म निवारो ।।

**ओ ह्री माघकृष्णाद्वादश्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीशीतलनाथजिनेन्द्राय अर्घं ।।१०।।**

वदि फाल्गुन ग्यारस गाई, श्रेयासनाथ सुखदाई ।
हो तपसी ध्यान लगाया, हम पूजत है जिनराया ।।

**ओं ह्री फाल्गुनकृष्णाएकादश्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीश्रेयांसनाथजिनेन्द्राय अर्घं ।।११।।**

वदि फाल्गुन चौदसि स्वामी, वासुपूज्य शिवगामी ।
तपसी हो समता साधी, हम पूजत धार समाधी ।।

**ओ ह्री फाल्गुनकृष्णा चतुर्दश्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीवासुपूज्यजिनेन्द्राय अर्घं ।।१२।।**

शुदि माघ चौथ हितकारी, श्री विमल सुदीक्षा धारी ।
निज परिणति मे लय पाई, हम पूजत ध्यान लगाई ।।

**ओ ह्रीं माघशुक्लाचतुर्थ्या तपकल्याणकप्राप्त श्रीविमलनाथजिनेन्द्राय अर्घं ।।१३।।**

द्वादशि वदि जेठ सुहानी, वन आए जिन त्रय ज्ञानी ।
धर सामायिक तप साधा, हम पूजूँ अनत हर बाधा ।।

**ओं ह्री ज्येष्ठ कृष्णाद्वादश्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीअनंतनाथजिनेन्द्राय अर्घं ।।१४।।**

तेरस सुदि माघ महीना, श्री धर्मनाथ तप लीना ।
वन मे प्रभु ध्यान लगाया, हम पूजत मुनिपद ध्याया ।।

**ओं ह्री माघशुक्लात्रयोदश्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीधर्मनाथजिनेन्द्राय अर्घं ।।१५।।**

चौदस शुभ जेठ वदी मे, श्री शाति पधारे वन में ।
तह परिग्रह तज तप लीना, पूजूँ आतमरस भीना ।।

**ओ ह्री ज्येष्ठ कृष्णाचतुर्दश्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीशान्तिनाथजिनेन्द्राय अर्घं ।।१६।।**

करि दूर परिग्रह सारी, वैसाख शुदी पड़िवारी ।
श्री कुन्थु स्वात्मरस जाना, पूजन से हो कल्याणा ।।

**ओं ह्री वैसाखशुक्लाप्रतिपदायां तपकल्याणकप्राप्त श्रीकुन्थुनाथजिनेन्द्राय अर्घं ।।१७।।**

अगहन शुदि दशमी गाई, अरनाथ छोड़ गृह जाई ।
तप कीना होय दिगबर, पूजे हम शुभ भावो कर ।।

**ओं ह्री अगहनशुक्लादशम्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीअरनाथजिनेन्द्राय अर्घं ।।१८।।**

अगहन सुदि ग्यारस कीना, सिर केशलोच हित चीन्हा ।
श्रीमल्लि यती व्रतधारी, पूजे नित साम्य प्रचारी ।।

**ओं ह्री अगहनशुक्लाएकादश्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्राय अर्घं ।।१९।।**

वैसाख वदि दशमी को, मुनिसुव्रत धारा व्रत को ।
समतारस मे लौ लाए, हम पूजत ही सुख पाए ।।

**ओं ह्री वैसाखकृष्णादशम्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीमुनिसुव्रतजिनेन्द्राय अर्घं ।।२०।।**

दशमी आषाढ वदी की, नमिनाथ हुए एकाकी ।
वन मे निज आतम ध्याये, हम पूजत ही सुख पाये ।।

**ओं ह्री आषाढकृष्णादशम्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीनमिनाथजिनेन्द्राय अर्घं ।।२१।।**

छठि श्रावण शुक्ला आई, श्री नेमिनाथ वन जाई ।
करुणा धर पशु छुड़ाए, धारा तप पूजूँ ध्याये ।।

**ओं ह्री श्रावणशुक्लाषष्ट्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीनेमिनाथजिनेन्द्राय अर्घं ।।२२।।**

लखि पौष इकादशि श्यामा, श्री पार्श्वनाथ गुणधामा ।
तप ले वन आसन आना, हम पूजत शिवपद पाना ।।

**ओं ह्री पौषकृष्णाएकादश्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीपार्श्वजिनेन्द्राय अर्घ ।।२३।।**

अगहन वदि दशमी गाई, बारह भावन शुभ भाई ।
श्री वर्द्धमान तप धारा, हम पूजत हो भव पारा ।।

**ओं ह्री अगहनकृष्णादशम्यां तपकल्याणकप्राप्त श्रीवर्द्धमानजिनेन्द्राय अर्घ ।।२४।।**

## जयमाल

### (भुजंगप्रयात)

नमस्ते नमस्ते नमस्ते मुनिन्दा । निवारें भली भाँति से कर्म फन्दा ॥
संवारे सुद्वादश तपं वन मझारी । सदा हम नमत है तिन्हें मन सम्हारी ॥१॥

त्रयोदश प्रकारं सु चारित्र धारा । अहिसा महा सत्य अस्तेय प्यारा ॥
परम ब्रह्मचर्य परिग्रह तजाया । सु धारा महा संयमं मन लगाया ॥२॥

दया धार भू को निरखकर चलत हैं । सुभाषा महाशुद्ध मीठी वदत हैं ।
करैं शुद्ध भोजन सभी दोष टालें । दया को धरे वस्तु लें मल निकालें ॥३॥

वचन काय मन गुप्ति को नित्य धारे । धरम ध्यान से आत्म अपना विचारें ।
धरें साम्य भाव रहें लीन निज में । सुचारित्र निश्चय धरे शुद्ध मन में ॥४॥

ऋषभ आदि श्री वीर चौबिस जिनेशा । बड़े वीर क्षत्री गुणी ज्ञान ईशा ।
खड्ग ध्यान आतम कुबल मोह नाशा । जजें हम यतन से स्व आतम प्रकाशा ॥५॥

दोहा – धन्य साधु सम गुण धरें, सहें परीषह धीर ।
पूजत मंगल हो महा, टलें जगतजन पीर ॥

**ओं ह्रीं तपकल्याणकप्राप्तवृषभादिवीरान्तचतुर्विंशतिजिनेन्द्रेभ्योमहार्घं निर्वपामीति स्वाहा ।**

पश्चात् पूर्णार्घ चढाकर शातिभक्ति, शांति पाठ पढ़ कर विसर्जन करें ।

**ततः सभा विसर्जनं वादित्राद्युपस्करविसर्जनं च कृत्वा एकाकी आचार्यो वा इन्द्रश्च प्रतिमां वेदिकायां नयेत्**

सभा विरार्जन कर आचार्य या इन्द्र गुप्त रीति से प्रतिमा को वेदिका पर विराजमान करें ।

(नौ बार णमोकार मत्र पढ़े)

# ज्ञान कल्याणक

मंत्र - (१) मातृका मंत्र
(२) वर्धमान मंत्र
(३) वोधि समाधि मंत्र
(४) तिलकदान मंत्र
(५) सिद्धचक्र मंत्र
(६) नयनोन्मीलन मंत्र
(७) सूर्यकला मंत्र
(८) चन्द्रकला मंत्र
(९) प्राण प्रतिष्ठा मंत्र
(१०) सूरि मंत्र
(११) मोक्षमार्ग मंत्र

मण्डल - चौवीस तीर्थकर मण्डल,

यंत्र - (१) मातृका यंत्र
(२) वर्धमान यंत्र
(३) बोधिसमाधि यंत्र
(४) सिद्ध चक्र यंत्र
(५) नयनोन्मीलन यंत्र
(६) श्रुतस्कंध यंत्र
(७) सर्व सम्पत्तिकर यंत्र
(८) मोक्ष मार्ग यंत्र

भक्तियां - (१) सिद्ध भक्ति
(२) श्रुत भक्ति
(३) तीर्थंकर भक्ति
(४) चारित्र भक्ति
(५) योगि भक्ति
(६) शान्ति भक्ति

अन्य - (१) चोकोर शिला

# ज्ञान कल्याणक

ज्ञान कल्याणक के दिन प्रात काल यज्ञ वेदिका पर प्रतिष्ठा पात्रो द्वारा अभिषेक शातिधारा, नित्यमह एव तपकल्याणक पूजा शातिहवन पुण्याहवाचन, शातिपाठ, विसर्जन करे।

यज्ञ वेदी से दक्षिण दिशा मे आहारगृह की पूर्ण तैयारी करे ऊपर चन्दोवा लगा हो। आहार देखने वालो को बैठने की व्यवस्था हो एव आहार देने वाले दान तीर्थ के प्रवर्तक राजा सोम व श्रेयास की व्यवस्था बोली द्वारा नही करे। वह आहार दान के उपलक्ष्य में जो दान दे वह ग्रहण करे। अन्य दातार भी आहार देने के लिए शक्ति अनुसार राशि अवश्य दे। तीर्थकर को आहार देने की महानता सबको नही मिलती महान पुण्योदय से यह अवसर मिलता है। आहार वाली स्टेज ऊंची हो कि देखने वाले शाति के साथ आहार क्रिया देख सके। सिद्ध भक्ति पाठ पढकर नौ बार णमोकार मत्र पढे पश्चात् विधिनायक प्रतिमा जो मुनिराज के रूप मे है। सिर पर रखकर ईर्यासमिति से धीरे धीरे चले। आहार को जाते समय या आहार लेते समय जयकारा न लगावे। शाति के साथ शुद्ध वस्त्र पहन कर एव सयम पालन योग्य प्रतिज्ञा लेकर आहार दान दे। राजा सोम व श्रेयास पत्नी सहित पड़गाहन क्रिया करे। उच्चासन पर विराजमान कर नवधा भक्ति पूर्वक पूजा करे।

## आहार क्रिया

### पूजा (आहार समय)

**गीता-** श्री ऋषभदेवसु आदि जिन युग आदि के तीर्थेश है
वन्दहु चरण वारिज जिन्हो के जपत तिनहि सुरेश है
यह साधुव्रत लेकर तपस्या ध्यान धर मौनी भये
लघु शक्ति मुनि के हेतु विधि आहार आचरते भये।

**दोहा -** धन्य धन्य ऋषभेश मुनि धन्य धन्य तप साज।
गृह पवित्र तुम चरण से हुआ नाथ यह आज॥

**ओं ह्रीं श्रीवृषभनाथमुनीन्द्र अत्र अवतर अवतर, तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः, सन्निधिकरणम् पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत्।**

### अष्टक (चाल छन्द)

सुन्दर शुभ नीर सुल्याये, मुनि चरणन पास चढाये।
तपसी वृषभेश सुहाये, हम पूजत मगल गाये॥

**ओं ह्रीं श्री वृषभनाथमुनीन्द्राय जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा।**

---

*ब्र शीतल प्रसाद, प्रतिष्ठा सार सग्रह पृष्ठ १३२*

कुंकुम चन्दन घिसलाऊ, भव का आताप नशाऊं।
तपसी वृषभेश सुहाये, हम पूजत मंगल गाये ॥

**ओं ह्री श्रीवृषभनाथमुनीन्द्राय संसारतापविनाशनाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा।**

शशि सम अक्षत सुखकारी, अक्षय गुण के करतारी।
तपसी वृषभेश सुहाये, हम पूजत मंगल गाये ॥

**ओं ह्री श्रीवृषभनाथमुनीन्द्राय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतं निर्वपामीति स्वाहा।**

शुचि सुन्दर पुष्प सुल्यायो, शरवाण तुरत नशायो।
तपसी वृषभेश सुहाये, हम पूजत मगल गाये ॥

**ओं ह्री श्री वृषभनाथमुनीन्द्राय कामवाणविध्वंसनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा।**

चरु ताजे मिष्ट बनाये, निजरोग क्षुधा विनशाये।
तपसी वृषभेश सुहाये, हम पूजत मंगल गाये ॥

**ओं ह्री श्री वृषभनाथमुनीन्द्राय क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा।**

दीपक तम नाशनहारा, सत ज्ञानप्रभा विस्तारा।
तपसी वृषभेश सुहाये, हम पूजत मंगल गाये।

**ओं ह्री वृषभनाथमुनीन्द्राय मोहांधकार विनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा।**

दश गंध सु धूप खिवाऊ, निज आठों कर्म जलाऊं।
तपसी वृषभेश सुहाये, हम पूजत मगल गाये ॥

**ओं ह्री श्री वृषभनाथमुनीन्द्राय अष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा।**

फल सुंदर सुखद अनूपा, पाऊं शिवथल निज रूपा।
तपसी वृषभेश सुहाये, हम पूजत मगल गाये ॥

**ओं ह्री श्री वृषभनाथमुनीन्द्राय मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा।**

वसु द्रव्य मिलाकर लाऊं, कर अर्घ परम सुखपाऊं।
तपसी वृषभेश सुहाये, हम पूजत मगल गाये ॥

**ओं ह्री श्री वृषभनाथमुनीन्द्राय अनर्घपदप्राप्तये अर्घ निर्वपामीति स्वाहा।**

## जयमाल (सृग्विणी छंद)

जय मुदा रूप तेरे सदा दोषना ज्ञान श्रद्धान पूरित धरें शोकना ॥
राज्य को त्याग वैराग्य धारी भये मुक्ति का राज्य लेने परम मुनि भये ॥१॥
आत्म को जानके, पाप को भानके तत्त्व को पायके ध्यान उर आन के।
क्रोध को हान के मान को हान के लोभ को जीत के मोह को भान के ॥२॥

धर्म मय होय के साधते मोक्ष को बाधते मोक्ष को जीतते द्वेष को ॥
शातता धारते साम्यता पालते आप पूजन किए सर्व अघ बालते ॥३॥

धन्य है आज हम दान सम्यक् करे पात्र उत्तम महापाप के दुख हरे ॥
पुण्य सपत्ति भरे काज हमरे सरे आप सम होयके जन्म सागर तरे ॥४॥

**ओ ह्री श्री वृषभनाथमुनीन्द्राय जयमालार्घं निर्वपामीति स्वाहा ।**

पश्चात् आहार मुद्रा अजुली बनाकर प्रतिष्ठाचार्य इक्षु रस लेकर थाली मे छोड़ते जाये, प्रतिमा पर कोई क्रिया न करे। प्रतिमा के सामने विधि करे। आहार के बाद प्रतिमा शिर पर रखकर पुन वन स्थान मे विराजमान करे। मध्यान्ह मे ज्ञानकल्याण की क्रिया करे। वन मे ध्यानस्थ मुद्रा से निर्विकल्प अवस्था को प्राप्तकर घातिया कर्मो के अभाव करने का मार्ग चल रहा है, ऐसा ज्ञान दर्शको को कराया जावे।

मगलाष्टक, दिग्बंधन, पात्रशुद्धि, रक्षा मत्र, शाति मत्र, पूजा प्रस्तावना, विनायक यत्र, नवदेव अर्घ चढाकर पचकल्याणक स्त्रोत एव भक्तिया पढ़ने के पश्चात् कार्य आरम्भ करें। निम्न मत्रो की जाप करे। इन मत्रो की समस्त इन्द्र इन्द्राणी णमोकार मत्र की जाप करे।

## मातृका मंत्र

**ओं नमोऽर्हं अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ ओ औ अं अः। क ख ग घ ङ। च छ ज झ ञ। ट ठ ड ढ ण। त थ द ध न। प फ ब भ म। य र ल व। श ष स ह। क्ली ह्री क्रौं स्वाहा** (१०८ बार जाप करना)

## वर्धमान यंत्र

**ओं णमो भयवदो वड्ढमाणस्स रिसहस्स जस्स चक्कं जलंतं गच्छई, आयासं पायालं लोयाणं भूयालं जये वा विवादे वा रणांगणे वा थंमणे वा मोहणे वा सव्वजीव सत्ताणं अपराजिदो भवदु मे रक्ख रक्ख स्वाहा** (१०८ बार जाप करना)

## वन स्थापन (१)

शाखाच्छयेन योऽसौ हरति खलु सता कर्म घर्माशु ताप
य सौख्योदारसार फलति शुभफल मोक्षनाकादिभेदम् ।

सेवते य तदर्थं विबुधजनखगा यस्य चैव प्रभाव
सगाज्जातो हि तस्य त्रिभुवनमहित सोऽस्तु बोधिद्रुमोऽय ॥

**वन स्थापनार्थं पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत् ।**

*(१) श्री. ने दे, प्र ति पृष्ठ ५७३*

मातृका यत्र का अभिषेक करके बाजौटा पर चौकोर शिला रखे और उसके ऊपर मातृका यत्र की स्थापना कर विधिनायक प्रतिमा को यागमडल की वेदी पर विराजमान करे।

## बिम्ब स्थापन मंत्र

**ओं णमो सिद्धाणं भगवान स्वयंभू रत्न सुनिविष्टो भवत्विति स्वाहा।**

विधिनायक एव प्रतिष्ठेय प्रतिमाओ पर पुष्प क्षेपण करे। उनको ध्यानमग्न मुद्रा की कल्पना करे।

## ध्यानस्थमुद्रा एवं स्तवन (मोतियादाम)[१]

नमोस्तु नमोस्तु नमोस्तु मुनीश, परम तप के करतार मुनीश।
न मोह न मान न क्रोध न लोभ, न हास्य न खेद न द्रोह न क्षोभ ॥१॥
ममत्व न राग पदारथ सर्व, चिदातम वेदत छोड़त गर्व।
सुभेद विज्ञान जग्यो जग बीच, सु आतम अनुभव लावतखीच ॥२॥
स्वतत्त्व रमन्त करत निज काज, कषाय रिपू दलने को आज।
लियो सतध्यान मई असिधार, नमू जिनको तुम कर्म निवार ॥३॥

बाह्याभ्यतरभेदतो द्विविधता तत्रापि षट्भेदक
बाह्यावान्तरमेधितस्वविभवप्रत्यूहनिर्णाशनात्।
भक्ष्याभावतदूनताव्रतपरीसख्यानषट्स्वादना-
मोहैकान्तशयासनागकदनान्येव तु बाह्य तप ॥

**ओं ह्रीं अनशनावमौदर्यवृत्तिपरिसंख्यान रसपरित्यागैकान्त शय्यासनकायक्लेशषट् प्रकार बाह्यतपोधारक जिनाय अर्घ निर्वपामीति स्वाहा।**

अन्त्ये दोषविसगतो न भवति प्रायश्चिताना क्रमो
नो वा यत्र विनेयता व्युपरमादौपाधिकस्योद्भवः।
नान्यत्र स्थितिमत्सु साधुषु तथा वैयावृत्ते· प्रक्रमो
नो वा शास्त्रसुशीलन त्विति पर पार्येण बोध्य जिने ॥
व्युत्सर्ग प्रतिवारार प्रसरतो ध्यान स्वमाध्यायत
आख्यामात्रमुपाचरत्प्रतिकृत्तेर्मार्गं प्रलभावनात्।
गाढोत्कृष्टसुसहनस्य जिनपस्यास्येति संरूढित:
क्लृप्त तच्छुचिनामतत्फलगणै सपूजयाम्यादरात्। [२ ३]

**ओं ह्रीं प्रायश्चित्त विनय वैयाव्रत स्वाध्याय व्युत्सर्ग ध्यान षट् प्रकारांतरंगतपोनिष्ठाय जिनाय अर्घ निर्वपामीति स्वाहा।**

विधिनायक प्रतिमा के सामने थाली मे बोधिसमाधि यत्र स्थापित कर अभिषेक करे।

---

*(१) ब्र. शी. प्र., प्र. सा स पृष्ठ १३४ (१) आ ज से, प्र. पा. श्लोक ८४४*
*(२-३) आ. ज. से., प्र. पा. श्लोक ८४५-४६*

## बोधिसमाधि मंत्र

**ओं ह्रां ह्री ह्रूं ह्रौं ह्रः अ सि आ उ सा श्री र्हं ममेष्टं शुभं कुरु कुरु अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ लृ लॄ ए ऐ ओ औ अं अः । क ख ग घ ङ । च छ ज झ ञ । ट ठ ड ढ ण । त थ द ध न । प फ ब भ म । य र ल व । श ष स ह क्षं पं वं क्षिं स्वाहा ।**
(१०८ बार जाप करे)

## गुणस्थान आरोहरण[१]

धर्मध्यानप्रभावेन तेषु स्थानेषु वा क्वाचित्, मिथ्यात्वप्रकृतीस्त्रेधा चतस्रो दु कषायजा ।
देवायुर्नारकायुश्च पश्वायु पापकारण, दशैता प्रकृतीर्हत्वा पूर्वमेव मुनीश्वर ॥

**ओं ह्री अप्रमत्तगुणस्थानारूढधःकरण - प्रवृत्तिमिथ्यात्वादिदशकर्मसत्तारहिताय जिनाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।**

अष्टमे च गुणस्थाने क्षपकश्रेणिमाश्रित , अपूर्वकरणो भूत्वा स्थित्वा च नवमे सुधी· ।
शुक्लध्यानस्य पूर्वेण पादेन परमार्थवित्, नाम्ना पृथक्त्ववीतर्कवीचारेण विचारवान् ॥

**ओं ह्री अपूर्वकरणगुणस्थानारूढाय जिनाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।**

समातपचतुर्जातित्रिनिद्राश्वभ्रयुग्मक, स्थावरत्व च सूक्ष्मत्व पशुद्व्युद्योतक तथा ।
अनिवृत्तगुणस्थानपूर्वभागे च षोडश, क्षय नीत्वाद्वितीये च कषायाष्टकमुच्चकै ॥
क्लैव्य परे तत स्त्रैण चतुर्थे भागके तत , परे हास्यादिषट्क च षष्ठे पुवेदक तथा ।
क्रोधमान च माया च त्रिभागेषु पृथक्पृथक्, षट्त्रिशत्प्रकृतीर्हत्वा नवमे चैवमादिकम् ॥

**ओं ह्री अनिवृत्तिकरणगुणस्थानारूढषट्त्रिंशत्प्रकृतिविदारणाय श्री जिनाय अर्घं ।**

सूक्ष्मसापरायकेऽपि सूक्ष्मलोभ निहत्य च ।
क्षीणमोहगुणस्थाने द्वितीयशुक्लमाश्रित ॥

**ओं ह्री सूक्ष्मसांपरायगुणस्थानारूढलोभप्रकृतिविदारणाय श्रीजिनाय अर्घं ।**

निद्रा सप्रचला हित्वा चोपान्त्यसमये सुधी ।
अतिमे समये तत्र चतस्रो दृष्टि घातिका ॥
पञ्चधा ज्ञानहा पञ्चप्रकृती पञ्चविघ्नका ।
इत्येवं प्रकृती प्रोक्तास्त्रिषष्टि घातिकर्मणाम् ॥

**ओं ह्रीं क्षीणकषाय गुणस्थानारूढैकत्ववितर्कवीचारशुक्लध्यानधारकाय श्रीजिनाय अर्घं ।**

यस्याश्रयेण सकलाघतृणौघदाहशक्तित्वमाप चरित चरित जनेन ।
तच्चारुपंचतयरूपमपास्य चारमत्य यथाख्यमगमत्परि पूर्णताग ॥[२]

**ओं ह्री यथाख्यातचारित्रधारक जिनाय अर्घं ।**

---

*(१) श्री विद्यानन्दि, सुदर्शन चरित्र ११/११८/४७-५७*
*(२) आ ज रो , प्र पा श्लोक ८४७*

## तिलक दान विधि

आचार्य इन्द्रानी द्वारा तिलकदान की सामग्री बनाने हेतु व्यवस्था करावें। सिल, लोड़ी, दीपक, तिलक सामग्री को मंत्रों द्वारा स्थापित करें।

### शिला स्थापन [१]

वितानमाल्यांबरपूर्णकुम्भरगावलीचारुचतुष्कमध्ये।।
संस्थापयाम्यत्र शिलां विशालां जिनप्रतिष्ठा तिलकार्थपिष्ट्यै ।।
**ओं ह्रीं र्ह क्ष्मं ठः ठः शिला स्थापनं करोमि ।**

### शिलाशुद्धि दीपक स्थापन विधि [२]

कोणोज्ज्वलद्दीपचतुष्कदीप्रा चतुष्कमध्यस्थशिलां विशालां।
जाबूनदोच्चै कलशप्रपूर्णै प्रक्षालयाम्युत्तमतीर्थवारिभिः ।।
**शिलाशुद्धिं दीपकस्थापनं च करोमि ।**

### तिलक द्रव्य [३]

पिगाप्रियंगुफलदध्यमृतप्रदूर्वा सिद्धार्थका हिममहागुरुरत्नसिक्तं।
तीर्थाम्बुकानकघटोद्धृतदुग्धधारा संपन्नमाशु विदधीत निजाभिषिक्त्यै ।।

स्नात्वा कुसुभवसनाघृतहेमभूषा सन्मौक्तिकोद्धृतचतुष्कविराजभाना।
मत्रं ह्यनादिनिधनं परिजप्यशुद्धा यष्टीसुचन्दनरसं परिषेचयेत्तु ।।

भर्त्र चलात्तवसनायुगकोणभासि दीपावलीद्युति विशालशिलोपरिष्टात्।
संघृष्य चन्दनमनर्थसमूहनष्ट्यै भाले विधातृ सवितु. कृत्तमण्डितस्य ।।

**ओं ह्रीं णमो अरिहंताणं इत्यादि पठित्वा याजक पत्नी वादित्रनाद पुरस्सरं जय जय शब्दाकुलं सुमंगलगानरम्य प्रकाशं तिलकं आचार्य मूर्ध्नि कुर्यात्। तत्र आचार्योऽपि चारित्रभक्तिं पाठित्वा सुलग्ने रेचक स्वरोदये विशुद्धमना परिहृत सकल संकल्पामुख जिनबिंबनाभौ र्ह्र बीजं स्थापयेत् ।**

तेजोस्त्रिमूर्तीश्वरदेशकानु, जनिप्रिया स्नातकबीजपूर्व।
सस्यादिकः सार्हतनाम नाममत्रेण बिम्बे तिलकं न्यसामि ।।[४]

**ओं ह्रीं श्रीं र्ह अ सि आ उ सा ऽर्हतां वृषभनाथस्य नाभौ तिलकं न्यसामि ।**
**ओं ह्रीं श्रीं अर्ह अ सि आ उ सा अप्रतिहतशक्तिर्भवतु ह्रीं स्वाहा ।**

तिलक दान मंत्र १०८ बार जपना।

**इति मंत्र अष्टोत्तर शतं लवंगैर्जप्त्वा पुनरप्येकबारमिमभेव मंत्र मुच्चरन स्वर्णशलाकया 'र्ह्र' इति बीजं स्थापयेत इदमेव तिलकदानं प्रकृतो बोध्यं ।** [५]

*(१) श्री ने. दे., प्र. ति. पृष्ठ ५५९ (२) श्री ने. दे., प्र. ति. पृष्ठ ५५९ (३) आ. ज. से., प्र. पा. श्लोक ८४९ से ८५१ (४) श्री. ने. दे., प्र. ति. पृष्ठ ५६२ (५) श्री. शि. रा. प्र. चं.*

आचार्य तिलक मन्त्र का स्मरण करता हुआ सब प्रतिमाओ की नाभि मे "ह्लं" ऐसा बीजाक्षर लिखे। यह तिलकदान प्रतिष्ठा का मुख्य कार्य है। केशर द्वारा प्रत्येक प्रतिमा मे यह क्रिया करना चाहिए।

## मंत्रन्यास विधि (१)

आवाहनादिक कृत्वा सम्यगेव समाहित ।
स्थिरात्माष्टप्रदेशाना स्थाने बीजाक्षर न्यसेत् ।।१।।

**ओं ह्लां ललाटे, ओ ह्ली वामकर्णे, ओं ह्लूं दक्षिणकर्णे, ओ ह्लौ शिरः पश्चिमे, ओं ह्लः मस्तकोपरि, ओं क्ष्मां नेत्रयोः, ओं क्ष्मी मुखे, ओं क्ष्मूं कण्ठे, ओं क्ष्मौं ह्लदये, ओं क्ष्मः वाह्यौ, ओं क्रौ उदरे, ओं ह्ली कट्यां, ओं ब्लूं जंघयो, ओ क्षूं पादयोः, ओ क्षः हस्तयोः श्रीखण्ड कर्पूरेण प्रतिमांगे बीजाक्षराणि विन्यसेत् ।**

## अधिवासना विधि (२)

गधाक्षतस्रग्वस्त्रान्नयवाली कंकणेषुभि
चरुधूपारार्त्तिकफलै र्विरूढकयवारकैत्र ।।१।।
सवर्णपूरेक्षुबलिवर्तिभृगारकैरिमै
मन्त्राभिमन्त्रितैश्चित्रै सार्घ स्वरस्त्ययनै क्रमात् ।।२।।
एष निष्प्रतिघो देष्यत्केवलज्ञाननिर्वृति ।
प्रतिष्ठितमहार्चाया जिनेन्द्रंअधिवासये ।।३।।

अधिवासना के लिए गध, अक्षत, पुष्प, परदा, सप्तधान्य, जुबाली, चरु, दीप, धूप, फल, दीपक, स्वर्णकलश, पूजा सामग्री एकत्रित कर पुष्पक्षेपण करे। प्रतिमाओ को नमस्कार करे।

नूत्न निरावृत्तिचमत्कृतिकारितेजो नोशक्यमीक्षितवतामपि भावुकाना ।।
इत्येवमर्पितनयानयनेन शम्भो रग्रे मुखाग्र महवस्त्रमुपाकरोमि । (३)

**ओ श्री ह्ली हॅं श्री णमो अरिहंताणं झ्रौं नमः स्वाहा ।**
(वेदिकायामतर्गृहे मुखवस्त्रमेव कुर्यात)

**अर्थ-** नवीन और निरावरण चमत्कार करने वाला प्रभु का तेज है भव्यो को देखने की शक्ति नही है। ऐसे भगवान के आगे परदा करता हूं।

## बिम्ब स्थापन

**तत्प्रतिमां भद्रासनोपरि मातृकायंत्रे स्थापपित्वाऽष्टोत्तर शतबारं तीर्थजलधारा निपातिनेनाभिमंत्र अग्रेविधिं कुर्यात् ।**

---

(१) आ व न, प्र पा (२) प आ ध, प्र सा अध्याय ४ श्लोक १५५ से १५६
(३) आ ज से, प्र पा श्लोक ८५५

प्रतिमा को (भद्रासन पर मातृकायत्र रख) विराजमान करना और तीर्थजल से धारा करना । प्रतिमा के सामने वर्धमान यत्र एव बोधि समाधि यंत्रों को रखकर मत्रो को पढकर धारा करके पुष्प क्षेपण करे ।

## अधिवासनामंत्र (१)

प्रतिष्ठेय प्रतिमाओ पर पुष्पक्षेपण करे ।

**(१) ओ सत्यजाताय नमः (२) ओ अर्हज्जाताय नमः (३) ओ परमजाताय नमः**
**(४) ओं परमार्हताय नमः (५) ओ परमरूपाय नमः (६) ओं परमतेजसे नमः**
**(७) ओं परमगुणाय नमः (८) ओ परमस्थानाय नमः (९) ओं परमयोगिने नमः**
**(१०) ओ परमभाग्याय नमः (११) ओ परमर्द्धये नमः (१२) ओ परमप्रसादाय नमः**
**(१३) ओ परमकांक्षिताय नमः (१४) ओ परमविजयाय नमः (१५) ओ परमविज्ञानाय नमः**
**(१६) ओ परमदर्शनाय नमः (१७) ओ परमवीर्याय नमः (१८) ओ परमसुखाय नमः**
**(१९) ओ परमसर्वज्ञाय नमः (२०) ओ परमार्हते नमः (२१) ओ परमेष्ठिने नमो नमः**
**(२२) ओ सम्यग्दृष्टे सम्यग्दृष्टे त्रिलोकविजय त्रिलोकविजय, धर्ममूर्ते धर्ममूर्ते स्वाहा ।**
**सेवाफलं षट् परमस्थानं भवतु, अपमृत्युविनाशनं भवतु समाधिमरणं च भवतु ।**

प्राणप्रतिष्ठाप्याधिवासना च सस्कारनेत्रोच्छ्रुति सूरिमंत्राः ।
मूल जिनत्वाऽधिगमे क्रियाऽन्याभक्तिप्रधाना सुकृतोद्भवाय ।।२।।
प्राणप्रतिष्ठा अधिवासना मत्र सस्कार नेत्रोन्मीलन एवं सूरि मत्र,
सभी क्रियायें प्रत्येक प्रतिमा पर करना आवश्यक है ।

## अधिवासना पूजा - विधि [३]

आहूताभवनामरैरनुगता य सर्वदेवास्तथा
तस्थौ यस्त्रिजगत्सभातर-महापीठाग्र-सिहासने ।
य हृद्य हृदि सन्निधाप्य सततं ध्यायन्ति योगीश्वराः
तं देव जिनमर्चित कृतधियामावाहनाद्यैर्भजे ।।

**ओं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अ सि आ उ सा एहि संवौषट् । एहि तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः । एहि मम सन्निहितो भव भव वषट् ।**

*(१) आ. ज से, प्र पा पृष्ठ १३७ (२) आ ज से, प्र पा श्लोक ३४९*
*(३) श्री ने दे., प्र ति पृष्ठ ५६१*

## अष्टक

सुगंधशीतलै स्वच्छै साधुभिर्विमलैर्जलै ।
अनंतज्ञानदृग्वीर्य सुखरूप जिनं यजे ॥१॥[१]

**ओं ह्ली नमः परमेष्ठिभ्यः जलं गृहाण गृहाण स्वाहा ।**

काश्मीरचन्दनरसेन विलुब्धशुम्भत्सौरभ्यमत्तमधुपावलिझकृतेन ।
पीठस्थली जिनपतेरधिपादपद्म संचर्चयामि मुनिभि परित: पवित्रां ॥२॥[२]

**ओं ह्ली अर्हते सर्वशरीरावस्थिताय पृथु पृथु चन्दनं गृहाण गृहाण स्वाहा ।**

मुक्ताफलच्छवि पराजित कामकाति प्रोद्भूतमोहतिमिरैकफलौघहेतु·
शाल्यक्षतार्थपरिपूर्णपवित्रपात्रमुत्तारयामि भवतो जिनपस्य पार्श्वे ॥३॥

**ओं ह्ली अर्हते सर्वशरीरावस्थिताय पृथु पृथु अक्षतं गृहाण गृहाण स्वाहा ।**

सौरभ्यसान्द्रमकरदमनोऽभिरामपुष्पै सुवर्णहरिचन्दनपारिजातै ।
श्रीमोक्षमानिवनितापरिलभनाय माल्यादिभिश्चरणधोरणिमुत्सृजामि ॥४॥

**ओं ह्ली अर्हते शरीरावस्थिताय पृथु पृथु पुष्पं गृहाण गृहाण स्वाहा ।**

षष्ठोपवासविधये नवसर्पिषात्तनैवेद्यभाजनमिद परिवर्त्य सप्त ।
वार तदीय परिह्रयभिधा प्रसिद्ध्यै सस्थापयेज्जिनवराग्रिमभूतधात्र्यां ॥५॥

**ओं ह्ली अर्हते सर्वशरीरावस्थिताय पृथु पृथु नैवेद्यं गृहाण गृहाण स्वाहा ।**

स्फूर्जन्मयूखविततिप्रहताधकार दीप घृतादिमणिरत्नविशातशोभ ।
उद्भिन्नयुगलान्तिमभागभाजो देहद्युतिद्विगुणकोटियुता करोमि ॥६॥

**ओं ह्ली प्रज्ज्वल प्रज्ज्वल अमिततेजसे दीपं गृहाण गृहाण स्वाहा ।**

कर्पूरचन्दनपरागसुरम्यधूपक्षेपोऽस्तु मे सकलकर्महतिप्रधान ।
इत्येव भावमभिधाय हसतिकायामुत्क्षेपयामिकिलधूपसमूहमेन ॥७॥

**ओं ह्ली सर्वतो दह दह तेजोऽधिपतये समूहभूताय धूपं गृहाण गृहाण स्वाहा ।**

कर्माष्टकापहरण फलमस्ति मुख्य तत्प्राप्तिसम्मुखतयास्थितवानसि त्वं ।
यस्मादनेकगुणलास्यकलानिधान- धाम्नस्तव स्थलमदभ्रफलैर्यजामि ॥८॥

**ओं ह्ली आश्रितजनायाभिमत फलानि ददातु ददातु स्वाहा ।**

त्रैलोक्याभयदत्रिकालपतिताशेषार्थपर्यायजानतानतविकल्पनस्फुटकरससारचक्रोत्तर।
ज्योति केवलनामचक्रमवतोध्यानावतानप्रभोर्योऽयतूर्यविशशनक्षणमह: क्रेप्येष जीयात्पुन ॥९॥

**ओ ह्ली नमोऽर्हतेभगवतेद्वितीयशुक्लध्यानोपान्तसमयप्राप्ताय अर्घ निर्वपामीति स्वाहा ।**

---

(१) श्री ने दे, प्र ति ७६७ (१) आ ज से, प्र पा पृष्ठ २७९ से २८२

यस्याश्रयेण सकलाघतृणौघदाहशक्तित्वमाप चरित चरितं जनेन ।
तच्चारु पचतयरूपमयास्यचारमन्त्य यथाख्यमगमत्परिपूर्णतांगम् ।।

**ओं ह्री यथाख्यातचारित्रधारकाय जिनाय अर्घ निर्वपामीति स्वाहा ।** (१)

## यवमालारोपण (२)

मदनफललसन्त्या मालयैषा यवाना सुखफलगुणमाला मार्हती सूचयन्त्या ।
विगलदखिलदोष प्रार्चयामो जिनेन्द्र जनयतु जनताना क्षेमवृद्धि सुभिक्षम् ।।

**मदनफल यवमाला च जिनपादाग्रतः स्थापयेत्**

## सप्तधान्यस्थापन(३)

जिनेश्वरश्रीचरणाबुजाग्रे सप्तोद्धधान्यानि समुच्चितानि ।
अनतधर्मेष्वपि सभवन्ती अर्हन्तु दिव्यध्वनिसप्तभंगीम् ।।

**ओ जिनपादाग्रतः सप्तधान्यं स्थापनं करोमि ।**

## मुखोद्घाटन

**सर्वान् जनानपसृत्य दिगंबरत्वावगत आचार्यः "ओं नमः सिद्धेभ्यः" ।। इति मंत्र मुच्चारयन् भृंगारधारां विष्वग्निपात्य डामरादिक्षुद्रोपद्रवशान्त्यै सिद्धचक्र यंत्राभ्यर्णे सन्निधाय प्रथमतः स्वस्त्ययनं पठेत्** (प्रतिष्ठाचार्य को यहां वस्त्र उतारने को कहा है किंतु कब वस्त्र पहिने यह नही लिखा)

## सिद्धचक्रमंत्राराधन (वृहत्)

**(१) ओं अ सि आ उ सा ह्र ह्रा ह्रि ह्री ह्रु ह्रू ह्रे ह्रै ह्रो ह्रौ ह्रं ह्रः णमो अरिहंताणं णमो सिद्धाणं णमो आइरियाणं णमो उवज्झायाणं णमो लोए सव्वसाहूणं । सम्यग्दर्शनाय नमः सम्यक्ज्ञानाय नमः सम्यक्चारित्राय नमः सम्यक्तपसे नमः ठः ठः ओं ह्री अनाहतविद्यायै अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ लृ ॡ ए ऐ ओ औ अं अः क ख ग घ ङ च छ ज झ ञ ट ठ ड ढ ण तथ द ध न प फ ब भ म य र ल व श ष स ह क्षः ठः ठः नमः स्वाहा ।**

**(२) आं ह्री अर्ह अनाहत विद्यायै णमो अरिहंताणं णमो सिद्धाणं णमो आइरियाणं णमो उवज्झायाणं णमो लोए सव्वसाहूणं सम्यक्दर्शनज्ञानचारित्रेभ्यः सम्यक्तपसे नमः स्वाहा ।**

*(१) आ ज. से., प्र पा श्लोक ८४७ (२) श्री ने दे., प्र. ति. पृष्ठ ५६३ (३) वही, पृष्ठ ५६४*

**(३) ओं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः श्री सिद्धचक्राधिपतये अष्टगुणसमृद्धाय फट् स्वाहा ।**

इन तीनो मन्त्रो में से किसी एक मन्त्र को १०८ बार जपना चाहिये ।

## स्वस्त्ययन [१]

स्वस्ति श्री वृषभो देवोऽजित स्वस्त्यस्तु सभव।
अभिनन्दननामा च स्वस्ति श्री सुमति प्रभु।।

पद्मपभ स्वस्ति देव सुपार्श्व स्वस्ति जायता ।
चन्द्रप्रभ स्वस्तिनोऽस्तु पुष्पदतश्च शीतल ।।

श्रेयान् स्वस्ति वासुपूज्यो विमल स्वस्त्यनतजित् ।
धर्मो जिन सदा स्वस्ति शान्ति कुन्थुश्च स्वस्त्यर ।।

मल्लिनाथ स्वस्ति मुनिसुव्रत स्वस्ति वै नमि ।
नेमिर्जिन स्वस्ति पार्श्वो वीर स्वस्ति च जायता ।।

भूतभाविजिना सर्वे स्वस्ति श्री सिद्धनायका ।
आचार्य स्वस्त्युपाध्याय साधव स्वस्ति सतु न ।।

**पुष्पाञ्जलि क्षिपेत्**

सर्वोपद्रव शांति के लिए सिद्ध चक्र यत्र को थाली मे स्थापना कर **"ओ नमः सिद्धेभ्यः"** मंत्र द्वारा १०८ बार धारा करे ।

अथाख्यात प्रान्तोदय धरंणिधृन्मूर्धिनि
प्रकाशोल्लासाभ्या युगपदुपयुजस्त्रिभुवन
दधज्ज्योति स्वाय भवमपगता वृत्यपपथो
मुखोद्घाट लक्ष्म्या व्रजतु यवनीं दूरमुदयेत् ।[२]

ओं अट्ठविह कम्ममुक्को तिलोय पुजोय सथुवोभयव ।
अमरण रणाह महिओ अणाहिणिहणो सिवदिसओ ।। [३]

**ओं उसहादि वड्ढमाणाणं पंचमहा कल्लाण संपण्णाणं महइ महावीर वड्ढमाणसामीणं सिज्जउ मे महइ महाविज्जा अट्ठमहापाडिहेर सहियाणं सयल कलाधराणं सज्जोजादरूवाणं चउतीसातिसय विसेस संजुत्ताणं वतीस देवेंद मणिमत्थय महियाणं सयललोयस्स संति पुट्ठिकल्लाणाउ आरोग्ग कराणं वलदेव वासुदेव चक्कहर रिसि मुणि जदि अणगारोव गूढाणं उहयलोय सुहफल यराणं थुइसय सहस्सणिलयाणं परापर परमप्पाणं अणाहि णिहणाणं वलि वाहुवलि सदाणं वीरे वीरे ओ हां क्षां सेणवीरे**

---

(१) आ. ज. से., प्र पा पृष्ठ २८२ (२) वही, पृष्ठ २८३ श्लोक ८६६
(३) प आ ध , प्र सा ४/१०९

**वड्ढमाणवीरे णह संजयं तवराईए वज्जसिल थंममयाणं सस्सदवंमपइट्ठियाणं उसहाइ वीर मंगल महापुरिसाणं णिच्चकालपइट्ठियाणं इत्थ संणिहिया मे भवंतु मे भवंतु ठः ठः क्षं क्षं स्वाहा[१] ।**

**इति मंत्रेण मुखादग्रे वस्त्रयवनिकां दूरमुत्सारयेत्**

परदा अलग कर दे ।

ओं सत्तक्खर गब्भाणं अरिहंताणं णमोत्थिभावेण
जो कुणइ अणण्णमणो सो गच्छइ उत्तमं ठाणं [२]

इति पादाग्रस्थापितयववलयापसरणं कुर्यात् (यवमालादि अलग कर दें )

## नयनोन्मीलन

विधिनायक प्रतिमा के सामने नयनोन्मीलन यंत्र की स्थापना कर नयनोन्मीलन मंत्र से धारा करें ।

तदनंतरमेवरुक्मपात्रस्थित कर्पूरयुक्त स्वर्णशलाकां दक्षिणपाणौ विधृत्य सोऽहं स इति ध्यायन्नाचार्यो नयनोन्मीलनयंत्रे प्रदर्श्य श्लोकमिमं पठेत् –

येनाबद्धनिरूढकर्मविकृत्रतिप्रालंविका निर्घृणं ।
छिन्नात्मानमजं स्वयंभुवमपूर्वायं स्वयं प्राप्तवान् ।
सो ऽ यं मोक्षरमाकटाक्षसरणिप्रेमास्पदः श्रीजिनः।
साक्षादत्र निरूपतः स खलु मां पायादपायात्सदा ।। [३]

**ओं णमो अरिहंताणं णाण दंसण चक्खुमयाणं अमियरसायणं विमल तेयाणं संति तुट्ठि पुट्ठि वरद सम्मादिट्ठीणं वं झं अमिय वरसीणं स्वाहा ।**

(१०८ बार जाप करना) (इति स्वर्णशलाकया नेत्रोन्मीलनं कुर्यात् ।)

चांदी के पात्र में कपूर, केशर, चंदन घिसकर रख लें और स्वर्ण सलाई से दाहिने हाथ द्वारा रेचक स्वर में "सोऽहं स" ऐसा ध्यान करता हुआ समस्त प्रतिमाओं के नेत्रों में लगावे यह नेत्रोन्मीलन क्रिया है । पश्चात् सूरिमंत्र की विधि करें ।

प्रतिष्ठा तिलक और प्रतिष्ठासारोद्धार में सूरि मंत्र विधि न लिखकर अनंतचतुष्टय की स्थापना के लिए श्लोक एवं मंत्र लिखे हैं । सूरिमंत्र नहीं लिखा ।

जयसेन प्रतिष्ठापाठ में भी विधितो नहीं लिखी गई किंतु इतना उल्लेख किया है नयनोन्मीलन के बाद "ततः सद्यैव सूरिमंत्रेण **सर्वज्ञत्वोपलंभनं विदध्यात् ।**

इसके नीचे नयनोन्मीलन वाला ही मंत्र लिखा है वचनिका मे लिखा यह मंत्र पढ़ें ता पीछे तत्काल सूरिमंत्र है उसकर सर्वज्ञपना प्राप्त करें ।

*(१) आ. ज. से., प्र. पा. पृष्ठ २८३-८४ (२) आ. ज. से., प्र. पा.. पृष्ठ २८५*
*(३) आ. न. से.. प्र. पा. पाठ श्लोक ८६७*

पश्चात् केवल ज्ञानोत्पति की विधि लिखी और अनत चतुष्टम देवकृत चौदह अतिशय और समवसरण की रचना एंव अष्टप्रातिहार्यो की स्थापना की विधि है।

## सूर्यकला मंत्र

ओं ह्री स्फ्रां स्फ्री ओं वं झ्रौ सं श्री एहि एहि अस्मिन् बिम्बे सूर्य कलां स्थापय स्थापय श्रुः नमः । (१०८ बार जाप करना)

## चन्द्रकला मंत्र

ओं ह्री श्री अर्ह पुनीहि पुनीहि ओं श्रीं क्लीं अस्मिन् बिम्बे चन्द्रकलां स्थापय स्थापय ह्री झ्रौं नमः। (१०८ बार जाप करना)

## प्राणप्रतिष्ठा मंत्र

ओं आं क्रौ ह्री य र ल व श ष स ह अ सि आ उ सा क्षों सः हं सः आयुष्य प्राणा इह प्राणा आयुष्य जीवः इह स्थितः सर्वेन्द्रियाणां काय वाङ् मनश्चक्षुश्रोत्रं मुख घ्राण जिव्हान् स्थापय स्थापय शब्द स्पर्श वर्ण रस गंधान् अस्य आत्मघटं वायुं च पूरय - पूरय संवौषट् तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः चिरकालं नन्दतु । (१०८ बार जाप करना)

## सूरिमंत्र (प्रथम)

ओं ह्री णमो अरिहंताणं णमो सिद्धाणं णमो आइरियाणं णमो उवज्झायाणं णमो लोए सव्वसाहूणं । चत्तारि मंगलं अरिहंता मंगलं सिद्धा मंगलं साहू मंगलं केवलि पण्णत्तो धम्मो मंगलं । चत्तारि लोगुत्तमा अरिहंता लोगुत्तमा सिद्धा लोगुत्तमा साहू लोगुत्तमा केवलि पण्णत्तो धम्मो लोगुतमो । चत्तारि सरणं पव्वज्जामि अरिहंते सरणं पव्वज्जामि सिद्धे सरणं पव्वज्जामि साहूसरणं पव्वज्जामि केवलि पण्णतं धम्मं सरणं पव्वज्जामि क्रौं ह्री स्वाहा ।

## सूरिमंत्र (द्वितीय)

ओं परमब्रह्मणे नमोनमः स्वस्ति स्वस्ति जीव जीव नंद नंद वर्धस्व वर्धस्व विजयस्व विजयस्व अनुसाधि अनुसाधि पुनीहि पुनीहि पुण्याहं पुण्याहं मांगल्यं मांगल्यं वर्धयेत् वर्धयेत् एवं जिन बिम्बे आत्मघटं वायुं पूरय पूरय आगच्छ आगच्छ संवौषट् तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः चिरकालं नन्दतु वज्रमयां प्रतिमां कुरु कुरु ग्रौं ग्रौ स्वाहा स्वधा ।

इन दो मत्रो मे से एक का जाप १०८ बार करें तथा आचार्य वही मत्र प्रतिमा को देवे। सूर्यकला मंत्र, चंद्रकला मत्र, प्राणप्रतिष्ठा मत्र सूरिमत्र सभी पं मन्नूलाल जैन प्रतिष्ठाचार्य की हस्तलिखित डायरी से उद्धरित किये है।

# विजय मेरु के भरत क्षेत्र संबंधी नामावली

| | भूतकाल | वर्तमान काल | भविष्य काल |
|---|---|---|---|
| १. | श्री रत्नप्रभ | श्री युगादिजिन | श्री सिद्धनाथ |
| २. | श्री अमितनाथ | श्री सिद्धांत | श्री सम्यकजिन |
| ३. | श्री सभव नाथ | श्री महासेन | श्री जिनेन्द्र जिन |
| ४. | श्री अकलंक | श्री परमार्थ | श्री सुपननाथ |
| ५. | श्री सुचंद्र | श्री समुद्धरन | श्री सर्वस्वामी |
| ६ | श्री सुभकर | श्री भूवर | श्री मुनिनाथ |
| ७. | श्री तत्वज्ञायक | श्री उद्योतजिन | श्री वशिष्ठजिन |
| ८. | श्री सुंदरजिन | श्री अर्जवजिन | श्री अमरनाथ |
| ९ | श्री पुरदर | श्री अभव्यजिन | श्री वाह्यशात |
| १०. | श्री स्वामीप्रभा | श्री प्रकपजिन | श्री पर्यनाथ |
| ११. | श्री वासवदत्त | श्री पद्माभिजिन | श्री अकामजिन |
| १२. | श्री श्रेयास | श्री पद्मनंदि | श्री ध्यानजिन |
| १३. | श्री विश्वरूप | श्री प्रियकर | श्री कल्पनाथ |
| १४. | श्री तपतेज | श्री सुकृत्त | श्री सवरजिन |
| १५ | श्री सिद्धारथ | श्री भद्रेश्वर | श्री स्वस्थजिन |
| १६. | श्री प्रतिबोध | श्री मुनिचद | श्री आनदजिन |
| १७. | श्री सजम | श्री पचमुष्टि | श्री रविप्रभ |
| १८. | श्री देवेद्र | श्री त्रिमुष्ठि | श्री चद्रप्रभ |
| १९. | श्री अमलप्रभ | श्री गागक | श्री नदजिन |
| २०. | श्री विश्वसेन | श्री गणनाथ | श्री सुकर्मजिन |
| २१. | श्री मेघनयन | श्री सर्वांगदेव | श्री सुर्कम्गजिन |
| २२ | श्री त्रिनेत्र | श्री इद्रदत्त | श्री अमनजिन |
| २३. | श्री प्रवर | श्री ब्रह्म नाथ | श्री शाश्वतजिन |
| २४. | श्रीप्रभ | श्री गणपतिनाथ | श्री पार्श्वनाथ |

# विजय मेरु के ऐरावत क्षेत्र संबंधी नामावली

| | भूतकाल | वर्तमान काल | भविष्य काल |
|---|---|---|---|
| १. | श्री व्रजकांति | श्री अपश्चिम | श्री वीरजिन |
| २. | श्री उदय दत्त | श्री पुष्पदंत | श्री विजय जिन |
| ३. | श्री सूरस्वामी | श्री अरहंत जिन | श्री सत्यजिन |
| ४. | श्री पुरुषोत्तम | श्री सुचारित्र | श्री महामृगेन्द्र |
| ५. | श्री सर्णस्वामी | श्री सिद्धनंदि | श्री चितामणि |
| ६. | श्री अवबोधन | श्री नंदनाम | श्री अशोक जिन |
| ७. | श्री विक्रमजिन | श्री पद्मकूट | श्री द्वीमृगेन्द्र |
| ८. | श्री निर्घटक जिन | श्री उदयनंदि | श्री उपासक |
| ९. | श्री हरिंद्रनाथ | श्री रुक्मदेव | श्री पद्मचंद |
| १०. | श्री प्रतीद्र जिन | श्री कृपाल जिन | श्री सुबोधक |
| ११. | श्री निवार्ण जिन | श्री प्रोष्टिल जिन | श्री चिंताहिम |
| १२. | श्री चतुर्मुख | श्री सिद्धेश्वर | श्री उत्साहक |
| १३. | श्री धर्महेत | श्री अमृत देव | श्री अपासिक |
| १४. | श्री शुक्रतेन्द्र | श्री स्वामि जिन | श्री अनारक |
| १५. | श्री श्रुतद्रुज | श्री भोनिलिंग | श्री अनघजिन |
| १६. | श्री विमलनाथ | श्री सर्वार्थसिद्ध | श्री नागेन्द्र जिन |
| १७. | श्री धरणेन्द्र | श्री मेघनंदि | श्री नीलोत्पल |
| १८. | श्री तीर्थनाथ | श्री केशवनंदि | श्री अप्रकंप |
| १९. | श्री देवप्रभ | श्री हरिहर | श्री पुरोहित |
| २०. | श्री सर्वाथसिद्ध | श्री शांतिनाथ | श्री भिंदक |
| २१. | श्री धर्मिकाय | श्री आनंद जिन | श्री पार्श्व देव |
| २२. | श्री क्षेत्र स्वामी | श्री अधिष्ठित जिन | श्री निर्वाचक |
| २३. | श्री हरचन्द्र | श्री कुंडपाश्र्व | श्री विरोचिस |
| २४. | श्री देवप्रभ | श्री विमोचन जिन | श्री जिनवर जिन |

# अचल मेरु के भरत क्षेत्र संबंधी नामावली

| | भूतकाल | वर्तमान काल | भविष्य काल |
|---|---|---|---|
| १ | श्री वृषभजिन | श्री विश्वचन्द्र | श्री रत्नकेश |
| २. | श्री प्रियमित्र | श्री कपिल | श्री चक्रहस्त |
| ३. | श्री शातिजिन | श्री वृषभ | श्री परमेश्वर |
| ४ | श्री सुमतिजिन | श्री प्रीयतेज | श्री श्रीवृत्तनाथ |
| ५. | श्री आदिनाथ | श्री प्रसमजिन | श्री सौमूर्तिक |
| ६. | श्री अतिव्यक्त | श्री वृषभाग | श्री सोहूर्तिक |
| ७. | श्री कालसेन | श्री चारित्रनाथ | श्री श्रीनिकेश |
| ८ | श्री कर्मजिन | श्री प्रभादित्य | श्री स्वेतागद |
| ९ | श्री प्रबुद्धजिन | श्री मुजकेश | श्री अरुज जिन |
| १०. | श्री वप्रजिन | श्री वीतवास | श्री देवनाथ |
| ११. | श्री सौधर्म | श्री सुराधिप | श्री दयाधिक |
| १२. | श्री तमोद्वीप | श्री दयानाथ | श्री पुष्पनाथ |
| १३ | श्री बज्रस्वामी | श्री सहस्त्रभुज | श्री प्रशांत जिन |
| १४. | श्री प्रबुद्धि जिन | श्री जिनसिह | श्री निराहार |
| १५ | श्री प्रबुन्घ जिन | श्री ऐरावत | श्री अमूर्तिजिन |
| १६ | श्री अतीत जिन | श्री बाहुजिन | श्री द्विजनाथ |
| १७ | श्री सुमुख जिन | श्री श्रीमाली | श्री नरनाथ |
| १८. | श्री पल्योपम | श्री अजोग जिन | श्री श्रीप्रतिच्युत |
| १९. | श्री अकाम जिन | श्री कामशत्रु | श्री नागेन्द्र |
| २० | श्री निरतजिन | श्री आरम्भक | श्री तपोधिक |
| २१. | श्री मृगनाभ | श्री नेमिनाथ | श्री दशानिका |
| २२. | श्री पदस्तजिन | श्री गर्भज्ञान | श्री आरण्यक |
| २३. | श्री देव देवेन्द्र | श्री एकाकार जिन | श्री ज्ञानगर्भ |
| २४. | श्री शिवनाथ | श्री सुकेश | श्री सात्वक जिन |

# अचल मेरु के ऐरावत क्षेत्र संबंधी नामावली

| | भूतकाल | वर्तमान काल | भविष्य काल |
|---|---|---|---|
| १. | श्री जिन सुरमेर | श्री साधित | श्री रविंदु |
| २. | श्री कृतकृतारथ | श्री स्वामीजिन | श्री सौकुमाल |
| ३. | श्री कैटव | श्री स्तभितेंद्र | श्री पृथ्वीपत |
| ४. | श्री प्रशस्त जिन | श्री आनंद जिन | श्री कुलरत्न |
| ५. | श्री निर्दयांग | श्री प्रोफुल्यजिन | श्री श्रीधर |
| ६. | श्री कुलंकर | श्री मुंडिकाक | श्री सोमजिन |
| ७. | श्री वर्धमान | श्री प्रहतजिन | श्री वरुणजिन |
| ८. | श्री अमृतेन्द्र | श्री मदन सिंह | श्री अभिनंदन |
| ९. | श्री संख्यानंद | श्री दशद्रिंद्र | श्री सर्वनाथ |
| १०. | श्री कल्पकृत | श्री चन्द्रपाश्र्व | श्री सुद्रिष्टी |
| ११. | श्री हरिनाथ | श्री अब्जबोध | श्री सृष्टिजिन |
| १२. | श्री बाहुजिन | श्री वल्लभ | श्री सुधान्यक |
| १३. | श्री भार्गव | श्री विभूतिजिन | श्री सोमचन्द्र |
| १४. | श्री भद्रस्वामी | श्री सुवर्णजिन | श्री क्षेत्रनाथ |
| १५. | श्री पविपातन | श्री कुसुम | श्री सुदंतक |
| १६. | श्री विपोषित | श्री हरिबास | श्री जगतजिन |
| १७. | श्री ब्रह्मचारी | श्री प्रियमित्र | श्री तपोरिपं |
| १८. | श्री असाक्षिक | श्री सुधर्म | श्री निर्मल |
| १९. | श्री चारित्रेस | श्री रत्नप्रिय | श्री कृतपारस |
| २०. | श्री पारिणामिक | श्री नंदिनाथ | श्री बोधिलाभ |
| २१. | श्री शास्वत | श्री अश्वानीक | श्री बाहुनंद |
| २२. | श्री निधिनाथ | श्री पर्वनाथ | श्री दृष्टिस्वामी |
| २३. | श्री कौशिक | श्री पाश्र्वनाथ | श्री कुकुंमाभ्रय |
| २४. | श्री सुधर्मेश | श्री चित्रहिदय | श्री बंछित |

# मंदर मेरु के भरत क्षेत्र संवंधी नामावली

| | भूतकाल | वर्तमान काल | भविष्य काल |
|---|---|---|---|
| १. | श्री मदन जिन | श्री जगन्नाथ | श्री वसतध्वज |
| २ | श्री सुमूरति | श्री प्रभासनाथ | श्री जयतजिन |
| ३. | श्री निराग जिन | श्री सूर्यस्वामी | श्री त्रिस्थभ |
| ४ | श्री प्रलम्बत | श्री भरतेष | श्री परमब्रह्म |
| ५ | श्री पृथ्वीपति | श्री दीर्घानन | श्री अवालिस जिन |
| ६ | श्री चारित्रनिधि | श्री विख्यातकीर्ति | श्री प्रवादिक |
| ७ | श्री अपराजित | श्री अवसानन | श्री भूमिआनद |
| ८ | श्री सुबोध जिन | श्री जिन प्रबोध | श्री त्रितीयनयन |
| ९ | श्री बैताल जिन | श्री तपोद्यन | श्री विद्धशजिन |
| १० | श्री बुद्धेशनाथ | श्री पावकनाथ | श्री परमात्मप्रसग |
| ११. | श्री त्रिमुष्टिक | श्री त्रिपुरेश्वर | श्री भूमेन्द्र |
| १२ | श्री मुनिबोधक | श्री सौगत जिन | श्री गोस्वामी |
| १३ | श्री तीर्थस्वामी | श्री वासवनाथ | श्री कल्याण प्रवास |
| १४ | श्री धर्माधीश | श्री मनोहर जिन | श्री सुमगल |
| १५ | श्री धरणेश | श्री शुभकर्म | श्री महावासव |
| १६ | श्री प्रभव जिन | श्री अमलेन्द्राय | श्री उदय दत्त |
| १७. | श्री अनादि देव | श्री इष्टसेवित | श्री ज्योतिसेन्द्र |
| १८ | श्री अनादिप्रभ | श्री धर्मवास | श्री प्रवोधित |
| १९ | श्री सर्वतीर्थ | श्री प्रसादजिन | श्री प्रसगजिन |
| २० | श्री निरुपम | श्री मृगाक | श्री अभयक |
| २१ | श्री कामारिक | श्री अकलक | श्री प्रमत्त |
| २२ | श्री विहारग्रह | श्री स्फाटिकप्रभ | श्री दारस्फारिक |
| २३. | श्री पृथ्वीनाथ | श्री गजेन्द्र | श्री व्रतस्वामी |
| २४ | श्री विकास जिन | श्री ध्यान जिन | श्री निधिनाथ |

# मंदर मेरु के ऐरावत क्षेत्र संबंधी नामावली

| | भूतकाल | वर्तमान काल | भविष्य काल |
|---|---|---|---|
| १. | श्री क्रतिन जिन | श्री संकर जिन | श्री जसोवर |
| २. | श्री विशिष्ट जिन | श्री अक्षवास | श्री अभयघोष |
| ३. | श्री देवादस | श्री नग्नस्वामी | श्री सुकृत्त जिन |
| ४. | श्री उदिष्ट जिन | श्री नग्नाधिक | श्री निर्वाण |
| ५. | श्री अस्थानिक | श्री पाखण्डनष्ट | श्री वृतवास |
| ६. | श्री प्रभाचंद | श्री सुप्रबोव | श्री अतिराज |
| ७. | श्री बेनुजिन | श्री तपोनिधि | श्री अजितजिन |
| ८. | श्री त्रिभानु जिन | श्री पुष्पकेत्त | श्री बर्जन जिन |
| ९. | श्री बज्रांग जिन | श्री धर्मका जिन | श्री शरीरक |
| १०. | श्री अविसेघन | श्री चंद्रकेतू | श्री तपस्चंद्र |
| ११. | श्री अपाय जिन | श्री मनुरक्त्जोति | श्री महेश जिन |
| १२. | श्री लोकोत्तर | श्री वीतराग | श्री सुग्रीव |
| १३. | श्री जलधि जिन | श्री उद्योतन | श्री दृणप्रहार |
| १४. | श्री विद्यापतन | श्री तमोप्रेक्ष | श्री अंबरीक |
| १५. | श्री सुमेरु जिन | श्री मधुनाथ | श्री दयतात |
| १६. | श्री भावित जिन | श्री मरु देव | श्री तुम्बराख्य |
| १७. | श्री वत्सल जिन | श्री दमन जिन | श्री सर्वशील |
| १८. | श्री जिनालय | श्री वृषभनाथ | श्री दयाकृत्त |
| १९. | श्री तौषारिक | श्री शिलातम | श्री जितेन्द्र |
| २०. | श्री भवन स्वामी | श्री विश्वनाथ | श्री तपोदिस |
| २१. | श्री सुकामुख | श्री महेन्द्र नाथ | श्री रत्नाकर |
| २२. | श्री देव देवाधिक | श्री नंदि जिन | श्री देवेश |
| २३. | श्री अकायका | श्री ब्रह्मदत्त | श्री लांक्षण |
| २४. | श्री बिंबित जिन | श्री तमांतक | श्री प्रदेशाय |

# विद्युन्माली मेरु के भरत क्षेत्र संबंधी नामावली

| | भूत काल | वर्तमान काल | भविष्य काल |
|---|---|---|---|
| १ | श्री पद्मचन्द्र | श्री सर्वांगजिन | श्री प्रभावक जिन |
| २ | श्री रत्नागद | श्री पद्माकर | श्री सुभाव जिन |
| ३ | श्री योगी जिन | श्री प्रभाकर | श्री विभाव जिन |
| ४ | श्री नग्नाधिप | श्री योगेश्वर | श्री दिनकर जिन |
| ५ | श्री नष्टपाखण्ड | श्री सूक्ष्माग | श्री अघतेजस |
| ६ | श्री सुप्रबोध्य | श्री बलनाथ | श्री धन दत्त |
| ७ | श्री गुणाधिक | श्री बलातीत | श्री सुपोरव |
| ८ | श्री पारित्रिक | श्री कलवक | श्री जिन दत्त |
| ९ | श्री ब्रह्मनाथ | श्री परिषाग | श्री सुपार्श्वनाथ |
| १० | श्री मुनिन्द्र जग | श्री निषेधक | श्री सिधु जिन |
| ११ | श्री दीप्त काय | श्री पापहार | श्री अस्तिक जिन |
| १२ | श्री राजत्रृषये | श्री मुक्तिचद्र | श्री भवानिक |
| १३ | श्री विसाख | श्री अप्रासिक | श्री नृपनाथ |
| १४ | श्री अनादित्य | श्री जयचन्द्र | श्री नारायण |
| १५ | श्री रविस्वामी | श्री मालाधार | श्री प्रसमोकरस |
| १६ | श्री सोम दत्त | श्री सजत जिन | श्री भूपतये |
| १७ | श्री जय स्वामी | श्री मलयसिधु | श्री सुदृष्टि जिन |
| १८ | श्री मोक्ष नाथ | श्री अक्षधराख्य | श्री भवभीरक |
| १९ | श्री अग्रभान | श्री देवधर | श्री सुनदन |
| २० | श्री धनुषाग | श्री देवगन | श्री गर्मारि जिन |
| २१ | श्री रोमाचित | श्री आगामिक | श्री सुवासव जिन |
| २२ | श्री मुक्तिनाथ | श्री विनीत जिन | श्री परवासक |
| २३ | श्री जिनेश जिन | श्री वीतराग | श्री वनवास |
| २४ | श्री प्रसिद्धनाथ | श्री रतानद | श्री भारतेश |

# विद्युन्माली मेरु के ऐरावत क्षेत्र संबंधी नामावली

| | भूतकाल | वर्तमान काल | भविष्य काल |
|---|---|---|---|
| १. | श्री उपशांत | श्री सुगागेय जिन | श्री अदोषिक |
| २. | श्री फाल्गुन जिन | श्री नलवास | श्री वृषभ जिन |
| ३. | श्री पूर्वास जिन | श्री भीम जिन | श्री विनया नंद |
| ४. | श्री सौरिक जिन | श्री दयाधिक | श्री मुनिभारत |
| ५. | श्री त्रिविक्रम्म | श्री सुभद्रजिन | श्री इंद्रक जिन |
| ६. | श्री गौरिक जिन | श्री स्वामिजिन | श्री चन्द्रकेत्तु |
| ७. | श्री नरसिह | श्री हनक जिन | श्री ध्वजादित्य |
| ८. | श्री मृगवास | श्री नंदिघोष | श्री बसुबोध |
| ९. | श्री सोमेश्वर | श्री रुपवीर्य | श्री मुक्तिगज |
| १०. | श्री सुधाकर | श्री बज्र जिन | श्री धर्मबोध |
| ११. | श्री अपाप जिन | श्री सन्तोष जिन | श्री देवांग |
| १२. | श्री बिबाध जिन | श्री सुधर्म जिन | श्री मारीच जिन |
| १३. | श्री संधिक जिन | श्री फणीष | श्री जीवन जिन |
| १४. | श्री माघात | श्री वीरचन्द्र | श्री जशोधर जिन |
| १५. | श्री अश्वतेज | श्री स्वच्छ रुक्ष | श्री गौतम जिन |
| १६. | श्री विद्याधर | श्री मेघानीक | श्री मुनिशुद्ध |
| १७. | श्री सुलोचन | श्री कोपक्षय | श्री प्रबोधक |
| १८. | श्री मौन देव | श्री अकाम जिन | श्री सदानिक |
| १९. | श्री पुंडरीक | श्री सन्तोोषित | श्री चारित्रनाथ |
| २०. | श्री इन्द्रमणि | श्री सत्वसेन | श्री शतानंद |
| २१. | श्री चित्रगण | श्री दयानाथ | श्री वेदार्थक |
| २२. | श्री सर्वकाल | श्री क्षमांग | श्री सुधानीक |
| २३. | श्री भूरीश्वर | श्री कीर्तिनाथ | श्री जोतिमूर्त्य |
| २४. | श्री पुण्यांग | श्री शुभदेव | श्री निकलंक |

# बारह मास की तिथियो में तीर्थकरों के कल्याणक

| मास | तिथि | तीर्थंकर | कल्याणक |
|---|---|---|---|
| कार्तिक कृष्णा | १ | अनतनाथ | गर्भ कल्याणक |
| | ४ | सभवनाथ | ज्ञान कल्याणक |
| | १३ | पद्मप्रभ | जन्म, तप कल्याणक |
| | ३० | महावीर | निर्वाण कल्याणक |
| कार्तिक शुक्ला | २ | पुष्पदत | ज्ञानकल्याणक |
| | ६ | नेमिनाथ | गर्भ कल्याणक |
| | १२ | अरनाथ | ज्ञानकल्याणक |
| | १५ | सभवनाथ | जन्म कल्याणक |
| मार्गशीर्ष कृष्णा | १० | महावीर | तप कल्याणक |
| मार्गशीर्ष शुक्ला | १ | पुष्पदत | जन्म, तप कल्याणक |
| | १० | अरनाथ | तप कल्याणक |
| | ११ | मल्लिनाथ | जन्म, तप कल्याणक |
| | | नमिनाथ | ज्ञान कल्याणक |
| | १४ | अरनाथ | जन्म कल्याणक |
| | १५ | सभवनाथ | तप कल्याणक |
| पौष कृष्णा | २ | मल्लिनाथ | ज्ञान कल्याणक |
| | ११ | चन्द्रप्रभ | जन्म, तप कल्याणक |
| | १४ | शीतलनाथ | ज्ञान कल्याणक |
| | | पार्श्वनाथ | जन्म, तप कल्याणक |
| पौष शुक्ला | १० | शातिनाथ | ज्ञान कल्याणक |
| | ११ | अजितनाथ | ज्ञान कल्याणक |
| | १४ | अभिनन्दननाथ | ज्ञान कल्याणक |
| | १५ | धर्मनाथ | ज्ञान कल्याणक |

| मास | तिथि | तीर्थंकर | कल्याणक |
|---|---|---|---|
| माघ कृष्णा | ६ | पद्मप्रभ | गर्भकल्याणक |
| | १२ | शीतलनाथ | जन्म, तप कल्याणक |
| | १४ | आदिनाथ | निर्वाण कल्याणक |
| | ३० | श्रेयासनाथ | ज्ञान कल्याणक |
| माघ शुक्ला | २ | वासुपूज्य | ज्ञान कल्याणक |
| | ४ | विमलनाथ | जन्म, तप कल्याणक |
| | ६ | विमलनाथ | ज्ञान कल्याणक |
| | ९ | अजितनाथ | तप कल्याणक |
| | १० | अजितनाथ | जन्म कल्याणक |
| | | अभिनदननाथ | तप कल्याणक |
| | १२ | अभिनदननाथ | जन्म कल्याणक |
| | १३ | धर्मनाथ | जन्म, तप कल्याणक |
| फाल्गुन कृष्णा | ४ | पद्मप्रभ | निर्वाण कल्याणक |
| | ६ | सुपार्श्वनाथ | ज्ञान कल्याणक |
| | ७ | सुपार्श्वनाथ | निर्वाण कल्याणक |
| | | चन्द्रप्रभ | ज्ञान, निर्वाण कल्याणक |
| | ९ | पुष्पदंत | गर्भ कल्याणक |
| | ११ | श्रेयासनाथ | जन्म, तप कल्याणक |
| | | आदिनाथ | ज्ञान कल्याणक |
| | १२ | मुनिसुव्रत | निर्वाण कल्याणक |
| | १४ | वासुपूज्य | जन्म, तप कल्याणक |
| फाल्गुन शुक्ला | ३ | अरनाथ | गर्भ कल्याणक |
| | ५ | मल्लिनाथ | निर्वाणकल्याणक |
| | ८ | संभवनाथ | गर्भ कल्याणक |

| मास | तिथि | तीर्थंकर | कल्याणक |
|---|---|---|---|
| चैत्र कृष्णा | ४ | पार्श्वनाथ | ज्ञान कल्याणक |
| | | अनतनाथ | निर्वाण कल्याणक |
| | ५ | चन्द्रप्रभ | गर्भ कल्याणक |
| | ८ | शीतलनाथ | गर्भ कल्याणक |
| | ९ | आदिनाथ | जन्म, तप कल्याणक |
| | ३० | अनतनाथ | ज्ञान कल्याणक |
| | | अरनाथ | निर्वाण कल्याणक |
| चैत्र शुक्ला | १ | मल्लिनाथ | गर्भ कल्याणक |
| | ३ | कुन्थुनाथ | ज्ञान कल्याणक |
| | ५ | अजितनाथ | निर्वाण कल्याणक |
| | ६ | सभवनाथ | निर्वाण कल्याणक |
| | ११ | सुमतिनाथ | जन्म, ज्ञान, निर्वाण |
| | १३ | महावीर | जन्म कल्याणक |
| | १५ | पद्मप्रभ | ज्ञान कल्याणक |
| वैशाख कृष्णा | २ | पार्श्वनाथ | गर्भ कल्याणक |
| | ९ | मुनिसुव्रतनाथ | ज्ञान कल्याणक |
| | १० | मुनिसुव्रत नाथ | जन्म, तप कल्याणक |
| | १३ | धर्मनाथ | गर्भ कल्याणक |
| | १४ | नमिनाथ | निर्वाण कल्याणक |
| वैशाख शुक्ला | १ | कुन्थुनाथ | जन्म, तप, निर्वाण |
| | ६ | अभिनन्दननाथ | गर्भ, निर्वाण कल्याणक |
| | ९ | सुमतिनाथ | तप कल्याणक |
| | १० | महावीर | ज्ञान कल्याणक |
| ज्येष्ठ कृष्णा | ६ | श्रेयासनाथ | गर्भ कल्याणक |
| | १० | विमल नाथ | गर्भ कल्याणक |
| | १२ | अनतनाथ | जन्म, तप कल्याणक |
| | १४ | शान्तिनाथ | जन्म, तप, निर्वाण |
| | ३० | अजितनाथ | गर्भ कल्याणक |

| मास | तिथि | तीर्थंकर | कल्याणक |
|---|---|---|---|
| ज्येष्ठ शुक्ला | ४ | धर्मनाथ | निर्वाण कल्याणक |
| | १२ | सुपार्श्वनाथ | जन्म, तप कल्याणक |
| आषाढ कृष्णा | २ | आदिनाथ | गर्भ कल्याणक |
| | ६ | वासुपूज्य | गर्भ कल्याणक |
| | ८ | विमलनाथ | निर्वाण कल्याणक |
| | १० | नमिनाथ | जन्म, तप कल्याणक |
| आषाढ शुक्ला | ६ | महावीर | गर्भ कल्याणक |
| | ७ | नेमिनाथ | निर्वाण कल्याणक |
| श्रावण कृष्णा | २ | मुनिसुव्रतनाथ | गर्भ कल्याणक |
| | १० | कुन्थुनाथ | गर्भ कल्याणक |
| श्रावण शुक्ला | २ | सुमतिनाथ | गर्भ कल्याणक |
| | ६ | नेमिनाथ | जन्म, तप कल्याणक |
| | ७ | पार्श्वनाथ | निर्वाण कल्याणक |
| | १५ | श्रेयांसनाथ | निर्वाण कल्याणक |
| भाद्रपद कृष्णा | ७ | शान्तिनाथ | गर्भ कल्याणक |
| भाद्रपद शुक्ला | ६ | सुपार्श्वनाथ | गर्भ कल्याणक |
| | ८ | पुष्पदत | निर्वाण कल्याणक |
| | १४ | वासुपूज्य | निर्वाण कल्याणक |
| अश्विन कृष्णा | २ | नमिनाथ | गर्भ कल्याणक |
| अश्विन शुक्ला | १ | नेमिनाथ | ज्ञान कल्याणक |
| | ८ | शीतल नाथ | निर्वाण कल्याणक |

**जिस तिथि में जिन तीर्थंकरो के कल्याणक हों उन तिथियों में मंदिर जी में विशेष पूजा -विधान एवं धार्मिक आयोजन करना चाहिए ।**

---

## चौबीस तीर्थकरों की राशि

प्रतिष्ठा कारक को मूर्ति बनवाते (लेते) समय अपनी राशि एव तीर्थकरो के जन्मकाल के नक्षत्र के अनुसार उनकी राशि से ग्रह मेत्री का मिलान कर लेना चाहिये। साथ ही वर्गबल आदि का विचार करके जिस तीर्थकर से उचित मिलान हो उनकी मूर्ति की प्रतिष्ठा कराना चाहिए।

तीर्थकरों के जन्मनक्षत्रानुसार उनकी राशि निम्नानुसार हे (यह राशि नाम के अनुसार नहीं है)

| क्रमांक | राशि | तीर्थकर |
|---|---|---|
| १ | मेष | शान्तिनाथ, मल्लिनाथ एव नमिनाथ |
| २ | वृष | अजितनाथ एव कुन्थुनाथ |
| ३ | मिथुन | संभवनाथ एवं अभिनदननाथ |
| ४ | कर्क | धर्म नाथ |
| ५ | सिह | सुमतिनाथ |
| ६ | कन्या | पद्मप्रभ, नेमिनाथ एवं महावीर |
| ७ | तुला | सुपार्श्वनाथ एवं पार्श्वनाथ |
| ८ | वृश्चिक | चन्द्रप्रभ |
| ९ | धनु | आदिनाथ, पुष्पदत एव शीतलनाथ |
| १० | मकर | श्रेयासनाथ एव मुनिसुव्रतनाथ |
| ११ | कुम्भ | वासुपूज्य |
| १२ | मीन | विमलनाथ, अनन्तनाथ एव अरनाथ |

# क्या करें यदि...... ?

(१) मंदिर निर्माण

(२) वेदी निर्माण

(१) दीवार से संलग्न प्रतिमा अशुभ है।

(२) वेदी प्रदक्षिणा क्यो ?

(३) निर्माण स्थल पर देवों की स्वीकृति की आवश्यकता ?

(४) मंदिर की छाया का विधान।

(५) गृह चैत्यालय एवं चैत्यालय में प्रतिमा की ऊंचाई।

(६) प्राकृतिक आपदाओं से मदिर को क्षति होने पर।

(७) मंदिर जी में जीर्णता (अव्यवस्था) हो जावे।

(८) मंदिर जी मे अशुद्धि होने पर।

(९) प्रतिमा जी नीचे जमीन पर गिरने पर।

(१०) प्रतिमा खण्डित होने पर।

(११) खण्डित प्रतिमा त्याज्य क्यों ?

(१२) जीर्णोद्धार हेतु वेदी से मूर्ति उठाने का विधान।

(१३) प्रतिमा मंजन करना हो।

(१४) जीर्णोद्धार की हुई वेदी मे बिम्ब स्थापना।

(१५) शिखर पर कलशारोहण ध्वजारोहण का विधान।

(१६) मदिर जी में पूजा प्रक्षाल न होने पर।

(१७) अभिषेक पूजा हेतु शुद्ध जल।

(१८) शांति विधान की आवश्यकता।

(१९) विमानोत्सव एवं रथोत्सव मे प्रतिमा का विधान।

(२०) सूतक होने पर।

# मंदिर निर्माण

धर्मसाधना एवंआत्मकल्याण केलियेदेवशास्त्रगुरु का सान्निध्य आवश्यक है,मंदिर के माध्यम से इन तीनों का सान्निध्य प्राप्त होता हेअतः मंदिर का होना अनिवार्य है।

जेनं चैत्यालयं चैत्यमुत निर्मापयन् शुभम्
वाञ्छन् स्वस्य नृपादेश्च वास्तुशास्त्रं न लंघयेत् ।[१]

अपने एवं प्रजा के कल्याण के लिये जिनबिम्ब एवं मंदिर बनवाना चाहिये तथा निर्माण कार्य में वास्तुसार का उल्लंघन नहीं करना चाहिये।

### मंदिर का निर्माण केसे करना ?

काष्ठे मृदिष्टके चैव पाषाणे धातुरत्नजे,
उत्तरोत्तरदृढं द्रव्यं लोहकर्म विवर्जयेत् ।
उत्तमोत्तमधात्वादि पाषाणेष्टिककाष्ठकम्,
श्रेष्ठमध्याधमं द्रव्यं लोह चैवधमाधमम् ।।[२]

काष्ठ, ईंट, पत्थर, धातु और रत्न इन द्रव्यो से मदिर बनवाया जावे तो उत्तरोत्तर मजबूत है, किन्तु लोह सर्वथा वर्जित हे। रत्नधातु का मंदिर उत्तमोत्तम, पाषाण का उत्तम, ईंट का मध्यम्, लकड़ी का अधम एवं लौह का अधमाधम है अर्थात् मदिर निर्माण में लोहे का उपयोग नहीं करना चाहिये।

**मंदिर निर्माण में अतिशय पुण्य का अर्जन होता है**

कोटिवर्षोपवासश्च तपो वै जन्मजन्मनि,
कोटिदानं कोटिदाने प्रासादफलकारणे ।[३]

एक नवीन मंदिर बनवाने मे इतना फल मिलता है जितना कि करोडो वर्ष उपवास करने का, कई जन्मों तक तप करने का और करोड़ों दानों मे करोड़ दान का फल मिलता हे।

कोटिघ्नं तृणजे पुण्यं मृन्मये दशसंगुणम् ।
ऐष्टकेशतकोटिघ्नं शैलेऽनन्तं फलं स्मृतम् ।।[४]

घास का देवालय बनवाने मे करोड़गुना, मिट्टी का दस करोड़ गुना ईंट का सौ करोड़ गुना और पाषाण का अनंत गुना फल देता है।

---

*(१) पं. आ. थ. प्र. सा पृष्ठ २ श्लोक १७ (२) शि. रत्न. वा वि. अ. ६ श्लोक ११६-११७ (३) शि र., अ. १३ श्लोक ८५ (४) प्रा. म. अ १ श्लोक ३५*

मदिर समवसरण का रूप होता है, इसका माप अकृत्रिम चैत्यालयों के अनुसार चौड़ाई से दो गुनी लम्बाई एवं लम्बाई+चौड़ाई से आधी ऊचाई होनी चाहिये ।

वास्तु शास्त्रानुसार ही मदिर का निर्माण करना चाहिये अन्यथा समाज एवं परिवार पर इसका प्रतिकूल प्रभाव पड़ता है

**अतिदीर्घे कुलच्छेदो ह्रस्वेव्याधिर्विनिर्दिशेत्,**
**तस्माच्छास्त्रोक्त मानेन सुखदं सर्व कामदम ।**[१]

मदिर का शिखर मदिर के मान (प्रमाण से अधिक ऊंचा या लम्बा हो तो कुल की हानि और प्रमाण से छोटा हो तो रोग उत्पन्न करने वाला है)

मंदिर का प्रमुखद्वार पूर्व एवं उत्तर दिशा में ही होना शुभ है, छोटाद्धार दक्षिण दिशा मे भी बना सकते हैं ।

**पूर्वोत्तरं दक्षिण मस्य कार्य द्वारं तथा पूर्वदिशासु नृत्य,**
**गीतालयं चोत्तरममर्शशास्त्रसद्वाचना गेहमतः प्रशस्तं ।** [२]

इस प्रकार मदिर के निर्माण कार्य मे अनुभवशील शिल्पी एवं आचार्य तथा विद्वान का परामर्श लेना चाहिये।

समाज को चाहिये कि जिन स्थानो पर समाज के अभाव में शिखर बद बड़े मदिरों मे प्रक्षाल पूजा की व्यवस्था सभव नही है वहां की व्यवस्था करे अन्यथा वहा के **समवसरण को सुरक्षित स्थानों पर स्थापित करें जिससे जिनबिम्बों की अविनय एवं चोरी आदि से बचाव हो सके। नवीन मंदिरों में भी ऐसे ही स्थानों की प्रतिमाओं को विराजमान करना चाहिये,** साथ ही प्रतिष्ठा महोत्सव में सम्मिलित होने वाले भाइयो को पूजा प्रक्षाल का संकल्प अवश्य लेना चाहिये । पुराने मदिरो, प्रतिमाओं की सुरक्षा (जीर्णोद्धार) मे नवीन मंदिर बनवाने से आठगुना अधिक पुण्यार्जन होता है ।

**वापी कूप तडागानि प्रासाद भवनानि च**
**जीर्णान्युद्धारयेद्यस्तु पुण्यमष्ट गुणं लभेत् ।**[३]

जिन मदिर प्रतिमा आदि का जीर्णोद्धार कराने से नवीन निर्माण की अपेक्षा आठ गुना फल मिलता है ।

---

*(१) प्रा म, पृष्ठ १४९ (२) आ ज. से, प्र. पा श्लोक १३५ (३) शि. ट., अ. १३ श्लोक १०५*

## (२) वेदी निर्माण

गर्भगृह के छ भागकर दीवार के पास का एक भाग छोड़कर पाचवे भाग अथवा गर्भगृह के आठ भागकर पीछे का एक भाग छोड़कर सातवे भाग मे जिनेन्द्र देव को स्थापित करना चाहिये।[१]

किन्ही आचार्यों के मतानुसार गर्भगृह के चार भाग करे जिसमे दीवार से प्रथम भाग राक्षस, द्वितीय भाग ब्रह्म, तृतीय भाग देव एव चतुर्थ भाग मनुष्य का है। दो भाग छोड़कर देव के स्थान मे बिम्ब स्थापित करना चाहिये।[२]

इस प्रकार गर्भगृह मे स्थानानुसार परिक्रमा का स्थान छोड़कर जिनबिम्ब की स्थापना करना आगमानुकूल है।

आचार्य उमास्वामी ने गृह चैत्यालय एव वेदी की ऊचाई का विधान इस प्रकार दिया है।

**गृहे प्रविशतावामभागे शल्यविवर्जिते, देवतावसरं कुर्यात्सार्द्ध - हस्तोर्द्धमूमिके।**
**नीचैर्भूमिस्थितं कुर्याद्देवतावसरं यदि, नीचैर्नीचैरततोवश्य सतत्यापि सम भवेत्।।**[३]

गृह में प्रवेश करते समय बाये भाग मे चैत्यालय बनवाना चाहिये यह स्थान शल्य रहित हो चैत्यालय मे वेदी की ऊचाई डेढ हाथ होना चाहिये, यदि इससे कम होगी तो बनवाने वाला अपनी सतति के साथ नीचता को प्राप्त होगा।

आचार्य जयसेन स्वामी ने तीन कटनी की वेदी का विधान किया है।

**गर्भालये स्थापनमीश्वराणां वेदीत्रिभूरूर्ध्वविशालमध्या।** [४]

गर्भगृह मे डेढ हाथ चतूबरे पर जिनबिम्ब स्थापित करने के लिये वेदी की तीन ऊर्ध्व, मध्य एव अधोरूप कटनी करे।

इस प्रकार जिनबिम्ब के आसन की ऊचाई नाभि से नीचे नही रहना चाहिये।

**नैकहस्तादितोऽन्यूने प्रासादे स्थिरता नयेत्,**
**स्थिरं न स्थापयेद् गेहे गृहीणां दु:खकृद्धियत्।** [५]

एक हाथ से छोटी (नीची वेदी) मे स्थिरप्रतिमा स्थापित नहीं करना चाहिये तथा गृह मदिर मे स्थिर प्रतिमा विराजमान करना दुखकारी है

वेदी बनाने के चार प्रकार आचार्य जयसेन स्वामी ने प्रतिष्ठापाठ मे बताये है।

**वेदीचतुर्विधा तत्र चतुरस्त्रा च पद्मिनी, श्रीधरी सर्वतोभद्रा दीक्षासु स्थापनादिषु।**
**चतुरस्त्रा चतु:कोणा वेदी सौख्यफलप्रदा, केचिच्चैत्य-प्रतिष्ठायां पद्मिनी पद्मसंनिभा।**[६]

---

(१) प्रासाद मण्डन, पृष्ठ ७४-७५ (२) ठ फे., वा सा प्र पृष्ठ १३३ गाथा ४५
(३) आ उ स्वा, श्रा श्लोक ९८, ९९ (४) आ ज से., प्र पा श्लोक २२२
(५) शि. स्मृ. वा. वि अ ६ श्लोक १३० (६) आ ज से प्र पा. श्लोक २२८, २२९

(१) चौकोर वेदी (२) कमलाकार (पद्मनी) (३) अर्धचन्द्राकार (श्रीधरी) (४) आठखूंटकी सर्वतोभद्र यह चार प्रकार है। जिनमें प्रथम सुख देने वाली है इसका उपयोग बिम्ब प्रतिष्ठा मे, द्वितीय वेदी का उपयोग ज्ञानकल्याणक मे, तृतीय वेदी जन्मकल्याणक मे एवं चतुर्थ का उपयोग तपकल्याणक में होता है इसलिये मंदिरो मे अधिकाश चौकोर तथा पद्मनी वेदी पर बिम्ब स्थापित किये जाते हैं।

## (१) दीवार से संलग्न प्रतिमा अशुभ है -

**भित्तिसंलग्न-बिम्बश्च पुरुषः सर्वथाऽशुभः,**
**चित्रमयाश्च नागाद्या भित्तौ चैव शुभावहा। (१)**

दीवार से स्पर्शकर स्थापित की हुई प्रतिमा और अन्य महापुरुष की मूर्ति सर्वथा अशुभ है, चित्राम के देवता दीवार पर हो सकते है।

दीवार स्थित अलमारी या आले मे प्रतिमा स्थापित करना शुभ नही है इसी प्रकार दो स्तंभो के पाटे के नीचे या गार्डर, बीम आदि के नीचे भी जिनबिम्ब स्थापित नही करना चाहिये।

**सूचिमुखं भवेच्छिद्रं पृष्ठे यदा करोति च।**
**प्रासादे न भवेत्पूजा गृहे क्रीडन्ति राक्षसाः। (२)**

देवालय की पीछे की दीवार मे यदि सुई की नौक के बराबर भी छिद्र रखा जावे तो देवालय में पूजा भी नही होगी और राक्षसों का निवास रहेगा। अर्थात् वेदी के पीछे कोई अलमारी, रोशनदान आदि नहीं बनाना चाहिये।

## (२) वेदी की प्रदक्षिणा क्यों ?

**प्रदक्षिणात्रयं कार्यं मेरुप्रदक्षिणायतम्।**
**फलं स्याच्छैलराज्यस्य मेरोः प्रदक्षिणाकृते। (३)**

सुमेरुपर्वत की तीन प्रदक्षिणा करने में जो फल प्राप्त होता है, उतना ही फल पाषाण के मेरुप्रासाद की तीन प्रदक्षिणा करने से प्राप्त होता है।

**यानि कानि च पापानि जन्मान्तरकृतानि च**
**तानि तानि विनश्यन्ति प्रदक्षिण - पदे - पदे। (४)**

जन्म-जन्मान्तरो मे जो जो पाप किये हैं वे मंदिर एवं वेदी की प्रदक्षिणा देने से नष्ट हो जाते है।

---

*(१) शि र. अ. १२ श्लोक २०५ एवं फे वा. सा. गाथा १३३ (२) शि.र. अ. ५ श्लोक १५४*
*(३) प्रा म, अ. ५ श्लोक ३५ (४) शि. र. अ. १३ श्लोक ३०*

## (३) निर्माण स्थल पर देवों की स्वीकृति की आवश्यकता ?

**अहोधरायामिह ये सुराश्च क्षमंतु यज्ञाधिकृतिं ददंतु ।**
**प्रीतिःपुराणा बहुवासयोगात् क्षितावतोऽस्मद्विनिवेदनं वः ॥ (१)**

जिस स्थान पर निर्माण कार्य या आयोजन जैसे मदिर निर्माण, गृह, कूप, तालाब, अथवा यज्ञ भूमि आदि कार्य करना हो, उस स्थान के स्वामी (भूमिस्थ) देवों के प्रति क्षमापन करे, आदरपूर्वक निवेदन करे कि हे क्षेत्र रक्षक देव ! आप इस क्षेत्र मे बहुत समय से निवास कर रहे है, अत इस क्षेत्र के प्रति आपका अत्यत स्नेह है, हम आपके क्षेत्र में (कार्य का नाम ) कार्य करना चाहते है आप अपनी सहमति प्रदान करे और परिवार सहित हमारा सहयोग करे। तदन्तर विधि पूर्वक - पूजनादि करके भूमि शुद्धि करे ।

प्रतिष्ठा पाठ मे जयसेनाचार्य ने उस क्षेत्र मे निवास करने वाले देव, तिर्यंच एव मनुष्यो के प्रति क्षमापन का भाव करने को लिखा है ।

**तत्स्थानवासान्निखिलान्सुरादीन् संतोष्य पंचेशसुमण्डलेन ।**
**पूजां विधायेतरदीनजन्तून् सन्मानयेत्करुणिको महात्मा ॥ (२)**

उस क्षेत्र मे निवास करने वाले देवो को सम्मान पूर्वक सतुष्ट करके आज्ञा प्राप्त करे और पचपरमेष्ठी की पूजा करे तथा दीन दुखी प्राणियों को करुणापूर्वक यथा योग्य संतुष्ट करे ।

**शंका (३)**

जयसेन जैसे महान आचार्य ने क्षेत्र के स्वामी व्यन्तर देवो से क्षमापन कराने और उन्हे सतुष्ट करने का विधान क्यो कहा है ?

**समाधान-**

पूज्यपाद स्वामी इष्टोपदेश मे कहते है जो जीव जहा रहते है, वहा उनको प्रीति उत्पन्न हो जाती है। यथा -

**यो यत्र निवसन्नास्ते स तत्र कुरुते रतिम् ।**
**यो यत्र रमते तस्मादन्यत्र स न गच्छति ॥ (४)**

*(१) आ. ज. से., प्र पा. पृ ५२ श्लोक २७५ (२) वही पृ० ३२ श्लोक ३२*
*(३) आ. वि. वा. वि प पृष्ठ २३ (४) पू. पा इ पृष्ठ ४६ श्लोक ४३*

यह एक स्वाभाविक बात है कि प्राणी जिस स्थान पर रहता है, उसको उस स्थान से प्रेम हो जाता है। जो जिस स्थान पर रम जाता है, वह उस स्थान को छोड़कर कही अन्य स्थान पर नही जाना चाहता है।

जब जीवो को अपने निवास स्थान से प्रीति हो जाती है और वे उसे छोड़कर सहज ही अन्यत्र नही जाना चाहते तब यदि उनसे बिना पूछे या उन्हें बिना सतुष्ट किये उनके स्थान पर व्यवधान किया जावेगा तो उनके मन में कषायोत्पत्ति की सभावना रहती है, अत कार्यारभ के पूर्व उन्हे सतुष्ट करना आवश्यक है।

**शंका** [१]

जहा पर हम निर्माण कार्य कराना चाहते है वहां देवो का निवास हो ही वह कैसे सभव है ?

**समाधान-**

मध्यलोक मे सुई की नौक बराबर भी कोई ऐसा स्थान नहीं है जहां व्यन्तरदेवो का निवास/गमन न हो।

श्री यतिवृषभाचार्य जी तिलोयपण्णत्ति के छठे अधिकार में व्यन्तर देवों के निवास क्षेत्र का प्रमाण बताते हुये कहते है कि –

**रज्जुकदी गुणिदव्वा णवणउदि-सहस्स-अहिय-लक्खेणं।**
**तम्मज्झेतिवियप्पा वेंतरदेवाण होंति पुरा ॥**[२]

राजू के वर्ग को एक लाख निन्यानवे हजार (१९९०००) योजन से गुणा करने पर जो प्राप्त हो उसके मध्य मे व्यन्तर देवों के तीन प्रकार के पुर होते हैं।

**विशेषार्थ** - रत्नप्रभानामक प्रथम पृथ्वी १,८०,००० योजन मोटी है। इसके तीन भाग है। अब्बहुल नामक अतिम भाग ८०,००० योजन मोटा है जिसमे नारकियो का वास है। अवशेष (१,८०,०००-८०,०००) १,००,००० योजन रहा। सुमेरु पर्वत एक लाख योजन ऊचा है, जिसमे से १,००० योजन उसकी नीव उपर्युक्त एक लाख योजन मे गर्भित है इस चित्रा पृथ्वी के ऊपर सुमेरु की ऊंचाई ९९ हजार योजन है इस प्रकार पक भाग से प्रारभ कर सुमेरु पर्वत की पूर्ण ऊंचाई पर्यत का क्षेत्र – (१,००,००० + ९९०००) = १९९००० योजन होता है और मध्यलोक एक राजू लम्बा और एक राजू चौड़ा है, अत घन फल = राजू × राजू × १९९००० योजन है। यही व्यतर देवो का निवास क्षेत्र है। इसी आगम प्रमाण से ज्ञात होता है कि मध्यलोक का सुई की नौक बराबर भी क्षेत्र व्यन्तर देवो से रहित नही है।

---

*(१) आ वि. वा. वि. प. पृ० २४-२५ (२) श्री आ. य. ति. प. अ. ६ गा. ७*

## (४) मंदिर की छाया का विधान

**पढमंत जाम वज्जिय धयाईवुति पहर संभवाछाया ।**
**दुहहेऊ णायव्वा तओ पयत्तेण वज्जिज्जा ।[१]**

पहले और अतिम प्रहर को छोड़कर दूसरे और तीसरे प्रहर मे मदिर के शिखर, ध्वजादि की छाया गृहस्थ निवास पर आती हो तो दुखकारक जानना अर्थात् द्वितीय एवं तृतीय प्रहर मे जहा पर शिखर एव ध्वजा की छाया पड़ती हो वहा गृहस्थ को मकान नही बनाना चाहिये ।

**दुःखं देवकुलासन्ने गृहे हानिश्चतुष्पथे ।**
**धूर्तमत्यगृहाभ्याशे स्यातां सुतधनक्षयौ ।। [२]**

यदि गृहस्थ का गृह मदिर के पास होवे तो दुख कारक है, चौराहे पर हो तो हानिकारक एवं धूर्त और मत्री के गृह के पास होवे तो पुत्र और धन का विनाश होता है ।

**यामयोर्वेश्मनि छायां वृक्षप्रासादजां त्यजेत् ।**
**सौम्यादितः शुभाः प्लक्षवटोदुम्बरपिप्पलाः ।।[३]**

दिन के दूसरे और तीसरे पहर मे किसी मदिर के शिखर अथवा ध्वजा की छाया और किसी भी वृक्ष की छाया गृहस्थ के घर पर पड़ती हो तो वह महाअशुभ है, उस घर में निवास नहीं करना चाहिये ।

गृह की पूर्व दिशा मे बड़, दक्षिण दिशा मे ऊमर पश्चिम दिशा मे पीपल और उत्तर दिशा मे भी पीपल का वृक्ष अशुभ नही होता पर इनकी छाया दूसरे और तीसरे प्रहर मे गृह निवास पर नही पड़नी चाहिये ।

(१) ठ फे. वा. सा ग्र. प्र. पृष्ठ ७६
(२) वही, वि पृष्ठ ८०, एव कु. कु. श्रा स पृष्ठ ८२ श्लोक १०२ (३) शि र अ. ५ श्लोक २०६

## (५) गृह चैत्यालय एवं चैत्यालय में प्रतिमा की ऊंचाई

एकादशांगुल बिम्बं सर्वकामार्थसाधनम् ।
एतत्प्रमाणमाख्यातमतऊर्ध्व न कारयेत् ।। [१]

गृह चैत्यालय में ग्यारह अंगुल तक ऊंची (९इंच से कम) प्रतिमा ही विराजमान करना चाहिये। इससे अधिक ऊंची प्रतिमा श्रावक को पीडाकारक होती है।

नैकहस्तादितोऽन्यूने प्रासादे स्थिरता नयेत् ।
स्थिरं न स्थापयेद् गेहे गृहीणां दुःख-कृद्धयत् ।। [२]

एक हाथ से छोटी वेदी में स्थिर प्रतिमा या अचल प्रतिमा (मूलनायक) स्थापित नहीं करनी चाहिये। तथा गृह मदिर में स्थिर प्रतिमा विराजमान करना दुख का कारण होती है ।

तदूर्ध्व नव-हस्तान्तं पूजनीया सुरालये ।
दशहस्तादितोयाऽर्चा प्रसादेन विनाऽर्चयेत् ।। [३]

ग्यारह अंगुल से नौ हाथ पर्यत (लगभग १३फुट) ऊंची प्रतिमा मंदिर जी में पूज्य है और इससे अधिक ऊंची अर्थात् दशहाथ से अधिक ऊंचाई वाली प्रतिमा मंदिर जी के बिना भी पूज्य है ।

## (६) प्राकृतिक आपदाओं से मंदिर जी को क्षति होने पर

प्राकृतिक आपदा बाढ, भूकम्प, अग्नि एवं बिजली से यदि मंदिर जी को क्षति पहुँचती है तो वृहद् शांति मंत्र का सवालाख जाप करके शांति विधान करें तत्पश्चात् शांतिहवन शांति भक्ति करके जीर्णोद्धार का कार्य आरंभ करें। समाज के सभी श्रावकों को एकाशन, रस त्याग आदि नियम लेकर णमोकार महामंत्र की संकल्प पूर्वक शक्ति अनुसार जीर्णोद्धार होने तक जाप करना चाहिये ।

---

*(१) ठ . फे., वा. सा. पृष्ठ ८२ एवं आ. उ. स्वा.श्रा. श्लोक १००*
*(२) शि. स्मृ. वा. वि., अ. ६ श्लोक १३० (३) शि. र. अ. ११ श्लोक ११*

## (७) मंदिर जी में जीर्णता (अव्यवस्था) हो जावे

मण्डलं जालकञ्चैव कीलकं सुषिरं तथा ।
छिद्रं संधिश्च काराश्च महादोषा इति स्मृताः ॥(१)

मदिर जी का शिखर, दीवार, छत एव फर्श आदि मे क्षरण होने लगे,चूना/ सीमेन्ट गिरने लगे गड्ढे हो जावे । जाले आदि लग गये हो, (त्रस जीवो का आवास होने लगे) कूड़ा इकट्ठा होने लगे, दीवारो मे छिद्र हो जावे, दरार पड़ जावे, शिखर तथा छत पर काई या वनस्पति होने लगे अर्थात् जीर्णोद्धार तथा सफेदी न कराई जावे तो समाज को पीड़ाकारक है ।

## (८) मंदिर जी में अशुद्धि होने पर

दूषितेऽस्थ्यादिभिर्देव-धाम्न्यस्पृश्य-जनैरपि,
संशोध्य सकलं धाम-धुत्वा धूम्रध्वजांकुरैः ।
सिक्त्वा च सुधया देवं तैरेव स्नापयेद् घटैः ॥(२)

यदि मदिर जी मे हड्डी – मास – चर्बी आदि गिर जावे, शूकर आदि जानवर प्रवेश कर जावे, चाण्डालादि अस्पृश्य मनुष्य का प्रवेश हो जावे, बच्चे मल मूत्रादि कर देवे या महिलाये असमय मे मदिर जी मे ही अशुद्धि से हो जावे तो अशुद्ध पदार्थों को दूर करके पूरा मदिर धुलवाकर सफेदी कराना चाहिये। तत्पश्चात विधिपूर्वक अभिषेक शान्तिधारा विधान जप एव हवन आदि अनुष्ठान पूर्वक शुद्धि करकेध्वजारोहण कराना चाहिये ।

## (९) प्रतिमा जी नीचे जमीन पर गिरने पर

पतिते जिनबिम्बेऽष्टशतेन स्नापयेद् घटैः ।
अष्टोत्तरशतं कुर्यान् मूलमंत्रेण चाहुतीः ॥(३)

अभिषेक, प्रक्षाल, पूजन करते समय, विमानोत्सव आदि मे प्रतिमा जी ले जाते समय या अन्य कारण से प्रतिमा जी नीचे गिर पडे (खण्डित न हुई हो) तो उस प्रतिमा का १०८ कलशो से अभिषेक, शान्तिधारा, पूजन करके णमोकार मूलमत्र णमोकार का १०८ बार जप करके १०८ आहूति देकर हवन करे तथा प्रतिमा जी को यथास्थान विराजमान करके प्रायश्चित अवश्य लेवे ।

---

*(१) शि र, अ ४ श्लोक १३२ एव प्रा म, अ ८ श्लोक १६*
*(२) जि स, अ ८ श्लोक २८ (३) जि स, अ ८ श्लोक २४*

## (१०) प्रतिमा खण्डित होने पर

स्नापयेदंगभंगेषु- सहस्रेण जिनेश्वरम्,
होमं वा पातवत् कुर्याद् भग्नं चांग सुसेवयेत् ।
ततो जलाधिवासादिप्रतिष्ठापन- माचरेत् ।।(१)

अभिषेक, प्रक्षाल, पूजन करते समय प्रतिमा जी हाथ से गिरने या अन्य कारण से यदि अंग, उपांग और प्रत्यग खण्डित हो जावे तो उन्ही भगवान की अन्य प्रतिमा का १००८ कलशों से अभिषेक, शान्तिधारा, पूजन, शान्तिविधान एवं शांति मंत्राराधन एव हवन करना चाहिये तथा खण्डित प्रतिमा को विधि पूर्वक अगाध जल राशि में विसर्जित करें तथा गुरु से प्रायश्चित लें ।

स्थापिता चैव या मूर्तिर्व्यंगिता चेद्विसर्जयेत् ।
तन्मूर्तिः प्रकर्तव्या नान्यमूर्तितं प्रवेशयेत् ।। (२)

मंदिर जी में स्थापित प्रतिमा जी खण्डित होते ही तत्काल जल में विसर्जन करके एकासन उपवास एवं रस परित्याग का प्रायश्चित करते हुये शुभ मुहूर्त में उन्हीं तीर्थकर की नवीन प्रतिमा प्रतिष्ठित कराके स्थापित करना चाहिये। अन्य तीर्थकर की नहीं ।

## (११) खण्डित प्रतिमा त्याज्य क्यों ?

या खण्डिताश्च दग्धाश्च विशीर्णा स्फुटितास्तथा ।
न तासामन्य-संस्कारो गताश्च तत्र देवता ।।(३)

खण्डित, जली हुई, तड़की हुई तथा फटी हुई प्रतिमा पर मंत्र संस्कार नही रहते वह अप्रतिष्ठित हो जाती है और उसमें देवपना भी नही रहता अर्थात् वह पूजनीय नही है तथापि -

जीर्ण चातिशयोपेतं तद् व्यङ्गमपि पूजयेत् ।
शिरोहीनं न पूज्यं स्यान् निक्षेप्यं तन्नदादिषु ।। (४)

जो प्रतिमा प्राचीन हो, अतिशय से संपन्न हो, उसकी अंगुली का अग्रभाग, कान या नाक का भाग अर्थात उपांग खण्डित हो जाने पर भी पूज्य है किन्तु मस्तक आदि से खण्डित प्रतिमा सर्वथा अपूज्य है, उसे मदिर में नही रखकर अगाध जलराशि में विधि पूर्वक विसर्जित करना चाहिये ।

---

(१) जि. सं. अ. ८ (२) शि स्मृ. वा. वि. अ. ६ श्लोक १५१
(३) शि. स्म. वा. वि., अ ६ श्लोक १५८ (४) न. से., प्र. दी. एवं आ. उ. श्रा. श्लोक १११

## (१२) जीर्णोद्धार हेतु वेदी से मूर्ति उठाने का विधान

**प्रासाद-प्रतिमोत्थापश्चरल्लग्ने शुभे दिने ।**
**लग्चेन चालयेद्देवं सर्वदोष- विवर्जिते ।।(१)**

मदिर जी मे विराजमान प्रतिमा शुभ दिन एव शुभलग्न मे विधि विधान पूर्वक उठाना चाहिये। पहले मूलनायक एव अन्य प्रतिमाओ को क्रमश विनय पूर्वक उठाना चाहिये ।

जिस वेदी का जीर्णोद्धार करना हो उसके सम्मुख समाज के प्रतिष्ठित व्यक्ति हाथो मे श्री फल लेकर भक्ति एव श्रद्धापूर्वक सकल्प करे तथा जिनालय मे शासनरक्षक देवो का सहयोग शुभकार्य मे प्राप्त करे । सकल्प निम्नानुसार करे ।

'हम सकल जैन समाज (शहर का नाम) के श्रावक जिनालय मे स्थित रक्षक देवो से अनुरोध करते है कि भगवान . (मूलनायक का नाम ) की वेदी का जीर्णोद्धार करने मे सहयोग प्रदान करे । वेदी मे विराजमान भगवान के समक्ष हम सभी सकल्प करते है कि इस वेदी मे विराजमान सभी प्रतिमाओ को (स्थान का नाम ) पर विराजमान कर जिस प्रकार यहा पूजा प्रक्षाल करते थे उसी प्रकार उस स्थान पर भी पूजा प्रक्षाल करेगे । तथा . (समय की मर्यादा) दिनो मे वेदी का जीर्णोद्धार करके सभी प्रतिमाओ को विधिविधान पूर्वक वेदी प्रतिष्ठा कराके पुन. स्थापित करेगे । इतने समय तक हम एकासन एव (रस का नाम) रस का त्याग (यह सकल्प शक्ति पूर्वक ले) करेगे' । अज्ञानता वश जाने अनजाने मे होने वाली गल्तियो के लिये क्षमायाचना करते हुए यह सकल्प करके वेदी पर श्रीफल चढाकर भगवान को नमस्कार करे ।

कार्य आरभ करने के पूर्व अन्य स्थान जहा प्रतिमा जी विराजमान करना हो उस स्थान की शुद्धि, टेविल, चदोवा, छत्र आदि की समुचित व्यवस्था करे । तत्पश्चात् वृहद शातिमत्र की कम से कम ग्यारह हजार जाप करकेप्रतिमाभिषेक(प्रक्षाल) शातिधारा एव शातिविधान करे । वेदी से प्रतिमा उठाने के पूर्व एक दीपक एव मगल कलश स्थापित करे । वेदी पूर्णत खाली नही करना चाहिये । सिद्ध भक्ति पढ़कर प्रतिमा जी उठाकर अन्य स्थान पर विराजमान करे, फिर शातिहवन एव शातिभक्ति पढकर कार्य का समापन करे ।

अन्य स्थान पर प्रतिमा जी इस प्रकार विराजमान करे कि प्रत्येक प्रतिमा का दर्शन पूजन हो सके तथा उनकी अवमानना न हो इसका विशेष ध्यान रखे। कार्य मे किसी प्रकार की जल्दबाजी एव असावधानी न करे ।

---

*(१) शि र, अ ७ श्लोक १२३*

विधि विधान (मन्त्राराधन, विधान एवं हवन) किये बिना वेदी से प्रतिष्ठित प्रतिमा जी उठाकर प्राचीन वेदी को खाली नही करना चाहिये। क्योंकि जब नवीन मंदिर या वेदी का निर्माण कराकर वेदी प्रतिष्ठा करते है तब जिन बिम्ब स्थापन के समय उस स्थान पर रहने वाले देव जिनेन्द्र भक्ति के भाव से उस क्षेत्र की रक्षा करने लगते हैं जो प्रतिमा की अविनय या आगमोक्त कार्य न होने पर विघ्न भी उपस्थित कर सकते हैं।

## (१३) प्रतिमा मंजन करना हो

वर्ष मे एक बार मदिर की सफाई, जीर्णोद्धार एवं वर्ष मे दो बार प्रतिष्ठित प्रतिमाओं का मजन करना चाहिये। मजन हेतु वेदी से प्रतिमा उठाते समय पूर्ण विधि विधान करना अनिवार्य है, साथ ही ध्यान रखें अचल प्रतिमा (मूलनायक प्रतिमा) को वेदी से मजन हेतु न उठावे। उसका मंजन उसी स्थान पर करें।

मंजन हेतु अशुद्ध पदार्थो/साधनों का प्रयोग नहीं करें। रीठा के जल एवं पिसी हुई लवंग के लेप से प्रतिमा का मंजन करें। धातु की प्रतिमा पर नींबू, इमली आदि खट्टे पदार्थो से प्रतिमा पर दाग आने की संभावना रहती है।

## (१४) जीर्णोद्धार की हुई वेदी में बिम्ब स्थापना

**भूतप्रेतपिशाचादि - राक्षसाश्च वसन्तिकैः ।**
**तस्मात् प्रासादनिष्पन्ने सर्वथा प्रेक्षणं चरेत् ॥**[१]

वेदी का जीर्णोद्धार होने के पश्चात् या नवीन मंदिर के निर्माण कार्य पूर्ण होने के बाद वेदी को अधिक समय तक खाली न रखें क्योंकि खाली वेदी मे भूत, प्रेत, पिशाच तथा राक्षस आदि देव निवास कर लेते हैं। अतः शीघ्र विधि विधान पूर्वक वेदी प्रतिष्ठा कराकर बिम्ब स्थापन करना चाहिये अर्थात् मंदिर बिना मूर्ति का नहीं रखना चाहिये।

---

*(१) शि. स्मृ. वा. वि., अ. ६ श्लोक १२४*

## (१५) शिखर पर कलशारोहण एवं ध्वजारोहण का विधान

**पाहण कट्ठिट्ट मओ जारिसु पासाउ तारिसो कलसो ।**
**जह सत्ति पइट्ठपच्छा कणयमओ रयण जडिओ अ ॥** [१]

यदि मदिर पत्थर का बना हो तो कलश पत्थर का करना, लकडी का प्रासाद हो तो लकड़ी का कलश करना और यदि ईट का मदिर बना हो तो कलश ईंट का करना चाहिये। परन्तु अपनी शक्ति केअनुसार सोने का अथवा रत्न जडित कलश भी करवा सकते है ।

मदिर की ऊचाई केअनुसार कलश एव ध्वजा लगाना चाहिये। कलश की लम्बाई २१, १५, ११, ९, ७, ५, ३, १ फुट की हो सकती है । कलश मे नग १, ३, ५, ७ होना चाहिये ।

**दण्डः कार्यस्तृतीययांशे शिलातः कलशान्तकम् ।**
**मध्योऽष्टांशेन हीनोऽसौ ज्येष्ठपादोनः कन्यसः ॥** [२]

खुर शिला से कलश तक ऊंचाई के तीन भाग करना, उनमे से एक (तीसरा भाग) जितना लम्बा ध्वजा दण्ड बनाना, यह ज्येष्ठ मान ध्वजादण्ड है ज्येष्ठमान ध्वजादण्ड मे से आठवा भाग कम करे तो मध्यम मान और मध्यम मान का पाचवा भाग घटा देने से कनिष्ठ मान का ध्वजदण्ड होता है ।

ध्वजा का वस्त्र दण्ड की लम्बाई जितना लम्बा और दण्ड केआठवे भाग जितना चौड़ा अनेक वर्ण के वस्त्र से सुशोभित कर बनाना चाहिये । [३]

यदि कलश के साथ ताम्रपत्र या पीतल की ध्वजा लगाना हो तो कलश केअनुसार ३ या ५ फुट की ध्वजा या जैसी ऊचाई हो उसके अनुसार ध्वजा लगाना चाहिये परन्तु ध्वजा की लम्बाई चौड़ाई से दो गुनी होना चाहिये ।

मदिर पर धातु और कपड़ा दोनो प्रकार की ध्वजाये लगवाई जा सकती है ।

**निश्चिन्हं शिखरं दृष्ट्वा ध्वजाहीनं सुरालयम् ।**
**असुरावासमिच्छन्ति ध्वजाहीनं न कारयेत् ॥** [४]

मंदिर के शिखर का चिन्ह ध्वजा है। ध्वजारहित मदिर देखकर असुरदेव वहा वास कर लेते है अत एक दिन भी मदिर बिना ध्वजा के नहीं रखना चाहिये ।

जिस मदिर की शिखर पर ध्वजा न हो तो उसमे किये गये जप, पूजन, ध्यान, अध्ययन आदि अनुष्ठान निष्फल होते है, अत मदिर पर नियम से ध्वजा लगानी चाहिये । [५]

---

*(१) के., वा. सा प्रा प्र गाथा २८ एव क्षीरार्णव, शिखराधिकार पृष्ठ १६१/४४*
*(२) प्रा म. ४/९०/४१ (३) प्रा म, ४/९३/४६ (४) शि. स्मृ. वा. वि., आ. ५ श्लोक १०२*
*(५) उ स्वा श्रा, पृ ४० श्लोक १०७ एव कु कु. श्रा.*

## (१६) मंदिर जी में पूजा - प्रक्षाल न होने पर [१]

मदिर जी मे स्थापित प्रतिमा का नित्य ही प्रात काल मे अभिषेक पूजा होना अनिवार्य है, यदि एक समय जिन प्रतिमा की पूजन न हो सके तो दूसरे समय दुगनी पूजन कर महामत्र का १०८ बार जाप करना चाहिये।

## (१७) अभिषेक - पूजा हेतु शुद्ध जल ..... ?

**जलाशयारामसमग्रशोभा वाल्मीक - जंतुप्रविचारवर्ज्या।**
**कीलास्थिदग्धाश्मविवर्जिता भूरत्न प्रशस्या जिनवेश्मयोग्या ।।**[२]

मंदिर निर्माण कूप, वापिका, तड़ाग (तालाब), नदी आदि बगीचा वृक्षसमूह से शोभित और बांबी, जन्तु कीटादिक से रहित, श्मशान एव शूली आदि स्थान से रहित, दग्ध पाषाणो से रहित स्थान मे करना चाहिये

अर्थात् मदिर निर्माण मे कुये आदि के शुद्ध जल (छने जल) का उपयोग करना चाहिये।

श्रावक की पहचान मे मर्यादित छने हुये शुद्ध जल का वर्णन कई आगम ग्रंथों में वर्णित है। जल छानने की विधि एव जल की मर्यादा का विशेष विवरण क्रियाकोष के पृष्ठ १२५ से १३१ तक कविवर किशन सिह जी ने किया है। जल छानने का तात्पर्य जल मे विद्यमान जीवराशि की रक्षा से है जिस कूप से जल निकाला जावे उसकी जीवाणी (छनित जीव राशि) उसी कूप में उसी दिशा से कुण्डे वाले पात्र से कुये के जल स्तर पर ही विसर्जित करें। ऊपर से फेकने से जीवो का घात होता है। वैज्ञानिक दृष्टि से भी देखे तो कुयें में कई जल स्रोत होते है जिनसे आने वाले जल में भिन्नता (भिन्न-भिन्न Ph Value) होती है, अतः जल जीवों की रक्षा का भाव रखते हुये सावधानी पूर्वक जल छान कर जीवाणीविसर्जन करें।

श्रावक को दिनचर्या के साथ-साथ व्रतियों को आहार एवं अभिषेक-पूजन में कुयें के शुद्ध जल का ही प्रयोग अनिवार्य है। जल की मर्यादा का विशेष ध्यान रखें छने जल की मर्यादा मात्र दो घड़ी (४८ मिनिट) होती है। इसके पश्चात् उसमें सम्मूर्छनत्रस जीव उत्पन्न हो जाते है अत **अभिषेक पूजा में नियम से प्रासुक जल का प्रयोग करना चाहिये। ठंडे जल का नही।**

---

*(१) जि. स., अ ८ (२) आ ज से, प्र. पा., पृष्ठ ३१ श्लोक २८*

हैण्डपम्प (वर्मा) या नल का जल छानने के बाद जीवाणी का विसर्जन नही कर सकते इसलिये त्रस जीवो का घात होता है।

वास्तु विज्ञान मे भी कूप निर्माण का विधान किया है।

**कूपे वास्तो - र्मध्यदेशेऽर्थनाशस्त्वैशान्यादौ पुष्टिरैश्वर्य वृद्धिः ।**
**सूनोर्नाशः स्त्रीविनाशो मृतिश्च सम्पत्पीडा शत्रुतः स्याच्च सौख्यम् ॥** (१)

मदिर या गृह मे कूप निर्माण उत्तर या पूर्व दिशा मे करना चाहिये। मध्य मे या अन्य दिशा विदिशा मे कूप निर्माण हानिकारक होता है।

इस प्रकार जिनेन्द्र भगवान के अभिषेक पूजन मे कूये के शुद्ध प्रासुक जल का ही प्रयोग आगमानुसार किया जाना चाहिये। लवग आदि से विरेचित जल की मर्यादा भी कम होती है अत प्रासुक जल का ही प्रयोग करना चाहिये।

**वापीकूपतडागानि प्रासादभवनानि च ।**
**जीर्णान्युद्धारयेद्यस्तु पुण्यमष्टगुणं लभेत् ॥** (२)

वापी, कूप, तड़ाग (तालाब) जिनमदिर आदि का जीर्णोद्धार कराने से नवीन निर्माण की अपेक्षा आठ गुणा अधिक फल मिलता है। अत इनका जीर्णोद्धार अवश्य कराना चाहिये। अर्थात इनको नष्ट होने से रोकना चाहिये। इनकी सुरक्षा करना चाहिये।

## (१८) शान्ति विधान की आवश्यकता

**भूम्यारम्भे तथा कूर्मे शिलायां सूत्रपातने ।**
**खुरे द्वारोच्छ्रये स्तम्भे पट्टे पद्मशिलासु च ॥**
**शुकनाशे च पुरुषे घण्टायां कलशे तथा ।**
**ध्वजोच्छ्रये च कुर्वीत शान्तिकानि चतुर्दश ॥**(३)

(१) भूमिका आरभ (२) कूर्मन्यास (३) शिलान्यास (४) सूत्रपात (५) खुरशिला स्थापन (६) द्वार (७) स्तभ स्थापन (८) पाट चढ़ाते समय (९) पद्म शिला (१०) शुकनाश (११) प्रासाद पुरुष के स्थापन समय (१२) अमलसार (१३) कलशारोहण (१४) ध्वजारोहण।

यह चौदह कार्य करते समय शाति विधान करना चाहिये।

---

(१) वि वि प्र ग्र, पृष्ठ ५ (आ वि वा वि प पृष्ठ ३३ से)
(२) शि र, अ ५ श्लोक १०५ (३) प्रा म, अ १ श्लोक ३७, ३८

## (१९) विमानोत्सव एवं रथोत्सव में प्रतिमा का विधान

**प्रत्यग्रं चलनक्षमं दृढ़वपुःसंधिं तथा धातुजं।**
**योग्यं नित्यमहोत्सवेषु शिविकासत्स्यंदनारोहणे ॥[१]**

विमानोत्सव एवं रथोत्सव तथा गजरथ आदि में धातु की प्रतिमा विराजमान करना चाहिये। पाषाण की प्रतिमा का विधान नहीं है। क्योंकि धातु की मूर्ति सुदृढ़ संधि वाली होती है अतएव किसी प्रकार के अनिष्ट की आंशका नहीं रहती।

वेदी से प्रतिमा जी उठाने के पूर्व स्नानकर शुद्ध धोती दुपट्टा पहिनें, सिद्ध भक्ति पढ़कर नौ बार णमोकार मंत्र की जाप करके अर्घ चढ़ाकर प्रतिमा जी उठावें एवं झालर, घंटा, चंवर आदि के साथ विनय पूर्वक ले जावें।

## (२०) सूतक होने पर

परिवार/घर में सूतक हो जाने पर देव शास्त्र गुरु का प्रक्षाल एवं द्रव्य से पूजन नहीं करना तथा मंदिर जी के सामान का स्पर्श नहीं करना मंदिर के बाहर से देवदर्शन पाठ आदि कर लेवें सूतक का समय पूर्ण होने पर पूजनादि करके पात्रदानादि करें।

यदि धार्मिक अनुष्ठान में सम्मिलित हों तथा सकलीकरण हो चुका हो तो उस व्यक्ति को घर/परिवार का सूतक नहीं लगता, वह व्यक्ति सूतक वाले घर से संपर्क नहीं रखे, सूतक सबंधी कार्यो में नहीं जावे। अपने रहने एवं भोजन की व्यवस्था अन्यत्र कर लेवे।

सूतक का समय निम्नानुसार होता है।

(१) जन्म का सूतक दस दिन तक होता है।

(२) यदि अपने घर में दासी तथा पुत्री की प्रसूति हो तो एक दिन का सूतक लगता है, घर से बाहर हो तो सूतक नहीं लगेगा।

(३) यदि पालतू जानवर अपने घर में जनें तो एक दिन का सूतक लगेगा घर से बाहर हो तो सूतक नहीं लगेगा।

---

*(१). आ. ज. से., प्र. पा. पृष्ठ १७ श्लोक ७१*

(४) मृत्यु का सूतक तीन पीढी तक १२ दिन का लगेगा, चौथी पीढ़ी मे दस दिन का, पॉचवी पीढ़ी मे छ एव छटवीं पीढी मे पॉच दिन का, सातवी पीढ़ी मे तीन दिन का, आठवीं पीढ़ी मे एक दिन रात का तथा नवमीं पीढ़ी मे स्नान मात्र से शुद्धता हो जाती है।

(५) गर्भपात मे सूतक जितने माह का गर्भ हो उतने दिन का लगेगा। तथा प्रसूति स्त्री को सूतक ४५ दिन का लगेगा।
तीन दिन के बालक की मृत्यु का माता पिता को दस दिन का, आठ वर्ष के बालक की मृत्यु का दस दिन का, इसकेआगे बारह दिन का सूतक लगेगा।

(६) अपने कुल के गृह त्यागी का सन्यासमरण या कुटुम्बी का सग्राम मरण हो तो एक दिन का सूतक लगेगा।

(७) गृह निवास के बाहर सूतक होने के खबर मिलने पर जितने दिन सूतक अवधि के शेष हो उतने दिन सूतक लगेगा। रजस्वला स्त्री गृहकार्य के लिये चौथे दिन तथा देवपूजन, आहारदान के लिये पॉचवे दिन शुद्ध होती है। इन दिनो मे रजस्वला स्त्री को धार्मिक आयोजनो मे सम्मिलित नहीं होना चाहिये। विशेष अनुष्ठानो मे उनकी उपस्थिति से विघ्न आने की सभावना होती है।

**सूतक विधान में आचार्यो के मतो मे कुछ भिन्नता है।**

**इसे ध्यान रखें।**

# संदर्भित ग्रंथ


१ मगल मत्र णमोकार – एक अनुचितन, डा० नेमिचन्द्र जैन, ज्योतिषाचार्य

२ देव पूजा प्रवचन – क्षु० सहजानन्द वर्णी

३. प्रतिष्ठा पाठ – आचार्य जयसेन अपर नाम वसुबिंदु

४ वृहद् – वास्तुमालायाम् – टीका रमाकात द्विवेदी

५ प० मन्नूलाल जी जैन प्रतिष्ठाचार्य की हस्तलिखित डायरी

६ गोम्मट सार (जीव काण्ड) – श्रीमन्नेमिचन्द्रसिद्धातचक्रवर्ती

७ प्रतिष्ठा सारोद्धार – प० आशाधर

८ त्रिलोकसार – श्रीमन्नेमिचन्द्रसिद्धात चक्रवर्ती

९ वास्तुसार प्रकरण – ठक्कुर फेरुमल

१० षट्खण्डागम – धवलाटीका पुस्तक ४
– धवलाटीका पुस्तक ६
– धवलाटीका पुस्तक ८
– धवलाटीका पुस्तक ९
आचार्य पुष्पदत भूतबली
टीकाकार आचार्य श्री वीरसेनाचार्य

११ प्रतिष्ठासार सग्रहस्य श्लोका – आचार्य वसुनदी

१२ आदि पुराण – आचार्य जिनसेन

१३ भारतीय मूर्तिकला के विकास मे जैनो का योगदान

१४ प्रतिष्ठा तिलक – श्री नेमिचन्द्र देव

१५ प्रतिष्ठाचन्द्रिका – श्री शिवरामजी पाठक राची

१६ वृहत्सहिता – श्री वराहमिहर

१७ प्रतिष्ठा मयूख

१८ मुहूर्त्त चक्रावलि

१९ शीघ्र बोध – दैवज्ञ काशीनाथ

२० लोक विजय पचाग – श्री जगन्नाथ झा

२१ चिताहरण जत्री – १९८८ सम्पादक, बचान प्रसाद त्रिपाठी

२२ ज्योतिष मुहूर्त्त विज्ञान

२३ भारतीय ज्योतिष – डा० नेमिचन्द्र जैन ज्योतिषाचार्य

२४. उद्धरण रत्नमाला
२५. चरचा समाधान – प० भूधर दास
२६. शांतिविधान – पं० जिनदास
२७. महाबंध – आचार्य भूतबली
२८. जैन सिद्धांत भवन ग्रंथावली आरा
२९. धर्मरसिक ग्रंथ – सकलन गणधराचार्य कुंथुसागर
३० प्रतिष्ठासारसंग्रह – ब्र. शीतल प्रसाद
३१. गणधरवलय विधान – आ. सकल कीर्ति
३२ आ. महावीर कीर्ति स्मृतिग्रंथ
३३ मदिर वेदी प्रतिष्ठा कलशारोहण विधि – डा० पन्नालाल सहित्याचार्य
३४. धर्मध्यान दीपक
३५. सिद्ध भक्ति प्रवचन – क्षु. श्री सहजानंद वर्णी
३६. श्रावक का नित्य क्रिया कलाप – संकलन मुनि श्री आदिसागर
३७. मृत्युंजय णमोकार – मुनि श्री अमरेन्द्र विजय
३८. श्री गोम्मट प्रश्नोत्तर चितामणि – गणधराचार्य कुंथुसागर
३९. मूकमाटी महाकाव्य – आचार्य विद्यासागर
४० ऋषिमण्डल मंत्र कल्प पूजा विधान – श्री विद्याभूषण सूरि
४१. ज्ञानार्णव- – शुभचन्द्राचार्य
४२. णमोकार मंत्र कल्प – आचार्य देशभूषण
४३. शिल्प स्मृति वास्तु विद्यायाम्
४४. प्रासाद मण्डन – श्री सूत्रधार मण्डन
४५. शिल्प रत्नाकर
४६. इष्टोपदेश – आचार्य पूज्यपाद स्वामी
४७. वास्तुविज्ञान परिचय – आर्यिका विशुद्धमति
४८. तिलोयपण्णत्ती – आचार्य यतिवृषभ
४९. आचार्य कुन्दकुन्द श्रावकाचार – आचार्य कुन्दकुन्द स्वामी
५०. जिन संहिता
५१. प्रतिष्ठा दीपक – नरेन्द्र सेन
५२. विश्वकर्मा विद्या प्रकाश ग्रंथ
५३. क्रियाकोष – कविवर किशन सिह
५४. क्षीरार्णव – श्री विश्वकर्मा प्रणीत

५५ त्रिकालवर्ती महापुरुष – सकलन आदिसागर मुनि
५६ तीर्थकर – प० सुमेरु चन्द्र दिवाकर
५७ सर्वार्थ-सिद्धि – श्रीमत्पूज्यपादाचार्य
५८ जैन मत्र शास्त्र
५९ कार्तिकेयानुप्रेक्षा – आचार्य कार्तिकेय स्वामी
६० प्रतिमा विज्ञान – श्री बालचद्र जैन
६१ केवलज्ञान प्रश्न चूड़ामणि – सम्पादक डा० नेमिचद्र ज्योतिषाचार्य
६२ लग्न चन्द्रिका – सर्वशास्त्र विशारद काशीनाथ
६३ मुहूर्त्त चितामणि – दैवेज्ञराम विरचित
६४ वास्तु रत्नावली
६५ मुहूर्त्त गणपति – दैवज्ञवर्य गणपति विरचित
६६ जैनेन्द्र सिद्धान्तकोष – भाग २
– भाग ३
– भाग ४ – क्षु० जिनेन्द्र वर्णी
६७ तीर्थकर मासिक (पूजा विशेषाक) – डा० नेमिचन्द्र जैन
६८ ज्योतिष सार – सुकदेव
६९ कषायपाहुड (जयधवला) पुस्तक प्रथम – श्री गुणधराचार्य
७० स्वयम्भू स्तोत्र – आचार्य समन्तभद्र
७१ दशभक्त्यादि सग्रह – आचार्य पूज्यपाद स्वामी
७२ सावयधम्मदोहा – आचार्य देवसेन
७३ रयणसार – आचार्य कुन्दकुन्द
७४ पद्मनदिपचविशतिका – आचार्य पद्मनन्दि
७५ पचास्तिकाय – आचार्य कुन्दकुन्द
७६ परमार्थप्रकाश – श्रीमद्-योगीन्दुदेव
७७ सागारधर्मामृतम् – महापण्डित आशाधर
७८ भगवती आराधना – आचार्य शिवकोटी
७९ अमितगतिश्रावकाचार – आचार्य अमितगति
८० वसुनदिश्रावकाचार – आचार्य वसुनदि
८१ भावसग्रह – आचार्य देवसेन
८२ सिद्धात सग्रह – आचार्य नरेन्द्र सेन
८३ यशस्तिलकचम्पू महाकाव्य – आचार्य सोमदेव

८४ भट्टाकलंक संहिता – आचार्य अकलंकदेव
८५. रत्नकरण्डक श्रावकाचार – आचार्य समन्तभद्र टीका पं. सदासुखदास
८६. उमास्वामी श्रावकाचार – आचार्य उमास्वामी
८७ मूलाचार – आचार्य कुन्दकुं
८८. जबूदीव पण्णत्ति सग्रह
८९. मूलाचार प्रदीप – आचार्य सकलकीर्ति
९०. पद्मपुराण – रविषेणाचार्य
९१ तत्त्वार्थसूत्र – आचार्य उमास्वामी
९२. राजेन्द्र अभिधान कोश
९३. स्याद्वाद पूजाञ्जलि
९४. सुदर्शन चरित्र – विद्यानंदि
९५. अभ्रदेव व्रतोद्योतन श्रावकाचार – आचार्य अभ्रदेव
९६. भाव पाहुड – आचार्य कुंदकुंद
९७. प्रश्नोत्तर श्रावकाचार – आचार्य सकल कीर्ति'

# संक्षिप्त शब्द - संकेत सूची

आ ज से, प्र पा - आचार्य जयसेन, प्रतिष्ठापाठ
वृ वा मा - वृहद् वास्तुमाला, टीका रमाकात द्विवेदी
प म ला जैन, ह लि डा - प० मन्नूलाल जैन प्रतिष्ठाचार्य की हस्तलिखित डायरी।
आ ने च सि च, गो सा - आचार्य नेमिचन्द्र सिद्धातचक्रवर्ती,
गोम्मटसार (जीवकाण्ड)
प आ ध, प्र सा - पडित आशाधर, प्रतिष्ठासारोद्धार
ठ फे, वा सा प्र - ठक्कुर फेरुमल, वास्तुसार, प्रकरण
आ पु द भू, ष ध पु - आचार्य पुष्पदत भूतबली षट्खण्डागम धवला पुस्तक
आ व न, प्र सा स - आचार्यवसुनदी, प्रतिष्ठासारसग्रह
आ उ स्वा श्रा - आचार्य उमास्वामी श्रावकाचार
आ जि से, आ पु - आचार्य जिनसेन, आदिपुराण
आ ने च सि च, त्रि सा - आचार्य नेमिचन्द्र सिद्धात चक्रवर्ती, त्रिलोक सार
श्री ने च, प्र ति - श्री नेमिचन्द्र देव, प्रतिष्ठातिलक
प शि रा पा, प्र च - प शिवरामजी पाठक, प्रतिष्ठाचन्द्रिका
डा ने च, भा ज्यो - डा० नेमिचन्द्र जैन, ज्योतिषाचार्य, भारतीय ज्योतिष
ब्र शी प्र, प्र सा स - ब्र शीतल प्रसाद, प्रतिष्ठासारसग्रह
आ शु च, ज्ञा - आचार्य शुभचन्द्राचार्य, ज्ञानार्णव
आ दे भू, ण म क - आचार्य देशभूषण, णमोकार मत्र कल्प
शि स्मृ वा वि - शिल्प स्मृतिवास्तु विद्यायाम्
प्रा म - प्रासाद मण्डन, श्री सूत्रधार मण्डन
शि र - शिल्प रत्नाकार
आ पू पा, इ - आचार्य पूज्यपाद, इष्टोपदेश
आ वि, वा वि प - आर्यिका विशुद्धमति, वास्तु विज्ञान परिचय
श्री आ य, ति प - श्री आचार्य यतिवृषभ, तिलोयपण्णत्ती
आ कु, कु श्रा - आचार्य कुन्दकुन्द, कुन्दकुन्द श्रावकाचार
जि स - जिन सहिता
न से, प्र दी - नरेन्द्र सेन, प्रतिष्ठादीपक
वि वि प्र ग्र - विश्वकर्म विद्या प्रकाश ग्रथ
आ स की, ग व वि - आचार्य सकलकीर्ति, गणधरवलय विधान ।

